श्रीविद्यान्तर्गता

( तृतीया )

# षोडशी महाविद्या

सविमर्श-'प्रह्लाद'-हिन्दी-व्याख्यासहिता

( 'ज्ञान'-'सपर्या'-खण्डात्मिका )




लेखकः सम्पादकश्च

गोस्वामी प्रह्लाद गिरि

'वेदान्तकेशरी'








चौखम्बा कृष्णदास अकादमी,

वाराणसी

बिट्ठलदास संस्कृत सीरीज

१९

***

॥श्रीः॥

श्रीविद्यान्तर्गता

(तृतीया)

# षोडशी महाविद्या

सविमर्श-'प्रह्लाद'-हिन्दी-व्याख्यासहिता

('ज्ञान'-'सपर्या'-खण्डात्मिका)

लेखकः सम्पादकश्च

**गोस्वामी प्रह्लाद गिरि**

'वेदान्तकेशरी'

उत्तर प्रदेश संस्कृत अकादमी लखनऊ सम्मानितः

वेदान्ताचार्यः, सर्वदर्शनाचार्यः, संस्कृतसाहित्याचार्यः (एम. ए.),

विधिस्नातकः (एल-एल. बी.)




**चौखम्बा कृष्णदास अकादमी**

वाराणसी

प्रकाशक : चौखम्बा कृष्णदास अकादमी, वाराणसी
मुद्रक : चौखम्बा प्रेस, वाराणसी
संस्करण : प्रथम, वि०सं० २०६६, सन् २००९

ISBN : 978-81-218-0276-8



*अपरं च प्राप्तिस्थानम्*

**चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस**

के० ३७/९९, गोपाल मन्दिर लेन
गोलघर (मैदागिन) के पास
पो० बा० नं० १००८, वाराणसी—२२१००१ (भारत)
फोन : (आफिस) (०५४२) २३३३४५८
(आवास) (०५४२) २३३५०२०, २३३४०३२
Fax : 0542 - 2333458
e-mail : cssoffice@satyam.net.in

BITTHALDAS SANSKRIT SERIES
19
****

# ṢOḌAŚĪ MAHĀVIDYĀ
ON
ŚRĪVIDYĀ
(III)

Edited With
'Prahlad' Hindi Commentary With Critical Notes
(Containing 'Jñāna khaṇḍa' & 'Saparyā khaṇḍa')

Author & Editor
**Goswami Prahlad Giri**
Vedantakeshari
Vedantacharya, Sarvadarshanacharya,
Sanskrit-Sahityacharya (M.A.), L-L.B.




**CHOWKHAMBA KRISHNADAS ACADEMY**
VARANASI

समर्पणम्...

'यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत्।
यत्तपस्यसि कौन्तेय! तत्कुरुष्व मदर्पणम्॥'

श्रीमद्भगवद्गीतावचनानुसारं

*प्रातःस्मरणीय-पूज्य-'परमगुरु'-*

**राष्ट्रपतिसम्मानित-महामहोपाध्याय-**

स्वर्गीय-

***सर्वतन्त्रस्वतन्त्र-महामाहेश्वर-***

**प्राचार्य श्रीरामेश्वर 'शिवयोगि' महोदयानां**

पुण्यस्मृतौ.....

*गोस्वामी प्रह्लाद गिरि*
'वेदान्तकेशरी'

## ॥ श्रीदक्षिणामूर्त्तये नमः ॥

शान्तं त्रिनेत्रं विधुकान्तिशुभ्रं
संविभ्रतं दोष्कशुभैः चतुर्भिः।
मुक्ताक्षमालां कलशं सुधायाः
श्रीज्ञानमुद्रामपि पुस्तकं च॥१॥

दिव्याम्बरं चन्दनगन्धलेपैः
समुज्ज्वलाङ्गं मणिरत्नकैः च।
वीरासनस्थं च शशाङ्कचूडं
श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरुं स्मरामि॥२॥

होत्राग्नि-हौत्राग्नि-हविष्य-होतृ-
होमादि-सर्वाकृति-भासमानम्।
यद्ब्रह्मतद्बोधवितारिणीभ्यां
नमो नमः श्रीगुरुपादुकाभ्याम्॥३॥



# भूमिका

संसारमें व्यक्ति सदैव अपने प्रयोजनोंकी सिद्धिमें लगा रहता है। इसमें उसका मूल लक्ष्य है 'सुख प्राप्त करना'। इसलिए वह किसी इष्टदेवताकी उपासना करता है जिससे कि उसका कार्य निर्विघ्न पूर्ण हो सके। इष्टोपासनामें 'पूजा, जप तथा होम' ये तीन आवश्यक कर्म किये जाते हैं। जैसे–

१. पूजाके अन्तर्गत इष्टदेवताकी पूजा की जाती है। पूजा दो प्रकारकी होती है–मानसिक तथा बाह्य। मानसिक पूजाको उत्तम स्थान प्राप्त है; जबकि बाह्य पूजा निम्न श्रेणिकी है। इष्टदेवताकी पूजासे जगतमें साधककी पूजा होती है और वह सर्वत्र सम्मानित होता है।

२. जपके अन्तर्गत इष्टदेवताके मन्त्रका जप किया जाता है। जप करनेसे साधकको सिद्धिकी प्राप्ति होती है।

३. होमके अन्तर्गत इष्टदेवताके लिए होम किया जाता है। इसमें भिन्न-भिन्न कामनाओंके लिए भिन्न-भिन्न द्रव्योंसे होम किया जाता है। होमसे सभी प्रयोजनोंकी सिद्धि होती है। इसलिए आगम शास्त्रमें कहा गया है–

'उत्तमा मानसी पूजा बाह्या पूजा कनीयसी।
पूजया लभते पूजां जपात् सिद्धिर्न संशयः।
होमेन सर्वसिद्धिः स्यात् तस्मात् त्रितयमाचरेत्॥'

व्यक्ति अपनी इच्छाके अनुसार इष्टदेवताका चयन करता है। इष्टदेवता भी अपनी क्षमताके अन्तर्गत साधकको फल प्रदान करता है। पराशक्ति 'परदेवता' ही एकमात्र ऐसी इष्टदेवता है जो कि साधकको पूर्ण 'भोग' तथा 'मोक्ष' देनेमें समर्थ है। यही पराशक्ति

'पराविद्या'के रूपमें प्रसिद्ध है। इसे 'श्रीविद्या' भी कहते हैं।

'श्रीविद्या' दश महाविद्याओंका समूह है। दश महाविद्याएँ हैं– १. श्यामाकाली, २. तारा, ३. षोडशी, ४. भुवनेश्वरी, ५. भैरवी, ६. छिन्नमस्ता, ७. धूमावती, ८. बगलामुखी, ९. मातङ्गिनी तथा १०. कमला। इन दश महाविद्याओंके अन्तर्गत अनेक विद्याएँ आती हैं जो कि अङ्गविद्याके रूपमें जानी जाती हैं। इन सभी विद्याओंका लक्ष्य है–पारम्परिक रूपसे 'भोग' तथा 'मोक्ष'की प्राप्ति कराना।

श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीके षोडश मुख हैं। इसलिए वह पारम्परिक रूपसे 'षोडशी'के नामसे ख्यात है। यह षोडशी वर्णात्मिका 'परा' अवस्थामें 'श्रीमहाषोडशी पराविद्या' कहलाती है; जबकि मन्त्रात्मिका 'परापरा' अवस्थामें 'श्रीषोडशी महाविद्या'के रूपमें जानी जाती है। श्रीषोडशी महाविद्या ही 'पञ्चदशी मूलविद्या'के रूपसे प्रसिद्ध है।

अब 'श्रीषोडशी महाविद्या'से सम्बन्धित विषयों पर विवेचन प्रस्तुत करते हैं:–

*श्रीषोडशी-यन्त्र*–श्रीषोडशी महाविद्याकी उपासना 'श्रीविद्या'के अन्तर्गत की जाती है। 'श्रीविद्या'की उपासनाका सर्वश्रेष्ठ साधन है 'श्रीचक्र'। 'श्री' कहते हैं–शक्तिको। 'चक्र' कहते हैं–समूहको। इसलिए 'श्रीचक्र' शक्तिसमूहात्मक कहलाता है। इसका निर्माण दश चक्रोंसे हुआ है अतः यह दशचक्रात्मक 'श्रीयन्त्र'के रूपमें जाना जाता है। ये दश चक्र हैं–१. त्रैलोक्य-मोहनकर 'चतुरस्र' चक्र, २. त्रैवर्ग-साधनकर 'त्रिवृत्तक' चक्र, ३. सर्वाशा-परिपूरक 'षोडशदल' चक्र, ४. सर्वसङ्क्षोभणकर 'अष्टदल' चक्र, ५. सर्वसौभाग्यदायक 'चतुर्दशार' चक्र, ६. सर्वार्थसाधक 'बहिर्दशार' चक्र, ७. सर्वरक्षाकर 'अन्तर्दशार' चक्र, ८. सर्वरोगहर 'अष्टार' चक्र, ९. सर्वसिद्धिप्रद 'त्रिकोण' चक्र तथा १०. सर्वानन्दमय 'बिन्दु' चक्र। इन दश चक्रोंमें समस्त शक्तियोंका प्राकृतिक निवास है।

दश चक्रोंका नामकरण उनकी उपासनासे मिलनेवाले फलके

अनुरूप हुआ है। ये फल प्रलोभनात्मक होते हैं। इसलिए ये दश चक्र 'आवरण'के रूपमें जाने जाते हैं। 'आवरण' कहते हैं–आच्छादनको। ये प्रलोभनात्मक फल साधककी बुद्धिवृत्तिको आच्छादित कर देते हैं जिससे कि साधक परम लक्ष्यको प्राप्त करनेमें असमर्थ हो जाता है।

'श्रीचक्र'के अन्तर्गत नौ त्रिकोण होते हैं अतः यह 'नवत्रिकोणात्मक' चक्र कहलाता है। इसमें ऊर्ध्वाग्र कोणवाले चार शिवात्मक त्रिकोण तथा अधोऽग्र कोणवाले पाँच शक्त्यात्मक त्रिकोण होते हैं। इसलिए 'श्रीचक्र'को शिव-शिवात्मक चक्र कहते हैं। 'श्रीषोडशी महाविद्या'की परम्परामें दशचक्रात्मक 'श्रीचक्र'की उपासना की जाती है। इसे 'यन्त्रराज' कहते हैं। यह 'परदेवता'का कलात्मक परिणत रूप होनेसे 'परयन्त्रराज' कहलाता है।

*श्रीषोडशी-महाविद्या*–'श्रीचक्र'की अधिष्ठात्री शक्ति 'परदेवता' है। इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मिका शक्ति श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी ही 'परदेवता' है। यह षोडशानना है। इसलिए पारम्परिक रूपसे 'षोडशी' कहलाती है। जब यह शक्ति श्रीचक्रराजमें परिणतिको प्राप्त होती है तब कलात्मक चतुर्भुजाकार विग्रहके रूपमें उसकी उपासना होती है। इस अवस्थामें उसे 'पञ्चदशी मूलविद्या' कहते हैं और पञ्चदशी मूलविद्या भी पारम्परिक रूपसे 'षोडशी' कहलाती है। यही 'श्रीषोडशी' दश महाविद्याओंमें एक महाविद्याके रूपमें विराजित होनेके कारण 'श्रीषोडशी महाविद्या' कहलाती है। जब साधक अपने शरीरमें इसकी उपासना मोक्षके लिए करता है तो श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीको 'श्रीमहाषोडशी पराविद्या' कहते हैं और यह सम्पूर्ण भोग तथा मोक्षका प्रदान करती है; जबकि केवल 'आधिभौतिक सम्पदा'के भोगके लिए इसकी उपासना 'श्रीचक्र'की बाह्य उपासनाके रूपमें करते हैं तो यह 'श्रीषोडशी महाविद्या' कहलाती है और तदनुसार साधकको 'आधिभौतिक सम्पदा' प्राप्त कराती है।

*श्रीषोडशी-महाविद्या-मन्त्र*–'श्रीषोडशी महाविद्या'की श्रीपञ्चदशी

मन्त्र ही 'मूलविद्या' कहलाती है; जबकि श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीके श्रीमहाषोडशी मन्त्र 'परमन्त्रराज' कहलाता है। परमन्त्रराजकी उपासनासे 'मूलविद्या'की उपासना स्वतः हो जाती है; क्योंकि 'श्रीविद्या'की उपासना बाह्यसे आन्तरिक होती है। इस प्रकारसे श्रीपञ्चदशी मूलमन्त्रका अन्तर्भावन परमन्त्रराजमें स्वतः हो जाता है; जबकि 'श्रीषोडशी महाविद्या'की उपासनामें केवल पञ्चदशी मूलविद्या 'ॐ ह्रीं श्रीं कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं।'का प्रयोग होता है।

*गुरुपरम्परा*—'श्रीषोडशी महाविद्या'की परम्परामें श्रीदक्षिणामूर्त्ति 'शिव' ही गुरुके रूपमें विराजमान हैं। साथमें स्वगुरु, दिव्य गुरु, सिद्ध गुरु तथा सुमानव गुरु परम्पराकी उपासना की जाती है। स्वगुरु वर्गके अन्तर्गत शैवागम ज्ञान परम्परामें काशीमें रहनेवाले म. म. पण्डितराज *डॉ. श्रीगोपाल शास्त्री दर्शनकेशरी 'शिव'* मेरे 'श्रीगुरु' थे। काशीमें रहनेवाले सर्वतन्त्रस्वतन्त्र महामाहेश्वर महामहोपाध्याय प्राचार्य *श्रीरामेश्वर 'शिवयोगी'* मेरे 'परम गुरु' थे। गुप्तगङ्गाके समीप 'ईश्वराश्रम'में रहनेवाले *श्रीलक्ष्मण 'देशिकेन्द्र'* जो कि गुरुपरम्परासे प्राप्त विद्या तथा ऐश्वर्यसे युक्त नैष्ठिक ब्रह्मचारी थे, मेरे 'परापर गुरु' थे जिनकी दृष्टिमात्रसे 'परमगुरु' पर 'शक्तिपात' हुआ था। कश्मीरमें ही साक्षात् देवाधिदेव शिवके रूपमें विराजमान *श्रीदेव गिरि जी* मेरे 'परमेष्ठि गुरु' थे जिन्होंने 'परम गुरु'को दीक्षा दी थी।

*दीक्षा-परम्परा*—'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या'की परम्परामें 'पञ्चदशी मूलविद्या'की दीक्षा दी जाती है। साधकका प्रथम लक्ष्य रहता है कि वह 'भौतिक' जगतकी सकल सम्पदाका अधिकारी बनकर उसका यथोचित उपभोग करे। इसलिए वह 'श्रीचक्र'की साधना करता है। इस क्रममें 'श्रीचक्र'के ग्यारह आवरणोंकी उपासना की जाती है।

'श्रीपञ्चदशी मूलविद्या'की उपासनासे साधक समस्त भौतिक सम्पदाका अधिकारी हो जाता है। इसमें 'अनुरोधात्मक' उपासना की जाती है और अनुरोध, प्रार्थना, निवेदन आदिसे 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी

षोडशी महाविद्या' प्रसन्न होती है।

*ध्यान रहे* कि 'श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी महाषोडशी पराविद्या'की परम्परामें 'शिष्यक्रम, आचार्यक्रम तथा गुरुक्रम'की दीक्षा दी जाती है और 'आधिभौतिक, आधिदैविक तथा आध्यात्मिक' सिद्धिके लिए 'अनुरोधात्मक, उपदेशात्मक तथा आदेशात्मक' उपासना की जाती है।*

***षोडशी महाविद्या।*** श्रीविद्यान्तर्गता। सविमर्श-'प्रह्लाद'-हिन्दी-व्याख्यासहिता। 'ज्ञान'-'सपर्या'-खण्डात्मिका।

'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या'की साधनाका सर्वश्रेष्ठ साधन दश-चक्रात्मक 'श्रीचक्र' है। इस परम्परामें श्रीदक्षिणामूर्त्ति 'शिव' ही गुरु हैं; पञ्चदशी मूलविद्या ही श्रीषोडशी महाविद्याका मन्त्र है तथा श्रषोडशी महाविद्या ही देवता है। श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरु परम्परामें केवल 'भौतिक सम्पदा'की प्राप्तिके लिए 'परापरा' शक्तिरूपिणी 'श्रीषोडशी महाविद्या'की उपासना की जाती है; जबकि भौतिक, दैविक तथा आध्यात्मिक सम्पदाको प्राप्त करनेके लिए 'परा' शक्तिरूपिणी 'श्रीमहाषोडशी पराविद्या'की उपासना की जाती है।

प्रस्तुत ग्रन्थके 'ज्ञानखण्ड'में 'श्रीविद्या'के पारम्परिक अत्यन्त गूढ़ रहस्योंका विवेचन सरल भाषामें प्रस्तुत किया गया है; जबकि 'सपर्याखण्ड'के अन्तर्गत अपने आप दीक्षित होनेकी विधि, पूजाविधि तथा वन्दनाका निरूपण हुआ है। यह एक सम्पूर्ण पद्धति है। ग्रन्थका मूल संस्कृत तथा अनुवाद हिन्दी भाषामें निरूपित है। यह संस्करण श्रीत्रिपुरसुन्दरी 'परापरा' शक्तिरूपिणी 'श्रीषोडशी महाविद्या'का अत्यन्त उपयोगी ग्रन्थरत्न है।

## ज्ञानखण्डम्

---

*द्रष्टव्य—**श्रीचक्रनिरूपणम्**। श्रीविद्यान्तर्गतम्। सविमर्श-'प्रह्लाद'-हिन्दी-व्याख्या-सहितम्। 'ज्ञान'-'सपर्या'-खण्डात्मकम्। लेखकः सम्पादकश्च—गोस्वामी प्रह्लाद गिरि 'वेदान्तकेशरी'।

प्रस्तुत *'षोडशी महाविद्या'* ग्रन्थका प्रथम खण्ड है–'ज्ञान-खण्डम्'। प्रस्तुत ग्रन्थमें ग्यारह आवरण विद्यमान हैं जो कि श्रीचक्रमें अवस्थित देवताओंके स्वरूपका प्रदर्शन करते हैं। 'ज्ञानखण्डम्'के अन्तर्गत विभिन्न आगम तथा शास्त्रोंसे समर्थित ज्ञानात्मक तथ्योंका प्रतिपादन किया गया है जिसका विशिष्ट विवेचन प्रसङ्गानुसार स्थान-स्थान पर प्राप्त है। अब ग्रन्थके आवरणोंका विवरण प्रस्तुत किया जा रहा है:–

*प्रथमावरणमें* सर्वप्रथम 'श्रीपरदेवता'के स्वरूपका वर्णन किया गया है। उसके बाद दशचक्रात्मक परयन्त्रराज 'श्रीचक्र'का निरूपण हुआ है। सृष्टिक्रमसे प्रारम्भ करके सबसे पहले दश दिक्पालोंके स्वरूप तथा 'भूपुर'का निरूपण किया गया है। 'भूपुर'में द्वारपाल तथा द्वार-नायिकाके रूपमें सर्व-योगिनी स्वरूप सर्वभूत, क्षेत्रपति, गणनायक, वटुक भैरव, तिरस्करी, वनदुर्गा, कामदेव, वसन्त, शङ्ख-निधि, पद्म-निधि, कुब्जकेशी, सिद्धलक्ष्मी, उन्मनी तथा दक्षिणकालिकाके स्वरूपका वर्णन हुआ है।

'भूपुर'की प्रथम रेखामें स्थित अणिमा आदि ग्यारह सिद्धियोंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। अणिमा आदि ग्यारह सिद्धियाँ हैं–१. अणिमा, २. गरिमा, ३. लघिमा, ४. महिमा, ५. ईशिता, ६. वशिता, ७. प्राकाम्यका, ८. सर्वभुक्तिकरी, ९. इच्छा, १०.प्राप्ति तथा ११. सर्वार्थ सिद्धि।

'भूपुर'की द्वितीय रेखामें स्थित ब्राह्मी आदि आठ मातृकाओंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। ब्राह्मी आदि आठ मातृकाएँ हैं–१. ब्राह्मी, २. माहेश्वरी, ३. कौमारी, ४. वैष्णवी, ५. वाराही, ६. माहेन्द्री, ७. चामुण्डा तथा ८. महालक्ष्मी मातृका।

'भूपुर'की तृतीय रेखामें स्थित सर्वसङ्क्षोभिणी आदि ग्यारह मुद्राओंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। सर्वसङ्क्षोभिणी आदि ग्यारह मुद्राएँ हैं–१. सर्वसङ्क्षोभिणी, २. महायोनि, ३. सर्वविद्राविणी, ४.

सर्वाकर्षिणी, ५. सर्ववशङ्करी, ६. सर्वोन्मादिनी, ७. सर्वमहाङ्कुशा, ८. सर्वखेचरी, ९. सर्वबीजा, १०. सर्वयोनि तथा ११. सर्वत्रिखण्डा मुद्रा। उसके बाद 'भूपुर' चक्रेश्वरी 'श्रीत्रिपुरा'के स्वरूपका वर्णन किया गया है।

*द्वितीयावरणमें* 'वृत्तत्रय' चक्रका निरूपण हुआ है। 'वृत्तत्रय' चक्रके प्रथम वृत्तमें स्थित कालरात्री आदि ऊनतीस मातृकाओंके स्वरूपका वर्णन किया गया है। कालरात्री आदि ऊनतीस मातृकाएँ हैं—१. कालरात्री, २. खातिता, ३. गायत्री, ४. घण्टा, ५. ङार्णात्मिका, ६. चण्डा, ७. छात्मिका, ८. जया, ९. झङ्कारिणी, १०. ज्ञानरूपा, ११. टङ्कहस्ता, १२. ठङ्कारिणी, १३. डकारिणी, १४. ढङ्कारिणी, १५. णकारिणी, १६. तकारिणी, १७. थाणी, १८. दाक्षायणी, १९. धात्री, २०. नादा, २१. पार्वती, २२. फेट्कारिणी, २३. बन्धिनी, २४. भद्रकाली, २५. माया, २६. श्री, २७. षण्ढा, २८. सरस्वती तथा २९. हंसवती मातृका।

'वृत्तत्रय' चक्रके द्वितीय वृत्तमें स्थित अमृता आदि षोलह मातृकाम्बाओंके स्वरूपका वर्णन किया गया है। अमृता आदि षोलह मातृकाम्बाएँ हैं—१. अमृता, २. आकर्षिणी, ३. इन्द्राणी, ४. ईशानी, ५. उमा, ६. ऊर्ध्वकेशी, ७. ऋद्धिरात्री, ८. ऋद्धीश्वरी, ९. ऌता, १०. ॡका, ११. एकपादा, १२. ऐश्वर्यिका, १३. ओङ्कारात्मिका, १४. औषधा, १५. अम्बिका तथा १६. अक्षरात्मिका मातृकाम्बा।

'वृत्तत्रय' चक्रके तृतीय वृत्तमें स्थित कामेश्वरी आदि षोलह नित्याकलाओंके स्वरूपका वर्णन किया गया है। कामेश्वरी आदि षोलह नित्याकलाएँ हैं—१. कामेश्वरी, २. भगमालिनी, ३. नित्य-क्लिन्ना, ४. भेरुण्डा, ५. वह्निवासिनी, ६. वज्रेश्वरी, ७. शिवदूती, ८. त्वरिता, ९. कुलसुन्दरी, १०. विमला, ११. नीलपताका, १२. विजया, १३. सर्वमङ्गला, १४. ज्वालामालिनी, १५. विचित्रा तथा १६. श्रीसुन्दरी नित्याकला। उसके बाद 'वृत्तत्रय' चक्रेश्वरी 'त्रिपुरेशिनी'के स्वरूपका वर्णन हुआ है।

*तृतीयावरणमें* 'षोडश दल' चक्रका निरूपण हुआ है। चक्रके षोलह दलोंमें कामाकर्षिणी आदि षोलह नित्यशक्तियोंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। कामाकर्षिणी आदि षोलह नित्यशक्तियाँ हैं—१. कामाकर्षिणी, २. बुद्ध्याकर्षिणी, ३. अहङ्काराकर्षिणी, ४. शब्दाकर्षिणी, ५. स्पर्शाकर्षिणी, ६. रूपाकर्षिणी, ७. रसाकर्षिणी, ८. गन्धाकर्षिणी, ९. चित्ताकर्षिणी, १०. धैर्याकर्षिणी, ११. स्मृत्याकर्षिणी, १२. नामाकर्षिणी, १३. बीजाकर्षिणी, १४. आत्माकर्षिणी, १५. अमृताकर्षिणी तथा १६. शरीराकर्षिणी नित्यशक्ति। इसके बाद षोडश दल चक्रेश्वरी 'त्रिपुरेश्वरी'के स्वरूपका वर्णन किया गया है।

*चतुर्थावरणमें* 'अष्टदल' चक्रका निरूपण किया गया है। चक्रके आठ दलोंमें अनङ्गकुसुमा आदि आठ देवियोंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। अनङ्गकुसुमा आदि आठ देवियाँ हैं—१. अनङ्गकुसुमा, २. अनङ्गमेखला, ३. अनङ्गमदना, ४. अनङ्गमदनातुरा, ५. अनङ्गरेखा, ६. अनङ्गवेगिनी, ७. अनङ्गाङ्कुशा तथा ८. अनङ्गमालिनी देवी। इसके बाद अष्टदल चक्रेश्वरी 'त्रिपुरसुन्दरी'के स्वरूपका वर्णन हुआ है।

*पञ्चमावरणमें* 'चतुर्दशार' चक्रका निरूपण किया गया है। चक्रके चौदह अरोंमें सर्वसङ्क्षोभिणी आदि चौदह शक्तियोंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। सर्वसङ्क्षोभिणी आदि चौदह शक्तियाँ हैं—१. सर्वसङ्क्षोभिणी, २. सर्वविद्राविणी, ३. सर्वाकर्षिणी, ४. सर्वाह्लादिनी, ५. सर्वसम्मोहिनी, ६. सर्वस्तम्भिनी, ७. सर्वजृम्भिणी, ८. सर्ववशङ्करी, ९. सर्वरञ्जिनी, १०. सर्वोन्मादिनी, ११. सर्वार्थसाधिनी, १२ सर्वसम्पत्तिपूर्णा, १३. सर्वमन्त्रमयी तथा १४. सर्वद्वन्द्वक्षयङ्करी शक्ति। इसके बाद चतुर्दशार चक्रेश्वरी 'त्रिपुरवासिनी'के स्वरूपका वर्णन हुआ है।

*षष्ठावरणमें* 'बहिर्दशार' चक्रका निरूपण किया गया है। चक्रके दश अरोंमें सर्वसिद्धिप्रदा आदि दश देवियोंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। सर्वसिद्धिप्रदा आदि दश देवियाँ हैं—१. सर्वसिद्धिप्रदा, २. सर्वसम्पत्प्रदा, ३. सर्वप्रियङ्करी, ४. सर्वमङ्गलकारिणी, ५. सर्वकामप्रदा,

६. सर्वदुःखविमोचिनी, ७. सर्वमृत्युविनाशिनी, ८. सर्वविघ्ननिवारिणी, ९. सर्वाङ्गसुन्दरी तथा १०. सर्वसौभाग्यदायिनी देवी। इसके बाद बहिर्दशार चक्रेश्वरी 'त्रिपुराश्री'के स्वरूपका वर्णन हुआ है।

*सप्तमावरणमें* 'अन्तर्दशार' चक्रका निरूपण किया गया है। चक्रके दश अरोंमें सर्वज्ञा आदि दश देवियोंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। सर्वज्ञा आदि दश देवियाँ हैं—१. सर्वज्ञा, २. सर्वशक्तिमयी, ३. सर्वैश्वर्य-प्रदायिनी, ४. सर्वज्ञानमयी, ५. सर्वव्याधि-विनाशिनी, ६. सर्वाधारस्वरूपिणी, ७. सर्वपापहरा, ८. सर्वानन्दमयी, ९. सर्वरक्षा-स्वरूपिणी तथा १०. सर्वेप्सितार्थप्रदा देवी। इसके बाद अन्तर्दशार चक्रेश्वरी 'त्रिपुरमालिनी'के स्वरूपका वर्णन हुआ है।

*अष्टमावरणमें* 'अष्टार' चक्रका निरूपण किया गया है। चक्रके आठ अरोंमें वशिनी आदि आठ वाग्देवताम्बाओंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। वशिनी आदि आठ वाग्देवताम्बाएँ हैं—१. वशिनी, २. कामेश्वरी, ३. मोहिनी, ४. विमला, ५. अरुणा, ६. जयिनी, ७. सर्वेश्वरी तथा ८. कौलिनी वाग्देवताम्बा। इसके बाद अष्टार चक्रेश्वरी 'त्रिपुरासिद्धा'के स्वरूपका वर्णन हुआ है।

*नवमावरणमें* 'त्रिकोण' चक्रका निरूपण किया गया है। त्रिकोणके पूर्वमें 'सृष्टिक्रम'से गुरुमण्डलकी प्रथम रेखामें सर्वप्रथम ब्रह्मा आदि बारह दिव्य गुरु, शुक आदि ग्यारह सिद्ध गुरु तथा विष्णु आदि छह सुमानव गुरुओंके स्वरूपका वर्णन किया गया है:—

ब्रह्मा आदि बारह दिव्य गुरु हैं—१. ब्रह्मा, २. ब्रह्मशक्ति, ३. विष्णु, ४. विष्णुशक्ति, ५. रुद्र, ६. रुद्रशक्ति, ७. ईश्वर, ८. ईश्वर-शक्ति, ९. सदाशिव, १०. सदाशिवशक्ति, ११. आदिनाथ तथा १२. आदिनाथशक्ति दिव्य गुरु।

शुक आदि ग्यारह सिद्ध गुरु हैं—१. शुक, २. व्यास, ३. वाम-देव, ४. रैवतक, ५. दत्तात्रेय, ६. ऋभुक्षज, ७. सनत्सुजात, ८. सनत्कुमार, ९. सनातन, १०. सनन्द तथा ११. सनक सिद्ध गुरु।

विष्णु आदि छह सुमानव गुरु हैं–१. विष्णु, २. माधव, ३. महेन्द्र, ४. भास्कर, ५. महेश तथा ६. नृसिंह सुमानव गुरु।

गुरुमण्डलकी द्वितीय रेखामें अपने श्रीगुरु आदि सात गुरुओंके स्वरूपका वर्णन किया गया है। श्रीगुरु आदि सात गुरु हैं–१. श्रीगुरु, २. परम गुरु, ३. परापर गुरु, ४. परमेष्ठि गुरु, ५. परमाचार्य गुरु, ६. पूर्वसिद्ध गुरु तथा ७. आदिसिद्ध गुरु।

गुरुमण्डलकी तृतीय रेखामें श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुके स्वरूपका वर्णन किया गया है।

'त्रिकोण'के प्रत्येक कोणके बाहर युगलात्मरूपसे हृदय देवी आदि षडङ्गयुवतियोंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। हृदय देवी आदि षडङ्गयुवतियाँ हैं–१. हृदयदेवी, २. शिरोदेवी, ३. शिखादेवी, ४. कवचदेवी, ५. नेत्रदेवी तथा ६. अस्त्रदेवी अङ्गयुवति।

'त्रिकोण'के तीनों कोणोंमें षोडषी तिथि आदि तीन नित्या-कलाओंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। षोडशी तिथि आदि तीन नित्या-कलाएँ हैं–१. षोडशी तिथि, २. सप्तदशी तथा ३. अष्टादशी नित्याकला।

'त्रिकोण'के कल्पित भागचतुष्टयमें जृम्भण बाण आदि चार आयुध शक्तियोंके स्वरूपका वर्णन किया गया है। जृम्भण बाण आदि चार आयुध शक्तियाँ हैं–१. जृम्भण बाणशक्ति, २. मोहन चापशक्ति, ३. वशीकरण पाशशक्ति तथा ४.स्तम्भन अङ्कुशशक्ति।

'त्रिकोण'के कल्पित भागत्रयमें कामेश्वरी आदि तीन पीठ-शक्तियोंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। कामेश्वरी आदि तीन पीठशक्तियाँ हैं–१. कामेश्वरी, २. वज्रेश्वरी तथा ३. भगमालिनी पीठशक्ति। इसके बाद त्रिकोण चक्रेश्वरी 'श्रीत्रिपुराम्बिका'के स्वरूपका वर्णन हुआ है।

*दशमावरणमें* 'बिन्दु' चक्रका निरूपण हुआ है। बिन्दुचक्रमें रति आदि पन्द्रह देवियोंके स्वरूपका वर्णन हुआ है। रति आदि पन्द्रह देवियाँ हैं–१. रति, २. प्रीति, ३. मनोभवा, ४. द्राविणी, ५.

क्षोभिणी, ६. वशिनी, ७. आकर्षिणी, ८. सुमीनकेतना, ९. सुभगा, १०. भगा, ११. भगसर्पिणी, १२. भगमालिनी, १३. अनङ्गा, १४. अनङ्गमेखला तथा १५. अनङ्ग-मदनातुरा देवी। इसके बाद बिन्दु चक्रेश्वरी 'त्रिपुरभैरवी'के स्वरूपका वर्णन हुआ है।

*एकादशावरणमें* कल्पित 'महाबैन्दव' चक्रका निरूपण हुआ है। इसके बाद महाबैन्दव चक्रेश्वरी 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी'के स्वरूपका वर्णन हुआ है। इस चक्रमें महोग्रतारा आदि नौ आम्नाय विद्येश्वरी तथा नैर्ऋत्य कोणमें आम्नाय कोणकी जननी श्रीचण्डिकाके स्वरूपका वर्णन किया गया है। महोग्रतारा आदि नौ आम्नाय विद्येश्वरी तथा आम्नाय कोणकी जननी हैं–१. महोग्रतारा, २. दक्षिणकाली, ३. भुवनेश्वरी, ४. महाकाली, ५. महालक्ष्मी, ६. महासरस्वती, ७. श्रीचण्डिका, ८. वज्रकुब्जेश्वरी, ९. कामकला गुह्यकाली तथा १०. बालात्रिपुर-सुन्दरी आम्नायविद्येश्वरी।

कल्पित 'त्रिकोण'के भागचतुष्टयमें कामेश्वरी आदि चार समया तथा उनकी चरणपादुकाओंके स्वरूपका वर्णन किया गया है।

कल्पित 'षट्कोणक'में ब्रह्मा आदि षट्शाम्भव तथा मध्यमें श्रीमहा-शाम्भवके स्वरूपका वर्णन हुआ है। ब्रह्मा आदि षट्शाम्भव हैं–१. ब्रह्मा, २. विष्णु, ३. रुद्र, ४. ईश्वर, ५. सदाशिव तथा ६. आदिनाथ शाम्भव।

कल्पित 'त्रिकोण'के मध्यमें 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या पीठशक्ति'के स्वरूपका वर्णन किया गया है।

## सपर्याखण्डम्

प्रस्तुत *'षोडशी महाविद्या'* ग्रन्थका द्वितीय खण्ड है–'सपर्या खण्डम्'। 'सपर्याखण्डम्'में तीन खण्ड हैं–१. दीक्षात्मकं सपर्या-खण्डम्, २. पूजात्मकं सपर्याखण्डम् तथा ३. वन्दनात्मकं सपर्या-खण्डम्। इस प्रकारसे यह 'दीक्षा-पूजा-वन्दनात्मकं सपर्याखण्डम्' कहलाता है। अब तीनों खण्डोंका विवरण प्रस्तुत करते हैं:–

*दीक्षात्मकं सपर्याखण्डम्*—प्रस्तुत ग्रन्थके 'दीक्षात्मकं सपर्याखण्डम्'के अन्तर्गत १.'श्रीषोडशी-महाविद्या-परम्परा'का निरूपण हुआ है जिसमें कि देवता, मन्त्र तथा गुरुके स्वरूपका वर्णन किया गया है। उसके बाद २. 'श्रीषोडशी-महाविद्या-मन्त्र-दीक्षाविधिः'का निरूपण हुआ है जिसमें कि अदीक्षित साधककी दीक्षा-विधिका वर्णन किया गया है। यदि किसी साधकको सद्गुरुका दर्शन नहीं हो पाता है तो ऐसी परिस्थितिमें इस प्रकरणमें उल्लिखित दीक्षाविधिसे साधक स्वयं दीक्षित हो सकता है और उसे भी किसी सद्गुरुसे दीक्षित साधककी तरह वे समस्त सिद्धियाँ प्राप्त हो सकेंगी।

*पूजात्मकं सपर्याखण्डम्*—प्रस्तुत ग्रन्थके 'पूजात्मकं सपर्याखण्डम्'के अन्तर्गत श्रीषोडशी-महाविद्याकी पूजाविधिके अनुसार 'श्रीषोडशी-यन्त्र-पूजाविधिः'का निरूपण हुआ है जिसमें कि प्रारम्भिक पूजाविधिके साथ-साथ श्रीचक्रात्मक श्रीषोडशी-यन्त्रके ग्यारह आवरणोंकी पूजा-विधिका भी वर्णन किया गया है।

*वन्दनात्मकं सपर्याखण्डम्*—प्रस्तुत ग्रन्थके 'वन्दनात्मकं सपर्याखण्डम्'के अन्तर्गत १. 'श्रीषोडशी-यन्त्रावरण-वन्दनम्'का निरूपण हुआ है जिसमें श्रीषोडशी-महाविद्याकी वन्दनाविधिके अनुसार ग्यारह आवरणोंकी वन्दनाका वर्णन मूल संस्कृत तथा अनुवाद हिन्दीमें किया गया है जिससे कि साधक 'सूक्ष्म साधना' कर सके। अन्तमें २. 'श्रीषोडशी-महाविद्या-स्तोत्रम्'का वर्णन हुआ है जो कि श्रीषोडशी-महाविद्याकी 'पञ्चदशी मूलविद्या' पर आधारित है। इस प्रकारसे इस ग्रन्थमें 'श्रीषोडशी महाविद्या'के साङ्गोपाङ्गका निरूपण किया गया है।

## कृतज्ञता प्रकाश

सर्वप्रथम मैं पारम्परिक आगम शास्त्रोंके ज्ञानका प्रदान करनेवाली अपनी गुरुपरम्पराका स्मरण करता हूँ।

अपनी गुरुपरम्परामें मैं अपने पूज्य 'श्रीगुरु', राष्ट्रपति-सम्मानित, काशी-पण्डितसभाध्यक्ष, स्वर्गीय म. म. पण्डितराज डॉ. *गोपाल*

*शास्त्री दर्शनकेशरी 'शिव'*जीका हृदयमें स्मरण करता हूँ कि जिनकी कृपासे आज मैं 'शैवागम परम्परा'में प्रविष्ट हूँ।

मैं अपने परम पूज्य 'परम गुरु', राष्ट्रपति-सम्मानित, सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र, महामाहेश्वर, स्वर्गीय महामहोपाध्याय प्राचार्य *श्रीरामेश्वर 'शिवयोगी'*जीका स्वात्मैक रूपसे स्मरण करता हूँ जो कि मेरे हृदयमें सदा विराजमान हैं। इन्हींसे प्राप्त ज्ञानके आधार पर प्रस्तुत ग्रन्थकी रचना की गयी है। अतः मैं इस ग्रन्थका समर्पण उनकी स्मृतिमें किया जाना समुचित समझता हूँ।

साथमें वाराणसीकी निवासिनी *सुश्री राजेश्वरी 'बहन जी'*का मैं आभारी हूँ कि जिनकी आदर्श प्रेरणा तथा सहायतासे प्रस्तुत ग्रन्थरत्न आज 'श्रीषोडशी-महाविद्या-परम्परा'के अन्तर्गत 'श्रीदक्षिणा-मूर्त्ति गुरु'के साधकवर्गके सम्मुख उपस्थित है।

अन्तमें इस ग्रन्थके प्रकाशकके सञ्चालकवर्गको अशेष धन्यवाद देता हूँ कि जिन्होंने इसका प्रकाशन कर साधकोंका महान उपकार किया है।

सर्वान्तमें श्रीषोडशी महाविद्याके साधकोंके लिए मेरी शुभ कामनाएँ हैं कि वे अपनी साधनामें सफल हों। इति शिवम्॥

गुरुपूर्णिमा — विदुषां वशंवदः

वि. संवत् २०६६ — *गोस्वामी प्रह्लाद गिरि*

पूर्णपीठम्, वाराणसी। — 'वेदान्तकेशरी'

# विषयसूची

## ज्ञानखण्डम्

॥श्रीः॥

श्रीविद्यान्तर्गता

( तृतीया )

# षोडशी महाविद्या

सविमर्श-'प्रह्लाद'-हिन्दी-व्याख्यासहिता

(ज्ञानखण्डम्)



॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

'कोट्यर्ककान्तिरुचिरां मणिरत्नवस्त्रां
श्रीषोडशीं स्मितमुखीं धृतचन्द्रचूडाम्।
पाशाङ्कुशेक्षुकुसुमाङ्कितपाणिपद्मां
वन्दे महाशवविनिर्मितमञ्चसंस्थाम्॥'



।।श्रीः।।

*श्रीविद्यान्तर्गता*

*( तृतीया )*

# *षोडशी महाविद्या*

## सविमर्श-'प्रह्लाद'-हिन्दी-व्याख्यासहिता

## (ज्ञानखण्डम्)



## श्रीषोडशी-महाविद्या-परम्परा

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

---

***षोडशी महाविद्या*** (ज्ञानखण्डम्)–श्रीविद्याके अन्तर्गत श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याके स्वरूपका वर्णन किया गया है। इसकी उपासना 'श्रीचक्र'में की जाती है। प्रस्तुत ज्ञानखण्डमें 'श्रीषोडशी-महाविद्या-परम्परा'के अन्तर्गत 'श्रीचक्र'के स्थूल, सूक्ष्म तथा परा ज्ञानका विशिष्ट रूपसे विवेचन किया गया है। विशिष्ट स्थलोंमें पारम्परिक रहस्योंका उद्घाटन किया गया है जिससे साधकोंकी साधना गतिशीलताको प्राप्त कर सके।

*श्रीषोडशी-महाविद्या-परम्परा*–पराशक्ति श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी षोडशानना श्रीमहाषोडशीकी कलात्मरूपिणी दश महाविद्याओंमें 'श्रीषोडशी महाविद्या'को तृतीय स्थान प्राप्त है। इसलिए वह 'तृतीया महाविद्या' कहलाती है। श्रीषोडशी महाविद्या 'परा' शक्ति की निग्रहात्मिका 'परापरा' मन्त्रात्मिका शक्ति है। 'श्रीविद्या'से साधक 'भोग और मोक्ष' दोनोंको प्राप्त कर लेता है। भोगको 'शक्ति' तथा मोक्षको 'शिव' कहते हैं। दश महाविद्याओंके अन्तर्गत 'परापरा' शक्तिरूपिणी श्रीषोडशी महाविद्या 'भोगप्रदा'

'श्रीषोडशी-महाविद्या-पीठं श्रीयन्त्ररूपकम्।
वक्ष्यामि तत्स्वपं च शृणुष्व वरवर्णिनि॥१॥
चतुरस्त्रं त्रिवत्तं च पत्रषोडशकं तथा।
अष्टदलं च मन्वस्त्रं दशारं च दशारकम्॥२॥
अष्टारकं त्रिकाणं च बैन्दवं चार्चयेत्क्रमात्।
एतच्चक्रात्मकं यन्त्रं श्रीषोडश्याः प्रकीर्त्तितम्॥३॥
चतुरस्त्रं त्रिवृत्तं च पत्रषोडशकं तथा।
अष्टदलं चतुश्चक्रं सृष्टिचक्रं वरानने॥४॥
स्थितिचक्रं तु मन्वस्त्रं दशारं च दशारकम्।
अथाष्टारं त्रिकाणं च बैन्दवं संहृतिर्भवेत्॥५॥'

*श्रीषोडशी-महाविद्या-यन्त्रम्*–'१. चतुरस्त्रम्, २. त्रिवृत्तकम्, ३. षोडशदलम्, ४. अष्टदलम्, ५. चतुर्दशारम्, ६. बहिर्दशारम्, ७. अन्तर्दशारम्, ८. अष्टकोणम्, ९. त्रिकोणम्, १०. बिन्दु।' अत्र दश-चक्रात्मकस्य श्रीषोडशी-महाविद्या-यन्त्रस्य पूजनमपि स्यादिति परम्परा।

---

है; जबकि 'परा' शक्ति श्रीमहाषोडशी पराविद्या 'मोक्षप्रदा' है।*

*श्रीषोडशी-महाविद्या-यन्त्र*–श्रीषोडशी महाविद्याका यन्त्र दश-चक्रात्मक 'श्रीचक्र' है। दश चक्र हैं–१. भूपुर चक्र, २. त्रिवृत्तक चक्र, ३. षोडशदल चक्र, ४. अष्टदल चक्र, ५. चतुर्दशार चक्र, ६. बहिर्दशार चक्र, ७. अन्तर्दशार चक्र, ८. अष्टकोण चक्र, ९. त्रिकोण चक्र, १०. बिन्दु चक्र। इस प्रकारसे 'श्रीचक्र' दश-चक्रात्मक चक्रराजके रूपमें विख्यात है। श्रीषोडशी महाविद्याकी उपासनाके लिए श्रीयन्त्र सर्वश्रेष्ठ साधन है। इस परम्परामें दशों चक्रोंकी पूजा की जाती है।

*श्रीषोडशी-महाविद्या-मन्त्र*–श्रीषोडशानना श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीकी 'परापरा' शक्ति

---

*द्रष्टव्य–**श्रीचक्रनिरूपणम्**। श्रीविद्यान्तर्गतम्। सविमर्श-'प्रह्लाद'-हिन्दी-व्याख्या-सहितम्। 'ज्ञान'-'सपर्या'-खण्डात्मकम्। लेखकः सम्पादकश्च–गोस्वामी प्रह्लाद गिरि 'वेदान्तकेशरी'। प्राप्ति स्थान–चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी-२२१००१ (उ.प्र.)।

'श्रीषोडशी-महाविद्यामन्त्रं वक्ष्ये कुलेश्वरि।
यस्योच्चारणमात्रेण सर्वार्थसाधनं भवेत्॥१॥
कामो योनिश्चतुर्थश्च भूमिश्च भुवनेश्वरी।
शिवः शक्तिश्च कामश्च महेशश्च धरा परा॥२॥
शक्तिः कामो धरा माया मूलविद्या प्रकीर्त्तिता।
पञ्चदशार्णमन्त्रोऽयं श्रीषोडश्याः उदाहृतः॥३॥'

*श्रीषोडशी-महाविद्या-मन्त्रः*–'ॐ ह्रीं श्रीं कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं।' मन्त्रोऽयं 'त्र्यक्षरीयुत-पञ्चदशी-मूलविद्या'रूपेण प्रथितः स्यादिति परम्परा।

॥ श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरवे नमः ॥

'शान्तं त्रिनेत्रं विधुकान्तिशुभ्रं
संविभ्रतं दोष्कशुभैः चतुर्भिः।
मुक्ताक्षमालां कलशं सुधायाः
श्रीज्ञानमुद्रामपि पुस्तकं च॥१॥
दिव्याम्बरं चन्दनगन्धलेपैः
समुज्ज्वलाङ्गं मणिरत्नकैः च।

---

श्रीषोडशी महाविद्याके मन्त्रको 'पञ्चदशी मूलविद्या' कहते हैं। श्रीषोडशी महाविद्याका मन्त्र है–'ॐ ह्रीं श्रीं कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं।' यह त्र्यक्षरीयुक्त पञ्चदशाक्षरी मूलविद्या 'पञ्चदशी' कहलाती है।

*गुरु-परम्परा*–श्रीषोडशी महाविद्याके मन्त्रकी परम्पराके अन्तर्गत श्रीगुरुदेवके रूपमें श्रीदक्षिणामूर्त्ति 'शिव' विराजमान हैं। ये ही श्रीषोडशी महाविद्याके मन्त्रद्रष्टा ऋषि हैं। ये ही मन्त्रप्रदाता गुरु हैं। श्रीदक्षिणामूर्त्ति 'शिव' ही 'आदिगुरु' कहलाते हैं और वे सदैव दीक्षागुरुमें कलात्मरूपसे स्थित हैं। इसलिए शास्त्रमें कहा गया है–'श्रीगुरुः सर्वकारणभूता शक्तिः।'

*श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरु*–श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरु शान्त हैं; इसलिए तो 'शिव' कहलाते हैं। उनके 'चन्द्र, सूर्य तथा वह्नि' ये तीन ज्योतिःस्वरूप नेत्र हैं; शरीरकी कान्ति

वीरासनस्थं च शशाङ्कचूडं
श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरुं स्मरामि।।२।।'

अत्र शान्तः, त्रिनेत्रः, चन्द्रकान्तिशुभ्रः, चतुर्भुजः, मुक्ताक्षमाला-सुधाकलश-ज्ञानमुद्रा-पुस्तकाढ्यः, चन्दन-गन्ध-लेपैः मणि-रत्नैश्च समुज्ज्वलाङ्गः, वीरासनस्थः, चन्द्रशेखरः, श्रीदक्षिणामूर्त्तिः शिव एव गुरुः स्यादिति निश्चप्रचम्।

।। नमो नमः श्रीगुरुपादुकाभ्याम् ।।

'होत्राग्नि-हौत्राग्नि-हविष्य-होतृ-
होमादि-सर्वाकृति-भासमानम्।
यद्ब्रह्मतद्बोधवितारिणीभ्यां
नमो नमः श्रीगुरुपादुकाभ्याम्।।'

श्रीषोडशी-महाविद्या-परम्परायां श्रीगुरु-पादुकापूजनं भवति। यतो हि श्रीगुरुपादकैव स्वतन्त्र-शिवस्य स्वातन्त्र्यं स्वभावं प्रददाति। श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरोः पादुकैव सर्वत्र श्रीपादुकारूपेण पूजनीया वर्तत इति परम्परा स्यादिति निश्चप्रचम्। इति शिवम्।।

---

चन्द्रमाके समान उज्ज्वल शुभ्र है। वे चतुर्भुज हैं। उनके चार हाथोंमें मुक्ताकी अक्षमाला, अमृतका कलश, ज्ञान मुद्रा तथा पुस्तक सुशोभित हो रहे हैं। चन्दन-गन्धके लेपनसे तथा मणि-रत्नोंसे उनके अङ्ग समुज्ज्वल प्रतीत हो रहे हैं। वीरासन पर आसीन श्रीदक्षिणामूर्त्ति शिव ही गुरुके रूपमें विराजमान हैं। यही परम्परा है।

*श्रीदक्षिणामूर्त्ति-गुरुपादुका*—ब्रह्म ज्ञानका वितरण करनेवाली तत्त्व श्रीगुरु पादुका ही है। श्रीषोडशी महाविद्याकी परम्परामें श्रीगुरुपादुकाका ही स्वतन्त्र शिवके स्वातन्त्र्य स्वभावका प्रदान करती है। 'श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुकी पादुका ही सर्वत्र पूजनीया है' ऐसी परम्परा है। इति शिवम्।।

# प्रथमावरणम्

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

संसारमें प्राणी सदैव आनन्दकी खोजमें लगा रहता है। वह चाहता है कि उसके प्रत्येक पदार्थ तथा उसके द्वारा किये गये प्रत्येक कार्य उसे आनन्द प्रदान करें; किन्तु ऐसा हो नहीं पाता है; क्योंकि एक तो पदार्थका धर्म आनन्द प्रदान करना नहीं है इसलिए पदार्थसे उसे आनन्द प्राप्त नही होता है और दूसरी बात है कि उसमें सत् तथा असत्में विवेचन करनेकी क्षमताका अभाव है। इस कमियोंको दूर करनेके लिए वह किसी गुरुजनके पास जाकर अदृष्ट कारणोंको जाननेका प्रयास करता है और इसी क्रममें गुरुजनोंके द्वारा उसे सही दिशाका निर्देशन प्राप्त होता है जो कि निम्नलिखित प्रकारसे है:–

पदार्थका स्वभाव है–'प्रकाश'। प्रकाशसे भिन्न जो भी पदार्थ है वह स्वयं प्रकाशित नहीं हो सकता है। प्रकाशका कोई अन्य प्रकाशक नहीं है। इसलिए प्रकाश एक है, अनेक नहीं। इस सम्पूर्ण जगतका आत्मा चेतन है और यह चेतन ही प्रकाश है। इसलिए प्रकाश 'चैतन्यस्वरूप' है। इसी प्रकाशको आगममें 'शिव' तथा 'संविद्' कहते हैं। किसी भी पदार्थका भेद करनेवाले भेदक तत्त्व दो हैं–देश तथा काल। ये दोनों तत्त्व प्रकाशसे ही अपनी स्थितिको प्राप्त करते हैं। इसलिए ये प्रकाशके भेदक नहीं हो सकते।

प्रकाशमें क्रम तथा अक्रमका प्रश्न ही नहीं उठता है और न ही किसी प्रकारकी कालकी विकल्पना है। यह प्रकाश सभी विकल्पनाओंसे परे है; अपरिछिन्न है। इसलिए यह 'पर' है और इसी अपरिछिन्न संवित्स्वरूप अनुत्तर परमेश्वरको आगममें 'परशिव' कहते हैं। 'संविद्'में स्वप्रकाशात्मिका जो संवित्ति है उसे 'स्वसंवेदन' कहते

हैं। संवित्तिसे ही विश्वकी व्यवस्थिति है।

प्रकाशमें पारतन्त्र्य नहीं है। परतन्त्र उसे कहते हैं जो दूसरेसे प्रकाशित हो और प्रकाशित होनेके लिए दूसरे पदार्थकी अपेक्षा रखता हो। स्वतन्त्र उसे कहते हैं जो स्वयं प्रकाशित हो और प्रकाशित होनेके लिए दूसरे पदार्थकी अपेक्षा न रखता हो। वस्तुतः अन्य किसी दूसरे प्रकाशकी सत्ता ही नहीं है तो प्रकाशका किसी अन्य प्रकाशसे प्रकाशित होनेका प्रश्न ही नहीं उठता है। इसलिए प्रकाशमें स्वातन्त्र्य ही है, न कि पारतन्त्र्य। प्रकाशकी ही स्वातन्त्र्य सत्ता है।

'सत्' उसे कहते हैं जो तीनों कालमें अविकारी रूपसे विद्यमान हो। प्रकाश ही तीनों कालमें अविकारीरूपसे स्थित है। 'विकार' कहते हैं—परिवर्तनको। प्रकाशमें परिवर्तन नहीं है। विकारीमें अनेकता है। प्रकाशमें एकता है। इसलिए यह प्रकाश 'अद्वैत' कहलाता है। यहाँ यह प्रश्न उठता है कि अविकारीसे भिन्न विकारी है तो इस विकारशील विश्वकी सत्ता प्रकाशसे भिन्न होगी? कहते हैं—नहीं।

सत्ता तो एक मात्र प्रकाशकी है और यह सत्ता स्वातन्त्र्य सत्ता ही है। यह स्वातन्त्र्य सत्ता ही स्वतन्त्र प्रकाशका स्वभाव है। वही विश्वाकार तथा निराकार स्वभाववाला एकमात्र प्रकाश स्वातन्त्र्य स्वभावसे सर्वोपरि विराजमान है। प्रकाश देश-कालकी सीमासे परे होनेसे व्यापक है तथा आदि एवं अन्तसे रहित होनेके कारण निराकार कहलाता है। यदि प्रकाशका नियत आकार तथा देश हो तो वह कभी भी विश्वाकार नहीं बन सकता है।

जहाँ तक विश्वकी निराकारताकी बात है हम व्यावहारिक उदाहरणके द्वारा स्पष्ट करते हैं कि 'सागर' शब्द समुद्र, जलधि आदि शब्दोंसे विख्यात है। सागर एक महान् जलभण्डार है। यह जलभण्डार जब शान्त रहता है तो तरङ्गसे रहित होता है और जब उल्लसित होता है तब तरङ्ग उसमें उठते हैं। उस जलके परिवर्त्तित रूपको जल नहीं कहते हैं बल्कि उसे तरङ्ग ही कहते हैं। तरङ्गका एक नियत आकार है, रूप है और नाम है; किन्तु है तो वह

जल। तरङ्ग क्या जलसे भिन्न है? कहते हैं–नहीं; क्योंकि तरङ्ग ही जल है और जल ही तरङ्ग है। तरङ्गकी भिन्न सत्ता नहीं है और न ही तरङ्ग जलका विकार है। विकार तो कवेल नाम-रूपका प्रसारण ही है। अब एक प्रकारसे पुनः स्पष्ट करते हैं–निस्तरङ्ग सागर और सतरङ्ग सागरमें क्या अन्तर है? कहते हैं–अन्तर केवल नाम-रूपका ही है और नाम-रूप ही विवर्त है। इस प्रकारसे हम देखते हैं कि विकार केवल नाम-रूपका प्रसारण ही है। यह जगत नाम-रूपात्मक है; विवर्त है और इसकी सत्ता कभी भी भिन्न नहीं हो सकती है। इसलिए परम प्रकाश 'सत्स्वरूप' है।

यह परम प्रकाश ही परम आनन्दके रूपमें विराजमान है; क्योंकि वैषयिक आनन्द तो वृत्तिरूप है; विच्छिन्न है। इसलिए विषयमें 'आनन्दमयता' अर्थात् आनन्दकी प्रचुरता है। मिठाईको मिठा नहीं कहा जाता है। अन्य सामग्रियोंकी अपेक्षा मिठाईमें मिठा प्रचुर मात्रामें रहता है। शक्कर मिठास्वरूप है। शक्करकी भिन्नता मिठासे नहीं हो सकती है और यही इसकी अखण्डता है। ठीक् उसी प्रकार प्रकाश ही 'आनन्दस्वरूप' है; अखण्डानन्द है।

निष्कर्ष यह है कि संविद्रूप प्रकाश निरपेक्ष, पूर्ण, स्वतन्त्र, सर्वप्रकाशक तथा 'सच्चिदानन्दस्वरूप' है । यह प्रकाश स्वातन्त्र्यरससे परिपूर्ण 'परशिव' है। इसे ही दर्शन शास्त्रोंमें 'परब्रह्म' कहा गया है। उल्लासकी इच्छा आदि व्यापारसे रहित निस्तरङ्ग सागरके समान प्रकाशको अनुत्तर परमेश्वर कहते हैं। परमेश्वर स्वतन्त्र है और उसका स्वभाव स्वातन्त्र्य है। 'स्वभाव' शब्द 'प्रकृति' शब्दके रूपमें व्यवहृत होता है और प्रकृति शब्द स्त्रीवाचक है। उस परमेश्वरकी प्रकृतिको 'शक्ति' कहते हैं। परमेश्वरकी यह स्वातन्त्र्य प्रकृति ही 'परा शक्ति' कहलाती है। परमेश्वरसे इस परमेश्वरी परा शक्तिको कभी भी अलग नहीं किया जा सकता। स्वतन्त्रसे स्वातन्त्र्यकी सत्ता भिन्न नहीं हो सकती। परमेश्वरसे परा शक्तिकी सत्ता भिन्न नहीं हो सकती। जिस प्रकार व्यक्तिसे व्यक्तिकी कार्य करनेकी शक्ति अलग नहीं हो सकती

ठीक् उसी प्रकार परमेश्वरसे स्वातन्त्र्य शक्ति परा शक्ति अलग नहीं हो सकती। यह परा शक्ति परमशिवाश्रया है। इसे दर्शनशास्त्रोंमें 'ब्रह्माश्रया माया' भी कहते हैं। यह परा शक्ति इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मक होनेके कारण 'त्रिपुरा' कहलाती है।

जैसा कि हमने देखा–परमेश्वरकी प्रकृति ही शक्ति है। वास्तविक रूपसे देखा जाय तो परमेश्वरमें हुए उल्लासको ही उसकी शक्ति कहते हैं और यह शक्ति प्रथमतः इच्छारूपा ही होती है। इस प्रकारसे परमेश्वरकी इच्छाशक्तिको 'परा शक्ति', ज्ञानशक्तिको 'परापरा शक्ति' तथा क्रियाशक्तिको 'अपरा शक्ति' कहते हैं और यही 'त्रिपुरा' है। अब हम निम्नलिखित रूपसे इसका विवेचन करते हैं:–

किसी व्यक्तिका पहचान उसके स्वभावसे ही होता है और हमने देखा कि प्रकाशस्वरूप परमेश्वर परमशिव 'सच्चिदानन्दस्वरूप' है तो फिर उसका पहचान कैसे करें? कहते हैं–परमशिव सत्स्वरूप, चित्स्वरूप और आनन्दस्वरूप है। परमशिव स्वतन्त्र है। उसकी प्रकृति स्वातन्त्र्य शक्ति कहलाती है। शक्तिसे ही व्यक्तिका पहचान होता है। परमशिव सत्स्वरूप है और उसका पहचान इच्छाशक्तिसे होता है। व्यक्तिकी स्थिति उसकी सत्तासे ही होती है। सत्ताधारी सर्वदा सर्वसमर्थ होता है; करने, न करने तथा अन्यथा करनेमें सक्षम होता है। उसकी इच्छा ही विधि-नियमकी व्यवस्थाके रूपमें परिवर्तित हो जाती है। राजाकी आज्ञा ही राज्यके विधि-नियमकी व्यवस्था बन जाती है। राजसत्ता ही राजाका पहचान है। उसकी इच्छा सर्वोपरि है। इच्छारूपी प्रकृति ही सत्ता की परिचायिका है। इसी प्रकार परमेश्वर परशिवकी इच्छाशक्ति ही उसके सत्स्वरूपकी परिचायिका है।

चेतनाके बिना किसी भी पदार्थका बोध नहीं हो सकता है। यह बोधरूपी चेतना प्रत्येक पदार्थमें विद्यमान है। यह चेतना ही पदार्थका पहचान कराती है। उसी प्रकार परमेश्वरके चित्स्वरूपकी परिचायिका उसकी ज्ञानशक्ति ही है।

यह विश्व आनन्दमय है; क्योंकि प्रत्येक पदार्थ किसी न किसी

रूपसे, किसी न किसी व्यक्तिको, कुछ न कुछ समय तक आनन्द पहुँचाता है। आनन्द प्रदान करना पदार्थका धर्म नहीं है। इसलिए इससे मिलनेवाले आनन्दमें निरन्तरता नहीं रह पाती है। मिठाईके समान यह विश्व आनन्दमय और क्रियारूप है। परमेश्वर तो 'आनन्दस्वरूप' है; अखण्डानन्द है। परमेश्वरके आनन्दस्वरूपकी परि-चायिका उसकी क्रियाशक्ति ही है और वही क्रियाशक्ति ही यहाँ पर प्रपञ्च कहलाती है।

इस प्रकारसे परमेश्वरके सत्, चित् तथा आनन्दस्वरूपकी परिचायिका इच्छा, ज्ञान तथा क्रियाशक्ति ही है। निष्कर्षरूपसे हम यही कह सकते हैं कि एक मात्र सच्चिदानन्दस्वरूप परमेश्वरकी प्रकृति एकमात्र इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मिका शक्ति 'त्रिपुरा' ही है। यही शक्ति पारमेश्वरी 'परा शक्ति'के रूपमें प्रसिद्ध है। इसकी व्याख्या हम निम्नलिखित रूपसे करते हैं:–

'परा शक्ति' परमेश्वरकी इच्छाशक्ति है और यह इच्छाशक्ति चमत्कृतिरूपा है। इसका शास्त्रमें 'निखिल-बीजाङ्कुरा' शब्दसे परिचय कराया गया है। यह शक्ति कारणरूपा कारणशक्ति है और इसमें कर्तृत्व भाव विद्यमान है। इसी 'परा शक्ति'के द्वारा परमेश्वर समस्त तत्त्वोंका अभेदरूपसे धारण, दर्शन तथा प्रकाशन करता रहता है। यह परा शक्ति भैरव नामक कालको अपनेमें भासित होने देती रहती है अतः 'कालकर्षिणी'के नामसे शास्त्रमें प्रसिद्ध है। परा शक्तिको 'अघोरशक्ति' भी कहते हैं। घोरका अर्थ है–भयङ्कर। जो भयङ्कर न हो, सुन्दर हो उसे 'अघोर' कहते हैं। अघोर ही 'परमशिव' है और इच्छात्मिका पराशक्ति ही अघोरेश्वर परमशिवकी 'अघोरशक्ति' है।

आगम शास्त्रमें आन्तरिक उल्लास तथा बाह्य उल्लासका भेदप्रदर्शन पूर्वक कथन किया गया है कि परमेश्वरकी स्वातन्त्र्य शक्ति जो कि निराकाङ्क्ष्य अनुत्तरस्वरूपा है वह उल्लाससे रहित है और 'परा वाणी' कहालाती है। यह शक्ति अहमात्मक विमर्शरूपा है। इसे 'स्पन्द' भी कहते हैं किन्तु जब इसका बाह्य उल्लास होता है

तब यह शक्ति इच्छाकी ओर उन्मुख होनेके कारण 'पश्यन्ती' कहलाती है। इस 'पश्यन्ती'की अवस्थामें वाच्य-वाचक क्रमका उदय नहीं होता है और न ही भेदकी स्फुटता दिखाई पड़ती है । इसमें चैतन्यस्वरूप ज्योतिकी प्रधानता रहनेके कारण द्रष्टृस्वरूपता रहती है। द्रष्टा सकल दृश्य वस्तुका दर्शन करता है अर्थात् दृश्य वस्तुको देखता रहता है। इसलिए इस इच्छारूपा शक्तिको 'पश्यन्ती' कहते हैं। इस 'पश्यन्ती'को जब हम 'परा शक्ति' कहते हैं तो उस आन्तरिक उल्लासमें अहमात्मक शक्तिको 'परतरा शक्ति' कहेंगे। इस प्रकारसे भी कहा जाता है कि परा शक्ति इच्छारूपा है और इच्छावस्थामें ज्ञानकी ओर उन्मुख होनेपर 'पश्यन्ती' कहलाती है।

'परापरा शक्ति' परमेश्वरकी ज्ञानशक्ति है। इसको शास्त्रमें 'अखिल-चेतनारूपिणी' कहा गया है और यह प्रपञ्चसे रहित है। यह ज्ञानशक्ति प्रत्येक वस्तुमें विद्यमान है तभी तो वस्तुमें चेतना रहती है। यही वस्तुकी सूक्ष्मावस्था है। 'परापरा शक्ति'के द्वारा परमेश्वर दर्पणमें नगर आदिके भिन्न तथा अभिन्नरूपसे होनेवाले भासनके समान भेदाभेदरूपसे विश्वरूपसे विराजमान रहता है । यह 'परापरा' शक्ति ज्ञान और क्रियाकी मध्यभूमिक होनेके कारण आगम शास्त्रमें 'मध्यमा वाणी'के रूपमें प्रसिद्ध है। इस अवस्थामें द्रष्टा तथा दृश्य दोनोंका भान रहता है। वाच्य-वाचककी स्फुटास्फुटता रहती है। यह बुद्धिग्राह्यावस्था है। इसलिए सार्थक नामवाली 'मध्यमा' कहलाती है। इसे शास्त्रमें 'घोराघोरशक्ति' भी कहते हैं। उसी प्रकार कहते हैं कि ज्ञानावस्थामें क्रियाकी ओर उन्मुख होनेपर यही क्रिया शक्ति है।

'अपरा शक्ति' परमेश्वरकी क्रियाशक्ति है। इसको शास्त्रमें 'अखिल-प्रपञ्चरूपिणी' कहा गया है। सृष्टि, स्थिति तथा संहाररूपी प्रपञ्च इसी 'अपरा शक्ति'से सञ्चालित होता है अर्थात् यह स्वयं प्रपञ्चरूपा बन जाती है । परमेश्वर इस 'अपरा शक्ति'के द्वारा भिन्न-भिन्नरूपसे सकल तत्त्वोंको देखता रहता है। इसमें भेदका भासन होता है। दृश्यमात्र इसमें विद्यमान रहता है; वाच्यमात्र भेदरूपताको प्राप्त

होकर स्फुटरूपसे विराजमान रहता है। यह इन्द्रियग्राह्यावस्था है। यह शक्ति 'घोरशक्ति' कहलाती है। शास्त्रमें इसे 'वैखरी वाणी' भी कहते हैं। 'विखर'का अर्थ है–शरीर। स्थूल शरीर ही विखर होता है और यह शरीर क्रियारूप होता है। शास्त्रमें इसे इस प्रकार भी कहा गया है कि वैखरी अवस्थामें ज्ञान तथा क्रिया दोनों रहते हैं।

इस प्रकारसे परमेश्वरकी इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मिका 'त्रिपुरा' शक्ति परा, परापरा तथा अपराके रूपमें विराजमान है। प्रकाशस्वरूप परमेश्वर जब त्रिपुरा शक्तिसे युक्त होता है तो 'शिव' कहलाता है और सृष्टि, स्थिति, संहार, निग्रह तथा अनुग्रहरूपी पाँच कर्मोंका सम्पादन करता है। विश्व जो कि ग्राह्य, ग्रहीता और ग्रहणरूप है, एक मात्र 'शक्तिचक्रात्मक' है। ग्राह्य कहते हैं–पदार्थको। उस पदार्थका ग्रहण करनेवाला ग्रहीता कहलाता है और ग्राह्य पदार्थका ग्रहीता जिस करणके द्वारा ग्रहण करता है उसे ग्रहण कहते हैं। करण ही साधन है। इन्द्रिय ही करण है और इसे ग्रहण कहते हैं। 'चक्र'-का अर्थ है–समूह। इस प्रकारसे यह विश्व शक्तिसमूहात्मक है। इसीका प्रदर्शन हुआ है 'श्रीचक्र'में। 'श्रीचक्र' शक्तिका समूह ही है। अतः श्रीचक्र विश्वात्मक है।

शिव और शक्तिमें कोई भेद नहीं है। भेद है तो केवल नाम और रूपका; क्योंकि शिवसे भिन्न किसी अन्य पदार्थकी स्वतन्त्र सत्ता नहीं है और शिव ही एक मात्र स्वतन्त्र है और उसकी ही एक मात्र स्वातन्त्र्य शक्ति है जो कि परा, परापरा तथा अपरारूपी त्रिविधात्मिका शक्ति 'त्रिपुरा' कहलाती है। यही महात्रिपुरसुन्दरी है और इसकी उपासनाका पीठ है यह 'श्रीयन्त्र'। पारमेश्वरी भगवती परा शक्ति महात्रिपुरसुन्दरी ही 'आदिशक्ति' है।

वास्तविक रूपसे देखा जाये तो न कोई कामना उस परम प्रकाशमें है और न ही शक्तिमें। फिर भी वह पारमेश्वरी 'परा शक्ति' प्रकाशस्वरूप परम शिवके स्वभावरूपसे उत्पन्न हुई है। इच्छाशक्ति ही परम शिवकी प्रकृति है और यही 'परा शक्ति' है। 'परा शक्ति'के

ज्ञानसे 'भोग तथा मोक्ष'की प्राप्ति होती है। इसलिए हम इसका विवेचन प्रस्तुत करते हैं:-

श्रीपरदेवतायाः स्वरूपम्

दिव्यां परां सुधवलारुणचक्रताप्तां
मूलादिबिन्दुपरिपूर्णकलात्मरूपाम्।
स्थित्यात्मिकां शरधनुःसृणिपाशहस्तां
श्रीचक्रतां परिणतां सततं नमामि॥१॥

परदेवताका स्वरूप

मैं उस 'परदेवता'को नमस्कार करता हूँ कि जिसने श्वेत-रक्तवर्णरूपी शिव-शक्तिस्वरूपात्मक चक्रताको प्राप्त कर ली है; जो मूलादिसे लेकर बिन्दु पर्यन्त सूक्ष्मरूपसे परिपूर्ण है; हाथोंमें बाण, धनुष, अङ्कुश तथा पाशका धारण करके स्थूलरूपसे विराजमान है और जिसने श्रीचक्रके रूपमें परिणतिको प्राप्त कर ली है।

*विमर्श*–सर्वप्रथम श्रीचक्रमें परदेवताके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–दिव्यामिति।

*दिव्याम्*–ग्रन्थके प्रथम श्लोकके प्रारम्भमें ही 'दिव्या' शब्दका प्रयोग हुआ है जिससे ज्ञात होता है कि ग्रन्थमें किसी दिव्य नायिकाका वर्णन किया गया है। 'दिव्या' शब्द स्त्रीवाचक होनेसे शक्तिका द्योतक बन जाता है। 'दिव्या'का अर्थ है–अलौकिकरूपा। कोई ऐसी शक्ति है जो कि निश्चित रूपसे अलौकिक ही होगी। लोकसे परे होनेके कारण उसे अलौकिक कहा गया है। अलौकिक कहते हैं–देवताको। इस प्रकारसे 'दिव्या'का अर्थ है–देवता। 'दिव्या' शब्द स्वतः मङ्गलवाचक है।

*पराम्*–सबसे परे होनेके कारण उस शक्तिको 'परा शक्ति' कहते हैं। सृष्ट्युन्मुख शक्तिकी तीन अवस्थाओंका वर्णन यहाँ पर विशेषतः किया जा रहा है और वे तीन अवस्थाएँ हैं–परावस्था, सूक्ष्मावस्था

तथा स्थूलावस्था। शरीरको भी इन तीन अवस्थाओंके कारण 'परा शरीर, सूक्ष्म शरीर तथा स्थूल शरीर'के रूपमें विभाजित किया गया है। परा शरीरको कारण शरीर कहते हैं; क्योंकि यह सभी कार्योंका कारण है। जगतका कोई भी पदार्थ जो हमारे सामने दिखाई पड़ता है उसकी उपर्युक्त तीन अवस्थाएँ होती हैं। पारमेश्वरी आदिशक्ति भगवती परा शक्ति 'त्रिपुरा' सर्वप्रथम आविर्भूत हुई। इसलिए वह परा शक्ति परमेश्वरी त्रिपुरा ही 'परदेवता' है।

*सुधवलारुणचक्रताप्ताम्*–परमेश्वरी भगवती त्रिपुरा त्रिगुणात्मिका है। त्रिगुण हैं–सत्त्व, रजस् तथा तमस्। इन तीनों गुणोंकी साम्यावस्थामें किसी प्रकारकी कोई उत्पत्ति नहीं होती है किन्तु जब इनकी वैषम्यावस्था होती है तब सृष्टि होती है। इसलिए दर्शन शास्त्रमें कहा गया है कि तीनों गुणोंकी साम्यावस्था 'प्रकृति' है और वैषम्यावस्था सृष्टि है। त्रिपुरा ही दर्शन शास्त्रमें माया, प्रकृति आदि शब्दोंसे भाषित है। तीनों गुणोंके तीन वर्ण होते हैं और इन गुणोंका पहचान वर्णोंसे होता है; जैसे–सत्त्वगुण श्वेतवर्णवान् है, रजोगुण रक्तवर्णवान् है तथा तमोगुण कृष्णवर्णवान् है। इन तीनों गुणोंके स्वभाव भी भिन्न-भिन्न होते हैं; जैसे–सत्त्वगुण ज्ञानवान् है, रजोगुण क्रियावान् है तथा तमोगुण जडस्वभाववान् है। यहाँ पर जब भगवती पराशक्ति सृष्ट्युन्मुख हुई तो सत्त्वगुण प्रधान, रजोगुण बाहुल्य तथा तमोगुण न्यूनरूपी चक्रताको प्राप्त हो गयी। 'सुधवल' शब्द सत्त्वगुणकी प्रधानताका द्योतक है। 'अरुण' शब्द रजोगुण क्रियाशीलताका सूचक है। यहाँ पर न्यूनातिन्यून है–तमोगुण। इसलिए यह प्रकट नहीं है किन्तु जो स्थूल पदार्थ श्रीयन्त्र माध्यम पीठ है, वही तमोगुण जडताका प्रतीक है।

यहाँ पर विशेषतः ध्यान देनेकी बात है कि उस परा शक्तिकी सात्त्विकता तथा राजसिकता अधिक मात्रामें होनेके कारण साधकको शीघ्र ही भोग तथा मोक्षकी सिद्धि प्राप्त हो जाती है। इस प्रकारसे वैषम्यावस्थामें आदिशक्ति भगवती परा शक्ति त्रिपुरा चक्रताको प्राप्त

हो गयी। 'चक्रता'का अर्थ है–समूहता। यहाँ पर 'सुधवल' शब्दसे शिव तथा 'अरुण' शब्दसे शक्तिका ग्रहण होता है। इस प्रकारसे भगवती परा शक्ति यहाँ पर शिव एवं शक्तियोंकी समूहताको प्राप्त हो गयी है। इसलिए श्रीचक्र धवल एवं अरुणके मिश्रणसे कुङ्कुम वर्णवाला शिव-शक्तिरूपात्मक है।

*मूलादिबिन्दु-परिपूर्णकलात्मरूपाम्*–अत्यन्त सूक्ष्मरूप मूर्त्यात्मक शक्तिको कला कहते हैं। परा शक्ति अत्यन्त सूक्ष्मरूपसे श्रीचक्रमें विद्यमान है और यही शक्ति प्रपञ्चसे रहित 'अखिल-चेतनारूपिणी' परापरा शक्ति है; कलात्मरूपसे 'भूपुर'से लेकर 'बिन्दु' पर्यन्त परिपूर्ण है। इस प्रकारसे परा शक्ति कलात्मरूपसे सूक्ष्मावस्थामें 'भूपुर'से लेकर 'बिन्दु' चक्र तक सम्पूर्ण 'श्रीचक्र'में विद्यमान है। योगशास्त्रमें *'षट् चक्र' तथा 'सहस्रार' प्रसिद्ध हैं। षट् चक्र हैं–मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपुर, अनाहत, विशुद्धि तथा आज्ञा। इनके साथ एक सहस्रारका भी वर्णन किया गया है। सहस्रारको चक्र नहीं मानते हैं; क्योंकि यह चक्रकी श्रेणिमें नहीं आता है। सहस्रारमें ही 'बिन्दु' स्थित है। इस प्रकारसे ये अन्तश्चक्र कहलाते हैं। बहिश्चक्रके रूपमें 'श्रीचक्र'में दश चक्र हैं। इसलिए श्रीचक्र दशचक्रात्मक कहलाता है। इसका विवेचन हम आगे करेंगे। 'भूपुर'से लेकर 'बिन्दु' पर्यन्त दश चक्रोंका समष्टि रूप श्रीचक्र है। पारमेश्वरी भगवती परा शक्ति त्रिपुरा इसी 'श्रीचक्र'में सूक्ष्मावस्थामें कलात्मरूपसे विराजमान है। यहाँ पर 'परिपूर्ण' शब्दसे तादात्म्यका बोध होता है।

*स्थित्यात्मिकाम्*–परा शक्ति त्रिपुराकी स्थूलावस्था ही श्रीचक्रमें 'स्थित्यात्मिका' कहलाती है और इस अवस्थामें परा शक्ति प्रपञ्च-रूपताको प्राप्त करके स्थूलरूपका धारण कर लेती है।

*शरधनुःसृणिपाशहस्ताम्*–जब परा शक्ति स्थूलावस्थाको प्राप्त

---

*षट् चक्रोंके विशिष्ट ज्ञानके लिए पढ़ें– ***षट्चक्रनिरूपणम्*** (सविमर्श-'प्रह्लाद'हिन्दी-व्याख्या-सहितम्)। व्याख्याकार–गोस्वामी प्रह्लाद गिरि वेदान्तकेशरी। प्राप्तिस्थान–चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी-२२१००१(उत्तर प्रदेश)

कर लेती है तब 'चतुर्भुजा' त्रिपुराका दर्शन होता है। परदेवता आदिशक्ति त्रिपुरा चार भुजाओंसे चार शस्त्रोंका धारण की हुई है। चार शस्त्र हैं–बाण, धनुष, अङ्कुश तथा पाश। ये शस्त्र 'नित्यायुध' कहलाते हैं।

*श्रीचक्रतां परिणताम्*–अब यहाँ पर प्रश्न उठता है कि भगवती परा शक्तिके चतुर्भुज रूपका दर्शन श्रीचक्रमें क्यों नहीं होता है? कहते हैं–भगवती परा शक्ति श्रीचक्रके रूपमें परिणतिको प्राप्त हो गयी तो उनके चतुर्भुज विग्रहका दर्शन स्थूलाकारमें सम्भव नहीं हो सकता। वह तो तादात्म्य रूपसे श्रीचक्रमें स्थित है। इसलिए बुद्धिमान् साधक त्रिपुराके पूजनके लिए श्रीचक्रके अतिरिक्त अन्य किसी माध्यमका आश्रय नहीं लेता है। यही परम रहस्य है।

*सततं नमामि*–यहाँ पर प्रयुक्त 'नमामि' शब्द एक वचनान्त है। इससे बोध होता है कि श्रीचक्रकी साधना व्यक्तिगत रूपसे की जाती है, न कि समष्टि रूपसे। समष्टि या सामूहिक रूपसे साधना सिद्धान्ततः नहीं हो सकती है; क्योंकि योगक्रिया प्रतिशरीर भिन्न होती है। श्रीचक्रकी साधना अन्तश्चक्र समावेश पूर्वक होती है। इस लिए प्रत्येक व्यक्ति अपने-अपने देश-कालकी मर्यादाके अनुरूप साधना किया करते हैं। जब साधना व्यक्तिगत रूपसे अनुष्ठित होती है तब उसमें निरन्तरता बनी रहती है। इसी व्यक्तिगत साधनाकी दृष्टिसे 'सततम्' शब्दका प्रयोग किया गया है। 'नमामि' शब्दके प्रयोगसे 'अहम्' शब्दमें कर्तृत्व रहता है जो कि लिङ्गभेदसे रहित होकर सर्वनाम वाचक बन जाता है। इसलिए श्रीचक्रकी उपासनाके लिए स्त्री-पुरुष सभी व्यक्ति अधिकारी पाये जाते हैं; इसमें कोई सन्देह नहीं है। आगम शास्त्रमें 'नमामि' शब्दका प्रयोग 'समाविशामि' शब्दके रूपमें किया जाता है जिसका अर्थ है–मैं उस तत्त्वमें समाविष्ट हो रहा हूँ। उपर्युक्त प्रकारसे चिन्तन करता हुआ साधक जब परदेवताका आवाहन पूर्वक पूजन करता है तब श्रीयन्त्रमें परदेवताके प्राणकी प्रतिष्ठा स्वतः हो जाती है। इसलिए श्रीदक्षिणामूर्त्तिको गुरु

मानकर परदेवताकी उपासना करनेवाले बुद्धिमान् साधक श्रीयन्त्रमें प्राणकी प्रतिष्ठा करना आवश्यक नहीं समझते हैं। यही साधनाका परम रहस्य है॥१॥

श्रीपरयन्त्रराजस्य निरूपणम्

भूःपूस्त्रिवृत्तकमथेन्दुकलारविन्द-
मष्टारकं च मनुकोणमथो दशारम्।
दिक्कोणकं च गजकोणमथ त्रिकोणं
वन्दे च बिन्दुसहितं परयन्त्रराजम्॥२॥

श्रीचक्रका निरूपण

मैं भूपुर, त्रिवृत्त, षोडशदल, अष्टल, चतुर्दशार, बहिर्दशार, अन्तर्दशार, अष्टकोण, त्रिकोण तथा बिन्दुके साथ परयन्त्रराजकी वन्दना करता हूँ।

*विमर्श*—परदेवताके स्वरूपके वर्णनके बाद अब श्रीचक्रका निरूपण किया जा रहा है—भूःपूरिति।

बाह्य दर्शनसे ज्ञात होता है कि श्रीचक्रका निर्माण दश चक्रोंके समूहसे हुआ है। इन दश चक्रोंके आवरणोंको 'दशावरण' कहते हैं। आवरणका अर्थ है—आच्छादन। बाह्य आवरणके रूपमें दश आवरणोंका दर्शन होता है किन्तु यहाँ पर आभ्यन्तर आवरणके रूपमें साधकको ग्यारह आवरण प्राप्त होते हैं; जबकि *षोडशानना श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी 'पराशक्ति'की उपासनामें पाँच कल्प तथा षोडश आवरण प्राप्त होते हैं।

परा शक्तिकी दो शक्तियाँ मुख्य रूपसे कार्य करती हैं। वे

---

*द्रष्टव्य—**श्रीचक्रनिरूपणम्**। श्रीविद्यान्तर्गतम्। सविमर्श-'प्रह्लाद'-हिन्दी-व्याख्या-सहितम्। 'ज्ञान'-'सपर्या'-खण्डात्मकम्। लेखकः सम्पादकश्च—गोस्वामी प्रह्लाद गिरि 'वेदान्तकेशरी'। प्राप्ति स्थान—चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी-२२१००१ (उ.प्र.)।

शक्तियाँ हैं–आवरण शक्ति तथा विक्षेप शक्ति। आवरण शक्ति जब साधककी बुद्धि-वृत्तिका आच्छादन कर लेती है तब साधकको सत्यका ज्ञान नहीं हो पाता है और विक्षेप शक्ति सत्यके वास्तविक स्वरूपका प्रकट न करके और ही कुछ भान कराती है। इसी प्रकार जब इन आवरणोंका भेदन हो जाता है तब वह परा शक्ति अपने वास्तविक स्वरूपका बोध कराकर 'परशिव'का बोध करा देती है और जो परशिवको जान लेता है वह साक्षात् परशिव हो जाता है। यही है श्रीचक्रमें स्थित आवरणोंके भेदनका फल। यही है परम पुरुषार्थ मोक्ष। यही है साधकका परम लक्ष्य–जीवसे शिव बनना; पशुसे पशुपति होना।

अब हम श्रीचक्रमें स्थित दश चक्रोंके सम्बन्धमें विचार प्रस्तुत करते हैं:–

*भूःपूः*–प्रथम चक्र है–भूपुर। 'भू'का अर्थ है–धरणी, पृथ्वी, भूमि, आधार आदि। 'पूः'का अर्थ है–पुर, सदन, गृह आदि। इसलिए भूपुरको धरणीसदन, भूसदन तथा भूगृह कहते हैं। इसे धरणी चक्र तथा सबका आधार होनेके कारण आधार चक्र और पृथ्वी तत्त्वात्मक होनेसे पार्थिव चक्र भी कहते हैं। चार द्वारोंसे युक्त चतुष्कोणात्मक यह भूपुर 'चतुरस्त्र'के नामसे प्रसिद्ध है।

*त्रिवृत्तकम्*–द्वितीय चक्रका नाम है–त्रिवृत्त। यह वृत्तत्रय, त्रिवृत्तक आदि संस्कृत शब्दोंसे जाना जाता है। तीन वृत्तोंसे निर्मित होनेके कारण यह चक्र त्रिवृत्तक कहलाता है।

*इन्दुकलारविन्दम्*–तृतीय चक्रका नाम है–षोडश दल। 'इन्दुकला' कहते हैं–चन्द्रकलाको। चन्द्रकी षोलह कलाएँ होती हैं। पञ्चदश तिथियाँ ही पन्द्रह कलाएँ हैं किन्तु अमाकला 'षोडशी' कला कहलाती है। इसीलिए अङ्कगणनामें साङ्केतिक शब्द 'इन्दुकला'का अर्थ है–षोडश। 'अरविन्द'का अर्थ है–कमल। दलोंका आकार कमलदलके समान है इसलिए इसे षोडशदल चक्र कहते हैं। ध्यान रहे कि आगम

शास्त्रमें प्रायः साङ्केतिक शब्दोंका प्रयोग होता है जिससे कि आयोग्य व्यक्तिके लिए यह ज्ञान दुष्प्राप्य हो जाये।

*अष्टारकम्*–चतुर्थ चक्रका नाम है–अष्टदल चक्र। इस चक्रके दलोंका आकार भी कमलदलके समान है। इसलिए इसे अष्टदल चक्र कहते हैं।

*मनुकोणम्*–पञ्चम चक्रका नाम है–चतुर्दशार चक्र। मनुओंकी संख्या चतुर्दश है। यहाँ पर 'मनु' शब्दसे चतुर्दश संख्याका सङ्केत किया गया है। यह चक्र कोणात्मक है। चतुर्दश कोणोंसे निर्मित होनेसे यह चतुर्दशार चक्र कहलाता है।

*दशारम्*–षष्ठ चक्रका नाम है–बहिर्दशार चक्र। दश कोणात्मक चक्र दो हैं–बहिर्दशार तथा अन्तर्दशार। सृष्टिक्रमके अन्तर्गत भूपुरसे बिन्दुकी ओर चलते हैं अतः पहले पड़नेवाले चक्रको बहिर्दशार तथा उसके बाद पड़नेवाले चक्रको अन्तर्दशार कहते हैं। बहिर्दशार चक्र कोणात्मक होनेके कारण बहिर्दशकोण चक्र भी कहलाता है।

*दिक्कोणकम्*–सप्तम चक्रका नाम है–अन्तर्दशार चक्र। दिशाओं की संख्या दश है अतः 'दिक्' शब्दसे दश संख्याका बोध होता है। दश कोणोंसे निर्मित होनेके कारण इसे दशार चक्र कहते हैं और बहिर्दशारकी अपेक्षा आन्तरिक स्थित होनेसे यह अन्तर्दशार चक्र कहलाता है।

*गजकोणम्*–अष्टम चक्रका नाम है–अष्टकोण चक्र। दिग्गजोंकी संख्या आठ है। आठों दिशाओंमें आठ गज रहते हैं। इसलिए वे दिग्गज कहलाते हैं। 'गज' शब्दके सङ्केतसे आठ संख्याका बोध होता है। यह चक्र आठ कोणोंसे निर्मित होनेके कारण अष्टकोण चक्र कहलाता है।

*त्रिकोणकम्*–नवम चक्रका नाम है–त्रिकोण चक्र। यह चक्र तीन कोणोंसे निर्मित होनेके कारण त्रिकोण चक्र क़हलाता है।

*बिन्दुसहितम्*–दशम चक्रका नाम है–बिन्दु चक्र। त्रिकोण चक्रके

मध्यमें जो बिन्दु स्थित है उसे बिन्दु चक्र कहते हैं।

*परयन्त्रराजम्*–देवता अनेक हैं तो स्वाभाविक रूपसे उनके यन्त्र भी अनेक होंगे। जिसप्रकार परदेवता सभी देवताओंमें श्रेष्ठ है उसी प्रकार यन्त्रोंमें भी परदेवताका यन्त्र श्रेष्ठ है। इसलिए इस यन्त्रको यन्त्रराज कहते हैं और परदेवताका यन्त्र होनेके कारण यह 'परयन्त्रराज' कहलाता है। किसी यन्त्रका निर्माण परयन्त्रराजके विना हो नहीं सकता है। जो भी अन्य देवताओंके यन्त्र होंगे वे सब इस यन्त्रराजके अन्तर्गत अवश्य पाये जायेंगे। यही रहस्य है।

*ध्यान रहे* कि 'परशिव' कोई देवता नहीं है और न इसका कोई यन्त्र है। यह तो देवोंका देव परम देव हैं जो कि सर्वव्यापक होनेके कारण किसी सीमाके अन्तर्गत नहीं आते हैं। यही परमेश्वर परम 'सत्' कहलाते हैं।

*'श्री'* शब्द निर्मित है–शकार, रकार तथा ईकारसे। जिस प्रकारसे परदेवताकी स्थूल, सूक्ष्म तथा परा अवस्थाओंका विवेचन किया गया है उसी प्रकारसे 'श्री' शब्द भी उपर्युक्त तीन अक्षरोंसे निर्मित होनेके कारण उसमें तीन अवस्थाएँ प्राप्त होती हैं। 'विद्या' कहते हैं–ज्ञानको। 'पराविद्या' ही श्रीविद्याके रूपमें जानी जाती है। पराविद्यासे ही स्वरूपका बोध सरलतासे प्राप्त हो जाता है। इस प्रकारसे समझते हुए उपर्युक्त दशचक्रात्मक 'परयन्त्रराज' श्रीयन्त्र श्रीचक्रकी उपासना करनी चाहिए। इससे बढ़कर कोई अन्य उपासना नहीं है जो सहजतासे जीवत्वसे शिवत्वको प्राप्त करा सके; पशुत्वसे पशुपतित्व-को प्राप्त करा सके।

*वन्दे*–मैं पूर्ववर्णित उस परयन्त्रराजकी वन्दना करता हूँ।२।।

'श्रीषोडशी महाविद्या'की उपासनाके अन्तर्गत 'श्रीचक्र'के प्रथम आवरणमें भूपुरके बाहर दश दिक्पालोंकी उपासना की जाती है। दश दिशाओंके दश दिक्पाल हैं। यहाँ पर इनकी उपासना विशिष्ट क्रमसे की जाती है। जैसे:–

१. पूर्वमें इन्द्र, २. आग्नेयमें अग्नि, ३. दक्षिणमें यम, ४. नैर्ऋत्यमें नैर्ऋत, ५. पश्चिममें वरुण, ६. वायव्यमें वायु, ७. उत्तरमें कुबेर, ८. ईशानमें ईशान, ९. ईशान और पूर्वके मध्यमें ब्रह्मा तथा १०. नैर्ऋत्य और पश्चिमके मध्यमें अनन्त।

ध्यान रहे कि ब्रह्मा ऊर्ध्व दिशाका दिक्पाल है; जबकि अनन्त अधो दिशाका दिक्पाल है; परन्तु यहाँ पर उपासनाके प्रयोजनसे इन दोनोंके स्थान उपर्युक्त प्रकारसे निरूपित हुए हैं। अब श्रीचक्रमें इन्द्रादि दश दिक्पालोंके स्वरूपका विचार किया जा रहा है:—

भूपुर्बहिरिन्द्रादीनां दशदिक्पालानां स्वरूपम्

देवेन्द्रं तं वज्रहस्तं सुपीतं
रक्ताभं वैश्वानरं शक्तिहस्तम्।
श्रीमत्सौरिं दण्डहस्तं च कृष्णं
बन्धूकाभं नैर्ऋतं खड्गहस्तम्॥
पाशाढ्यं श्रीपाशिनं श्वेतवर्णं
वायुं सृण्याढ्यं हरिद्वर्णदेहम्।
पौलस्त्यं वै शुक्लवर्णं गदाढ्य-
मीशानं श्रीशूलहस्तं च शुभ्रम्॥
ब्रह्माणं तं पद्महस्तं सुपीतं
रम्यं श्यामं चक्रहस्तं ह्यनन्तम्।
तान् सर्वान् नौमि भूपुर्बहिस्थान्
पूर्वादारभ्याभिवर्त्तक्रमेण॥३॥

भूपुरके बाहरमें इन्द्र आदि दश दिक्पालोंका स्वरूप

मैं भूपुरके बाहरमें स्थित 'गाढ़ पीत वर्णवाला तथा हाथसे

वज्रका धारण करनेवाला इन्द्र देव; लाल वर्णवाला तथा हाथसे शक्तिका धारण करनेवाला अग्नि देव; कृष्ण वर्णवाला तथा हाथसे दण्डका धारण करनेवाला यम देव; बन्धूक पुष्पके समान लाल वर्णवाला तथा हाथसे खड्गका धारण करनेवाला नैऋत देव; श्वेत वर्णवाला तथा हाथसे पाशका धारण करनेवाला वरुण देव; हरित वर्णके शरीरवाला तथा हाथसे अङ्कुशका धारण करनेवाला वायु देव; श्वेत वर्णवाला तथा हाथसे गदाका धारण करनेवाला कुबेर देव; श्वेत वर्णवाला तथा हाथसे शूलका धारण करनेवाला ईशान देव; गाढ़ पीत वर्णवाला तथा हाथसे कमलका धारण करनेवाला ब्रह्मा देव और रमणीय श्याम वर्णवाला तथा हाथसे चक्रका धारण करनेवाला अनन्त देव' इन सभी दिक्पालोंको पूर्वसे आरम्भ करके अभिवर्त्त क्रमसे नमस्कार करता हूँ।

*विमर्श*–अब भूपुरके बाहरमें इन्द्र आदि दश दिक्पालोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–देवेन्द्रमिति।

*देवेन्द्रं तं सुपीतं वज्रहस्तम्*–पहला दिक्पाल है–इन्द्र देव। देवताओंमें श्रेष्ठ देवको 'देवेन्द्र' कहते हैं। यह 'इन्द्र'के नामसे सर्वत्र प्रसिद्ध है। इन्द्र पूर्व दिशाका दिक्पाल है। इन्द्रके शरीरकी कान्ति गाढ़ पीत वर्णकी है। इसने अपने हाथसे वज्रका धारण किया है। इन्द्र देव 'वज्रधर'के रूपमें प्रसिद्ध है।

*वैश्वानरं रक्ताभं शक्तिहस्तम्*–दूसरा दिक्पाल है–अग्नि देव। 'वैश्वानर' कहते हैं–अग्नि देवको। अग्नि देव आग्नेय दिशाका दिक्पाल है। इसके शरीरकी कान्ति लाल वर्णकी है। इसने अपने हाथसे शक्तिका धारण किया है। अग्नि देव 'शक्तिधर'के रूपमें प्रसिद्ध है।

*श्रीमत्सौरिं कृष्णं दण्डहस्तम्*–तीसरा दिक्पाल है–यम देव। 'सौरि' कहते हैं–यम देवको। यह 'सूर्यपुत्र'के नामसे सर्वत्र प्रसिद्ध है। यम देव दक्षिण दिशाका दिक्पाल है। इसके शरीरकी कान्ति कृष्ण वर्णकी है। इसने अपने हाथसे दण्डका धारण किया है। यम देव 'दण्डधर'के

रूपमें प्रसिद्ध है।

*नैर्ऋतं बन्धूकाभं खड्गहस्तम्*–चौथा दिक्पाल है–नैर्ऋत देव। नैर्ऋत देव नैर्ऋत्य दिशाका दिक्पाल है। इसके शरीरकी कान्ति बन्धूक पुष्पके समान लाल वर्णकी है। इसने हाथसे खड्गका धारण किया है। नैर्ऋत देव 'खड्गधर'के रूपमें प्रसिद्ध है।

*श्रीपाशिनं श्वेतवर्णं पाशाढ्यम्*–पाँचवाँ दिक्पाल है–वरुण देव। 'पाशी' कहते हैं–वरुण देवको। वरुण देव पश्चिम दिशाका दिक्पाल है। इसके शरीरकी कान्ति श्वेत वर्णकी है। इसने अपने हाथसे पाशका धारण किया है। वरुण देव 'पाशधर'के रूपमें प्रसिद्ध है।

*वायुं हरिद्वर्णदेहं सृण्याढ्यम्*–छठवाँ दिक्पाल है–वायु देव। 'हरित' कहते हैं–हराको। 'सृणि' कहते हैं–अङ्कुशको। वायु देव वायव्य दिशाका दिक्पाल है। वायु देवके शरीरकी कान्ति हरा वर्णकी है। इसने अपने हाथसे अङ्कुशका धारण किया है। वायु देव 'अङ्कुशधर'के रूपमें प्रसिद्ध है।

*पौलस्त्यं वै शुक्लवर्णं गदाढ्यम्*–सातवाँ दिक्पाल है–कुबेर देव। 'पौलस्त्य' कहते हैं–कुबेर देवको। यह पुलस्त्य ऋषिका पुत्र है। कुबेर देव उत्तर दिशाका दिक्पाल है। इसके शरीरकी कान्ति श्वेत वर्णकी है। इसने अपने हाथसे गदाका धारण किया है। कुबेर देव 'गदाधर'के रूपमें प्रसिद्ध है।

*ईशानं शुभ्रं श्रीशूलहस्तम्*–आठवाँ दिक्पाल है–ईशान देव। ईशान देव ईशान दिशाका दिक्पाल है। इसके शरीरकी कान्ति श्वेत वर्णकी है। इसने अपने हाथसे शूलका धारण किया है। ईशान देव 'शूलधर'के रूपमें प्रसिद्ध है।

*ब्रह्माणं तं सुपीतं पद्महस्तम्*–नौवाँ दिक्पाल है–ब्रह्मा देव। ब्रह्मा देव ऊर्ध्व दिशाका दिक्पाल है। इसके शरीरकी कान्ति गाढ़ पीत वर्णकी है। इसने अपने हाथसे कमलका धारण किया है। श्रीचक्रमें भूपुरके बाहर इसका स्थान ईशान और पूर्वके मध्यमें है। ब्रह्मा देव

'पद्मधर'के रूपमें प्रसिद्ध है।

*अनन्तं रम्यं श्यामं चक्रहस्तम्*–दशवाँ दिक्पाल है–अनन्त देव। अनन्त देव अधो दिशाका दिक्पाल है। इसके शरीरकी कान्ति श्याम वर्णकी है। इस श्याम वर्णसे उसका शरीर अत्यन्त रमणीय शोभायमान हो रहा है। अनन्त देवने अपने हाथसे चक्रका धारण किया है। श्रीचक्रमें भूपुरके बाहर इसका स्थान नैऋत्य और पश्चिमके मध्यमें है। अनन्त देव 'चक्रधर'के रूपमें प्रसिद्ध है।

*तान् सर्वान् भूपुर्बहिस्थान्*–श्रीचक्रमें भूपुरके बाहर पूर्व आदि सभी दिशाओंमें इन्द्र देव आदि सभी दश दिक्पालोंकी अवस्थिति है। दिशा तथा दिक्पालोंका निरूपण पहले किया जा चुका है। उसे तदनुसार समझें।

*पूर्वादारभ्याभिवर्त्तक्रमेण*–'अभिवर्त्त क्रम' कहते हैं–घड़ीके क्रम-को। श्रीचक्रमें भूपुरके बाहर विशिष्ट क्रममें उपासनाका प्रारम्भ किया जाता है। जैसे–१. पूर्व, २. आग्नेय, ३. दक्षिण, ४. नैऋत्य, ५. पश्चिम, ६. वायव्य, ७. उत्तर, ८. ईशान, ९. ईशान और पूर्वके मध्य स्थान तथा १०. नैऋत्य और पश्चिमके मध्य स्थान।

*नौमि*–मैं पूर्ववर्णित उन इन्द्र देव आदि सभी दश दिक्पालोंको नमस्कार करता हूँ॥३॥

भूपुरस्य निरूपणम्

रेखात्रयैः धवलरक्तसुकृष्णवर्णैः
सन्निर्मितं कृतमुखं वसुधाख्यचक्रम्।
रम्यं महाप्रकटयोगिनिकासमेतं
त्रैलोक्यमोहनकरं सततं नमामि॥४॥

भूपुरका निरूपण

मैं श्वेत, रक्त और अत्यन्त कृष्ण वर्णवाली तीन रेखाओंसे

निर्मित, चार द्वारोंसे युक्त, रमणीय, तीनों लोकोंका सम्मोहक तथा महाप्रकट योगिनियोंके समेत भूपुर नामक चक्रको प्रणाम करता हूँ।

*विमर्श*–अब भूपुर चक्रका निरूपण किया जा रहा है– रेखात्रयैरिति।

*रेखात्रयैः*–भूपुर चक्र तीन रेखाओंसे निर्मित है। प्रत्येक रेखा अखण्ड तथा स्वतन्त्र है। इस प्रकारसे तीनों रेखाएँ अखण्ड होनेके कारण भूपुरके द्वार पर कोई रिक्त स्थान नहीं है। ये द्वार तब तक दिखाई नहीं पड़ते हैं जब तक उन द्वारों पर स्थित द्वारपालोंकी कृपा नहीं होती। द्वारपालोंके प्रसन्न होने पर द्वार खुल जाते हैं।

*धवलरक्तसुकृष्णवर्णैः*–तीनों रेखाएँ अलग-अलग वर्णकी हैं। बाहरसे प्रथम रेखा श्वेत वर्णवाली है और यह सत्त्वगुण प्रकृतिकी है। द्वितीय रेखा रक्त वर्णवाली है और यह रजोगुण प्रकृतिकी है। तृतीय रेखा अत्यन्त कृष्ण वर्णवाली है और यह तमोगुण प्रकृतिकी है। यहाँ पर यह प्रश्न उठता है कि पहले तो तमोगुण प्रकृतिकी कृष्ण वर्णकी रेखा होनी चाहिए; क्योंकि सृष्टिक्रममें पहले स्थूल रूपसे प्रारम्भ होता है? कहते हैं–नहीं; क्योंकि श्वेत वर्णसे शिव, रक्त वर्णसे शक्ति तथा कृष्ण वर्णसे स्थूल जगतका बोध होता है। श्वेत वर्ण सत्त्वगुणका प्रतीक होनेके कारण सत्त्वगुणसे युक्त होकर उपासना करेंगे तो प्रबल तमोगुण भी नियन्त्रित हो जायेगा और सरलतासे साधक सिद्धिको प्राप्त कर सकेगा। ऐसे भी परम शिव सकल विश्वका आधार है। उसी पर सकल विश्व जलमें जलतरङ्गके समान स्थित होकर भासित हो रहा है। इसलिए उसे 'सर्वाधार' कहते हैं। इसी परम शिवत्वकी प्राप्ति ही तो परम प्रयोजन है।

*कृतमुखम्*–'कृत' शब्दसे युगका सङ्केत प्राप्त होता है और युग चार हैं अतः यहाँ पर चार सङ्ख्याका बोध होता है। 'मुख' कहते हैं–द्वारको। इस प्रकारसे ज्ञात होता है कि भूपुर चक्र चार द्वारोंसे युक्त है।

*वसुधाख्यचक्रम्*–वसुधाके पर्याय हैं–पृथिवी, धरणी, भू आदि। भूपुर पृथिवी चक्र, वसुधा चक्र आदिके नामसे जाना जाता है। जिस प्रकारसे पृथिवी समस्त पदार्थोंका आधार है उसी प्रकारसे सम्पूर्ण चक्रका आधार होनेके कारण इसे आधार चक्र भी कहते हैं। यह चक्र पृथिवी तत्त्वरूप है।

*रम्यम्*–भूपुर चक्र तीन वर्णकी तीन रेखाओंसे सुन्दर रूपसे निर्मित होनेके कारण साधकोंके मनका हरण कर लेता है। बाह्य रूप ही प्रायः व्यक्तिको प्रभावित करता है। इसलिए बाह्य रूपसे प्रभावित होकर साधक प्रसन्नतापूर्वक साधनाकी ओर अग्रसर होता रहता है।

*महाप्रकटयोगिनिकासमेतम्*–सम्पूर्ण विश्व पञ्चमहाभूतात्मक है। पञ्च महाभूत हैं–आकाश, वायु, अग्नि, जल तथा पृथिवी। ये पञ्च तत्त्व स्थूल, सूक्ष्म तथा परा रूपसे विद्यमान रहते हैं। चूँकि इनकी सृष्टि त्रिगुणात्मिका प्रकृतिसे हुई है अतः ये त्रिगुणात्मक हैं। परावस्थामें ये परशक्त्यात्मक हैं किन्तु शक्तिरूपमें योग करानेके कारण ये 'योगिनी' भी कहलाते हैं। चूँकि भूपुर चक्र अत्यन्त विशाल है और स्थूलरूपात्मक है अतः इसमें स्थित योगिनियाँ 'महाप्रकट-योगिनी'के रूपमें प्रसिद्ध हैं।

*त्रैलोक्यमोहनकरम्*–भूपुर चक्रमें स्थित महाप्रकट-योगिनियोंके पूजनसे साधकको तीनों लोकोंको मोहित करनेकी शक्ति प्राप्त हो जाती है। इसलिए भूपुर चक्रको 'त्रैलोक्यमोहनकर' चक्र भी कहते हैं। चूँकि साधकका प्रयोजन है–चक्रके पूजनसे प्राप्त होनेवाला परिणाम। परिणाम ही उसका लक्ष्य होनेके कारण वह 'त्रैलोक्य-मोहनकर' चक्रके रूपमें इसे जानता है।

*सततं नमामि*–'सतत' शब्दसे निर्देशन दिया गया है कि साधक केवल बाह्य पूजनकी अवस्थामें चिन्तन न करें बल्कि अन्य अवस्थामें भी आन्तरिक रूपसे चिन्तन करें। 'नमामि' शब्दसे यह विदित होता

है कि अहङ्कारपूर्वक पूजन करनेसे सिद्धियाँ प्राप्त नहीं होती हैं। इसलिए साधक अपने आपको समर्पित कर पूजन करें॥४॥

पश्चिमद्वारे द्वारपालरूप-सर्वयोगिनीस्वरूप-सर्वभूतानां स्वरूपम्

नानायुधाढ्याः सकलमनोज्ञा
नानाम्बराढ्या विविधाकृतीः च।
योगिन्य एता अपि सर्वभूतान्
नानास्वरूपानतिभीमरूपान्॥
अनेकशस्त्राङ्कितहस्तयुक्ता-
ननेकवक्त्रान्वितघोरवक्त्रान्।
स्मराम्यहं तान् सकलान् प्रसन्नान्
श्रीद्वारपालान् किल पश्चिमस्थान्॥५॥

पश्चिमद्वारमें स्थित द्वारपाल सर्वयोगिनीरूपी सर्वभूतोंका स्वरूप

मैं अनेक आयुधोंसे युक्त, अनेक वस्त्रोंसे भूषित, अनेक आकृतिवाली इन सभी योगिनियोंका और सभी भूत जो कि अनेक आकृतिवाले, अत्यन्त भयङ्कर रूपोंवाले, अनेक शस्त्रोंसे चिह्नित हाथोंवाले, अनेक मुखोंसे युक्त भयङ्कर मुखोंवाले तथा पश्चिम द्वार पर स्थित हैं उन सभी प्रसन्न द्वारपालोंका स्मरण करता हूँ।

*विमर्श*—अब श्रीचक्रके पश्चिमद्वार पर स्थित द्वारपाल सर्वयोगिनीरूपी सर्वभूतोंका वर्णन किया जा रहा है—नानायुधाढ्या इति।

श्रीचक्रके पश्चिमी द्वार पर द्वारपालोंके रूपमें योगिनीगण तथा भूतगण विराजमान हैं। योगिनियाँ गुप्त रूपसे तथा भूतगण प्रकटित रूपसे स्थित हैं। जिस प्रकारसे किसी घरकी सुरक्षा पुरुषवर्ग करता है किन्तु पुरुषवर्गके समाप्त हो जाने पर घरमें रहनेवाली स्त्रियाँ करती हैं ठीक उसी प्रकार यहाँ पर प्रकटित रूपसे असङ्ख्य भूत रक्षा करते

हैं तथा तत्पश्चात् गुप्त रूपसे योगिनियाँ करती हैं।

वास्तविक तथ्य यह है कि 'भूतों'से तात्पर्य है—पञ्च महाभूत। ये पञ्च महाभूत यहाँ पर स्थूल रूपसे विराजमान हैं और ये प्रत्येक असङ्ख्य बन जाते हैं। ये ही जगतके रूपमें विराजमान हैं और ये ही परावस्थामें शक्त्यात्मक होनेके कारण योगिनीरूप कहलाते हैं। इस प्रकारसे योगिनियों एवं पञ्च महाभूतोंके बीच कोई अन्तर नहीं है। इसलिए 'सर्वयोगिनीरूप-सर्वभूत'के रूपसे यहाँ पर पूजन किया जाता है। ये स्थूलरूप पञ्च महाभूत ही 'पञ्चदशी' तथा पुनः 'षोडशी' अवस्थाको प्राप्त करते हैं। यही रहस्य है। इस प्रकारसे पश्चिमी द्वार पर स्थित योगिनियों तथा भूतोंका वर्णन कर रहे हैं:—

*नानायुधाढ्याः*—आयुध कहते हैं—शस्त्रको। 'नाना' शब्दके प्रयोगसे ज्ञात होता है कि सङ्ख्या और प्रकारका कोई निश्चित आकलन नहीं है। साथमें बहुवचनान्त विशेषण शब्दका प्रयोग होनेसे विशेष्यकी सङ्ख्या भी असीमित है।

*सकल-मनोज्ञाः*—'मनोज्ञ' कहते हैं—सुन्दरको। जो मनका हरण कर ले वही सुन्दर है। वे सभी योगिनियाँ नाना प्रकारके आयुधोंसे युक्त, नाना प्रकारकी वेश-भूषाओंसे भूषित तथा नाना प्रकारकी आकृति-वाली होती हुई भी अत्यधिक सुन्दर लग रही हैं।

*नानाम्बराढ्याः*—'अम्बर' शब्दका अर्थ है—वस्त्र। योगिनियाँ नाना प्रकारकी वस्त्र-भूषावाली हैं। उन्होंने विभिन्न वर्णोंके वस्त्रोंका धारण किया है।

*विविधाकृतीः*—योगिनियोंके आकार-प्रकार भी भिन्न-भिन्न हैं।

*सर्वभूतान्*—पञ्च महाभूत ही असङ्ख्य भूतोंके रूपोंको प्राप्त हो जाते हैं। पञ्च महाभूत हैं—आकाश, वायु, अग्नि, जल तथा पृथिवी। इन्हीं पञ्च महाभूतोंके विस्तारके कारण असङ्ख्य भूत हो जाते हैं। जहाँ 'असङ्ख्यता' है वहीं 'नानात्व' है।

*नाना-स्वरूपान्*–भूतोंके स्वरूपमें अनेकता है। वे भिन्न-भिन्न स्वरूपके हैं।

*अतिभीमरूपान्*–'भीम' कहते हैं–भयङ्करको। वे भूत अत्यन्त भयङ्कर रूपवाले हैं। स्थूल संसार 'घोर' रूपात्मक है। 'घोरता'में ही असङ्ख्यता है अर्थात् अनिश्चित सङ्ख्या रहती है और 'अघोर' तो एक मात्र प्रभु परमेश्वर है; सङ्ख्यादि कलनाओंसे परे है; 'सत्यं शिवं सुन्दरम्' है; भूतसङ्घसे परे है।

*अनेकशस्त्राङ्कितहस्तयुक्तान्*–वे भूत अनेक शस्त्रोंसे अङ्कित हाथवाले हैं। यहाँ पर 'अङ्कित' शब्दका प्रयोग हुआ है। इससे ज्ञात होता है कि भूतोंके हाथोंमें नाना प्रकारके शस्त्रोंके चिह्न मात्र हैं और चिह्न मात्रके स्मरणसे अभीष्ट शस्त्र प्रकट हो जाते हैं।

*अनेकवक्त्रान्वितघोरवक्त्रान्*–'वक्त्र'का अर्थ है–मुख। मुख भी उनके अनेक हैं और उन अनेक मुखोंमें घोर अर्थात् भयङ्कर मुख भी अनेक हैं।

*स्मराम्यहं तान् सकलान् प्रसन्नान्*–यहाँ पर 'प्रसन्न' शब्दके प्रयोगसे निर्देशन किया गया है कि उन सभी भूतोंका स्मरण प्रसन्न रूपमें करें। प्रसन्न रूपसे स्मरण करने पर उनकी भयङ्करता समाप्त हो जाती है और वे प्रसन्न होकर द्वारमें प्रवेश करनेकी अनुमति दे देते हैं; तब कहीं द्वारका भेदन हो पाता है और एक द्वारके भेदनसे चक्रका भेदन हो जाता है। यहाँ पर द्वारपालोंके उपर्युक्त यथारूपका ध्यान करें किन्तु उनके प्रसन्नरूपमें केन्द्रित करें। यही रहस्य है।

*श्रीद्वारपालान्*–यहाँ पर द्वारपाल 'श्रीद्वारपाल' शब्दके द्वारा परिचित हैं। 'श्रीचक्र'में अधिष्ठात्री देवी 'परदेवता' परा शक्ति ही है। शक्ति दो कलाओंके रूपमें विराजमान है–कारणात्मिका कला तथा कार्यात्मिका कला। वह 'कारणात्मिका कला' अर्थात् कर्तृत्वकलाकी अवस्थामें 'ह्रीं' बीज तथा 'कार्यात्मिका कला'की अवस्थामें 'श्रीं'

बीजके रूपमें जानी जाती है। कार्य तो स्थूल रूपसे दृश्य होता है किन्तु कारण द्रष्टाके रूपमें परावस्थामें होनेके कारण दृश्यके रूपमें ज्ञात नहीं होता है। 'श्रीचक्र' कार्यात्मिका कलाके रूपमें है किन्तु उसी कार्यात्मिका कलामें कारणात्मिका कला परावस्थामें विद्यमान है। इसलिए 'ह्रीचक्र' शब्दका प्रयोग न होकर 'श्रीचक्र' शब्दका प्रयोग होता है और इस प्रकारसे 'श्रीचक्र' ही लोकमें प्रसिद्ध है। यहाँ पर 'श्रीद्वारपाल' शब्दमें 'श्री' अक्षरके प्रयोगसे शक्तिकी पूर्णताका बोध द्वारपालोंमें होता है और द्वारपाल अपने द्वाररक्षण कार्यको करनेमें पूर्णरूपसे समर्थ हैं। यहाँ पर पराजयका प्रश्न ही नहीं उठता है; क्योंकि योगिनियाँ इस द्वार पर गुप्तरूपसे विराजमान हैं।

*किल पश्चिमस्थान्*–'श्रीचक्र'के पश्चिमी द्वारको ही मुख्य द्वार कहते हैं। यही प्रथम द्वार है। इसी द्वारसे ही श्रीचक्रका भेदन हो सकता है, अन्यथा नहीं। इसलिए यहाँ पर 'किल' शब्दका प्रयोग किया गया है। 'किल' शब्दका अर्थ है–प्रसिद्ध। इतना ही नहीं, 'किल' शब्द सामान्य प्रसिद्धिका ख्यापन नहीं करता है बल्कि उसकी प्राचीनताका भी बोध करता है। यह प्रसिद्धि पारम्परिक एवं प्रामाणिक है। इसमें आगम प्रमाणता विद्यमान है। इसलिए सर्वप्रथम पश्चिमी द्वारका ही पूजन किया जाता है। यही रहस्य है।

'श्रीचक्र'में अधिष्ठात्री पीठशक्ति देवता श्रीषोडशी महाविद्या पश्चिमाभिमुखी बनकर विराजमान है। पश्चिमी द्वार मुख्य द्वार है जो कि उसके सम्मुखमें स्थित है। पूर्वी द्वार उसके पृष्ठ भागमें स्थित है। उसके वाम पार्श्वमें दक्षिणी द्वार तथा दक्षिण पार्श्वमें उत्तरी द्वार स्थित है। साधक सर्वदा पूर्वाभिमुखी बनकर देवताके सम्मुखमें बैठकर पूजन करें॥५॥

पूर्वद्वारे द्वारपालरूप-क्षेत्रपालस्य स्वरूपम्

नीलाञ्जनाभं परमं त्रिनेत्रं
चञ्चत्कृपाणं नृकपालपात्रम्।

श्रीशूलकं सड्डमरुं च मुद्रां
दण्डं दधानं रसपाणिपद्मैः॥
श्रीद्वारपालं किल पूर्वसंस्थं
स्मराम्यहं क्षेत्रपतिं प्रसन्नम्॥६॥

पूर्वद्वारमें स्थित द्वारपाल क्षेत्रपतिका स्वरूप

मैं सुरमेके समान कृष्णकान्तिमान्; विशाल त्रिनेत्रधारी; षड् भुजाओंमें चमकता हुआ तलवार, नरकपाल पात्र, शूल, डमरु, मुद्रा तथा दण्डका धारण किये हुए; प्रसिद्ध पूर्वद्वारमें स्थित द्वारपाल प्रसन्नस्वरूप क्षेत्रपतिका स्मरण करता हूँ।

*विमर्श*–अब पूर्वद्वारमें स्थित द्वारपाल क्षेत्रपतिके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–नीलाञ्जनाभमिति।

*नीलाञ्जनाभम्*–क्षेत्रपतिको क्षेत्रपाल भी कहते हैं। 'नीलाञ्जन' कहते हैं–सुरमा अर्थात् आँखोंमें लगानेवाले काजलको। काजलका वर्ण कृष्ण होता है। क्षेत्रपतिके शरीरका वर्ण सुरमेके समान कृष्णवर्ण है। यहाँ पर 'आभा'का अर्थ है–प्रकाश तथा कान्ति। क्षेत्रपतिके शरीरका वर्ण सुरमेके समान कृष्ण वर्ण होनेके कारण उनके शरीरके चतुर्दिक कृष्ण वर्णका अन्धकार फैला हुआ दिखाई पड़ रहा है। कृष्ण वर्ण एक ऐसा वर्ण है जो कि सभी वर्णोंको अपनेमें विलीन कर देता है। उसका स्थूल रूप भयङ्कर होता है। यहाँ पर 'नील' शब्दके प्रयोगसे ज्ञात होता है कि यह कृष्ण वर्ण नील मिश्रित है। नील वर्ण अदृश्य कारक होता है। सामने दृश्य होते हुए भी अदृश्य होता है। यही है नील वर्णकी मायावी शक्ति।

व्यवहारमें भी हम देखते हैं कि किसी वस्तुका चित्र लेना है तो उस वस्तुके पीछे एक नील वर्णकी विशिष्ट परदा लटका दी जाती है और उसके बाद उस वस्तुका चित्र लिया जाता है। वस्तुका चित्र तो दिखाई पड़ता है किन्तु उसके पीछे स्थित परदाका चित्र

नहीं दिखाई पड़ता है। यह नील वर्णका एक विशिष्ट गुण है। इसी प्रकार क्षेत्रपतिका वर्ण नीलमिश्रित कृष्ण वर्ण होनेके कारण उनमें अदृश्य होनेकी शक्ति पूर्णरूपसे विद्यमान है और वे मायावी विद्यामें निपुण हैं।

*परमत्रिनेत्रम्*—पूर्वद्वारमें स्थित द्वारपाल क्षेत्रपालकी तीन बड़ी-बड़ी आँखे हैं। वह 'त्रनेत्र' है।

*चञ्चत्कृपाणं नृकपालपात्रं श्रीशूलकं सङ्डमरुं च मुद्रां दण्डं दधानम्*—क्षेत्रपतिके हाथोंमें चमकता हुआ तलवार, पात्रके रूपमें मनुष्यका कपाल, शूल, डमरु, अभय मुद्रा तथा दण्ड सुशोभित हैं। 'मुद्रा' शब्दसे यहाँ पर अभय मुद्रा ही ग्राह्य है; क्योंकि द्वारपाल शरणागतको केवल अभयका प्रदान कर सकता है, न कि वरका।

*रसपाणिपद्मैः*—'रस' शब्दसे छह सङ्ख्याका सङ्केत प्राप्त होता है; क्योंकि रस छह होते हैं। इस प्रकारसे ज्ञात होता है कि क्षेत्रपतिके छह हाथ हैं। वह 'षड्‌भुजा' है।

*श्रीद्वारपालं किल पूर्वसंस्थम्*—पूर्व द्वार प्रायः मन्दिरोंका मुख्य द्वार होता है किन्तु यहाँ पर श्रीचक्रमें पश्चिम द्वार ही मुख्य द्वार है। श्रीचक्रका पूर्व द्वार अभेद्य है। क्षेत्रपाल भी 'श्री'द्वारपाल हैं अतः कार्यावस्थामें वे अत्यधिक शक्तिशाली हैं और अपराजेय हैं। युद्ध करनेवालेकी मृत्यु सुनिश्चित है और शरणागतको अवश्य अभयका प्रदान किया जाता है। 'किल' शब्दसे यहाँ पर पूर्व द्वारकी प्राचीन सिद्धिकी परम्पराका बोध होता है।

*क्षेत्रपतिं प्रसन्नम्*—क्षेत्रपतिको ही क्षेत्रपाल कहते हैं। 'पति' शब्दसे स्वामीका बोध होता है। द्वाररक्षक होते हुए भी क्षेत्रपति हैं अतः क्षेत्रपालको पूर्वी क्षेत्रका पूर्णाधिकार प्राप्त है। प्रसन्नस्वरूप क्षेत्रपतिके पूजनसे भी इस सर्वप्रसिद्ध पूर्वद्वारका भेदन नहीं किया जा सकता है। यह पूर्वी द्वार सर्वदा अभेद्य ही है परन्तु प्रसन्नस्वरूपका ध्यान करनेसे अभयताकी प्राप्ति अवश्य होती है जिससे आगेके द्वारका

भेदन सम्भव हो जाता है। इसलिए पूर्व द्वारमें स्थित द्वारपालके प्रसन्न स्वरूपका पूजन किया जाता है।

*अहं स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उस क्षेत्रपालका स्मरण करता हूँ॥६॥

दक्षिणद्वारे द्वारपालरूप-गणनायकस्य स्वरूपम्

लम्बोदरं नीलतनुं गजास्यं
पाशाङ्कुशौ चैव कपालशूले।
करैः वहन्तं गणनायकं तं
श्रीद्वारपं नौमि च दक्षिणस्थम्॥७॥

*दक्षिणद्वारमें स्थित द्वारपाल गणनायकका स्वरूप*

मैं उस गणनायकको प्रणाम करता हूँ कि जिसका उदर लम्बा है; शरीर नीला है; हाथीके समान मुख है; जिसने हाथोंसे पाश, अङ्कुश, कपाल तथा शूलका धारण किया है और जो दक्षिणी द्वारका द्वारपाल है।

*विमर्श*–अब दक्षिणद्वारमें स्थित द्वारपाल गणनायकके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–लम्बोदरमिति।

*लम्बोदरम्*–जिसका उदर लम्बा है उसे लम्बोदर कहते हैं। 'उदर'का अर्थ है–पेट। गणनायक गणपतिका पेट लम्बा है इसलिए उन्हें लम्बोदर कहते हैं।

*नीलतनुम्*–गणनायका शरीर नीला है। नील वर्ण अदृश्य कारक होता है। इसलिए गणनायकको अदृश्य विद्याकी सिद्धिके साथ-साथ मायावी युद्धका नाश करनेके लिए भी शक्ति प्राप्त है।

*गजास्यम्*–'आस्य' कहते हैं–मुखको। गणनायकका मुख हाथीके मुखके समान है। इसलिए गणनायकको गजानन भी कहते हैं। हाथी शुभ कारक होता है अतः गजमुख गणनायकका दर्शन अत्यन्त शुभ होता है।

*पाशाङ्कुशौ चैव कपालशूले करैर्वहन्तम्*–यहाँ पर गणनायक चतुर्भुजके रूपमें विराजमान हैं। उनके चारों हाथोंमे पाश, अङ्कुश, कपाल तथा शूल सुशोभित हैं। यहाँ पर कपाल ही गणनायकका पात्र है; चूँकि गणनायक यहाँ पर द्वारपालके रूपमें विराजमान हैं।

*गणनायकम्*–यहाँ पर गणोंके नायकके रूपमें गजमुख गणपति विराजमान हैं। गणपतिके अनेक रूप हैं किन्तु द्वारके रक्षकके रूपमें वे गणोंका नायक हैं।

*श्रीद्वारपम्*–'श्री' अक्षरसे यह सङ्केत मिलता है कि श्रीचक्रमें कार्यावस्थामें गणनायक अत्यधिक शक्तिसम्पन्न एवं अपराजेय हैं।

*दक्षिणस्थम्*–दक्षिणी द्वारमें आसुरी शक्तिके प्रवेशकी सम्भावना प्रबल होती है। आसुरी शक्ति मायावी विद्यासे युक्त है और मायावी युद्धमें मायावी शक्तिको पराजित करनेमें गणनायक पूर्ण रूपसे सक्षम हैं। इसलिए गणनायकको द्वारपाल बनाना समुचित प्रतीत होता है।

*नौमि*–मैं पूर्ववर्णित उस गणनायकको नमस्कार करता हूँ।।७।।

उत्तरद्वारे द्वारपालरूप-वटुकभैरवस्य स्वरूपम्

बालं विशुद्धस्फटिकप्रभास्यं
श्रीशूलदण्डौ दधतं त्रिनेत्रम्।
देवीसुतं श्रीवटुकाभिधानं
श्रीद्वारपं नौमि सदोत्तरस्थम्।।८।।

उत्तरद्वारमें स्थित द्वारपाल वटुक भैरवका स्वरूप

मैं बालरूप, विशुद्ध स्फटिककी प्रभाके समान मुखवाले, शूल तथा दण्डका धारण करनेवाले, त्रिनेत्रधारी, सदैव उत्तरद्वारमें स्थित रहनेवाले द्वारपाल, श्रीवटुक नामक, देवीके पुत्रको प्रणाम करता हूँ।

*विमर्श*–अब उत्तरद्वारमें स्थित द्वारपाल वटुक भैरवके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–बालमिति।

*बालम्*–यहाँ पर द्वारपालके रूपमें वटुक भैरव नित्य बाल-

स्वरूपमें विराजमान हैं।

*विशुद्धस्फटिकप्रभास्यम्*–स्फटिककी प्रभा उज्ज्वल होती है और उसमें भी यदि स्फटिक पूर्णरूपसे विशुद्ध हो तो उसकी उज्ज्वलतामें अत्यधिक वृद्धि हो जाती है। ऐसा ही अत्यन्त उज्ज्वल मुख है वटुक भैरवका।

*श्रीशूलदण्डौ दधतम्*–वटुक भैरवके दो हाथ हैं। वे एक हाथमें शूल तथा दूसरे हाथमें दण्ड लिये हुए स्थित हैं।

*त्रिनेत्रम्*–वटुक भैरवकी तीन आँखें हैं। इसलिए ज्ञात होता है कि वे शिवांश हैं।

*देवीसुतं श्रीवटुकाभिधानम्*–'श्री' अक्षरके प्रयोगसे ज्ञात होता है कि बालरूप वटुक भैरव सर्वमान्य द्वाररक्षके रूपमें प्रसिद्ध हैं। 'देवीसुत' शब्द यहाँ पर देवीके प्रिय पुत्र तथा शक्तिसम्पन्न होनेका सङ्केत देता है।

*श्रीद्वारपम्*–यहाँ पर 'श्री' अक्षरसे पूर्ववत् ज्ञात होता है कि श्रीचक्रकी कार्यावस्थामें द्वारपालके रूपमें वटुक भैरव विराजमान हैं।

*सदोत्तरस्थम्*–उत्तरद्वार निग्रहात्मक होता है। इसलिए वटुक भैरवके पास नियन्त्रणकी शक्ति विद्यमान है। वे बालरूप होते हुए भी नियन्त्रणकी शक्तिसे सम्पन्न हैं। निग्रहके अन्तर्गत तीनों गुणोंका नियन्त्रण होता है अतः उनमें उपर्युक्त विशुद्ध स्फटिककी प्रभा होना स्वाभाविक है। स्फटिकमें सभी गुणोंके वर्णोंकी प्रभा पड़ सकती है। 'सदा' शब्दसे यह सङ्केत मिलता है कि उत्तरद्वारमें स्थित द्वारपाल वटुक भैरव कभी भी द्वार छोड़कर नहीं भागते हैं; सर्वदा अपने नियन्त्रणात्मक कार्यमें संलग्न रहते हैं। जिस प्रकारसे शासनाध्यक्षका पद रिक्त नहीं होता है उसी प्रकारसे वटुक भैरव नियन्त्रणात्मक उत्तर द्वारको कभी रिक्त नहीं रखते हैं; यहाँ पर सर्वदा विराजमान हैं।

नौमि–मैं पूर्ववर्णित उस वटुक भैरवको नमस्कार करता हूँ॥८॥

भूसदने नैर्ऋत्ये तिरस्कर्याः स्वरूपम्

श्यामाननाब्जामरुणत्रिनेत्रां
कृष्णाम्बरां नीलहयाधिरूढाम्।
गदां च खड्गं दधतीं कराभ्या-
मधस्कराभ्यां मधुपूर्णकुम्भम्॥
तां दर्शयन्तीं निजरम्ययोनिं
विमोहयन्तीं पशुवर्गकान् च।
तिरस्करीं चारुमुखीं मनोज्ञां
नैर्ऋत्यसंस्थां मनसा स्मरामि॥९॥

भूपुरके नैर्ऋत्य कोणमें स्थित तिरस्करी देवीका स्वरूप

मैं कृष्ण वर्णके मुखवाली, लाल वर्णकी तीन आँखोंवाली, कृष्ण वर्णके वस्त्रका धारण करनेवाली, नीलवर्णके घोड़े पर आरूढ़, ऊपरके दोनों हाथोंसे गदा और खड्ग तथा नीचेके हाथोंसे मधुसे भरे हुए घडेको ली हुई, अपनी रम्य योनिका प्रदर्शन करती हुई और पशुवर्गको विमोहित करती हुई नैर्ऋत्य कोणमें स्थित सुन्दर मुखवाली तिरस्करी देवीका मनसे स्मरण करता हूँ।

*विमर्श*–अब नैर्ऋत्य कोणमें स्थित तिरस्करी देवीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–श्यामाननाब्जामिति।

*श्यामाननाब्जाम्*–'अब्ज' कहते हैं–कमलको। आननाब्ज अर्थात् मुखकमल तिरस्करी देवीका श्याम वर्णवाला है। यहाँ पर 'अब्ज' शब्दके योगसे मुखका वर्ण श्याम अर्थात् कृष्ण होते हुए भी कमलके समान सुन्दर होनेका सङ्केत मिलता है।

*अरुणत्रिनेत्राम्*–नैर्ऋत्य कोणमें स्थित तिरस्करी देवी रक्त वर्णकी तीन आँखोंसे युक्त है। वह 'त्रिनेत्रा' है।

*कृष्णाम्बराम्*–देवी तिरस्करीके द्वारा धारण किये गये वस्त्र काले रंगके हैं।

*नीलहयादिरूढाम्*–'हय' कहते हैं–घोड़ेको। कृष्णको 'नील' भी कहते हैं। देवी तिरस्करीका वाहन कृष्ण वर्णका घोड़ा है।

*गदां च खड्गं दधतीं कराभ्यामधस्कराभ्यां मधुपूर्णकुम्भम्*–चतुर्भुजा है देवी तिरस्करी। उसके ऊपरके दोनों हाथोंमें गदा तथा खड्ग स्थित हैं; जबकि उसने नीचेके दोनों हाथोंसे मधुसे परिपूर्ण घटका धारण कर रखा है।

*निजरम्ययोनिं दर्शयन्तीम्*–देवी तिरस्करी अपनी रम्य योनिको दिखाती रहती है।

*विमोहयन्तीं पशुवर्गकान्*–देवी तिरस्करीके द्वारा योनिके प्रदर्शनसे पशुवर्ग मोहित हो जाते हैं। 'पशुवर्गक' शब्दसे अज्ञानी जीवोंका ग्रहण होता है।

*तिरस्करीम्*–देवी तिरस्करी तामस प्रवृत्तिके प्रतीकके रूपमें विराजमान है। तमो गुणका पहचान कृष्ण वर्णसे होता है। इसलिए देवीके मुख तथा वस्त्र कृष्ण वर्णके हैं; वाहन भी काले रंगका घोड़ा है। गदा और खड्ग तमोगुणके शस्त्र हैं; हाथमें मधुका घट है तथा देवी स्वयं मधु पिलाती हुई अज्ञानी जीवोंको विमोहित करती रहती हैं। किन्तु साधक जब इन प्रलोभनमें न पड़कर इनका तिरस्कार कर देता है तब उसे तिरस्करी देवीके वास्तविक स्वरूपका दर्शन होता है। ऐसी अवस्थामें वह देवी अब प्रलोभनकारिणी नहीं बनती है।

*चारुमुखीं मनोज्ञाम्*–जब साधक प्रलोभनका तिरस्कार कर देता है तब उसे देवी तिरस्करीके सुन्दर मुख तथा रूपका दर्शन होता है और इस दर्शनसे साधक कृतार्थ होकर आगेकी प्रक्रियामें पहुँच जाता है।

*नैर्ऋत्यसंस्थाम्*–वास्तु विद्याके अन्तर्गत नैर्ऋत्य कोणका माहात्म्य सर्वोपरि है। गृहके निर्माणमें नैर्ऋत्य कोण अन्य कोणोंकी अपेक्षा उच्च रहता है। यह कोण गृहस्वामीके निवासके लिए सर्वोत्तम माना गया है। इस कोणमें निवास करनेवाला गृहस्वामी समस्त सुख-

सम्पदा तथा भोग-वासनाओंको निर्विघ्न प्राप्त करता रहता है। हमने उपर्युक्त विवेचनसे देखा कि तिरस्करी देवी समस्त भौतिक भोगका प्रदान करनेवाली शक्ति है। यह देवी नैर्ऋत्य कोणमें स्थित रहती है। इसलिए समस्त भौतिक भोगका स्थान है नैर्ऋत्य कोण। यहाँ तिरस्करी देवीका निवास स्थान होना स्वाभाविक ही है।

*मनसा स्मरामि*–'मनसा' शब्दसे साधकको निर्देशन दिया गया है कि सावधान होकर देवीका पूजन करें। यदि मनसे न करके बाह्य भावसे करेंगे तो प्रलोभित हो जायेंगे और आगे नहीं बढ़ सकेंगे। जागरुक मस्तिष्कवाला साधक सिद्धिको अवश्य प्राप्त कर लेता है। इसलिए सदैव जागरुक बनें॥९॥

आग्नेये वनदुर्गायाः स्वरूपम्

श्रीश्यामलाङ्गीं धृतचन्द्रचूडां
शङ्खं रथाङ्गं करवालबाणान्।
सत्तर्जनीं चर्म च खेटकाख्यं
चापं भुजाब्जैः ननु धारयन्तीम्॥
स्मेराननाब्जां मणिरत्नभूषां
रक्ताम्बराढ्यां वनपूर्वदुर्गाम्।
आग्नेयसंस्थां मनसा स्मरामि॥१०॥

आग्नेयकोणमें स्थित वनदुर्गाका स्वरूप

मैं श्याम अङ्गवाली; मस्तक पर चन्द्रमाका धारण करनेवाली; कर कमलोंसे शङ्ख, चक्र, तलवार, बाण, तर्जनी मुद्रा, चर्म, खेटक तथा चापका धारण करनेवाली; विहसित मुखवाली; मणिरत्नोंसे अलङ्कृत; रक्त वस्त्रका धारण करनेवाली; आग्नेय कोणमें स्थित वनदुर्गाका मनसे स्मरण करता हूँ।

*विमर्श*–अब आग्नेय कोणमें स्थित वनदुर्गाका वर्णन किया जा

रहा है—श्रीश्यामलाङ्गीमिति।

*श्रीश्यामलाङ्गीम्*—देवी वनदुर्गाके अङ्ग श्यामल हैं अर्थात् वनदुर्गा श्याम वर्णकी है। 'श्री' अक्षरके संयोजनसे ज्ञात होता है कि स्थूल रूपमें उपासना करने पर रक्षा करनेकी शक्ति सिद्ध होती है। इसलिए कुछ साधक वनदुर्गाको इष्ट देवी मानकर उपासना करते रहते हैं। ध्यान रहे कि श्याम वर्ण सभी वर्णोंको अपने में विलीन कर देता है। इसलिए समस्त दुर्गतिको अपनेमें विलीन करके रक्षा करनेवाली शक्ति श्यामलाङ्गी दुर्गा कहलाती है। श्याम वर्ण तमोवर्णका प्रतीक है। इसलिए स्थूल रूपकी उपासना की जाती है।

*धृतचन्द्रचूडाम्*—देवी वनदुर्गाने अपने मस्तक पर चूड़ामणिके रूपमें चन्द्रमाका धारण किया है। चन्द्रमा श्वेत वर्णका है; यहाँ पर यह सत्त्व गुणका प्रतीक है जो कि परा अवस्थाका सङ्केत देता है।

*शङ्खं रथाङ्गं करवालबाणान् सत्तर्जनीं चर्म च खेटकाख्यं चापं भुजाब्जैर्नन्नु धारयन्तीम्*—देवी वनदुर्गाके आठ हाथ हैं। इसलिए यह 'अष्टभुजा' कहलाती है। 'रथाङ्ग'का अर्थ है—चक्र। 'करवाल' कहते हैं—तलवारको। 'सत्तर्जनी' शब्दमें 'सत्' शब्दका साङ्केतिक अर्थ है—एक। एक सङ्ख्याका प्रदर्शन करनेवाली तर्जनी अङ्गुली सर्वविदित है। इसलिए 'सत्तर्जनी'का अर्थ है—एक सङ्ख्याका प्रदर्शन करनेवाली 'एक मुद्रा'। 'चर्म' कहते हैं—शूल तथा बाण आदिके भेदनसे बचानेवाला ढ़ाल। 'खेटक' कहते हैं—तलवार तथा परशु आदिके प्रहारसे बचानेवाला ढ़ाल। 'चाप' कहते हैं—धनुषको। इस प्रकारसे देवी वनदुर्गाके आठों हाथोंमें आठ शस्त्र जैसे—शङ्ख, चक्र, तलवार, बाण, सत्तर्जनी मुद्रा, चर्मरूपी ढ़ाल, खेटक नामक ढ़ाल तथा धनुष शोभायामान हो रहे हैं।

*स्मेराननाब्जाम्*—देवी वनदुर्गाका मुखकमल प्रसन्नताके कारण विहसित है और इस विहसित मुखवाली देवीकी उपासना करनसे वह शीघ्र ही प्रसन्न हो जाती है।

*मणिरत्नभूषाम्*–देवी वनदुर्गा नाना प्रकारके मणि एवं रत्नोंसे निर्मित अलङ्कारोंसे अलङ्कृत है। इससे देवीकी सुन्दरताका यहाँ पर दर्शन होता है।

*रक्ताम्बराढ्याम्*–देवी वनदुर्गाने लाल वर्णके वस्त्रोंका धारण किया है। लाल वर्ण रजोगुणका प्रतीक है और इसमें 'क्रियाशीलता रहती है।

*वनपूर्वदुर्गाम्*–'दुर्गा' शब्दके पहले यहाँ पर 'वनपूर्व' शब्दका प्रयोग हुआ है अतः 'वनदुर्गा'के नामसे देवी जानी जाती है। श्लोक, छन्द, पद आदिकी दृष्टिसे 'पूर्व' शब्द लगाकर लिखनेकी यह एक कला है। हम 'वन' शब्दके सम्बन्धमें विचार करते हैं कि 'वन' शब्द अरण्यार्थक ही नहीं बल्कि उपमा वाचक भी है। जैसे 'तद्वन' नामक ब्रह्मकी उपासना केनोपनिषद्में वर्णित है। यदि 'वन' शब्दका प्रयोग उपमाके रूपमें किया जाता है तो प्रश्न उठता है कि दुर्गा किसकी उपमा है? कहते हैं–महादुर्गाकी समरूपताके कारण यहाँ पर इस देवी दुर्गाको वनदुर्गा कहते हैं। यह दुर्गाकी स्थूलावस्थाका रूप है। वास्तविक रूपसे देखा जाय तो अरण्यार्थक शब्द यहाँ पर अनुपयुज्य है। इसलिए वनदुर्गाको इष्ट देवी मानकर साधना करनेवाले साधक अनेक मिल जाते हैं।

*आग्नेयसंस्थाम्*–दक्षिण-पूर्व दिशाको आग्नेय कोण कहते हैं। देवी वनदुर्गा आग्नेय कोणमें स्थित है। यह आग्नेय कोण ज्योतिर्मय होता है। गृहके अग्नि कोणमें ऐसा कार्य किया जाता है जिससे सदा अग्नि ज्योतिकी निरन्तरता बनी रहे। इसलिए पाकशाला, प्रकाशके साधन आदिकी व्यवस्था अग्नि कोणमें की जाती है।

*मनसा स्मरामि*–देवी वनदुर्गाका स्मरण मनसे करनेके लिए यहाँ पर निर्देश दिया गया है। सामान्य स्मरण तो औपचारिक है और औपचारिक स्मरण मात्रसे सिद्धिकी प्राप्ति नहीं हो सकती है॥१०॥

ईशाने कामदेवस्य स्वरूपम्

बन्धूकखट्वाङ्गधरं मनोज्ञं
पुष्पेक्षुकोदण्डधरं द्विहस्तम्।
ईशानसंस्थं कुसुमादिभूषं
रत्यान्वितं काममहं स्मरामि॥११॥

ईशान कोणमें स्थित कामदेवका स्वरूप

मैं एक हाथमें बन्धूक पुष्प तथा खाटका पाया और दूसरे हाथमें पुष्पबाण एवं ईखसे बने हुए धनुषका धारण करनेवाले; दो हाथवाले; कुसुम आदिसे विभूषित; रतिसे युक्त; अत्यन्त सुन्दर; ईशान कोणमें स्थित कामदेवका स्मरण करता हूँ।

*विमर्श*–अब ईशान कोणमें स्थित कामदेवके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–बन्धूकखट्वाङ्गधरमिति।

*बन्धूकखट्वाङ्गधरम्*–'बन्धूक' एक प्रकारका पुष्प है जो अत्यधिक लाल रंगका है। 'खट्वाङ्ग' कहते हैं–खाटके पायाको। कामदेवके एक हाथमें बन्धूक पुष्प और खाटका पाया स्थित हैं।

*पुष्पेक्षुकोदण्डधरम्*–'ईक्षु' कहते हैं–ईखको। कामदेवका धनुष ईखके दण्डसे बुना है। कामदेवके दूसरे हाथमें पुष्पबाण तथा ईखसे निर्मित धनुष स्थित हैं।

*द्विहस्तम्*–कामदेव द्विभुज है। उपर्युक्त चार पदार्थोंको देख चार हाथ होनेकी शङ्काका निवारण करने हेतु 'द्विहस्त' शब्दका प्रयोग किया गया है।

*मनोज्ञम्*–कामदेवके दो हाथोंमें चार पदार्थोंके विद्यमान रहने पर उसकी सुन्दरतामें कमी होनेकी शङ्काको दूर करते हुए कहते हैं कि कामदेव अत्यन्त सुन्दर है। उसका रूप मनको मोहित कर लेता है।

*कुसुमादिभूषम्*–कामदेवके आभूषण पुष्प, पत्र, फल आदिसे निर्मित हैं। इस प्राकृतिक अलङ्कारोंसे अलङ्कृत कामदेव अत्यन्त

सुन्दर लग रहा है।

*रत्यान्वितम्*–कामदेवकी पत्नी रति है। रतिके बिना कामदेव निष्क्रिय हो जायेगा अतः वह सर्वदा रतिसे युक्त रहता है। 'सशक्तिकम्' शब्दके पाठमें भी कामदेवकी शक्ति 'रति' ही तो होगी।

*ईशानसंस्थम्*–कामदेव ईशान कोणमें स्थित है। पूर्वोत्तर कोणको ईशान कोण कहते हैं। गृहका ईशान कोण देवस्थान तथा जल-भण्डारके लिए उपयुक्त माना गया है। ईशान कोणमें कामदेवका स्थान होनेके कारण कामदेव नियन्त्रित हो पाता है, अन्यथा चक्रका भेदन असम्भव हो जाता।

*काममहं स्मरामि*–कामदेव एक ऐसा देव है जो प्राणी मात्रको वशीभूत करनेमें समर्थ है। इसके शस्त्र समस्त प्राणियोंको कामग्रस्त बना देते हैं। ये प्रसन्न होने पर नियन्त्रित रूप होकर प्राणीको कामसुखका प्रदान करते हैं। इसलिए इनका पूजन प्रसन्नतापूर्वक करना चाहिए॥११॥

वायव्ये वसन्तस्य स्वरूपम्

स्मेराननाढ्यं शरदिन्दुगौरं
प्रीत्या युतं श्रीऋतुराजराजम्।
रत्नादिभूषं ललितं वसन्तं
वायव्यसंस्थं सततं नमामि॥१२॥

वायव्य कोणमें स्थित वसन्तका स्वरूप

मैं वसन्तको निरन्तर प्रणाम करता हूँ कि जो विहसित मुखसे युक्त है; शरत्कालीन चन्द्रमाके समान गौर वर्णवाला है; प्रीतिसे युक्त है; ऋतुओंका राजा है; रत्न आदिसे अलङ्कृत है; सुन्दर है तथा वायव्य कोणमें स्थित है।

*विमर्श*–अब वायव्य कोणमें स्थित वसन्तके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–स्मेराननाढ्यमिति।

*स्मेराननाढ्यम्*–वसन्तका मुख विहसित है। जहाँ पर प्रसन्नता रहती है वहाँ मुख पर वह झलकती रहती है। जब वसन्त ऋतु आ जाता है तब समस्त प्राणी प्रफुल्लित हो जाते हैं। 'स्मेरान्विता-स्यम्' पाठका भी यही भाव है।

*शरदिन्दुगौरम्*–वसन्तका वर्ण शरत्कालीन चन्द्रमाके समान गौर वर्ण है।

*प्रीत्या युतम्*–वसन्तकी सहचरी प्रीति है। वसन्त सर्वदा प्रीतिसे युक्त रहता है।

*श्रीऋतुराज-राजम्*–वसन्त ऋतुको 'ऋतुका राजा' कहते हैं। इसलिए वसन्तका नाम ऋतुराज है। 'राज' शब्दके प्रयोगसे श्रेष्ठताकी अभिव्यक्ति होती है। जब कोई विशिष्ट अभिव्यक्ति हो तो 'श्री' अक्षरका प्रयोग किया जाता है। यहाँ पर भी वसन्तको श्रीत्व प्राप्त होनके कारण 'श्रीऋतुराज' कहा गया है।

*रत्नादिभूषम्*–वसन्तने रत्न, मणि आदिसे निर्मित अलङ्कारोंका धारण किया है। 'आदि' पदसे बहुमूल्य पदार्थोंका ग्रहण होता है।

*ललितम्*–'ललित' शब्दका अर्थ है–सुन्दर। वह भी ऐसा सुन्दर कि जिसके अवलोकनसे आनन्दकी अनुभूति हो।

*वायव्यसंस्थम्*–वसन्तका स्थान वायव्य कोण है। पश्चिमोत्तर कोणको वायव्य कोण कहते हैं। वसन्तका सम्बन्ध वायुसे है। वसन्त ऋतुमें वासन्तिक पवन प्राणीको मदमत्त बनानेमें समर्थ है। गृहका वायव्य कोण प्रायः अपशिष्ट निकासीके लिए उपयुक्त माना जाता है। इस कोणमें कोई भी पदार्थ स्थिर नहीं रहता है। इस कोणमें रहनेवाले व्यक्तिका निवास अस्थायी होता है। इसलिए इस कोणमें गृहका स्वामी कभी भी निवास नहीं करता है और न ही स्थायी वस्तुके लिए भण्डार गृहका निर्माण करता है।

*वसन्तं सततं नमामि*–वसन्तको निरन्तर प्रणाम करनेके लिए 'सतत' शब्दका प्रयोग किया गया है जिससे कि साधककी आन्तरिक

दुर्वृत्ति बाहर होकर दूर चली जाये और साधक प्रसन्न होकर उपासनाके कार्यमें प्रवृत्त रहे॥१२॥

भूसदन-पार्श्वयोः शङ्खनिधेः पद्मनिधेश्च स्वरूपम्

श्रीपद्ममालाङ्कितदिव्यदेहौ
स्मेराननाब्जौ वरदाभयाढ्यौ।
श्रीपार्श्वसंस्थौ ललितौ प्रसन्नौ
तौ शङ्खपद्माख्यनिधी स्मरामि॥१३॥

भूपुरके दोनों पार्श्वमें स्थित शंखनिधि तथा पद्मनिधिका स्वरूप

मैं उन शंखनिधि तथा पद्मनिधिका स्मरण करता हूँ कि जिनके पद्ममालासे चिह्नित दिव्य शरीर हैं; विहसित मुखकमल हैं; हाथोंमें वर मुद्रा तथा अभय मुद्रा शुशोभित हैं; जो भूपुरके दोनों पार्श्वमें स्थित हैं; सुन्दर तथा प्रसन्नस्वरूप हैं।

*विमर्श*–अब भूपुरके दोनों पार्श्वमें स्थित शंखनिधि तथा पद्मनिधिके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–श्रीपद्ममालाङ्कित-दिव्यदेहाविति।

*श्रीपद्ममालाङ्कितदिव्यदेहौ*–शङ्खनिधि तथा पद्मनिधि दोनों दिव्य शरीरवाले हैं। इनके शरीर पर पद्ममालाके चिह्न दिखाई पड रहे हैं। 'श्री' अक्षरके संयोगसे पद्ममालाकी महत्ता झलकती है। वह पद्ममाला 'श्री'की शक्तिसे युक्त है अतः स्थूलाकारसे दिखाई न पडने पर भी चिह्नके रूपमें शक्तिरूप है। इसलिए दोनों शक्तिसम्पन्न हैं।

*स्मेराननाब्जौ*–शङ्खनिधि तथा पद्मनिधि दोनों निधियोंके मुखकमल विहसित हैं।

*वरदाभयाढ्यौ*–शङ्खनिधि तथा पद्मनिधि दोनों द्विभुज हैं। दोनोंने अपने-अपने वामहस्तमें वर मुद्रा तथा दक्षिण हस्तमें अभय मुद्राका धारण किया है।

*श्रीपार्श्वसंस्थौ*–यहाँ पर 'श्री' अक्षरसे श्रीचक्रके मुख्यद्वारका बोध होता है। मुख्यद्वारके दोनों पार्श्वमें शङ्खनिधि तथा पद्मनिधि दोनों विराजमान हैं। इन दोनोंके द्वार पर रहनेसे सर्वदा शुभ होता रहता है। इसलिए गृहके द्वार पर लोग शङ्खनिधि तथा पद्मनिधिके चित्रका अङ्कन कराते हैं।

*ललितौ प्रसन्नौ*–दोनों अत्यन्त सुन्दर लग रहे हैं और दोनोंके मुख मण्डलमें प्रसन्नता छायी हुई है। इस प्रकारके सुन्दर एवं प्रसन्न व्यक्तिको देख कर स्वाभाविक रूपसे प्रसन्नता प्राप्त होती है। प्रसन्न साधक निश्चित ही अपनी साधनामें उत्साह पूर्वक लगा रहता है।

*शङ्खपद्माख्यनिधी*–श्रीचक्रके मुख्य द्वारके दोनों पार्श्वमें रहनेवाले दो निधियाँ हैं–शंखनिधि तथा पद्मनिधि। ये दोनों निधियोंके रूपमें जाने जाते हैं जिससे कि गृह सकल संपदासे परिपूर्ण रहे। ये दोनों प्रतीकके रूपमें द्वारके पार्श्वमें स्थित हैं।

*तौ स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उन शङ्खनिधि तथा पद्मनिधिका स्मरण करता हूँ॥१३॥

पश्चिमद्वारे द्वारनायिकारूपिण्याः कुब्जकेश्याः स्वरूपम्

देवीं खण्डेन्दुचूडां मदमुदितमुखां बर्बराकेशभारा-
मुद्यद्बालार्कभासां कुचभरनमितां सर्वभूषाभिरामाम्।
सिंहस्कन्धाधिरूढामभयवरकरामेकवक्त्रां त्रिनेत्रां
श्रीद्वारेशीं प्रतीच्यां कुलजननमितां कुब्जकेशीं नमामि॥१४॥

पश्चिम द्वारमें स्थित द्वारनायिका कुब्जकेशीका स्वरूप

मैं देवी कुब्जकेशीको प्रणाम करता हूँ कि जिसने मस्तक पर अर्द्ध चन्द्रका धारण किया है; जिसके मुखमें दर्पके कारण प्रसन्नता छाई हुई है; जो विखरे हुए बालवाली, उगते हुए सूर्यके समान कांतिवाली, स्तनोंके भारसे झुकी हुई, सभी अलंकरणोंसे सुन्दर लगनेवाली, सिंहके कन्धे पर बैठी हुई, अभय मुद्रा तथा वर मुद्राका

धारण करनेवाली, एक मुखवाली, तीन आँखोंवाली, पश्चिम द्वारकी द्वार नायिका है तथा शक्ति समूहसे वन्दित है।

*विमर्श*–अब पश्चिम द्वारमें स्थित द्वारनायिका कुब्जकेशीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–देवीमिति।

*देवीम्*–कुब्जकेशीको अलौकिक रूपसम्पन्न होनेके कारण देवीके रूपमें स्वीकार करते हुए सम्मान दिया गया है।

*खण्डेन्दुचूडाम्*–'खण्डेन्दु' कहते हैं–अर्द्ध चन्द्रको। देवीके मस्तक पर अर्द्ध चन्द्र चूडामणिके रूपमें शुशोभित है।

*मदमुदितमुखाम्*–'मद' कहते हैं–दर्पको। जब किसीमें स्वाभिमान होता है तब व्यक्ति दर्पयुक्त हो जाता है। देवी कुब्जकेशी दर्पयुक्त है अतः उसके मुख पर प्रसन्नता झलक रही है।

*बर्बराकेशभाराम्*–देवीके केश अधिक घने हैं और विखरे हुए हैं। वस्तुतः देवी कुब्जकेशीके नामके अनुरूप उनके मस्तक पर कुब्जाकार केशभार है और उसके चारों ओर केश विखरे हुए हैं।

*उद्यद्बालार्कभासाम्*–देवीके शरीरकी कांति उगते हुए बाल सूर्यके प्रकाशके समान है। उगते हुए बाल सूर्यकी कांति सिन्दूर वर्णकी होती है। इस प्रकारसे देवी कुब्जकेशीके शरीरकी कांति भी सिन्दूर वर्णकी है।

*कुचभरनमिताम्*–देवी कुब्जकेशीके अत्यन्त पृथुल स्तन हैं और वे इतने भारी हैं कि उनके भारसे देवी झुकी हुई है।

*सर्वभूषाभिरामाम्*–देवी कुब्जकेशीने नाना प्रकारके आभूषणोंका धारण किया है। वे सारे आभूषण उनके रूपके अनुकूल हैं। उन आभूषणोंका धारण करनेसे देवीके रूपमें अभिनवता दिखाई पड़ रही है जिससे उसकी आकर्षणकी शक्तिमें वृद्धि हो रही है।

*सिंहस्कन्धाधिरूढाम्*–देवीका वाहन सिंह है और वह सिंहके कंधेपर बैठी हुई है।

*अभयवरकराम्*–देवी कुब्जकेशी द्विभुजा है। उसके एक हाथमें अभय मुद्रा तथा दूसरे हाथमें वर मुद्रा शुशोभित हैं।

*एकवक्त्राम्*–'वक्त्र' कहते हैं–मुखको। देवी कुब्जकेशी एक मुखवाली है।

*त्रिनेत्राम्*–देवी कुब्जकेशीकी तीन आँखें हैं। इसलिए वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है।

*श्रीद्वारेशीम्*–देवी कुब्जकेशी यहाँ पर द्वारनायिकाके रूपमें विराजमान है। 'श्री' अक्षरके संयोजनसे यहाँ पर पूर्ववत् कार्यावस्थामें प्राप्त शक्तिका बोध होता है।

*प्रतीच्याम्*–'प्रतीची' कहते हैं–पश्चिम दिशाको। देवी कुब्जकेशी पश्चिम द्वारकी द्वारनायिका है।

*कुलजननमिताम्*–'कुल' कहते हैं–शक्तिको। 'जन' कहते हैं–समूहको। देवी कुब्जकेशी शक्तियोंके समूहसे वंदित है।

*कुब्जकेशीम्*–'कुब्ज' कहते हैं–कुबडेको। इस प्रकारसे कुबडाकार केशवालीको कुब्जकेशी कहते हैं। देवी कुब्जकेशीके मस्तक पर अत्यधिक घने एवं लम्बे केश हैं। इन केशोंको सँवारनेके लिए देवीने अपने मस्तक पर जो जूड़ा बाँध रखी है वह देखनेमें कुबड़ेके समान है। इसलिए वह 'कुब्जकेशी'के नामसे जानी जाती है।

*नमामि*–मैं पूर्ववर्णित उस पश्चिम द्वारकी द्वारनायिका कुब्जकेशीको नमस्कार करता हूँ॥१४॥

उत्तरद्वारे द्वारनायिकारूपिण्याः सिद्धलक्ष्म्याः स्वरूपम्

सत्खट्वाङ्गत्रिशूलाभयवरनृशिरःपाशकुम्भाङ्कुशासि-<br>पात्राढ्यां सुप्रसन्नां ललितदशभुजां श्रीशरच्चन्द्रगौरीम्।<br>रुद्रस्कन्धाधिरूढामभिनवयुवतिं पञ्चवक्त्राभिरामां<br>श्रीद्वारेशीमुदीच्यां स्मितमुखकमलां सिद्धलक्ष्मीं स्मरामि॥१५॥

उत्तर द्वारमें स्थित द्वारनायिका सिद्धलक्ष्मीका स्वरूप

मैं खाटके पाया, त्रिशूल, अभय मुद्रा, वर मुद्रा, नरमुण्ड, पाश, कुम्भ, अङ्कुश, तलवार तथा पानपात्रसे युक्त; अत्यन्त प्रसन्न स्वरूप; सुन्दर दश भुजाओंसे युक्त; शरत्कालीन चन्द्रमाके समान गौर वर्णवाली, रुद्रके कंधे पर बैठी हुई, नवयुवति, पाँच मुखोंसे सुशोभित, विहसित मुखोंवाली तथा उत्तर द्वारमें स्थित द्वारनायिका सिद्धलक्ष्मीका स्मरण करता हूँ।

*विमर्श*–अब उत्तर द्वारमें स्थित द्वारनायिका सिद्धलक्ष्मीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–सत्खट्वाङ्ग-त्रिशूलाभय-वर-नृशिरः-पाश-कुम्भाङ्कुशासि-पात्राढ्यामिति।

*सत्खट्वाङ्गत्रिशूलाभयवरनृशिरःपाशकुम्भाङ्कुशासिपात्राढ्याम्*–देवी सिद्धलक्ष्मीके हाथोंमें खाटका पाया, त्रिशूल, अभय मुद्रा, वर मुद्रा, नरमुण्ड, पाश, कुम्भ, अङ्कुश, तलवार तथा पानपात्र सुशोभित हो रहे हैं।

*सुप्रसन्नाम्*–देवी सिद्धलक्ष्मी अत्यन्त प्रसन्न दिखाई पड़ रही है अतः उसके प्रसन्न स्वरूपका ध्यान करें।

*ललितदशभुजाम्*–देवी सिद्धलक्ष्मीकी दश भुजाएँ हैं अतः वह 'दशभुजा' कहलाती है और उसकी दशों भुजाएँ अत्यन्त सुन्दर लग रही हैं।

*श्रीशरच्चन्द्रगौरीम्*–शरत्कालीन चन्द्रमा अत्यन्त निर्मल तथा गौरवर्णका होता है। उसकी किरणें अत्यन्त उज्ज्वल होती हैं। चन्द्रमाके समान देवी सिद्धलक्ष्मी अत्यन्त गौर वर्णवाली है। इसलिए उसे 'गौरी' भी कहते हैं।

*रुद्रस्कन्धाधिरूढाम्*–देवी सिद्धलक्ष्मी रुद्रके कन्धे पर आरूढ है। कुछ साधक सिद्धलक्ष्मीको इष्ट देवी मानकर उसकी उपासना करते हैं। वे साधक अवश्य सिद्धिको प्राप्त करके सिद्ध पुरुष बन जाते हैं। इसलिए साधक लोग रुद्रके कन्धे पर चढ़ी हुई सिद्धलक्ष्मीकी

उपासना करते हैं।

*अभिनवयुवतिम्*—यहाँ पर देवी सिद्धलक्ष्मीके नवयौवन रूपकी आराधना की जाती है। 'अभिनव' शब्दके प्रयोगसे ज्ञात होता है कि देवी सिद्धलक्ष्मीने मानो यौवनकी प्रथमावस्थामें अभी-अभी प्रवेश किया हो।

*पञ्चवक्त्राभिरामाम्*—देवी सिद्धलक्ष्मीके पाँच मुख हैं। पाँच मुखके होते हुए भी वह अत्यन्त सुन्दर लग रही है।

*श्रीद्वारेशीमुदीच्याम्*—'उदीची' कहते हैं—उत्तर दिशाको। देवी सिद्धलक्ष्मी उत्तर दिशामें स्थित द्वारकी द्वारनायिका है। 'श्री' अक्षरके संयोजनसे पूर्ववत् कार्यावस्थाकी सभी शक्तियाँ प्राप्त हैं देवी सिद्धलक्ष्मीको।

*स्मितमुखकमलाम्*—देवी सिद्धलक्ष्मीका मुखकमल मन्द-मन्द मुस्कानसे शुशोभित है। वह विहसित मुखवाली है।

*सिद्धलक्ष्मीम्*—देवी सिद्धलक्ष्मी साधकको शीघ्र ही सिद्धिका प्रदान करती है जिससे साधक निश्चित ही सिद्ध बन जाता है। साधकको सिद्ध बनानेवाली देवी सिद्धलक्ष्मी कहलाती है। यही देवी सिद्धिका प्रदान करनेके कारण 'सिद्धिलक्ष्मी' भी कहलाती है।

*स्मरामि*—मैं पूर्ववर्णित उस सिद्धलक्ष्मीका स्मरण करता हूँ॥१५॥

पूर्वद्वारे द्वारनायिकारूपिण्या उन्मन्याः स्वरूपम्

उद्यद्भास्वत्समाभां सुललितवदनामिन्दुचूडां त्रिनेत्रा-
मम्बां पाशाङ्कुशेष्टाभयकरकमलां चारुहासां प्रसन्नाम्।
द्यौस्तन्माणिक्यरत्नैः ज्वलितसुललितालङ्कृतां रक्तवस्त्रां
श्रीद्वारेशीं हि पूर्वेऽरुणकमलगतामुन्मनीं तां नमामि॥१६॥

पूर्व द्वारमें स्थित द्वारनायिका उन्मनीका स्वरूप

मैं उस उन्मनी देवीको नमस्कार करता हूँ कि जो उगते हुए

सूर्यके समान कान्तिवाली, अत्यन्त सुन्दर मुखवाली, मस्तक पर चन्द्रमाका धारण करनेवाली, तीन आँखोंवाली माता है; पाश, अंकुश, वर मुद्रा तथा अभय मुद्राका करकमलोंमें धारण करनेवाली, मन्द मुस्कानवाली, प्रसन्नस्वरूप, अलौकिक माणिक्य-रत्नोंसे दीप्त सुन्दर अलंकारोंसे अलंकृत, लाल वस्त्रवाली है; लाल कमल पर बैठी हुई है तथा पूर्व द्वारकी द्वारनायिका है।

*विमर्श*–अब पूर्व द्वारमें स्थित द्वारनायिका देवी उन्मनीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–उद्यद्भास्वत्समाभामिति।

*उद्यद्भास्वत्समाभाम्*–देवी उन्मनीके शरीरकी कान्ति उगते हुए सूर्यकी कान्तिके समान है। उगते हुए सूर्यकी कान्ति सिन्दूर वर्णकी होती है अतः देवी उन्मनी सिन्दूर वर्णकी है।

*सुललितवदनाम्*–देवी उन्मनीके वदनकी कांति सिन्दूर वर्णके समान होनेके कारण कहीं सुन्दरतामें कमी तो नहीं आ गयी है? इस शंकाका समाधान करते हुए कहते हैं–नहीं; बल्कि उसका मुख तो और भी 'सुललित' बन गया है। लाल वर्ण उसके मुखकी शोभाको बढ़ा रहा है।

*इन्दुचूडाम्*–देवी उन्मनीने मस्तक पर आभषूणके रूपमें चन्द्रमाका धारण किया है।

*त्रिनेत्राम्*–देवी उन्मनीकी तीन आँखें हैं। इसलिए उसे 'त्रिनेत्रा' भी कहते हैं।

*अम्बाम्*–'अम्बा'का अर्थ है–माता। यहाँ पर माताके रूपमें जब साधक उपासना करता है तब उसे देवी ऊर्ध्वगति प्रदान करती है।

*पाशाङ्कुशेष्टाभयकरकमलाम्*–देवी उन्मनीने अपने करकमलोंमें पाश, अंकुश, वर मुद्रा तथा अभय मुद्राका धारण किया है। इससे ज्ञात होता है कि देवी उन्मनी 'चतुर्भुजा' है।

*चारुहासाम्*–देवी उन्मनी मन्द-मन्द मुस्कुरा रही है। उसकी हँसीमें प्रसन्नता झलक रही है।

*प्रसन्नाम्*–देवी उन्मनी अत्यन्त प्रसन्नस्वरूपा है। प्रसन्न स्वरूपका ध्यान करनेसे सिद्धिकी प्राप्ति होती है।

*द्यौस्तन्माणिक्यरत्नैः ज्वलित-सुललितालङ्कृताम्*–'द्यौः' कहते हैं–स्वर्गको। 'द्यौ' शब्दके प्रयोगसे ज्ञात होता है कि देवी उन्मनीके द्वारा धारण किये गये माणिक्य-रत्न अलौकिक हैं और उनके चमकसे देवी उन्मनीके शरीरकी शोभामें अत्यधिक वृद्धि हो रही है। इसलिए वह अत्यधिक सुन्दर लग रही है।

*रक्तवस्त्राम्*–देवी उन्मनीने लाल रंगके वस्त्रका धारण किया है।

*श्रीद्वारेशीं हि पूर्वे*–देवी उन्मनी पूर्व द्वारकी द्वारनायिका है। 'श्री' शब्दके संयोजनसे पूर्ववत् श्रीचक्रकी स्थूलावस्थाकी शक्ति भी देवी उन्मनीको प्राप्त होनेका संकेत मिलता है।

*अरुणकमलगताम्*–पूर्व द्वारमें देवी उन्मनी लाल कमल पर विराजमान है। कमलका सम्बन्ध प्रायः पूर्व दिशासे होता है। व्यहवहारमें भी हम देखते हैं कि कमलका विकास सूर्यके उदयके साथ होता है और सूर्यका उदय पूर्व दिशासे होता है इसलिए प्रसन्नताकी प्राप्तिके लिए गृहका द्वार पूर्व दिशामें होता है तथा द्वार पर द्वारलक्ष्मीकी पूजा की जाती है और देवी द्वारलक्ष्मी द्वार पर रक्त कमलके आसन पर विराजमान रहती है।

*उन्मनीम्*–साधकके मनको ऊर्ध्व गति प्रदान करनेवाली देवीको उन्मनी कहते हैं। उन्मनीके रूपमें देवीकी उपासना करनेसे साधकका मन नियन्त्रित होकर सिद्धिकी ओर अग्रसर होता है।

*तां नमामि*–मैं पूर्ववर्णित उस पूर्वद्वारकी द्वारनायिका देवी उन्मनीको नमस्कार करता हूँ॥१६॥

दक्षिणद्वारे द्वारनायिकारूपिण्या दक्षिणकालिकायाः स्वरूपम्

दण्डं चक्रं कपालाभयवरडमरून् तर्जनीखेटखड्गान्
खट्वाङ्गं पाशकुण्डीमसृणिशरधनुर्मुण्डकान् धारयन्तीम्।

निश्शेषीं मुक्तकेशीं शशिशकलधरां व्याघ्रचर्माम्बराढ्यां
द्वारेशीं दक्षिणे तां तरुणरविनिभां नौम्यहं पञ्चवक्त्राम्॥१७॥

दक्षिण द्वारमें स्थित द्वारनायिका दक्षिण कालिकाका स्वरूप

मैं उस दक्षिण कालिकाको प्रणाम करता हूँ जो दण्ड, चक्र, कपाल, अभय मुद्रा, वर मुद्रा, डमरु, तर्जनी मुद्रा, खेट, खड्ग, खट्वाङ्ग, पाश, कुण्डीम, सृणि, शर, धनुष तथा नर मुण्डका धारण करनेवाली है; सम्पूर्ण रूपसे खुले हुए केशोंसे युक्त है; अर्द्धचन्द्रका धारण करनेवाली है; व्याघ्र चर्मरूपी वस्त्रसे युक्त है तथा दक्षिणमें द्वारनायिकाके रूपमें स्थित है; मध्याह्न कालीन सूर्यके समान है तथा पाँच मुखोंवाली है।

*विमर्श*–अब दक्षिण द्वारमें स्थित द्वारनायिका दक्षिण कालिकाके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–दण्डमिति।

*दण्डं चक्रं कपालाभयवरडमरून् तर्जनीखेटखड्गान् खट्वाङ्गं पाशकुण्डीमसृणिशरधनुर्मुण्डकान् धारयन्तीम्*–'कपाल' शब्दसे नर कपालसे बने हुए पात्रका ग्रहण होता है। 'खेट' कहते हैं–ढ़ालको। 'कुण्डीम' कहते हैं–वक्राकार अस्त्रको। 'मुण्डक' शब्दसे नर मुण्डका ग्रहण होता है। देवी दक्षिण कालिकाके हाथोंमें दण्ड, चक्र, नर कपालका पात्र, अभय मुद्रा, वर मुद्रा, डमरु, तर्जनी मुद्रा, ढ़ाल, तलवार, खाटका पाया, पाश, कुण्डीम, अङ्कुश, शर, धनुष तथा नर मुण्ड स्थित हैं। इससे ज्ञात होता है कि देवी दक्षिण कालिकाके षोलह भुजाएँ हैं। वह 'षोडशभुजा' है।

*निःशेषीं मुक्तकेशीम्*–'निःशेष' कहते हैं–सम्पूर्णको। देवी दक्षिण कालिकाके केश सम्पूर्णरूपसे खुले हुए हैं।

*शशिशकलधराम्*–'शशि' कहते हैं–चन्द्रमाको। 'शकल' कहते हैं–खण्डको। देवी दक्षिण कालिकाने अपने मस्तक पर अर्द्धचन्द्रका धारण किया है।

*व्याघ्रचर्माम्बराढ्याम्*–'अम्बर' कहते हैं–वस्त्रको। वस्त्रके रूपमें व्याघ्रचर्म मात्र देवी दक्षिण कालिकाके शरीरमें शोभित है।

*द्वारेशीं दक्षिणे*–देवी दक्षिण कालिका दक्षिण द्वारकी द्वारनायिका है। इसे भी श्रीचक्रकी स्थूल कार्य रूप शक्ति प्राप्त है।

*तरुणरविनिभाम्*–जिस प्रकार मध्याह्न कालके सूर्यकी किरणें प्रखर होती हैं और प्रकाश तीव्र होता है उसी प्रकार देवी दक्षिण कालिका प्रखर ज्योतिर्मयी है। यहाँ पर देवी दक्षिण कालिकाकी तरुणावस्थाका ध्यान किया जाता है जिससे साधकको ज्योतिर्मयी शक्तिको प्राप्त करनेमें कोई कठिनाई नहीं होती है। अन्यत्र देवीकी 'अरुणरवि-कान्ति'का ध्यान किया जाता है। किन्तु दक्षिण द्वारमें 'तरुणरवि-कान्ति'का ध्यान करें।

*पञ्चवक्त्राम्*–देवी दक्षिण कालिकाके पाँच मुख हैं। इसलिए वह 'पञ्चमुखी काली' भी कहलाती है। कुछ साधक पञ्चमुखी कालीको इष्ट देवी मान कर उसकी उपासना करते हैं। ऐसे साधकोंको पराक्रमकी सिद्धि मिलती है।

*अहं नौमि*–मैं पूर्ववर्णित उस दक्षिण द्वारकी द्वारनायिका दक्षिण-कालिकाको नमस्कार करता हूँ॥१७॥

प्रथमरेखास्थितानामणिमादीनामेकादशसिद्धीनां स्वरूपम्

पूर्णाणिमां च गरिमां लघिमाख्यसिद्धिं
सिद्धिं च तां सुमहिमां सकलप्रसिद्धाम्।
ईशित्वसिद्धिमथ शुद्धवशित्वसिद्धिं
प्राकाम्यकां निखिलभुक्तिकरीं स्पृहाख्याम्॥
प्राप्त्याख्यसिद्धिमथ तां सकलार्थसिद्धिम्॥
रेखाद्यगाः च सकलाः प्रकटादिसिद्धीः
बालेन्दुमौलिमुकुटा निधिवाहनस्थाः।

पाशाङ्कुशाब्जयुगयुक्तकराः त्रिनेत्रा
रक्ताम्बरा अरुणकान्तियुताः स्मरामि॥१८॥

प्रथम रेखामें स्थित अणिमा आदि एकादश सिद्धियोंका स्वरूप

मैं पूर्ण स्वरूप अणिमा, गरिमा, लघिमा, सर्वप्रसिद्ध महिमा, ईशित्व, शुद्ध वशित्व, प्राकाम्य, सर्वभुक्ति, इच्छा, प्राप्ति तथा सर्वार्थ सिद्धि नामक उन सिद्धियोंका स्मरण करता हूँ; जो कि प्रथम रेखामें स्थित हैं; महा प्रकट सिद्धि योगिनियाँ हैं; मस्तक पर अर्द्ध-चन्द्राकार मुकुटोंका धारण करनेवाली हैं; निधि रूपी वाहनों पर स्थित हैं; पाश, अंकुश, कमल युगलसे युक्त हाथोंवाली हैं; तीन आँखोंवाली हैं; लाल रंगके वस्त्रोंका धारण करनेवाली तथा रक्त वर्णकी कांतिसे युक्त हैं।

*विमर्श*–अब भूपुरकी प्रथम रेखामें स्थित अणिमा आदि ग्यारह सिद्धियोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–पूर्णाणिमामिति।

*पूर्णाणिमाम्*–पहली सिद्धि है–अणिमा सिद्धि। अणुके भावको 'अणिमा' कहते हैं। अणु सर्वत्र व्याप्त है। इसलिए इसे पूर्ण भी कहते हैं। इस सिद्धिसे अणु रूपका धारण किया जाता है।

*गरिमाम्*–दूसरी सिद्धि है–गरिमा सिद्धि। गुरुके भावको गरिमा कहते हैं। 'गुरु' कहते हैं–भारीको। इस सिद्धिसे शरीरको इतना भारी बना दिया जाता है कि उसे कोई भी व्यक्ति उठा नहीं सकता है।

*लघिमाख्यसिद्धिम्*–तीसरी सिद्धि है–लघिमा सिद्धि। लघुके भावको लघिमा कहते हैं। इस सिद्धिसे शरीरको रूईके समान हल्का बनानेकी शक्ति प्राप्त होती है। इससे व्यक्ति आसानीसे आकाशमें उड़ सकता है।

*सिद्धिश्च तां सुमहिमां सकलप्रसिद्धाम्*–चौथी सिद्धि है–महिमा सिद्धि। महत्‌के भावको महिमा कहते हैं। महिमा सिद्धिकी महिमाको सब कोई जानता है। यह सर्व प्रसिद्ध है। इस सिद्धिसे शरीरके आकारको इतना बड़ा बना दिया जाता है कि इसके आकारको कोई

नाप नहीं सकता है।

*ईशित्वसिद्धिम्*–पाँचवीं सिद्धि है–ईशित्व सिद्धि। 'ईश' कहते हैं–शासनको। ईशके भावको ईशिता कहते हैं। इस सिद्धिसे किसी भी व्यक्ति पर शासन किया जा सकता है। इस सिद्धिको 'ईशिता' सिद्धि भी कहते हैं।

*शुद्धवशित्वसिद्धिम्*–छठवीं सिद्धि है–वशित्व सिद्धि। वश करनेवाले भावको वशित्व कहते हैं। इस सिद्धिसे किसी भी प्राणीको वशमें किया जा सकता है। इस सिद्धिको 'वशिता' सिद्धि भी कहते हैं। 'शुद्ध' शब्दके प्रयोगसे निर्देश दिया गया है कि दुर्भावनासे युक्त होकर किसीको भी वशीभूत न करें।

*प्राकाम्यकाम्*–सातवीं सिद्धि है–प्राकाम्य सिद्धि। प्रकामके भावको प्राकाम्य कहते हैं। 'प्रकाम' कहते हैं–कामनाके अनुरूप उपलब्धिको। इस सिद्धिसे कामनाके अनुसार द्रव्यकी प्राप्ति होती है।

*निखिलभुक्तिकरीम्*–आठवीं सिद्धि है–भुक्ति सिद्धि। भुक्ति सिद्धिसे सभी पदार्थोंके उपभोग करनेमें साधक समर्थ हो जाता है।

*स्पृहाख्याम्*–नौवीं सिद्धि है–इच्छा सिद्धि। 'स्पृहा' कहते हैं–इच्छाको। इच्छा मात्रसे ही द्रव्य उपलब्ध हो जाय, यह इच्छा सिद्धिसे ही संभव है।

*प्राप्त्याख्यसिद्धिम्*–दशवीं सिद्धि है–प्राप्ति सिद्धि। प्राप्ति नामक सिद्धिसे सिद्ध पुरुषको विश्वके सकल पदार्थ प्राप्त ही रहते हैं। उन्हें अलगसे प्राप्त करनेके लिए कुछ भी नहीं करना पड़ता है।

*सकलार्थसिद्धिम्*–ग्यारहवीं सिद्धि है–सर्वार्थ सिद्धि। सकलार्थ सिद्धिको 'सर्वार्थ सिद्धि' कहते हैं। 'अर्थ' कहते हैं–प्रयोजनको। सभी प्रयोजनोंको सिद्ध करनेवाली सिद्धि 'सर्वार्थ सिद्धि' कहलाती है। इसे 'सर्वकामावशायिता' तथा 'सर्वकाम सिद्धि' भी कहते हैं।

*रेखाद्यगाः*–भूपुरकी प्रथम रेखामें अणिमा आदि ग्यारह सिद्धियाँ विराजमान हैं। ये सिद्धियाँ प्रथम रेखामें पूर्व, दक्षिण, पश्चिम, उत्तर,

आग्नेय, नैऋत्य, वायव्य, ईशान, पूर्व-ईशान, दक्षिण-नैऋत्य तथा पश्चिम-नैऋत्य दिशाओंमें स्थित हैं। इसी क्रमसे इनकी उपासना की जाती है।

*प्रकटादिसिद्धीः*–सिद्धियोंको योगिनी भी कहते हैं। भुपुर चक्र स्थूल रूप होनके कारण इसमें स्थित योगिनियाँ प्रकट योगिनी कहलाती हैं। स्थूल पदार्थ ही प्रकट होता है। इस प्रकारसे ये ग्यारह सिद्धियाँ प्रकट योगिनी कहलाती हैं।

*बालेन्दुमौलिमुकुटाः*–'बालेन्दु' कहते हैं–अर्द्ध चन्द्रको। 'मौलि' कहते हैं–मस्तकको। सभी प्रकट सिद्धियोंने अपने-अपने मस्तक पर मुकुटके रूपमें अर्द्ध चन्द्रका धारण किया है।

*निधिवाहनस्थाः*–'निधि' कहते हैं–खजानेको। प्राचीन शास्त्रोंमे सामान्यतः खजानेके दो नाम हैं–निधि तथा शेवधि। जो निरन्तर धारण तथा पोषण करता है उसे 'निधि' कहते हैं। 'शेव' कहते हैं–सुखको। जिसमें सुखका धारण होता है उसे 'शेवधि' कहते हैं। इस प्रकारसे ये सामान्य निधिके दो नाम हैं–कुबेरके खजानेमें नौ विशिष्ट निधि हैं; जैसे महापद्म, पद्म, शङ्ख, मकर, कच्छप, मुकुन्द, कुन्द, नील तथा खर्व। ये नौ निधि तथा दो सामान्य निधि इस प्रकारसे कुल मिला कर ग्यारह निधि होते हैं–ये ग्यारह निधि सभी ग्यारह प्रकट सिद्धियोंके वाहन हैं। ये ग्यारह सिद्धियाँ इन ग्यारह निधिरूपी वाहनों पर विराजमान हैं।

*पाशाङ्कुशाब्जयुगयुक्तकराः*–अणिमा आदि सभी ग्यारह सिद्धियों-के हाथोंमें पाश, अंकुश तथा दो कमल सुशोभित हैं। इससे ज्ञात होता है कि सभी सिद्धियाँ चतुर्भुजा हैं।

*त्रिनेत्राः*–अणिमा आदि सभी ग्यारह सिद्धियाँ तीन आँखोंवाली हैं। इसलिए वे 'त्रिनेत्रा' कहलाती हैं।

*रक्ताम्बराः*–अणिमा आदि सभी ग्यारह सिद्धियोंने लाल वर्णके वस्त्रोंका धारण किया है।

*अरुणकान्तियुताः*–अणिमा आदि सभी ग्यारह सिद्धियोंके शरीर-की कान्ति लाल वर्णकी है।

*स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उन अणिमादि सभी ग्यारह सिद्धियों-का स्मरण करता हूँ॥१८॥

द्वितीयरेखास्थितानां ब्राह्म्यादीनामष्टमातृकानां स्वरूपम्

ब्राह्मीमथावरणरूपधरां तथैव
माहेश्वरीमथ कुमारवरस्य सत्ताम्।
श्रीवैष्णवीं विटमुखीं सुरराजशक्तिं
चामुण्डिकामपि महापदयुक्तलक्ष्मीम्॥

अष्टा इमा अरुणपद्मकपालहस्ता
नीलाम्बुजन्मसुषमारुचिराः त्रिनेत्राः।
वन्दे सदा ह्यरुणवस्त्रसुरत्नभूषाः
रेखारुणे परिगताः प्रकटादिकाम्बाः॥१९॥

द्वितीय रेखामें स्थित ब्राह्मी आदि आठ मातृकाओंका स्वरूप

मैं आवरण रूपका धारण करनेवाली ब्राह्मी, उस प्रकार माहेश्वरी, कुमार वरकी सत्ता कौमारी, वैष्णवी, शूकर मुखवाली वाराही, दवेराजकी शक्ति माहेन्द्री, चामुण्डा तथा महालक्ष्मी प्रकट अम्बाओंकी सर्वदा वन्दना करता हूँ जो कि लाल कमल तथा कपालसे युक्त हाथोंवाली हैं; जिनके शरीरकी कान्ति नील कमलके समान अत्यन्त सुन्दर है; जो तीन आँखोंवाली हैं; लाल वस्त्र तथा रत्नके आभूषणोंसे अलंकृत हैं और लाल रेखाके चारों ओर विराजमान हैं।

*विमर्श*–अब भूपुरकी द्वितीय रेखामें स्थित ब्राह्मी आदि अष्ट मातृकाओंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–ब्राह्मीमिति।

*ब्राह्मीम्*–भूपुरकी द्वितीय रेखामें ब्राह्मी आदि अष्ट मातृकाएँ पूर्वसे

ईशान पर्यन्त स्थित हैं। पहली मातृका है–ब्राह्मी मातृका। यह मातृका ब्रह्माकी शक्ति है।

*आवरणरूपधराम्*–ब्रह्माकी शक्ति ब्राह्मी मातृका यहाँ पर आवरण देवताके रूपमें परिणत हो गयी है।

*तथैव*–उसी प्रकार सभी अन्य सात मातृकाएँ भी आवरण देवताके रूपमें परिणत हो गयी हैं।

*माहेश्वरीम्*–दूसरी मातृका है–माहेश्वरी मातृका। यह मातृका महेश्वरकी शक्ति है।

*कुमारवरस्य सत्ताम्*–तीसरी मातृका है–कौमारी मातृका। 'कुमार' कहते हैं–कार्तिकेय स्वामीको। 'सत्ता' कहते हैं–शक्तिको। इस प्रकारसे कुमार श्रेष्ठ कार्तिकेय स्वामीकी शक्ति कौमारी मातृका है।

*श्रीवैष्णवीम्*–चौथी मातृका है–वैष्णवी मातृका। यह मातृका विष्णुकी शक्ति है।

*विटमुखीम्*–पाँचवीं मातृका है–वाराही मातृका। 'विट' कहते हैं–शूकरको। वाराही मातृकाका मुख शूकरके मुखके समान है।

*सुरराजशक्तिम्*–छठवीं मातृका है–माहेन्द्री मातृका। 'सुरराज' कहते हैं–देवताओंके राजा इन्द्रको। इसे महेन्द्र भी कहते हैं। माहेन्द्री मातृका महेन्द्रकी शक्ति है।

*चामुण्डिकाम्*–सातवीं मातृका है–चामुण्डा मातृका। यह मातृका भगवती दुर्गाकी स्थूल शक्ति है।

*महापदयुक्तलक्ष्मीम्*–आठवीं मातृका है–महालक्ष्मी मातृका। यह मातृका साक्षात् शक्ति है भगवती 'श्री'की ।

*अष्टा इमाः*–ये ब्राह्मी आदि आठ मातृकाएँ 'अष्ट मातृका' कहलाती हैं और आगे बताये जानेवाले विशेषणोंसे युक्त हैं।

*अरुणपद्मकपालहस्ताः*–हाथोंमें लाल कमल तथा कपालका धारण करनेवाली सभी मातृकाएँ हैं। ध्यान रहे कि यहाँ पर ब्राह्मी

आदि सभी अष्ट मातृकाएँ दो हाथोंवाली हैं।

*नीलाम्बुजन्मसुषमारुचिराः*–'अम्बुजन्म' कहते हैं–कमलको। सभी मातृकाओंके शरीरकी कान्ति नीलकमलकी छटासे अत्यन्त सुन्दर लग रही है।

*त्रिनेत्राः*–ये ब्राह्मी आदि सभी आठ मातृकाएँ तीन आँखोंवाली हैं। इसलिए वे 'त्रिनेत्रा' कहलाती हैं।

*अरुणवस्त्रसुरत्नभूषाः*–ब्राह्मी आदि सभी अष्ट मातृकाओंने लाल वर्णके वस्त्र तथा रत्नोंके आभूषणोंसे अलंकृत हैं।

*रेखारुणे परिगताः*–भूपुरकी रजोगुणात्मक द्वितीय रेखा लाल वर्णकी है। ये अष्ट मातृकाएँ द्वितीय रेखामें पूर्वसे ईशान कोण पर्यन्त घिरी हुई हैं।

*प्रकटादिकाम्बाः*–'अम्बा' कहते हैं–मातृकाको। ये ब्राह्मी आदि अष्ट मातृकाएँ 'प्रकट मातृका योगिनी' कहलाती हैं। भूपुर चक्रमें इन सभी मतृकाओंकी स्थूलावस्था है। इसलिए यहाँ पर ये दृश्य रूपमें विराजमान हैं।

*वन्दे सदा*–मैं भूपुर चक्रकी द्वितीय रेखामें स्थित ब्राह्मी आदि सभी आठ मातृकाओंकी सदैव वन्दना करता हूँ। ॥१९॥

तृतीयरेखास्थितानां सर्वसङ्क्षोभिण्यादीनामेकादशमुद्राणां स्वरूपम्

सङ्क्षोभिणीपरमयोनिसुविद्रवाख्या

आकर्षिणीं वशकरीं निखिलोन्मदाख्याम्।

श्रेष्ठाङ्कुशां नभचरीं च समस्तबीजां

योनिं च तामपि शुभां सकलत्रिखण्डाम्॥

पाशाङ्कुशाढ्यनिजमुद्रितदोश्चतुष्का

नेत्रत्रयैः विकसिताननपङ्कजाढ्याः।

रेखातृतीयगमिताः प्रकटादिमुद्राः

नानातिरम्यमणिरत्नधराः स्मरामि॥२०॥

तृतीय रेखामें सर्वसंक्षोभिणी आदि ग्यारह मुद्राओंका स्वरूप

मैं सर्वसंक्षोभिणी, महायोनि, सर्वविद्राविणी, सर्वाकर्षिणी, सर्ववशङ्करी, सर्वोन्मादिनी, सर्वमहाङ्कुशा, सर्वखेचरी, सर्वबीजा, सर्वयोनि तथा सर्वत्रिखण्डा प्रकट मुद्राओंका स्मरण करता हूँ कि जो पाश, अंकुश तथा अपनी दो मुद्राओंसे युक्त चार भुजाओंवाली हैं; तीन आँखोंवाली तथा प्रसन्न मुखकमलसे युक्त तृतीय रेखामें स्थित हैं; प्रकट मुद्रा योगिनी हैं तथा नाना प्रकारके अत्यन्त सुन्दर मणि-रत्नोंका धारण करनेवाली हैं।

*विमर्श*—अब भूपुरकी तृतीय रेखामें स्थित सर्वसंक्षोभिणी आदि ग्यारह मुद्राओंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है—सङ्क्षोभिणी-परमयोनिसुविद्रवाख्या इति।

*सङ्क्षोभिणीपरमयोनिसुविद्रवाख्याः*—पहली मुद्रा है—सर्वसंक्षोभिणी मुद्रा। 'संक्षोभण' कहते हैं—अस्थिरताको। इस मुद्रासे किसी भी व्यक्तिमें क्षोभण उत्पन्न किया जा सकता है।

दूसरी मुद्रा है—महायोनि मुद्रा। 'परमयोनि' कहते हैं—महायोनि मुद्राको। इस मुद्राको 'साक्षात् योनि मुद्रा' भी कहते हैं। इस मुद्रासे सर्वसमर्थता प्राप्त होती है।

तीसरी मुद्रा है—सर्वविद्राविणी मुद्रा। इस मुद्रासे किसी भी व्यक्तिको विद्रावित किया जा सकता है।

*आकर्षिणीम्*—चौथी मुद्रा है—सर्वाकर्षिणी मुद्रा। इस मुद्राकी उपासनासे सभी प्राणियोंका आकर्षण करनेमें साधक समर्थ हो जाता है, किन्तु दुर्भावनाके वशमें होकर किसी भी प्राणीका आकर्षण नहीं करना चाहिए।

*वशकरीम्*—पाँचवीं मुद्रा है—सर्ववशङ्करी मुद्रा। इस मुद्रासे जगतके किसी भी प्राणीको वशमें किया जा सकता है।

*निखिलोन्मदाख्याम्*—छठवीं मुद्रा है—सर्वोन्मादिनी मुद्रा। इस

मुद्रासे सभी व्यक्तियोंको उन्मादित किया जा सकता है।

*श्रेष्ठाङ्कुशाम्*–सातवीं मुद्रा है–सर्वमहाङ्कुशा मुद्रा। जिस प्रकारसे हाथीको नियन्त्रित किया जाता है ठीक् उसी प्रकार साधक सर्वमहाङ्कुशा मुद्राकी उपासनासे जगतके सभी प्राणियोंको नियन्त्रित करनेकी शक्ति प्राप्त कर लेता है।

*नभचरीम्*–आठवीं मुद्रा है–सर्वखेचरी मुद्रा। 'नभ' कहते हैं–आकाशको। आकाशका पर्याय 'ख' भी है । इस प्रकारसे 'ख' अर्थात् आकाशमें विचरण करनेवालेको 'खेचरी' भी कहते हैं। इस मुद्राकी साधनासे साधकको कुण्डलिनी योगकी सिद्धि प्राप्त हो जाती है। इतना ही नहीं बल्कि उसे आकाश गमनकी सिद्धि भी प्राप्त हो जाती है।

*समस्तबीजाम्*–नौवीं मुद्रा है–सर्वबीजा मुद्रा। 'बीज' कहते हैं–कारणको। इस मुद्राकी साधनासे साधक सभी कार्योंके कारणोंको जाननेमें समर्थ हो जाता है।

*योनिम्*–दशवीं मुद्रा है–सर्वयोनि मुद्रा। इस मुद्राकी साधनासे साधक स्वयं कारणरूप बन जाता है। सर्वयोनि एवं महायोनिमें अन्तर केवल यह है कि सर्वयोनि मुद्रासे साधक सभी कार्योंके कारण रूप बन जाता है; जबकि महायोनि मुद्रासे साधकको साक्षात् योनिस्वरूपिणी जगतकी योनिस्वरूपा शक्ति प्राप्त हो जाती है। इसलिए महायोनि मुद्राकी विशेषताके कारण वृत्तत्रय चक्रकी महत्ता सर्वोपरि है।

*तामपि शुभां सकलत्रिखडाम्*–ग्यारहवीं मुद्रा है–सर्वत्रिखण्डा मुद्रा। पूर्णस्वरूपा शक्ति इच्छा, ज्ञान तथा क्रियाके रूपमें तीन खण्डोंमें अपनी महिमाका प्रकट करती रहती है। इसलिए वह शक्ति 'त्रिपुरा' कहलाती है। त्रिपुरा शक्तिके आवाहन कार्यमें त्रिखण्डा मुद्रा सदैव प्रयुक्त होती है। विचक्षण साधक इस मुद्रा शक्तिकी उपासना अवश्य करते हैं; क्योंकि यही एकमात्र मुद्रा है जिससे दीक्षामें मन्त्रका प्रदान किया जाता है। इसके विना मन्त्र प्रज्वलित नहीं होता है।

मन्त्रका आवाहन त्रिपुरावाहन पूर्वक किया जाता है। इस मुद्रासे परा शक्ति मन्त्ररूपिणी बन कर साधकके सहस्त्रारको प्रज्वलित करती है।

*पाशाङ्कुशाढ्यनिजमुद्रितदोश्चतुष्काः*–सभी मुद्राएँ 'चतुर्भुजा' हैं। सभी मुद्राओंके एक हाथमें पाश तथा दूसरे हाथमें अङ्कुश स्थित हैं और अन्य दो हाथोंमें अपनी मुद्राओंके चिह्न विद्यमान हैं। 'निजमुद्रित' शब्दसे सङ्केत प्राप्त होता है कि एक मुद्राका चिह्न एक हाथमें शस्त्रके रूपमें है तो दूसरे हाथमें उसी मुद्राका चिह्न अधिष्ठात्री शक्तिके रूपमें है।

*नेत्रत्रयैर्विकसिताननपङ्कजाढ्याः*–सभी मुद्राओंकी तीन आँखें हैं। वे 'त्रिनेत्रा' हैं। सभी मुद्राएँ एक मुखवाली हैं। इनके मुखकमल विकसित हैं। वे अत्यन्त प्रसन्न दिखायी दे रही हैं।

*रेखातृतीयगमिताः*–भूपुरकी तृतीय रेखामें सर्वसंक्षोभिणी आदि ग्यारह मुद्राएँ स्थित हैं। ये मुद्राएँ तृतीय रेखामें पूर्व, दक्षिण, पश्चिम, उत्तर, आग्नेय, नैर्ऋत्य, वायव्य, ईशान, पूर्व-ईशान, दक्षिण-नैर्ऋत्य तथा पश्चिम-नैर्ऋत्य दिशामें स्थित हैं। इसी क्रमसे इनकी उपासना की जाती है।

*प्रकटादिमुद्राः*–सर्वसंक्षोभिणी आदि सभी ग्यारह मुद्राएँ 'प्रकट मुद्रा योगिनी' कहलाती हैं। भूपुर चक्रमें इनकी स्थूलावस्था है अतः इनका यहाँ प्रत्यक्ष रूपमें दर्शन होता है।

*नानातिरम्य-मणि-रत्न-धराः*–सर्वसंक्षोभिणी आदि सभी ग्यारह मुद्राओंने विभिन्न प्रकारके अत्यन्त सुन्दर मणि तथा रत्नोंका धारण किया है।

*स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उन सर्वसङ्क्षोभिणी आदि सभी ग्यारह मुद्राओंका स्मरण करता हूँ॥२०॥

भूपुरचक्रेश्वर्याः श्रीत्रिपुरायाः स्वरूपम्

बिम्बौष्ठीं शरदिन्दुगौरवदनां रत्नादिभूषोज्ज्वलां
विद्याक्षाब्जयुगाङ्कितैः भुजवरैः संशोभितां त्र्यम्बकाम्।

श्रीसङ्क्षोभणिकाणिमाख्यसहितां चार्वाकशास्त्रैः युतां
साक्षाच्छ्रीत्रिपुरां नमामि धरणीचक्रेश्वरीं मोहिनीम्॥२१॥

भूपुर चक्रेश्वरी श्रीत्रिपुराका स्वरूप

मैं बिम्ब फलके समान लाल ओष्ठवाली, शरत्कालीन चन्द्रमाके समान गौर मुखवाली, रत्नादि आभूषणोंसे उज्ज्वल कान्तिवाली; पुस्तक, अक्षमाला तथा कमल युगलसे अङ्कित भुजाओंसे सुशोभित; तीन आँखोंवाली, संक्षोभिणी मुद्रा तथा अणिमा सिद्धिके साथ चार्वाक दर्शनसे युक्त, मोहन करनेवाली, भूपुर चक्रकी नायिका श्रीत्रिपुराको नमस्कार करता हूँ।

*विमर्श*–अब भूपुर चक्रकी नायिका श्रीत्रिपुराके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–बिम्बौष्ठीमिति।

*बिम्बौष्ठीम्*–'बिम्ब' एक प्रकारका फल होता है। इसका वर्ण अत्यन्त लाल है। भूपुर चक्रकी नायिका श्रीत्रिपुराका ओष्ठ बिम्ब फलके समान लाल है।

*शरदिन्दुगौरवदनाम्*–शरत्कालीन चन्द्रमा अत्यन्त निर्मल होनेके कारण अधिक उज्ज्वल होता है; अत्यन्त गौर वर्णका होता है। चक्रेश्वरी श्रीत्रिपुराका मुख अत्यन्त गौर वर्णका है।

*रत्नादिभूषोज्ज्वलाम्*–चक्रेश्वरी श्रीत्रिपुराने रत्न आदिसे निर्मित अलङ्कारोंका धारण किया है। वे अलङ्कार अत्यन्त उज्ज्वल हैं। इसलिए श्रीत्रिपुराके शरीरकी कान्ति अत्यन्त उज्ज्वल लग रही है।

*विद्याक्षाब्जयुगाङ्कितैर्भुजवरैः संशोभिताम्*–यहाँ पर 'विद्या' शब्दसे 'पुस्तक' का ग्रहण होता है। 'अक्ष' शब्द 'जपमाला'का बोध कराता है। चक्रेश्वरी श्रीत्रिपुरा 'चतुर्भुजा' है। उसके एक हाथमें पुस्तक है तथा दूसरे हाथमें जपमाला स्थित है। अन्य दोनों हाथोंमें एक-एक कमल स्थित हैं।

*त्र्यम्बकाम्*–'अम्बक' कहते हैं–आँखको। श्रीत्रिपुराकी तीन आँखें हैं। इसलिए वह 'त्रिनयना' कहलाती है।

*श्रीसङ्क्षोभणिकाणिमाख्यसहिताम्*–हमने देखा कि अणिमा आदि ग्यारह सिद्धियाँ हैं तथा सर्वसङ्क्षोभिणी आदि ग्यारह मुद्राएँ हैं। चक्र तो बाह्य रूपसे दश दिखाई पड़ते हैं किन्तु ग्यारहवाँ चक्र दिखाई नहीं पड़ता है। ग्यारहवें चक्रको 'ब्रह्मात्म चक्र' कहते हैं। यह चक्र 'समरसाकार चक्र' भी कहलाता है। इस प्रकारसे ग्यारह चक्रोंकी ग्यारह चक्रेश्वरी भी हैं। प्रत्येक चक्रेश्वरी एक सिद्धि तथा एक मुद्रासे युक्त रहती है। भूपुर चक्रकी चक्रेश्वरी श्रीत्रिपुरा है। यह चक्रेश्वरी अणिमा सिद्धि तथा सर्वसङ्क्षोभिणी मुद्रासे युक्त है।

*चार्वाकशास्त्रैर्युताम्*–प्रत्येक चक्रेश्वरी एक सिद्धि तथा एक मुद्राके साथ-साथ एक दर्शनसे भी युक्त रहती है। ग्यारह चक्रेश्वरियोंके ग्यारह दर्शन हैं। भूपुर चक्रकी चक्रेश्वरी श्रीत्रिपुरा 'चार्वाक दर्शन'से युक्त है।

'चार्वाक' शब्दकी व्याख्या करते हुए कहते हैं कि 'चारु'का अर्थ है–सुन्दर। 'वाक्'का अर्थ है–वचन। सुन्दर वचनका प्रतिपादन करनेवाला दर्शन 'चार्वाक दर्शन' कहलाता है। चार्वाक दर्शनके अनुसार बाह्य स्थूल पदार्थ ही सब कुछ है। प्राणीका पुनर्जन्म नहीं होता है। पाप-पुण्य नामक कोई वस्तु नहीं है। 'खाओ, पीओ और मौज करो' इस दर्शनका परम सिद्धान्त है। इसे नास्तिक दर्शन कहते हैं। नास्तिक दर्शन वेदके मतको नहीं स्वीकारता है।

कहते हैं कि देवगुरु वृहस्पतिने देवेन्द्रसे किसी बात पर नाराज होकर इन्द्रको प्राप्त होनेवाले यज्ञ भागका निषेध करनेके लिए वैदिक यज्ञ क्रियाके विरूद्ध प्रचार किया था। इसलिए देवगुरु वृहस्पतिको चार्वाक दर्शनका प्रणेता माना जाता है। यहाँ पर चार्वाक दर्शन जगतके स्थूल रूपको सत्य मान कर स्थूल भोगको प्राधान्य प्रदान करता है। भूपुर चक्र स्थूल रूप है। स्थूल भोगकी प्राप्तिके लिए भूपुरकी तीनों रेखाओंमें स्थित सिद्धि, ब्राह्म्यादि मातृका तथा मुद्राओंकी उपासना की जाती है। भूपुर चक्रकी नायिका श्रीत्रिपुरा स्थूल चक्रकी नायिका होनेके कारण चार्वाक दर्शनकी अधिष्ठात्री

देवीके रूपमें जानी जाती है।

*ध्यान रहे* कि यहाँ पर चक्रेश्वरीके साथ 'सिद्धि, मुद्रा तथा दर्शन' इन तीनोंका पूजन अलगसे नहीं होता है। चक्रेश्वरीको इन तीन विशिष्ट शक्तियाँ प्राप्त हैं। यह नियम सभी ग्यारह चक्रोंके लिए है। भूपुरकी प्रथम रेखामें अणिमा आदि सभी ग्यारह सिद्धियोंका तथा तृतीय रेखामें सर्वसङ्क्षोभिणी आदि सभी ग्यारह मुद्राओंका पूजन होता है।

*साक्षाच्छ्रीत्रिपुराम्*–हमने देखा कि साक्षात् श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी ही 'परा विद्या' कहलाती है और इच्छा, ज्ञान तथा क्रिया रूप होनेके कारण 'त्रिपुरा' कहलाती है।

*धरणीचक्रेश्वरीम्*–'धरणी' कहते हैं–पृथ्वीको। भूपुरको 'पार्थिव चक्र' भी कहते हैं। इसमें पृथ्वी तत्त्व प्रधान रूपसे विद्यमान है। श्रीचक्रका निर्माण दश चक्रोंके समूहसे हुआ है। प्रत्येक चक्रकी एक चक्रेश्वरी है। इस प्रकारसे वस्तुतः दश चक्रेश्वरियाँ हैं। ग्यारहवाँ चक्र कल्पित है और वह चक्र अदृश्य रूपमें स्थित है जो कि 'परब्रह्म चक्र' कहलाता है। यह परब्रह्मात्मक चक्रको 'समरसाकार चक्र' भी कहते हैं। उस चक्रकी चक्रेश्वरी 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी' है।

*मोहिनीम्*–प्रत्येक व्यक्तिमें बाह्य दृष्टिकी प्रधानता रहती है। व्यक्ति बाह्य वस्तुके सुन्दर रूपको देखकर मोहित होता रहता है। श्रीचक्रका भूपुर चक्र बाह्य रूपसे स्थूलात्मक है। यह स्थूल जगतका प्रतीक है और सम्मोहक है। इसलिए भूपुर चक्रको 'त्रैलोक्यमोहन चक्र' कहते हैं। इस चक्रकी चक्रेश्वरी त्रैलोक्य-मोहिनी है। इस चक्रेश्वरीकी उपासनासे साधकको त्रैलोक्यमोहनकी क्षमता प्राप्त होती है और इस चक्रकी उपासनाका फल भी 'त्रैलोक्यमोहन' है।

*नमामि*–मैं पूर्ववर्णित उस भूपुर चक्रकी चक्रेश्वरी त्रैलोक्य-मोहिनी साक्षात् श्रीत्रिपुराको नमस्कार करता हूँ।।२१।।

॥ इति प्रथमावरणम् ॥

●

# द्वितीयावरणम्

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

सच्चिदानन्दस्वरूप परमप्रकाश परमशिव देश-कालकी मर्यादासे परे है। इसलिए वह 'देश-कालातीत' भी कहलाता है। इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मिका पराशक्ति त्रिपुरा सच्चिदानन्दस्वरूप उस परमेश्वर परम शिवकी प्रकृति है। यही प्रकृति ही शिवकी बाह्योल्लासरूपिणी 'शक्ति' है। शक्ति सदैव बाह्योन्मुखी रहती है। यही कालातीत कालकी कल्पनारूपिणी 'काली' है। यही काली जब बाह्योन्मुखी होकर व्यापकताको प्राप्त करती है तब 'सृष्टि' कहलाती है। यही सृष्टि ही उसकी देशरूपता है। इस प्रकारसे शक्ति 'कालरूपता' तथा 'देशरूपता'को प्राप्त होकर 'परम मातृका' कहलाती है।

श्रीचक्रके अन्तर्गत वृत्तत्रय चक्रमें 'परम मातृका'की अवस्थिति है। यही परम मातृका 'कालरूप' तथा 'देशरूप'में क्रमसे 'तिथि मातृका' तथा 'वर्ण मातृका' कहलाती है। यहाँ पर वृत्तत्रय चक्रके अन्तर्गत सृष्टि क्रमसे प्रथम तथा द्वितीय वृत्तमें 'वर्ण मातृका' और तृतीय वृत्तमें 'तिथि मातृका' स्थित हैं। इस प्रकारसे वृत्तत्रय चक्रमें दोनों प्रकारकी मातृकाओंका अवस्थान है।

कालरूपा काली जब बाह्योन्मुखी होकर कालकी कलनामें तिथि मातृका पदको प्राप्त हुई तो उसने चन्द्रमाकी कलाके अनुसार स्वयं षोलहवीं तिथिकला बन कर समरूपवाली अन्य पन्द्रह तिथि-कलाओंका विस्तार किया। वे पन्द्रह तिथिकलाएँ हैं—प्रथमा, द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी, सप्तमी, अष्टमी, नवमी, दशमी, एकादशी, द्वादशी, त्रयोदशी, चतुर्दशी तथा पञ्चदशी तिथिकला। चन्द्रमाके अनुसार तिथियाँ तो संख्यामें पन्द्रह होती हैं किन्तु उसकी कलाएँ षोलह होती हैं। ये पञ्चदश कलाएँ 'पञ्चदशी' कहलाती हैं

तथा षोलहवीं कला 'षोडशी' कहलाती है। षोडशी कला चन्द्रकी 'अमा' नामक कला है। इसलिए यह 'अमा कला'के रूपमें विशेषतः जानी जाती है।

यहाँ पर यह प्रश्न उठता है कि तिथि-मातृकाकी कलना चन्द्रमाकी कलाके रूपमें क्यों की गयी है? कहते हैं–चन्द्रमाका दूसरा नाम 'अमृतांशु' भी है। 'अमृत' वही पदार्थ है जो कि अमरताका प्रदान करता है। जो मृत्युसे अप्रभावित हो वही अमर, शाश्वत, नित्यके रूपमें जाना जाता है। नित्य तो केवल शिव है। 'अंशु' कहते हैं–किरणको। चन्द्रमा प्रकाशमान् है। इसकी किरणें शीतल और शुभ्र होती हैं। चन्द्रमामें आह्लादकता है। ऐसे भी हमने देखा कि जो सत्य है वही नित्य है। इसलिए शिव चन्द्रशेखर है।

ये सभी षोलह तिथि-कलाएँ नित्या-कलाके रूपमें जानी जाती हैं। 'नित्या' कहते हैं–पारमेश्वरी परा शक्तिको। परमेश्वर परशिव 'नित्य' है। इसलिए उसकी शक्ति 'नित्या' कहलाती है। 'कला' कहते हैं–समरूपवाली शक्तिको। आगम शास्त्रोंमें इस प्रकारकी समरूपवाली शक्तियोंके समूहकी एक गणके रूपमें कलना करनेके लिए भी 'कला' शब्दका प्रयोग होता है।

शिव 'स्वतन्त्र' है और उसकी शक्ति 'स्वातन्त्र्य' है। शिव 'बीज' है और शक्ति 'योनि' है। 'बिन्दु' शिवका स्वरूप है और बाह्योल्लास 'विसर्ग' सृष्टि है। बिन्दु ( ं ) और विसर्ग (:) इन दोनोंकी अभिव्यक्ति 'अ' आदि वर्णसे होती है। 'अं' वर्णमें 'अ' शक्ति तथा बिन्दु शिव है। इसी प्रकार 'अ:' वर्णमें 'अ' शक्ति तथा विसर्ग (:) बाह्योल्लास-का इच्छुक शिव है। 'महाबिन्दु' अव्यक्त शिव है। उस अव्यक्त महाबिन्दुसे शक्ति स्वरूप 'अ' आदि षोलह स्वर वर्णोंकी उत्पत्ति हुई है। इसलिए महाबिन्दु स्वतन्त्र होनेके कारण 'अ' आदि षोलह स्वर वर्ण भी स्वतन्त्र रूपमें अभिव्यक्त हो रहे हैं। इसलिए स्वर वर्णोंको 'स्वतन्त्र' कहते हैं और ये बीजरूप हैं। 'क्' आदि तैंतीस व्यञ्जन वर्ण स्वतन्त्र नहीं हैं; क्योंकि विना स्वर वर्णके इनका उच्चारण नहीं

हो सकता है। 'क्' आदि तैंतीस व्यञ्जन वर्ण योनि कहलाते हैं। वस्तुतः 'संविद्'में ही निरपेक्ष स्वातन्त्र्य विद्यमान है। 'अ' आदि सभी ऊनचास स्वर तथा व्यञ्जन वर्ण 'मायिक' हैं। 'अमायिक' तो महाबिन्दु है। मायिक वर्णोंमें 'अ' आदि स्वर वर्ण स्वतन्त्र बीज हैं; जबकि 'क्' आदि व्यञ्जन वर्ण स्वातन्त्र्य योनि हैं। 'अ' आदि वर्णोंमें जो स्वातन्त्र्य है वह सापेक्ष है। महाबिन्दुमें निरपेक्ष स्वातन्त्र्य होनेके कारण महाबिन्दु व्यञ्जनके मध्यवर्ती 'अ' आदि स्वर वर्ण 'बीज-योनि' रूपसे उभयात्मक हैं; जबकि 'क्' आदि व्यञ्जन वर्ण केवल योनि-रूपात्मक हैं।

इस प्रकारसे भी हम देखते हैं कि बिन्दु 'पर-बीज' रूप है। 'अ' आदि स्वर वर्ण 'परापर-बीज' रूप हैं और ये बिन्दु रूप वेत्तामें समाविष्ट होकर प्रकाशित होनेके कारण बिन्दुकी शक्तिरूप हैं। स्वर वर्णके विना व्यञ्जन वर्ण कभी भी अपनी सत्ताको प्राप्त नहीं कर सकते हैं। इसलिए व्यञ्जनका बीज स्वर है और व्यञ्जन शक्तिरूप योनि है। इस प्रकारसे स्वर तथा व्यञ्जन सभी वर्ण बिन्दुकी शक्ति रूप हैं और मायिक हैं; जबकि बिन्दु सदैव अमायिक है। ऐसे भी जब 'मन्त्र' आदिका विस्तार होता है तो व्यञ्जन वर्ण भी 'अपर-बीज' रूप होते हैं। इस प्रकारसे 'अ' आदि स्वर वर्णोंको 'मातृकाम्बा' तथा 'क्' आदि व्यञ्जन वर्णोंको 'मातृका' संज्ञा दी गयी है। यही परम रहस्य है। अब निम्नलिखित प्रकारसे इसका विवेचन करते हैं—

वृत्तत्रय-चक्रस्य निरूपणम्

वृत्तत्रयैः सुधवलारुणकृष्णवर्णैः
सन्निर्मितं परममातृकयोगिनीभिः।
त्रैवर्गसाधनकरं भुवि दुर्लभं च
वृत्तत्रयाख्यमपरं प्रणमामि चक्रम्॥१॥

वृत्तत्रय चक्रका निरूपण

मैं श्वेत, लाल तथा कृष्ण वर्णके तीन वृत्तोंसे निर्मित, परम मातृका योगिनियोंके साथ धर्म, अर्थ तथा कामरूपी त्रिवर्गको सिद्ध करनेवाला और भूलोकमें दुर्लभ वृत्तत्रय नामक एक अन्य चक्रको प्रणाम करता हूँ।

*विमर्श*–अब वृत्तत्रय चक्रका निरूपण किया जा रहा है–वृत्तत्रयैरिति।

*वृत्तत्रयैः सुधवलारुणकृष्णवर्णैः सन्निर्मितम्*–श्रीचक्रके अन्तर्गत दूसरा चक्र है–वृत्तत्रय चक्र। इसे 'त्रिवृत्तक' भी कहते हैं। यह वृत्तत्रय चक्र तीन वृत्तोंसे निर्मित है। वृत्तोंके वर्ण भिन्न-भिन्न हैं। बाहरसे प्रथम वृत्त श्वेत वर्णका है; द्वितीय वृत्त लाल वर्णका है तथा तृतीय वृत्त कृष्ण वर्णका है। श्वेत वर्ण सत्त्व गुणका प्रतीक है; रक्त वर्ण रजो गुणका प्रतीक है तथा कृष्ण वर्ण तमो गुणका प्रतीक है। साधक सत्त्व गुणसे युक्त होकर जब साधना करता है तो अवश्य सिद्ध बन जाता है। वृत्तत्रयका निर्माण आनुपातिक विधिसे हुआ है। इनके व्यासका माप बाहरसे अन्दरकी ओर कम होता जाता है।

*परममातृकयोगिनीभिः*–वृत्तत्रय चक्रमें मातृकाओंका अवस्थान है। ये मातृकाएँ 'तिथि' तथा 'वर्ण'के रूपमें दो प्रकारकी होती हैं। इन्हीं मातृकाओंसे सृष्टि कार्य अग्रसारित होनेके कारण ये 'परम मातृका' कहलाती हैं। पञ्च महाभूतात्मक होनेके कारण इनको योगिनी कहते हैं। इस प्रकारसे वृत्तत्रय चक्र परम मातृका योगिनियोंसे सुशोभित हो रहा है।

*त्रैवर्गसाधनकरम्*–'चतुर्वर्ग' कहते हैं–धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्षको। ये 'पुरुषार्थ चतुष्टय' भी कहलाते हैं। 'पुरुषार्थ' कहते हैं–पुरुषके प्रयोजनको। प्रत्येक व्यक्तिका परम लक्ष्य होता है कि वह अपने प्रयोजनोंको पूरा कर ले। मूल रूपसे ये ही चार प्रयोजन हैं। वृत्तत्रय चक्रकी उपासनासे 'धर्म, अर्थ तथा काम' इन तीन प्रयोजनोंकी सिद्धि होती है। इन तीन प्रयोजनोंको 'त्रिवर्ग' कहते हैं।

श्वेत वर्णवाले वृत्तमें सात्त्विक भावसे उपासना करनेसे व्यक्ति

'धर्म'को प्राप्त कर लेता है; क्योंकि 'आचारसे धर्मकी प्राप्ति होती है'। 'सदाचार' सत्त्व गुणका बाह्य रूप है। रक्त वर्णवाले द्वितीय वृत्तमें रजो गुणी कामकी सिद्धि होती है। रजो गुण रागात्मक होता है। यदि प्रथम वृत्तमें सात्त्विक भावसे धर्मका आचरण करते हैं तो यहाँ 'काम' रागात्मक नहीं होता है, बल्कि वह धर्मका सहायक बन जाता है। कृष्ण वृत्तवाले तृतीय वृत्तमें 'अर्थ'की सिद्धि होती है। अर्थसे तात्पर्य है–सुरक्षा। व्यक्तिकी सुरक्षा भौतिक साधनोंसे होती है। यदि सात्त्विक वृत्तिसे धर्माचरण करते हुए कामका सेवन किया जाता है तो अर्थ सुरक्षात्मक होता है, अन्यथा तमो गुणके तत्त्व निद्रा, आलस्य, प्रमाद, विलासता आदिसे युक्त होकर व्यक्ति निम्न गतिको प्राप्त करता रहता है। इसलिए यहाँ पर 'धर्म'को प्रथम वृत्तमें स्थान दिया गया है। वृत्तत्रय चक्रकी उपासनाका फल है–'धर्म, अर्थ तथा काम' इन त्रिवर्गका प्राप्त होना। यह चक्र चतुर्थ पुरुषार्थ मोक्षकी प्राप्तिमें सहायक सिद्ध होता है।

*भुवि दुर्लभम्*–वृत्तत्रय चचक्रको संसारमें दुर्लभ बताया गया है; क्योंकि श्रीचक्रकी साधनाका परम लक्ष्य है–मोक्ष। मोक्षकी प्राप्ति भैरवावस्थाकी प्राप्ति ही है। भैरवको ही शिव कहते हैं। शिवत्वको प्राप्त करना ही परम प्रयोजन है और यही मोक्ष है। इस मोक्षको प्राप्त करनेके लिए धर्म, अर्थ तथा काम पारम्परिक रूपसे साधन बनते हैं और यह वृत्तत्रय चक्र इसका सबसे बड़ा साधन है। एकमात्र वृत्तत्रय चक्रकी उपासनासे साधक श्रीचक्रकी समस्त सिद्धियोंको प्राप्त करनेमें समर्थ हो जाता है। इसलिए गुरुजन एकमात्र वृत्तत्रय चक्रकी साधनाको अधिक महत्त्व देते हैं। यही परम रहस्य है। 'एक साधे तो सब सधे' यह कहावत यहाँ पर चरितार्थ होता है। ऐसा चक्र संसारमें दूसरा है ही नहीं, तो स्वाभाविक रूपसे यह दुर्लभ है।

*वृत्तत्रयाख्यमपरं चक्रम्*–श्रीचक्रके दश चक्रोंमें वृत्तत्रय चक्र द्वितीयावरणके रूपमें जाना जाता है। जब इसकी महत्ता अधिक हो तो फिर इसे प्रथम चक्रके रूपमें स्थान क्यों नहीं प्राप्त है? कहते

हैं—प्रथम चक्र भूपुरमें संसारके बाह्य पदार्थ साधकको भौतिक सम्पदा-के चकाचौंधमें अन्धा बना देते हैं। इसलिए साधकमें हिताहितका विवेक नहीं रह पाता है।

प्रथम चक्रसे सकल भौतिक सम्पदाको प्राप्त करना अत्यन्त आसान कार्य है। इससे सिद्धियाँ आसानीसे प्राप्त हो जाती हैं। ये सिद्धियाँ ही योगके विघ्नके रूपमें उपस्थित होती हैं। इसलिए इन्हें 'योगान्तराय' कहते हैं। 'अन्तराय' कहते हैं—विघ्नको। साधकका मन उन्हीं सिद्धियोंकी ओर चलायमान रहता है और साधक सर्वसमर्थ बन कर निम्न गतिकी ओर अग्रसर होता रहता है। इसी दुष्प्रवृत्तिको रोकनेके लिए ही यह त्रैवर्गसाधनकर वृत्तत्रय चक्र द्वितीय चक्रके स्थान पर आरूढ़ है। यही परम रहस्य है।

*प्रणमामि*—मैं पूर्ववर्णित उस महिमाशाली वृत्तत्रय चक्रको प्रणाम करता हूँ॥१॥

प्रथमवृत्ते कालरात्र्यादीनामेकोनत्रिंशन्मातृकानां स्वरूपम्

श्रीकालरात्रीमथ खातिताम्बां
गात्रीं च घण्टां विधृताम्बिकां च।
ङार्णात्मिकां भीषणरूपचण्डां
श्रीछात्मिकां चैव जयाख्यमूर्त्तिम्॥
झङ्कारिणीं ज्ञानशरीरिणीं च
श्रीटङ्कहस्तामतिदिव्यरूपाम्।
ठङ्कारिणीं चैव डकारिणीं च
ढङ्कारिणीं चैव णकारिणीं ताम्॥
तकारिणीं थाणिकमूर्त्तिरूपां
दाक्षायणीं चैव तथा च धात्रीम्।

नादामथो पर्वतराजकन्यां
फेट्कारिणीं बन्धिनिकां तथा ताम्।।
श्रीभद्रकालीमथ विष्णुमायां
श्रियं च षण्ढां च सरस्वतीं च।
पुनः च तां हंसवतीं समस्ता
एकोनत्रिंशच्छुभमातृकाः ताः।।
अमूः स्मितास्याः सृणिपाशहस्ताः
समुद्यदादित्यनिभाः त्रिनेत्राः।
रक्ताम्बराः चन्द्रकलावतंसा
आद्ये च वृत्ते सततं नमामि।।२।।

प्रथम वृत्तमें स्थित कालरात्री आदि षोलह मातृकाओंका स्वरूप

मैं कालरात्री मातृका, उसके बाद खातिता मातृका, मातृका पदका धारण करनेवाली गान करनेवाली गायत्री मातृका तथा घण्टा मातृका, डार्णात्मिका मातृका, भयङ्कर रूपवाली चण्डा मातृका, छात्मिका मातृका तथा जया नामक मूर्तिरूपिणी जया मातृका, झङ्कारिणी मातृका तथा ज्ञानरूपी शरीरवाली ज्ञानशरीरिणी मातृका, अतिदिव्य रूपवाली टङ्कहस्ता मातृका, ठङ्कारिणी मातृका, डकारिणी मातृका और ढङ्कारिणी मातृका तथा णकारिणी मातृका, तकारिणी मातृका, थाणिक मूर्तिरूपिणी थाणी मातृका और दाक्षायणी मातृका तथा उस प्रकार धात्री मातृका, नादा मातृका, उसके बाद पर्वतराजकी पुत्री पार्वती मातृका, फेट्कारिणी मातृका, उस प्रकार बन्धिनी मातृका, भद्रकाली मातृका, उसके बाद विष्णुकी माया माया मातृका तथा श्री मातृका, षण्ढा मातृका और सरस्वती मातृका, फिर हंसवती मातृका, उन सभी ऊनतीस शुभ मातृकाएँ जो विहसित मुखवाली, अङ्कुश तथा पाशका धारण करनेवाली, उगते हुए सूर्यके समान रक्त

वर्णवाली, तीन आँखोंवाली, रक्तवर्णके वस्त्रोंसे युक्त तथा अर्द्ध चन्द्र-का धारण करनेवाली हैं, को प्रथम वृत्तमें निरन्तर नमस्कार करता हूँ।

*विमर्श*–अब वृत्तत्रय चक्रके प्रथम वृत्तमें स्थित कालरात्री आदि ऊनतीस मातृकाओंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–श्रीकालरात्रीमिति।

*श्रीकालरात्रीम्*–प्रथम वृत्तमें व्यञ्जन वर्णकी मातृकाएँ मूर्तिरूपमें स्थित हैं। 'क' वर्णसे कालरात्री मातृका पहली मातृका योगिनी है। यहींसे व्यावहारिक व्यञ्जन मातृकाका प्रारम्भ होता है। 'काल' कहते हैं–समयको। 'रात्री' कहते हैं–अन्धकारको। समयको अन्धकार रूपमें परिवर्तित कर देनेवाली मातृका 'कालरात्री मातृका' कहलाती है। रहस्यार्थ है कि 'शिव' कालातीत और प्रकाश स्वरूप है; जबकि यह 'विश्व' कालात्मक और अन्धकार स्वरूप शाक्त है। 'शिव' व्यवहारसे परे है; जबकि 'विश्व' व्यावहारिक है।

*खातिताम्बाम्*–'ख' वर्णसे खातिता मातृका दूसरी मातृका है। 'खात'का अर्थ है–खाई। जीवको गर्तमें ढ़केल देनेवाली मातृका 'खातिता मातृका' कहलाती है। रहस्यार्थ है कि विश्व सबसे बड़ा गर्त है। इसमें खातिता मातृका जीवको व्यावहारिक बना देती है।

*गात्रीम्*–'गात्री' कहते हैं–गान करनेवालीको। यहाँ पर 'गात्री' शब्दसे 'गायत्री'का ग्रहण होता है। 'ग' वर्णसे 'गायत्री मातृका' तीसरी मातृका है। यह मातृका सदैव उस विश्वातीत परम प्रकाश स्वरूप शिवकी महिमाका गन्धर्व गान करती है। इसलिए यह वेदमाता कहलाती है। वेद ही उस परम पुरुष परमात्माकी महिमाका गान करनेवाला सबसे बड़ा साधन है। 'गायत्री मातृका' अपने गन्धर्व गानसे जीवको मोहरूपी पाशसे भी जकड़ लेती है। उसकी उपासनासे जीव ऊर्ध्व गतिको प्राप्त करता है अन्यथा निम्न गतिसे विश्वकी ओर अग्रसर होता है।

*घण्टाम्*–'घ' वर्णसे चौथी मातृका है 'घण्टा मातृका'। यह मातृका घण्टाके समान ध्वनि करती है। वस्तुतः यह मातृका जीवको

निम्न गतिको प्राप्त करनेके पहलेसे ही सतर्क कर देती है।

*विधृताम्बिकाम्*–'अम्बिका' कहते हैं–मातृकाको। उपर्युक्त मातृकाएँ सभी 'मातृका' पदका धारण करती हैं।

*ङार्णात्मिकाम्*–'अर्ण' कहते हैं–वर्णको। 'ङ' वर्णसे पाँचवीं मातृका है–ङार्णात्मिका मातृका। यह मातृका शून्यका प्रदान करती है जिससे वस्तुका धारण हो सके।

*भीषणरूपचण्डाम्*–'च' वर्णसे छठवीं मातृका है–चण्डा मातृका। इस मातृकाका रूप अत्यन्त भयानक होता है।

*श्रीछात्मिकाम्*–'छ' वर्णसे सातवीं मातृका है–छात्मिका मातृका। यह मातृका अपनेको असंख्य खण्डोंमें विभक्त कर देती है और समान आकृतिवाली असंख्य मूर्त्तिके रूपमें प्रकट हो जाती है तथा शत्रुको खण्ड-खण्ड करनेमें पूर्ण रूपसे समर्थ रहती है।

*जयाख्यमूर्त्तिम्*–'ज' वर्णसे आठवीं मातृका है–जया मातृका। यह मातृका सर्वदा जयका प्रदान करती है। यह स्वयं जयस्वरूपा है। इस मातृकाकी उपासनासे शत्रु निश्चित रूपसे पराजयको प्राप्त करते हैं।

*झङ्कारिणीम्*–'झ' वर्णसे नौवीं मातृका है–झङ्कारिणी मातृका। यह मातृका झङ्कार ध्वनिसे पदार्थको झङ्कृत कर देती है।

*ज्ञान-शरीरिणीम्*–'ञ' वर्णसे दशवीं मातृका है–ज्ञानशरीरिणी मातृका। 'ञ' वर्ण ज्ञानका बोध कराता है। इसलिए यहाँ पर 'ञ' वर्णसे ज्ञान शब्दका ग्रहण होता है।

*टङ्कहस्ताम्*–'ट' वर्णसे ग्यारहवीं मातृका है–टङ्कहस्ता मातृका। 'टङ्क' कहते हैं–कुठारको। इसे 'कुल्हाड़ी' भी कहते हैं। टङ्कहस्ता मातृकाके हाथमें कुठार सुशोभित हो रहा है।

*ठङ्कारिणीम्*–'ठ' वर्णसे बारहवीं मातृका है–ठङ्कारिणी मातृका। वर्तनोंके गिरनेसे उत्पन्न होनेवाली ध्वनिको 'ठं' कहते हैं। इस प्रकारकी ध्वनिको उत्पन्न करनेवाली मातृका ठङ्कारिणी मातृका

कहलाती है।

*डकारिणीम्*–'ड' वर्णसे तेरहवीं मातृका है–डकारिणी मातृका। उदरसे मुखके द्वारा बाहर निकलनेवाले वायुसे जो शब्द होता है उसे 'डकार' कहते हैं। डकारको उत्पन्न करनेवाली मातृका डकारिणी मातृका कहलाती है।

*ढङ्कारिणीम्*-'ढ' वर्णसे चौदहवीं मातृका है–ढङ्कारिणी मातृका। 'ढं'की ध्वनिको उत्पन्न करनेवाली यह मातृका ढङ्कारिणी मातृका कहलाती है।

*णकारिणीम्*–'ण' वर्णसे पन्द्रहवीं मातृका है–णकारिणी मातृका। 'ण' कहते हैं–बलको। जो सदैव बलका प्रयोग करनेवाली हो उस मातृकाको णकारिणी मातृका कहते हैं।

*तकारिणीम्*–'त' वर्णसे षोलहवीं मातृका है–तकारिणी मातृका। 'त' कहते हैं–वशीकरणको। तकारिणी मातृकाको सबको वशमें करनेकी शक्ति प्राप्त है।

*थाणिकमूर्त्तिरूपाम्*–'थ' वर्णसे सत्रहवीं मातृका है–थाणिक मातृका। 'थाणु' कहते हैं–निर्जीव वस्तुके समान स्थित हो जानेको। यह एक ऐसी अवस्था है कि जिसमें प्रत्येक प्राणी जड़ वस्तुके समान गतिहीन हो जाता है। जिस प्रकारसे यह मातृका स्वयं थाणिक मूर्ति स्वरूपा है ठीक् उसी प्रकारसे शत्रुको भी यह थाणिक रूप प्रदान करती है।

*दाक्षायणीम्*–'द' वर्णसे अठारहवीं मातृका है–दाक्षायणी मातृका। दक्षकी पुत्रीको दाक्षायणी कहते हैं। दक्षके घरमें उत्पन्न हुई सती दाक्षायणीके रूपमें जानी जाती है।

*धात्रीम्*–'ध' वर्णसे ऊन्नीसवीं मातृका है–धात्री मातृका। 'धात्री' कहते हैं–माताके समान पालन करनेवाली उपमाताको। इसे 'धाय' भी कहते हैं।

*नादाम्*–'न' वर्णसे बीसवीं मातृका है–नादा मातृका। 'नाद'की

ध्वनिको उत्पन्न करनेवाली मातृकाको 'नादा मातृका' कहते हैं।

*अथो*–'अथो' शब्दका प्रयोग भी 'अथ' शब्दके रूपमें होता है जो कि आनन्तर्यार्थक है।

*पर्वतराजकन्याम्*–'प' वर्णसे इक्कीसवीं मातृका है–पार्वती मातृका। 'पर्वतराज' कहते हैं–हिमालयको। हिमालयकी कन्या है–पार्वती।

*फेट्कारिणीम्*–'फ' वर्णसे बाईसवीं मातृका है–फेट्कारिणी मातृका। 'फेट्कार' कहते हैं–चीखनेको। यह चीख भयावना होती है। इस प्रकारसे भयङ्कर रूपसे चीखनेवाली मातृकाको 'फेट्कारिणी मातृका' कहते हैं।

*बन्धिनिकाम्*–'ब' वर्णसे तेईसवीं मातृका है–बन्धिनी मातृका। यह मातृका शत्रुओंको बन्धनमें ड़ालती तथा साधकोंको बन्धनसे छुड़ाती है। इसलिए यह 'बन्धिनी मातृका' कहलाती है।

*श्रीभद्रकालीम्*–'भ' वर्णसे चौबीसवीं मातृका है–भद्रकाली मातृका। 'भद्र' कहते हैं–कल्याणको। कल्याण करनेवाली काली 'भद्रकाली' कहलाती है।

*विष्णुमायाम्*–'म' वर्णसे पच्चीसवीं मातृका है–माया मातृका। माया मातृका विष्णुकी माया है जिससे सम्पूर्ण जगत सम्मोहित है।

*श्रियम्*–'श' वर्णसे छब्बीसवीं मातृका है–श्री मातृका। सौभाग्यकी वृद्धि करनेवाली मातृका 'श्री मातृका' कहलाती है।

*षण्ढाम्*–'ष' वर्णसे सत्ताईसवीं मातृका है–षण्ढा मातृका। 'षण्ढ' कहते हैं–नपुंसकको। यह मातृका शत्रुओंको नपुंसक बना देनमें समर्थ है। इसलिए यह 'षण्ढा मातृका' कहलाती है।

*सरस्वतीम्*–'स' वर्णसे अट्ठाईसवीं मातृका है–सरस्वती मातृका। यह मातृका वाणीमें शक्ति प्रदान करती है।

*हंसवतीम्*–'ह' वर्णसे ऊनतीसवीं मातृका है–हंसवती मातृका। 'हंस' शब्दसे यहाँ पर जीवात्माका बोध होता है। जीव ही प्राण स्वरूप है। प्राणका सञ्चरण करानेवाली मातृका 'हंसवती मातृका'

कहलाती है।

*समस्ता एकोन-त्रिंशच्छुभमातृकास्ताः*—कालरात्री आदि सभी ऊनतीस मातृकाएँ शुभ हैं। 'अ' वर्णसे लेकर 'ह' वर्ण तककी वर्णमालामें ऊनचास वर्ण हैं। ये सभी मातृका कहलाती हैं। इनमें 'अ'से लेकर 'अः' तक षोलह वर्ण 'स्वर मातृका' तथा 'क'से लेकर 'ह' तक तैंतीस वर्ण 'व्यञ्जन मातृका' कहलाती हैं। प्रथम वृत्तमें व्यञ्जन मातृकाएँ विराजमान हैं। प्रथम वृत्तमें ऊनतीस मातृकाओंकी स्थिति है। 'य, र, ल, व' ये चार अन्तःस्थ वर्ण हैं। ये चार वर्ण चार महाभूतोंके बीज हैं। पाँचवाँ बीज 'ह' वर्ण महाभूत आकाशका है। महाभूत आकाशसे वायु, वायुसे अग्नि, अग्निसे जल तथा जलसे पृथिवीकी उत्पत्ति होती है। इस प्रकारसे आकाशमें सभी चार महाभूत बीज रूपसे अन्तर्भूत हैं। यहाँ पर हमने देखा कि 'ह' वर्णसे 'हंसवती' मातृका विराजमान है।

शरीरमें हंस ही जीवात्मा है और प्राणरूप है। इस प्रकारसे 'ह' स्वतः प्राणस्वरूपात्मक है। 'ह' वर्णकी स्थिति ही प्राणकी स्थिति है और इसमें अन्य चार बीज—'य, र, ल, व' अन्तर्भूत हैं। इसलिए श्रीचक्रमें 'ह' वर्णकी उपस्थिति ही स्वतः प्राणप्रतिष्ठा करा देती है। 'य, र, ल, व' ये चार वर्ण प्राणप्रतिष्ठा क्रियामें प्रयुक्त होते हैं और बाह्य रूपसे मूर्त्तिमें प्राणप्रतिष्ठा करने हेतु प्राणप्रतिष्ठा करनेवाले साधक इनका प्रयोग करते हैं। श्रीचक्रकी बाह्य प्राणप्रतिष्ठा नहीं की जाती है। इसलिए ये चार वर्ण यहाँ पर बाह्य रूपसे स्थित नहीं हैं; जबकि अन्तःस्थ रूपमें 'ह' वर्णमें अन्तर्भूत हैं। इसलिए यहाँ पर ऊनतीस वर्णोंका ग्रहण होता है। यही रहस्य है; परम्परा है।

*अमूः स्मितास्याः*—कालरात्री आदि सभी ऊनतीस मातृकाएँ विहसित मुखवाली हैं; सदैव मुसकुराती रहती हैं।

*सृणिपाशहस्ताः*—'सृणि' कहते हैं—अङ्कुशको। कालरात्री आदि सभी ऊनतीस शुभ मातृकाएँ 'द्विभुजा' हैं। इनके एक हाथमें अङ्कुश तथा दूसरे हाथमें पाश स्थित है।

*समुद्यदादित्यनिभाः*—'आदित्य' कहते हैं—सूर्यको। कालरात्री आदि सभी ऊनतीस मातृकाओंके शरीरकी कान्ति प्रातःकालीन उगते हुए सूर्यके समान लाल वर्णकी है।

*त्रिनेत्राः*—कालरात्री आदि सभी ऊनतीस मातृकाएँ तीन आँखोंवाली हैं। इसलिए ये 'त्रिनेत्रा' कहलाती हैं।

*रक्ताम्बराः*—'अम्बर' कहते हैं—वस्त्रको। कालरात्री आदि सभी ऊनतीस मातृकाओंने लाल वर्णके वस्त्रोंका धारण किया है।

*चन्द्रकलावतंसाः*—'चन्द्रकला' कहते हैं—अर्द्ध चन्द्रको। 'अवतंस' कहते हैं—मस्तक पर धारण किये जानेवाले आभरणको। कालरात्री आदि सभी ऊनतीस मातृकाओंने अपने मस्तक पर आभरणके रूपमें अर्द्धचन्द्रका धारण किया है। यहाँ पर 'अवतंस' शब्दसे कर्णाभरणको नहीं लिया जाता है बल्कि कानके पास मस्तक पर धारण किये जानेवाले आभरणका ग्रहण होता है।

*आद्ये वृत्ते*—भूपुर चक्रके बाद प्रारम्भ होनेवाले वृत्तत्रय चक्रके प्रथम वृत्तको 'आद्य वृत्त' कहते हैं। आद्य वृत्तका वर्ण श्वेत होता है। इस श्वेत वर्णके वृत्तमें रक्त वर्णकी कान्तिवाली कालरात्री आदि सभी ऊनतीस मातृकाएँ पूर्वसे दक्षिणावर्त्त क्रमसे विराजमान हैं।

*सततं नमामि*—मैं पूर्ववर्णित उन सभी कालरात्री आदि ऊनतीस मातृकाओंको निरन्तर नमस्कार करता हूँ॥३॥

द्वितीयवृत्तेऽमृतादीनां षोडशमातृकाम्बानां स्वरूपम्

अथोऽमृतां मात्रभिधाम्बिकां ता-

माकर्षिणीं चैव महेन्द्रशक्तिम्।

ईशानिकां शक्तिमुमाख्यशक्तिं

महोर्ध्वकेशीं तत ऋद्धिरात्रीम्॥

ऋद्धीश्वरीं चैव ऌतां ॡकां च

तामेकपादाभिधमातृकाम्बाम्।

ऐश्वर्यिकां तां प्रणवात्मिकां तां
महौषधां चैव महाम्बिकां च ॥
वर्णात्मिकाः षोडशमातृकाम्बा
एता हि रक्ताः शरचापहस्ताः।
स्मिताननाः इन्दुधराः त्रिनेत्रा
मध्यस्थवृत्ते सततं नमामि॥३॥

द्वितीय वृत्तमें स्थित अमृता आदि षोलह मातृकाम्बाओंका स्वरूप

मैं अब मातृका नामका धारण करनेवाली उस अमृता मातृकाम्बा, आकर्षिणी मातृकाम्बा, महेन्द्रकी शक्ति इन्द्राणी मातृकाम्बा, ईशानकी शक्ति ईशानी मातृकाम्बा, उमा नामक शक्ति उमा मातृकाम्बा, महान् ऊर्ध्वकेशी मातृकाम्बा, उसके बाद ऋद्धिरात्री मातृकाम्बा, ऋद्धीश्वरी मातृकाम्बा, लृता मातृकाम्बा, लृका मातृकाम्बा, उस एक पादवाली एकपादा मातृकाम्बा, उस ऐश्वर्यिका मातृकाम्बा, उस ओंकारात्मिका मातृकाम्बा, महान् औषधा मातृकाम्बा, अम्बिका मातृकाम्बा तथा अक्षरात्मिका मातृकाम्बा जो कि षोडश मातृकाम्बा हैं; इन रक्त वर्णवाली, बाण तथा धनुषसे युक्त हाथोंवाली, विहसित मुखवाली, चन्द्रमाका धारण करनेवाली तथा तीन आँखोंवालीको मध्यस्थ वृत्तमें नमस्कार करता हूँ।

*विमर्श*–अब द्वितीय वृत्तमें स्थित अमृता आदि षोलह मातृकाम्बाओंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–अथोऽमृतामिति।

*अथो*–'अथो' शब्दका प्रयोग आनन्तर्यार्थक है। प्रथम वृत्तके अनन्तर द्वितीय वृत्तका निरूपण किया जा रहा है।

*अमृताम्*– 'अ' वर्णसे पहली मातृकाम्बा है–अमृता मातृकाम्बा। अमृत स्वरूपा होनेके कारण यह मातृकाम्बा जीवनदायिनी है। मातृसंज्ञक अम्बिकाको 'मातृकाम्बिका' कहते हैं।

*आकर्षिणीम्*–'आ' वर्णसे दूसरी मातृकाम्बा है–आकर्षिणी मातृकाम्बा। आकर्षण करनेकी शक्ति इस मातृकाम्बाको प्राप्त है।

*महेन्द्रशक्तिम्*–'इ' वर्णसे तीसरी मातृकाम्बा है–इन्द्राणी मातृकाम्बा। 'महेन्द्र' कहते हैं–देवराज इन्द्रको। इन्द्रकी शक्ति 'इन्द्राणी' है। इसे शासन करनेकी शक्ति प्राप्त है।

*ईशानिकां शक्तिम्*–'ई' वर्णसे चौथी मातृकाम्बा है–ईशानी मातृकाम्बा। ईशानकी शक्ति ईशानी है। इस मातृकाम्बाको ईशान क्षेत्रकी स्वामिनीके रूपमें शक्ति प्राप्त है।

*उमाख्यशक्तिम्*–'उ' वर्णसे पाँचवीं मातृकाम्बा है–उमा मातृकाम्बा। 'उ' कहते हैं–तर्कको। 'मा' कहते हैं–निषेधको। जो तर्कका निषेध करके एकमात्र सिद्धान्त पर अटल रहती है उसे 'उमा' कहते हैं।

*महोर्ध्वकेशी*–'ऊ' वर्णसे छठवीं मातृकाम्बा है–ऊर्ध्वकेशी मातृकाम्बा। ऊर्ध्वकेश होनेके कारण इसे 'ऊर्ध्वकेशी' कहते हैं।

*ऋद्धिरात्रीम्*–'ऋ' वर्णसे सातवीं मातृकाम्बा है–ऋद्धिरात्री मातृकाम्बा। यह स्वयं ऋद्धिरूप होनेके कारण 'ऋद्धिका' भी कहलाती है। यहाँ पर 'रात्री' शब्दसे एकमातृक ह्रस्व वर्णका बोध होता है।

*ऋद्धीश्वरीम्*–'ॠ' वर्णसे आठवीं मातृकाम्बा है–ऋद्धीश्वरी मातृकाम्बा। यहाँ पर 'ईश्वरी' शब्दसे द्विमातृक दीर्घ वर्णका बोध होता है। यह स्वयं ऋद्धियोंको नियन्त्रित करनेवाली मातृकाम्बा है।

*ऌताम्*–'ऌ' वर्णसे नौवीं मातृकाम्बा है–ऌता मातृकाम्बा। इसे षण्ढ़ मातृका भी कहते हैं। यह मातृका भयङ्कर गर्जन करती है।

*ऌकाम्*–'ॡ' वर्णसे दशवीं मातृकाम्बा है–ऌका मातृकाम्बा। यहाँ पर 'ॡ' वर्णके त्रिमातृक रूपका ग्रहण होता है। 'ऌ' वर्णका दीर्घ रूप नहीं होता है। यह मातृकाम्बा भी षण्ढ़रूपा है परन्तु इसमें बल अत्यधिक रहता है।

*एकपादाभिधमातृकाम्बाम्*–'ए' वर्णसे ग्यारहवीं मातृकाम्बा है–

एकपादा मातृकाम्बा। एक पादसे खड़े होकर तपस्या करनेवाले तपस्वीको यही मातृकाम्बा सिद्धिका प्रदान करती है।

*ऐश्वर्यिकाम्*–'ऐ' वर्णसे बारहवीं मातृकाम्बा है–ऐश्वर्यिका मातृकाम्बा। यह मातृकाम्बा ऐश्वर्यकी प्राप्ति कराती है।

*प्रणवात्मिकाम्*–'ओ' वर्णसे तेरहवीं मातृकाम्बा है–ओङ्कारात्मिका मातृकाम्बा। 'प्रणव' कहते हैं–ओङ्कारको। ओङ्कारकी सिद्धि यही मातृकाम्बा कराती है।

*महौषधाम्*–'औ' वर्णसे चौदहवीं मातृकाम्बा है–महौषधा मातृकाम्बा। यह साक्षात् औषधरूपा है। इसकी उपासनासे औषधमें शक्ति आती है तथा शीघ्रतासे रोगका निवारण होता है।

*महाम्बिकाम्*–'अं' वर्णसे पन्द्रहवीं मातृकाम्बा है–महाम्बिका मातृकाम्बा। 'अं' यह वर्ण बिन्दु मातृका कहलाती है। यह मातृका 'बिन्दु'को प्राप्त कराती है। बिन्दुको शिव भी कहते हैं।

*वर्णात्मिकाम्*–'वर्ण' कहते अक्षरको। 'अः' वर्णसे षोलहवीं मातृकाम्बा है–अक्षरात्मिका मातृकाम्बा। 'विसर्ग' बिन्दुके बाह्योल्लास-की अभिव्यक्ति है और यह अभिव्यक्ति 'अ' आदि वर्णके रूपमें होती है। इसलिए विसर्ग वर्णके रूपमें परिचित है।

*षोडशमातृकाम्बाः*–'अ'से लेकर 'अः' तक ये षोलह स्वर वणार्त्मिका षोडश मातृकाम्बा हैं। ये पञ्च भूतात्मक होनेके कारण योगिनी भी कहलाती हैं।

*एता हि रक्ताः*–अमृता आदि सभी षोडश मातृकाम्बाओंके शरीरकी कान्ति लाल वर्णकी है।

*शरचापहस्ताः*–अमृता आदि सभी षोडश मातृकाम्बाएँ दो भुजाओंवाली हैं। इसलिए ये 'द्विभुजा' कहलाती हैं। इनके दोनों हाथोंमें बाण तथा धनुष सुशोभित हो रहें हैं।

*स्मिताननाः*–अमृता आदि सभी षोडश मातृकाम्बाओंके मुख विहसित हैं; मुसकानसे युक्त प्रसन्न हैं।

*इन्दुधराः*–'इन्दु' कहते हैं–चन्द्रमाको। अमृता आदि सभी षोडश

मातृकाम्बाओंने अपने मस्तक पर चन्द्रमाका धारण किया है।

*त्रिनेत्राः*—अमृता आदि सभी षोडश मातृकाम्बाओंकी तीन-तीन आँखें हैं। इसलिए ये 'त्रिनेत्रा' कहलाती हैं।

*मध्यस्थवृत्ते*—वृत्तत्रय चक्रके रक्तवर्णवाले वृत्तको 'मध्यस्थ वृत्त' कहते हैं। इस मध्यस्थ वृत्तमें अमृता आदि सभी षोडश मातृकाम्बा पूर्वसे दक्षिणावर्त्त क्रमसे विराजमान हैं।

*सततं नमामि*—मैं पूर्ववर्णित अमृता आदि सभी षोडश मातृकाम्बाओंको निरन्तर नमस्कार करता हूँ॥३॥

तृतीयवृत्ते कामेश्वर्यादीनां षोडशनित्याकलानां स्वरूपम्

कामेश्वरीं श्रीभगमालिनीं च
क्लिन्नां च भेरुण्डकलां हुतस्थाम्।
वज्रेश्वरीं श्रीशिवदूतिकाम्बां
श्रीसत्वराम्बां कुलसुन्दरीं च॥
ततः च श्रीमद्विमलां च नील-
पताकिनीं श्रीविजयात्मिकां च।
श्रीमङ्गलां ज्वालशिखां विचित्रां
श्रीसुन्दरीं षोडशनित्यरूपाः॥
एता हि साक्षात्तिथिमातृकाम्बाः
पाशाङ्कुशौ चापशरान्दधानाः।
चतुर्भुजा बालरविप्रभास्याः
तार्तीयवृत्ते सततं स्मरामि॥४॥

तृतीय वृत्तमें स्थित कामेश्वरी आदि षोलह तिथिमातृकाम्बाओंका स्वरूप

मैं कामेश्वरी, भगमालिनी, नित्यक्लिन्ना, भेरुण्डा, वह्निवासिनी, वज्रेश्वरी, शिवदूती, त्वरिता, कुलसुन्दरी, उसके बाद विमला,

नीलपताका, विजया, मङ्गला, ज्वालामालिनी, विचित्रा तथा श्रीसुन्दरी, इन षोलह नित्यरूपा साक्षात् तिथिमातृकाम्बा, पाश, अङ्कुश, धनुष तथा बाणका धारण की हुई चार भुजावाली, उगते हुए सूर्यकी प्रभाके समान लाल मुखवालीको तृतीय वृत्तमें निरन्तर स्मरण करता हूँ।

*विमर्श*–अब तृतीय वृत्तमें स्थित कामेश्वरी आदि षोडश नित्या तिथिमातृकाम्बाओंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–कामेश्वरीमिति।

*कामेश्वरीम्*–पहली नित्या तिथिमातृकाम्बा है–कामेश्वरी नित्या तिथिमातृकाम्बा। कामनाओंकी अधिष्ठात्री नित्या तिथिमातृकाम्बा कामेश्वरी है। सबसे पहले मनमें कामनाकी उत्पत्ति होती है। इसलिए यह प्रथम नित्या कला है।

*श्रीभगमालिनीम्*–दूसरी नित्या तिथिमातृकाम्बा है–भगमालिनी नित्या तिथिमातृकाम्बा। 'भग' कहते हैं–योनिको। यहाँ पर सम्पूर्ण जगत योनिरूपात्मक है। यह जगत भोग है। इसलिए पराशक्ति भग, योनि, भोग तथा विश्वके रूपमें जानी जाती है। इस प्रकारसे भगमालिनी नित्या तिथिमातृकाम्बा समस्त भोगकी अधिष्ठात्री नित्या कला है।

*क्लिन्नाम्*–तीसरी नित्या तिथिमातृकाम्बा है–नित्यक्लिन्ना नित्या तिथिमातृकाम्बा। यहाँ पर 'क्लिन्न' शब्दका अर्थ है–आसक्ति। नित्यक्लिन्ना नित्या कला जीवको भोगमें आसक्त बना देती है।

*भेरुण्डकलाम्*–चौथी नित्या तिथिमातृकाम्बा है–भेरुण्डा नित्या तिथिमातृकाम्बा। 'भेरुण्ड'का अर्थ है–गीदड़। गीदड़में लूट-खसोटकी प्रवृत्ति बनी रहती है। भेरुण्डा नित्या कला जीवको भोग्य वस्तुकी लूट-खसोटके लिए प्रेरित करती है; उसे गीदड़के समान वृत्तिवाला बना देती है। 'भेरुण्ड'का अर्थ 'गर्भ' भी होता है। भेरुण्डा नित्या कला जीवको पापके गर्भमें ढ़केल देती है जिससे कि वह पापी पापस्वभाववाला बन जाता है।

*हुतस्थाम्*–पाँचवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है–वह्निवासिनी नित्या

तिथिमातृकाम्बा। 'हुत' कहते हैं–वह्निको। यह नित्याकला वह्निस्वरूपा होती है। इसकी उपासनासे जीवके सारे पाप भस्म हो जाते हैं।

*वज्रेश्वरीम्*–छठवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है–वज्रेश्वरी नित्या तिथिमातृकाम्बा। 'वज्र' कहते हैं–श्रेष्ठ शक्त्यात्मक शस्त्रको। देवराज इन्द्र श्रेष्ठ देव होनेके कारण वही वज्रधर कहलाता है। सभी पापोंकी समाप्ति होनेपर जीव वज्रके समान शक्तिशाली बन जाता है। वज्रेश्वरी ही यहाँ पर विद्येश्वरीके रूपमें जानी जाती है। 'विद्या' कहते हैं–ज्ञानको। विद्येश्वरी नित्या कला ज्ञानकी अधिष्ठात्री शक्ति है। इसकी उपासनासे जीव जिज्ञासु बन जाता है।

*श्रीशिवदूतिकाम्बाम्*–सातवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है–शिवदूती नित्या तिथिमातृकाम्बा। 'दूतिका' कहते हैं–संवादकी वाहिकाको। जीव सदैव शिवसे मिलना चाहता है, किन्तु संवाद-वाहकके अभावमें शिवसे सङ्गम नहीं कर पाता है और शिवदूती नित्या कला जीवको शिवसे सङ्गम करानेका कार्य करती है।

*श्रीसत्वराम्बाम्*–आठवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है–त्वरिता नित्या तिथिमातृकाम्बा। 'सत्वर' कहते हैं–त्वरितको। 'त्वरित' शब्दका पर्याय 'श्रीघ्र' भी है। त्वरिता नित्या कला जीवको त्वरित प्रेरणा देकर गतिशील बना देती है।

*कुलसुन्दरीम्*–नौवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है–कुलसुन्दरी नित्या तिथिमातृकाम्बा। 'कुल' कहते हैं–कुण्डलिनी शक्तिको। जीव जब ऊर्ध्व गमन करता है तब उसे विशुद्ध भोगस्वरूपा कुण्डलिनी पराशक्तिका दर्शन होता है। यदि जीव उसी भोग मात्रके प्रलोभनमें आ जाता है तो उसे ऊर्ध्व गति प्राप्त नहीं होती है।

*श्रीमद्विमलाम्*–दशवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है–विमला नित्या तिथिमातृकाम्बा। 'विमल' कहते हैं–पवित्रको। उसके बाद विमला नित्या कलाकी उपासनासे जीव पवित्र हो जाता है।

*नीलपताकिनीम्*–ग्यारहवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है–नीलपताका नित्या तिथिमातृकाम्बा। 'नील' वर्ण कामनाका प्रतीक है। यहाँ पर

जो कामना है वह मात्र स्वाभाविक मूल इच्छा ही है। मूल इच्छा है—सुखको प्राप्त करना। यह इच्छा तब पूरी होती है जब परम सुखस्वरूप शिवकी प्राप्ति होती है। इस प्रकारसे यहाँ कामना परिवर्तित रूपसे प्राप्त होती है।

*श्रीविजयात्मिकाम्*—बारहवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है—विजया नित्या तिथिमातृकाम्बा। विजया नित्या कला जीवको कामना पर विजय प्राप्त कराती है।

*श्रीमङ्गलाम्*—तेरहवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है—मङ्गला नित्या तिथिमातृकाम्बा। मङ्गला नित्या कला जीवका सदैव मङ्गल करती है।

*ज्वालशिखाम्*—चौदहवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है—ज्वाला-मालिनी नित्या तिथिमातृकाम्बा। ज्वालामालिनी नित्या कला जीवके सामने एकमात्र ज्वालापुञ्जके रूपमें सम्पूर्ण विश्वको प्रस्तुत करती है।

*विचित्राम्*—पन्द्रहवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है—विचित्रा नित्या तिथिमातृकाम्बा। विचित्रस्वरूपा होनेके कारण यह नित्या कला 'विचित्रा' कहलाती है। विचित्रा नित्या कलाकी उपासनासे जीवके सामने जगतकी विचित्रता समाप्त हो जाती है; शक्तिका व्याकृत रूप मिट जाता है।

*श्रीसुन्दरीम्*—षोलहवीं नित्या तिथिमातृकाम्बा है—श्रीसुन्दरी नित्या तिथिमातृकाम्बा। इस नित्या कलाको त्रिपुरसुन्दरी नित्या कला भी कहते हैं। श्रीसुन्दरी नित्या तिथिमातृकाम्बा 'षोडशी' कलाके रूपमें प्रसिद्ध है। श्रीसुन्दरी नित्या कला अव्याकृत रूपसे प्रत्येक व्याकृत पदार्थमें विद्यमान है। इसके विना सभी पदार्थ निःसार हो जाते हैं। जीव जब इसका साक्षात्कार कर लेता है तब उसे कालका बोध हो जाता है।

*षोडशनित्यरूपाः*—'नित्य' कहते हैं—शिवको। जिसका विनाश कभी भी न हो वह नित्य है। 'नित्य' शिवकी प्रकृति 'नित्या' शक्ति है। शक्तिको ही नित्या कहते हैं। ये नित्याएँ कलाके रूपमें विराजमान हैं। 'कला' कहते हैं—सूक्ष्म स्वरूपको। कामेश्वरी आदि षोलह शक्तियाँ

नित्या कला कहलाती हैं। जब इनकी यहाँ पर स्थूल रूपसे उपासना की जाती है तो वे स्थूलरूपा बन जाती हैं।

*एता हि साक्षात्तिथिमातृकाम्बाः*—कालकी गणना चन्द्रमाके अनुसार तिथियोंके रूपमें की गयी है। तिथियाँ पन्द्रह हैं; जैसे—प्रतिपदा, द्वितीया, तृतीया, चतुर्थी, पञ्चमी, षष्ठी, सप्तमी, अष्टमी, नवमी, दशमी, एकादशी, द्वादशी, त्रयोदशी, चतुर्दशी तथा पञ्चदशी। पञ्चदशी तिथिको ही पूर्णिमा तथा अमावास्या कहते हैं। शुक्ल पक्षकी पञ्चदशी तिथिको पूर्णिमा तथा कृष्ण पक्षकी पञ्चदशी तिथिको अमावास्या कहते हैं। इन तिथियोंकी अधिष्ठात्री शक्तियाँ हैं—प्रतिपदाकी कामेश्वरी नित्या कला, द्वितीयाकी भगमालिनी नित्या कला, तृतीयाकी नित्यक्लिन्ना नित्या कला, चतुर्थीकी भेरुण्डा नित्या कला, पञ्चमीकी वह्निवासिनी नित्या कला, षष्ठीकी वज्रेश्वरी नित्या कला, सप्तमीकी शिवदूती नित्या कला, अष्टमीकी त्वरिता नित्या कला, नवमीकी कुलसुन्दरी नित्या कला, दशमीकी विमला नित्या कला, एकादशीकी नीलपताका नित्या कला, द्वादशीकी विजया नित्या कला, त्रयोदशीकी मङ्गला नित्या कला, चतुर्दशीकी ज्वालामालिनी नित्या कला तथा पञ्चदशीकी विचित्रा नित्या कला। यहाँ पर षोडशी तिथिकी भी गणना की गयी है और षोडशी तिथिके रूपमें श्रीसुन्दरी नित्या कलाको दर्शाया गया है। पन्द्रह तिथियाँ कालकी कलनारूपी व्याकृत कलाएँ हैं; जबकि षोलहवीं तिथि कालकी कलनारूपी अव्याकृत कला है। व्याकृत कलाएँ तभी सक्रिय होती हैं जब उनमें अव्याकृत कला विद्यमान हो। अव्याकृत कला उन व्याकृत कलाओंमें सदैव स्थित रहती है। इस प्रकारसे षोडशी कला श्रीसुन्दरी उन सभी पन्द्रह कलाओंकी आधार शक्ति है। षोडशी कला भी उपाधिके अनुसार नित्या तिथिकला कहलाती है। कामेश्वरी आदि सभी षोलह कलाएँ मातृकाम्बा हैं और ये 'तिथि मातृकाम्बा' कहलाती हैं। 'साक्षात्' शब्द बोध कराता है कि कालकी व्याकृत अवस्थामें सबसे पहले तिथियोंका आकलन किया गया है और

अव्याकृत कालसे इनका साक्षात् सम्बन्ध है।

*पाशाङ्कुशौ चापशरान्दधानाः*–कामेश्वरी आदि सभी षोलह नित्या तिथि मातृकाम्बाओंने हाथोंमें पाश, अङ्कुश, धनुष तथा बाणका धारण किया है।

*चतुर्भुजाः*–कामेश्वरी आदि सभी षोलह नित्या तिथि मातृकाम्बाएँ चार भुजावाली हैं। इसलिए वे 'चतुर्भुजा' कहलाती हैं।

*बालरविप्रभास्याः*–कामेश्वरी आदि सभी षोलह नित्या तिथि मातृकाम्बाओंके शरीरकी कान्ति उगते हुए सूर्यकी प्रभाके समान लाल वर्णकी है। ये सभी रक्तवर्णा हैं।

*तार्तीयवृत्ते*–कामेश्वरी आदि सभी षोलह नित्या तिथि मातृकाम्बाएँ वृत्तत्रय चक्रके तृतीय वृत्तमें पूर्व आदि दक्षिणावर्त्त क्रमसे विराजमान हैं।

*सततं स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उन कामेश्वरी आदि सभी षोलह नित्या तिथि मातृकाम्बाओंका स्मरण करता हूँ॥४॥

वृत्तत्रय-चक्रेश्वर्याः त्रिपुरेशिन्याः स्वरूपम्

तप्तस्वर्णनिभां स्मितास्यकमलां विद्यामभीतिं वरं
चाक्षस्त्रग्दधतीं चतुर्भुजधरां चन्द्रार्द्धचूडामणिम्।
शास्त्रस्मार्तमहासुयोनिगरिमासिद्धित्रयैः संयुतां
वृत्ताख्ये त्रिपुरेशिनीं भगवतीं चक्रेश्वरीं नौम्यहम्॥५॥

वृत्तत्रय चक्रेश्वरी त्रिपुरेशिनीका स्वरूप

मैं तपे हुए स्वर्णके समान कान्तिवाली; विहसित मुखवाली; पुस्तक, अभयमुद्रा, वरमुद्रा तथा अक्षमालाका धारण करनेवाली; चार भुजाओंवाली; मस्तक पर चूड़ामणिके रूपमें अर्द्ध चन्द्रका धारण करनेवाली; स्मार्तशास्त्र, महायोनि मुद्रा तथा गरिमा सिद्धि, इन तीनोंसे युक्त; चक्रेश्वरी भगवती त्रिपुरेशिनीको वृत्तत्रय चक्रमें नमस्कार करता हूँ।

*विमर्श*–अब वृत्तत्रय चक्रमें स्थित चक्रेश्वरी त्रिपुरेशिनीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–तप्तस्वर्णनिभामिति।

*तप्तस्वर्णनिभाम्*–वृत्तत्रय चक्रकी चक्रेश्वरी त्रिपुरेशिनीके शरीरकी कान्ति तपे हुए स्वर्णकी कान्तिके समान चमकीले पीले वर्णकी है।

*स्मितास्यकमलाम्*–चक्रेश्वरी त्रिपुरेशिनीके मुखकमल विहसित है। वह सदैव मुसकुराती रहती है। उसके मुखमें सर्वदा प्रसन्नता छायी रहती है।

*विद्यामभीतिं वरं चाक्षस्त्रग्दधतीम्*–'विद्या' शब्दसे पुस्तकका ग्रहण होता है। चक्रेश्वरी त्रिपुरेशिनीने अपने हाथोंमें पुस्तक, अभय मुद्रा, वर मुद्रा तथा अक्षमालाका धारण किया है।

*चतुर्भुजधराम्*–चक्रेश्वरी त्रिपुरेशिनीके चार हाथ हैं। इसलिए वह 'चतुर्भुजा' कहलाती है।

*चन्द्रार्द्धचूडामणिम्*–'चूड़ामणि' कहते हैं–मस्तक पर धारण किये जानेवाले रत्नरूपी अलङ्कारको। वृत्तत्रय चक्रकी चक्रेश्वरी त्रिपुरेशिनीने अपने मस्तक पर चूड़ामणिके रूपमें अर्द्ध चन्द्रका धारण किया है।

*शास्त्रस्मार्त-महासुयोनि-गरिमासिद्धित्रयैः संयुताम्*–'शास्त्रस्मार्त' कहते हैं–स्मार्त दर्शनको। स्मार्त दर्शनमें आचार-विचारका विशिष्ट विवेचन प्रस्तुत हुआ है। आचार-विचारके पालनसे अन्तःकरण शुद्ध होता है और इन्द्रियाँ संयमित होकर वशमें रहती हैं। वृत्तत्रय चक्रमें दर्शनके रूपमें 'स्मार्त दर्शन' स्थित है।

'महासुयोनि' शब्दसे ग्यारह मुद्राओंमेंसे एक मुद्रा 'महायोनि मुद्रा'का ग्रहण होता है। यहाँ पर चक्रेश्वरी त्रिपुरेशिनी महायोनि मुद्रासे युक्त है।

'गरिमासिद्धि' शब्दसे ग्यारह सिद्धियोंमेंसे एक सिद्धि 'गरिमा सिद्धि'का ग्रहण होता है। 'त्रय' शब्दसे 'स्मार्त दर्शन, महायोनि मुद्रा तथा गारमा सिद्धि' इन तीनोंको बोध होता है। इन तीन प्रकारकी विशिष्ट शक्तियाँ वृत्तत्रय चक्रकी चक्रेश्वरीको प्राप्त है। 'साक्षाद्योनि-

रसेन्द्रसिद्धिसहितां वश्येन्द्रियैः'का पाठ भी उपलब्ध होता है। यहाँ पर 'साक्षाद्योनि' शब्दसे 'महायोनि मुद्रा'का ग्रहण होता है। 'रसेन्द्रसिद्धि' शब्दसे 'रसेन्द्र' नामक सिद्धिका ग्रहण होता है। 'इन्द्र' कहते श्रेष्ठको। श्रेष्ठ रस तो 'मोक्ष' होता है। इसलिए वृत्तत्रय चक्रकी उपासनासे मोक्षसिद्धिकी प्राप्ति होती है। 'वश्येन्द्रियैः' शब्दसे 'जितेन्द्रिय दर्शन'का ग्रहण होता है। 'जितेन्द्रिय दर्शन'का भाव भी 'स्मार्त दर्शन'के समान इन्द्रिय निग्रह रूप है। इसलिए यहाँ पर दोनोंमें कोई अन्तर नहीं है।

*वृत्ताख्ये*–श्रीचक्रके अन्तर्गत द्वितीय चक्रके रूपमें वृत्तत्रय चक्र ही त्रिवृत्तक चक्र तथा वृत्तचक्रके नामसे प्रसिद्ध है।

*चक्रेश्वरीम्*–प्रत्येक चक्रकी एक चक्रेश्वरी होती है। चक्रेश्वरी चक्रकी अधिष्ठात्री शक्ति होती है। विशिष्ट शक्तियोंसे युक्त होकर चक्रेश्वरी अपने चक्रका नियन्त्रण करती है।

*त्रिपुरेशिनीं भगवतीम्*–श्रीचक्र श्रीमहात्रिपुरसुन्दरीका परम यन्त्र है और दशचक्रात्मक है। इन दश चक्रोंमें वह विभिन्न नामोंसे 'त्रिपुरा' शब्दसे सुशोभित होती रहती है। वृत्तत्रय चक्रमें 'त्रिपुरेशिनी' नामसे चक्रेश्वरीके रूपमें विराजमान है। इस वृत्तत्रय चक्रको 'त्रैवर्गसाधन चक्र' भी कहते हैं और इस चक्रकी उपासनाका फल भी यही है। साथमें इसकी उपासनासे मोक्षकी प्रप्तिकी ओर साधक अग्रसर हो जाता है। 'भग' कहते हैं–ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, ज्ञान तथा वैराग्यको। 'भगवती' शब्दसे यहाँ पर बोध होता है कि वृत्तत्रय चक्रेश्वरीकी जब भगवतीके रूपमें उपासना करते हैं तो इन छह भगोंकी सिद्धि हो जाती है।

*नौम्यहम्*–मैं पूर्ववर्णित उस वृत्तत्रय चक्रकी चक्रेश्वरी भगवती त्रिपुरेशिनीको नमस्कार करता हूँ॥५॥

॥ इति द्वितीयावरणम् ॥



# तृतीयावरणम्

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

षोडशदल-चक्रस्य निरूपणम्

पूर्णचन्द्रवच्छुक्लं षोडशदलयुतं
श्रीसर्वाशापूरकं पद्मरूपम्।
दिव्यं शुद्धं श्रीनिशानाथतुल्यं
रम्यैः पत्रैरिन्दुभिः शोभमानम्॥
वन्दे चक्रं श्रीसुधावर्षकं हि॥१॥

षोडशदल चक्रका निरूपण

मैं पूर्ण चन्द्रके समान शुक्ल वर्णवाले, षोलह दलोंसे युक्त, सभी आशाओंको पूर्ण करनेवाले, कमलाकार, चन्द्रमाके समान दिव्य तथा शुद्ध षोलह सुन्दर दलोंसे संशोभित, अमृतकी वृष्टि करनेवाले चक्रकी वन्दना करता हूँ।

*विमर्श*–अब षोडशदल चक्रका निरूपण किया जा रहा है–पूर्णचन्द्रवच्छुक्लमिति।

*पूर्णचन्द्रवच्छुक्लम्*–श्रीचक्रमें तीसरा चक्र है–षोडशदल चक्र। यह चक्र पूर्ण चन्द्रके समान शुक्ल वर्णवाला है।

*षोडशदलयुतं पद्मरूपम्*–यह षोडशदल चक्र पद्माकार है और षोलह दलोंसे युक्त है।

*दिव्यं शुद्धं श्रीनिशानाथतुल्यम्*–'निशानाथ' कहते हैं–चन्द्रमाको। यह षोडशदल चक्र चन्द्रमाके समान दिव्य तथा शुद्ध है।

*रम्यैः पत्रैरिन्दुभिः शोभमानम्*–'इन्दु' कहते हैं–चन्द्रमाको।

चन्द्रमाकी षोलह कलाएँ हैं। इसलिए यहाँ पर 'इन्दु' शब्दसे षोलह संख्याके संकेतका ग्रहण होता है। यह चक्र सुन्दर षोलह दलोंसे सुशोभित हो रहा है।

*श्रीसर्वाशापूरकम्*–यह षोडशदल चक्र 'सर्वाशापूरक चक्र' भी कहलाता है; क्योंकि इसकी उपासनासे समस्त आशाएँ परिपूर्ण हो जाती है; साधककी वांछित मनःकामनाकी पूर्ति हो जाती है। इस चक्रकी उपासनाका यही फल है।

*चक्रं श्रीसुधावर्षकं हि*–'सुधा' कहते हैं–अमृतको। यह षोडशदल चक्र अमृतकी वृष्टि करता है जिससे सदैव शीतलताकी प्राप्ति होती रहती है।

*वन्दे*–मैं पूर्ववर्णित उस षोडशदल चक्रकी वन्दना करता हूँ॥१॥

कामाकर्षिण्यादीनां षोडशनित्यशक्तीनां स्वरूपम्

आदौ कामाकर्षिणीं नित्यशक्तिं
श्रीमद्बुद्ध्याकर्षिणीं नित्यशक्तिम्।
चाहङ्काराकर्षिणीं नित्यशक्तिं
भूयः शब्दाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्॥
देवीं स्पर्शाकर्षिणीं नित्यशक्तिं
चान्यां रूपाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्।
साक्षान्नित्यां श्रीरसाकर्षिणीं तां
भूयो गन्धाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्॥
देवीं चित्ताकर्षिणीं नित्यशक्तिं
श्रीमद्धैर्याकर्षिणीं नित्यशक्तिम्।
श्रीस्मृत्याकर्षिणीं नित्यशक्तिं
श्रीमन्नामाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्॥

भूयो बीजाकर्षिणीं नित्यशक्तिं
साक्षादात्माकर्षिणीं नित्यशक्तिम्।
नित्यां शक्तिं चामृताकर्षिणीं तां
पश्चाद् देहाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्।।

वन्दे श्रीमद्गुप्तयोगिन्य एताः
शुभ्राः त्र्यक्षाः श्रीनिशानाथभूषाः।
हस्तैः पाशं चाङ्कुशं स्फाटिकां च
पूर्णं पात्रं सद्वरं सन्दधानाः।।२।।

षोडशदल चक्रमें स्थित कामाकर्षिणी आदि षोलह नित्यशक्तियोंका स्वरूप

मैं सबसे पहले कामाकर्षिणी नित्यशक्ति तथा बुद्ध्याकर्षिणी नित्यशक्ति, अहंकाराकर्षिणी नित्यशक्ति, फिर शब्दाकर्षिणी नित्यशक्ति, देवी स्पर्शाकर्षिणी नित्यशक्ति तथा दूसरी रूपाकर्षिणी नित्यशक्ति, साक्षात् नित्य शक्ति उस रसाकर्षिणी नित्यशक्ति, फिर गन्धाकर्षिणी नित्यशक्ति, देवी चित्ताकर्षिणी नित्यशक्ति, धैर्याकर्षिणी नित्यशक्ति, स्मृत्याकर्षिणी नित्यशक्ति, नामाकर्षिणी नित्यशक्ति, फिर बीजाकर्षिणी नित्यशक्ति, साक्षात् आत्माकर्षिणी नित्यशक्ति तथा उस अमृताकर्षिणी नित्यशक्ति, उसके बाद देहाकर्षिणी नित्यशक्तिको जो कि शुभ्र वर्णकी हैं; तीन आँखोंवाली हैं; चन्द्रमाका धारण करनेवाली हैं; हाथामें पाश-अंकुश, स्फाटिककी माला, पूर्णपात्र तथा वर मुद्राका धारण की हुई हैं; इन गुप्त योगिनियोंकी वन्दना करता हूँ।

*विमर्श*—अब षोडशदल चक्रमें स्थित कामाकर्षिणी नित्यशक्ति आदि षोलह नित्य शक्तियोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है—आदाविति।

*आदौ कामाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*—षोडशदल चक्रमें कामाकर्षिणी नित्यशक्ति आदि षोलह नित्य शक्तियाँ पश्चिमसे वामावर्त्त क्रमसे

स्थित हैं। पहली आकर्षिणी नित्यशक्ति है–कामाकर्षिणी नित्यशक्ति। यह 'काम'का आकर्षण करती है। यहाँ पर 'काम' शब्दसे मनका ग्रहण होता है; क्योंकि यह मनकी वृत्ति है। 'नित्य शक्ति' शब्दसे यह बोध होता है कि कामाकर्षिणी नित्यशक्ति आदि षोलह नित्य शक्तियाँ 'नित्या' अर्थात् परदेवताकी शक्ति हैं।

*श्रीमद्बुद्ध्याकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–दूसरी आकर्षिणी नित्यशक्ति है–बुद्ध्याकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्यशक्ति 'बुद्धि'का आकर्षण करती है।

*अहङ्काराकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–तीसरी आकर्षिणी नित्यशक्ति है–अहंकाराकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्य शक्ति 'अहंकार'का आकर्षण करती है।

*भूयः शब्दाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–चौथी आकर्षिणी नित्यशक्ति है–शब्दाकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्यशक्ति 'शब्द'का आकर्षण करती है। मन, बुद्धि तथा अहंकार तत्त्वके पश्चात् 'भूयः' शब्दसे शब्द तन्मात्राका प्रारम्भ होता है।

*देवीं स्पर्शाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–पाँचवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–स्पर्शाकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्यशक्ति 'स्पर्श' तन्मात्राका आकर्षण करती है। 'देवी' शब्द अलौकिकताका बोध कराता है।

*अन्यां रूपाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–छठवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–रूपाकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्यशक्ति 'रूप' तन्मात्राका आकर्षण करती है। 'अन्या' शब्द अगली नित्य शक्तिका संकेत करता है।

*साक्षान्नित्यां श्रीरसाकर्षिणीम्*–सातवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–रसाकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्य शक्ति 'रस' तन्मात्राका आकर्षण करती है। 'साक्षात्' शब्द शक्तिका बोधक है।

*गन्धाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–आठवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–गन्धाकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्यशाक्ति 'गन्ध' तन्मात्राका आकर्षण करती है।

*भूयः*–'भूयः' शब्दका अर्थ है–पुनः। यह शब्द आगेके तत्त्वोंका निर्देशन कर रहा है।

*देवीं चित्ताकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–नौवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–चित्ताकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्य शक्ति 'चित्त'का आकषर्ण करती है। तन्मात्राओंके पश्चात् अन्य अन्तःकरण वृत्तियोंका निर्देशन किया जा रहा है।

*श्रीमद्धैर्याकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–दशवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–धैर्याकर्षिणी नित्यशक्ति। यह आकर्षिणी नित्य शक्ति 'धैर्य'का आकर्षण करती है।

*श्रीस्मृत्याकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–ग्यारहवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–स्मृत्याकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्य शक्ति 'स्मृति'का आकर्षण करती है।

*श्रीमन्नामाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–बारहवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–नामाकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्य शक्ति 'नाम'का आकर्षण करती है।

*बीजाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–तेरहवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–बीजाकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्य शक्ति 'बीज'का आकर्षण करती है। 'बीज' कहते हैं–कारणको। यहाँ 'बीज' शब्दसे कारण शरीरका बोध होता है।

*आत्माकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–चौदहवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–आत्माकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्य शक्ति 'आत्मा'का आकर्षण करती है। 'आत्मा' शब्दसे जीवात्माका बोध होता है।

*अमृताकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–पन्द्रवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–अमृताकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्य शक्ति 'अमृत'का आकर्षण करती है। 'अमृत' शब्द आयु अर्थात् जीवनका बोध कराता है।

*देहाकर्षिणीं नित्यशक्तिम्*–षोलहवीं आकर्षिणी नित्यशक्ति है–

शरीराकर्षिणी नित्यशक्ति। यह नित्य शक्ति 'देह' अर्थात् शरीरका आकर्षण करती है। इस प्रकारसे एक व्यक्तिके शरीरमें जितने भी तत्त्व रहते हैं उन सारे तत्त्वोंका आकर्षण ये कामाकर्षिणी नित्यशक्ति आदि षोलह आकर्षिणी नित्यशक्तियाँ करती हैं। इनकी उपासनासे व्यक्तिका समग्र विकास होता है।

*श्रीमद्गुप्तयोगिन्य एताः*—षोडशदल चक्रमें स्थित ये सभी आकर्षिणी नित्य शक्तियाँ गुप्त योगिनी हैं। भूपुरमें जो योगिनी हैं वे प्रकट योगिनी कहलाती है; जबकि षोडशदलमें स्थित योगिनी गुप्त योगिनी कहलाती हैं। सभी नित्य शक्तियाँ पञ्चभूतात्मक होनेके कारण योगिनी कहलाती हैं।

*शुभ्राः*—कामाकर्षिणी नित्यशक्ति आदि सभी षोलह नित्य-शक्तियोंके शरीरका वर्ण शुभ्र है। षोडशदल चक्र चन्द्रमाके समान शुक्ल वर्णवाला होनेके कारण इसमें स्थित योगिनियाँ भी शुभ्र वर्णकी हैं।

*त्र्यक्षाः*—कामाकर्षिणी नित्यशक्ति आदि सभी षोलह नित्य-शक्तियोंकी तीन-तीन आँखें हैं; इसलिए वे 'त्रिनेत्रा' कहलाती हैं।

*श्रीनिशानाथभूषाः*—कामाकर्षिणी नित्यशक्ति आदि सभी षोलह नित्यशक्तियोंने अपने मस्तक पर चन्द्रमाका धारण किया है।

*हस्तैः पाशं चाङ्कुशं स्फाटिकाञ्च पूर्णं पात्रं सद्वरं सन्दधानाः*—कामाकर्षिणी नित्यशक्ति आदि सभी षोलह नित्यशक्तियोंने अपने हाथोंमें पाश-अंकुश, स्फाटिककी माला, पूर्णपात्र तथा वर मुद्राका धारण किया है। कामाकर्षिणी नित्यशक्ति आदि सभी षोलह नित्यशक्तियाँ 'चतुर्भुजा' हैं। इनके एक हाथमें पाश और अंकुश तथा दूसरे हाथमें स्फाटिककी माला है। अन्य दोनों हाथोंमें पूर्णपात्र तथा वर मुद्रा सुशोभित हो रहे हैं।

*वन्दे*—मैं पूर्ववर्णित उन कामाकर्षिणी नित्यशक्ति आदि सभी षोलह नित्यशक्तियोंकी वन्दना करता हूँ॥२॥

षोडशदल-चक्रेश्वरी-त्रिपुरेश्वर्याः स्वरूपम्

तां विद्रावणिकां सुसिद्धिलघिमाबौद्धाख्यशास्त्रैः युतां
साक्षादिन्दुमरीचिगौरवदनां स्मेराननाम्भोरुहाम्।
पाशं सत्यसृणिं ह्यभीतिवरदे दोर्भिः सदा विभ्रतीं
वन्देऽहं त्रिपुरेश्वरीं शशिधरां सोमात्मचक्रेश्वरीम्॥३॥

षोडशदल चक्रेश्वरी त्रिपुरेश्वरीका स्वरूप

मैं उस विद्राविणीमुद्रा, लघिमा सिद्धि तथा बौद्ध दर्शनसे युक्त; साक्षात् चन्द्रमाकी किरणोंके समान गौर वर्णकी मुखवाली; विहसित मुख-कमलवाली; हाथोंमें सर्वदा पाश, अंकुश, अभय मुद्रा तथा वर मुद्राका धारण करनेवाली; चन्द्रमाका धारण करनेवाली; चन्द्रात्मक षोडशदल चक्रेश्वरी त्रिपुरेश्वरीकी वन्दना करता हूँ।

*विमर्श*–अब षोडशदल चक्रेश्वरी त्रिपुरेश्वरीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–तामिति।

*ताम्*–'ताम्' शब्द आगे वर्णित षोडशल चक्रेश्वरीके स्वरूपका निर्देशन कर रहा है।

*विद्रावणिका-सुसिद्धिलघिमा-बौद्धाख्य-शास्त्रैर्युताम्*–षोडशदल चक्रेश्वरी त्रिपुरेश्वरी एक मुद्रा, एक सिद्धि तथा एक दर्शनकी विशिष्ट शक्तिसे युक्त होकर विराजमान है। 'विद्रावणिका' शब्दसे 'सर्व-विद्राविणी मुद्रा'का ग्रहण होता है। यह तीसरी मुद्रा है। 'सुसिद्धि-लघिमा' शब्दसे 'लघिमा सिद्धि'का ग्रहण होता है। यह तीसरी सिद्धि है। 'बौद्धाख्यशास्त्र' शब्दसे 'बौद्ध दर्शन'का ग्रहण होता है। बौद्ध दर्शनके सिद्धान्तके अनुसार सब कुछ क्षणिक है तथा सब शून्य है। यह दर्शन वैराग्यकी वृद्धि करता है।

*साक्षादिन्दुमरीचिगौरवदनाम्*–'इन्दुमरीचि' कहते हैं–चन्द्रकिरणको। पूर्ण चन्द्र सदैव निर्मल रहता है। उसकी किरणें गौर वर्णकी होती हैं। षोडशदल चक्रेश्वरी त्रिपुरेश्वरीका मुख निर्मल चन्द्रकी किरणोंके

समान गौर वर्णका है।

*स्मेराननाम्भोरुहाम्*–‘अम्भोरुह’ कहते हैं–कमलको। षोडशदल चक्रेश्वरी त्रिपुरेश्वरीका मुख कमल विहसित है। वह प्रसन्न मुखवाली है। उसके मुखमें सर्वदा प्रसन्नता छायी रहती है।

*पाशं सत्यसृणिं ह्यभीतिवरदे दोर्भिः सदा बिभ्रतीम्*–षोडशदल चक्रेश्वरी त्रिपुरेश्वरीके हाथोंमें पाश, अंकुश, अभय मुद्रा तथा वर मुद्रा सुशोभित हैं। वह ‘चतुर्भुजा’ है। ‘सत्य’ शब्द संकेत करता है कि यह अंकुश सत्यस्वरूप है।

*शशिधराम्*–षोडशदल चक्रेश्वरी त्रिपुरेश्वरीने अपने मस्तक पर चन्द्रमाका धारण किया है।

*सोमात्मचक्रेश्वरीम्*–‘सोम’ कहते हैं–चन्द्रमाको। षोडशदल चक्र चन्द्रात्मक होनेके कारण इसे ‘सोमात्मचक्र’ भी कहते हैं। ‘सोमात्म’ शब्द षोडशदलका संकेत देता है।

*त्रिपुरेश्वरीम्*–पराशक्ति श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी षोडशदल चक्रमें चक्रेश्वरीके रूपमें ‘त्रिपुरेश्वरी’के नामसे ख्यात है।

*वन्देऽहम्*–मैं पूर्ववर्णित उस षोडशदल चक्रेश्वरी त्रिपुरेश्वरीकी वन्दना करता हूँ॥३॥

॥ इति तृतीयावरणम् ॥

●

# चतुर्थावरणम्

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

अष्टदल-चक्रस्य निरूपणम्

देदीप्यमानं सुरसैन्यपूज्यं
शुभाष्टपत्राब्जमयं मनोज्ञम्।
बन्धूकपुष्पारुणविग्रहं श्री-
सङ्क्षोभणं चक्रमहं भजामि॥१॥

अष्टदल चक्रका निरूपण

मैं देदीप्यमान, देव सैन्योंके द्वारा पूजित, शुभ अष्टदल कमल वाले, सुन्दर, बन्धूक पुष्पके समान लाल वर्णके विग्रहवाले संक्षोभण चक्रका भजन करता हूँ।

*विमर्श*–अब अष्टदल चक्रका निरूपण किया जा रहा है– देदीप्यमानमिति।

*देदीप्यमानम्*–श्रीचक्रमें चौथा चक्र है–अष्टदल चक्र। अष्टदल चक्र अत्यन्त चमकीला है; उद्दीप्त है।

*सुरसैन्यपूज्यम्*–अष्टदल चक्र देवोंकी सेनाके द्वारा पूजित होता है; क्योंकि इस चक्रकी उपासनासे प्राप्त शक्तिके द्वारा देवोंकी सेना स्वयं संक्षुब्ध नहीं होती है; बल्कि शत्रुओंको संक्षुब्ध करने में समर्थ हो जाती है।

*शुभाष्टपत्राब्जमयम्*–अष्टदल चक्र शुभ आठ दलोंवाले कमलके आकारवाला है। 'शुभ' शब्द बोध कराता है कि प्रत्येक शुभ कार्यमें अष्टदल कमलका प्रयोग करने पर कार्यकी सिद्धि होती है।

*मनोज्ञम्*—अष्टदल चक्र देखनमें इतना सुन्दर लगाता है कि किसी भी देखनवालेका मन स्वाभाविक रूपसे आकृष्ट हो जाता है।

*बन्धूकपुष्पारुणविग्रहम्*—बन्धूक पुष्प अत्यन्त चमकीले लाल वर्णका होता है। अष्टदल चक्रका वर्ण भी बन्धूक पुष्पके समान चमकीला लाल है।

*श्रीसङ्क्षोभणं चक्रम्*—अष्टदल चक्रको 'सर्वसङ्क्षोभण चक्र' भी कहते हैं। अष्टदल चक्रकी उपासनासे सभी प्राणियोंको संक्षुब्ध करनेकी शक्ति प्राप्त हो जाती है। ऐसे भी इस चक्रके आकार-प्रकार तथा रंग-रूपको देखकर कोई भी व्यक्ति अनायास संक्षुब्ध हो सकता है। अष्टदल चक्रकी उपासनाका फल भी यही है।

*अहं भजामि*—मैं पूर्ववर्णित उस अष्टदल चक्रका भजन करता हूँ। 'भज सेवायाम्' धातुका प्रयोग विशिष्ट प्रयोजनसे किया गया है कि अष्टदल चक्रकी हृदयसे सेवा करें; उसकी भक्ति करें॥१॥

अनङ्गकुसुमादीनामष्टदेवीनां स्वरूपम्

आदावनङ्गकुसुमां स्मरमेखलाम्बां
साक्षादनङ्गमदनां मदनातुरां च।
रेखां तथा मदनवेगिनिकाख्यदेवीं
माराङ्कुशां मदनमालिनिकां समक्षम्॥
इत्थं स्मिताः त्रिनयना नवयौवनाढ्या
बन्धूकपुष्पसदृशारुणरम्यदेहाः।
नीलाब्जनीलमणिपाशसृणीः दधाना
अष्टौ हि गुप्ततरयोगिनिकाः स्मरामि॥२॥

अष्टदल चक्रमें स्थित अनङ्गकुसुमा आदि आठ देवियोंका स्वरूप

मैं पहले अनङ्गकुसुमा, माता अनङ्गमेखला, साक्षात् अनङ्गमदना

और अनङ्गमदनातुरा, उस प्रकार अनङ्गरेखा, अनङ्गवेगिनी नामकी देवी, अनङ्गाङ्कुशा तथा अनङ्गमालिनी; जो सभी विहसित मुखवाली, तीन आँखोंवाली, नवयुवतियाँ हैं; बन्धूक पुष्पके समान लाल वर्णके सुन्दर शरीरवाली हैं; नीलकमल, नीलमणि, पाश तथा अङ्कुशका धारण करनेवाली हैं; इन आठ गुप्ततर योगिनियोंका स्मरण करता हूँ।

*विमर्श*–अब अष्टदल चक्रमें स्थित अनङ्गकुसुमा आदि आठ अनङ्ग देवियोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–आदाविति।

*आदौ*–'आदौ'का अर्थ है–प्रारम्भमें। 'आदि' शब्द पूर्ववर्ती अङ्क-का बोध कराता है। अष्टदल चक्रमें अनङ्गकुसुमा आदि सभी आठ अनङ्गदेवियाँ पूर्वसे उत्तर तक तथा आग्नेयसे ईशान पर्यन्त आठों दिशाओंमें विराजमान हैं। ये सब अनङ्गदेवियाँ कहलाती हैं।

*अनङ्गकुसुमाम्*–पहली अनङ्गदेवी है–अनङ्गकुसुमा देवी। 'अनङ्ग' कहते है–अङ्गहीनको। कामदेवको अनङ्ग कहते हैं। भगवान शिवके द्वारा भस्मीभूत कामदेवको पत्नी रतिकी प्रार्थना पर जीवन प्राप्त कराया गया है। पुनर्जीवित कामदेव शरीरहीन है। वह अनङ्ग रूपमें प्रत्येक प्राणीमें विराजमान है। कामदेवको प्रेरित करनेवाली शक्तियाँ कार्यके अनुसार भिन्न-भिन्न रूपमें कार्य करती हैं। कार्यके अनुसार उनका नामकरण भी हुआ है जो कि पूर्णतया सार्थक है। कामदेवके बाणको 'पुष्पबाण' कहते हैं। कामदेव सर्वप्रथम पुष्पबाणका प्रयोग कर प्राणीके मनमें कामकी भावनाको जागृत करता है। उसी प्रकार यहाँ पर अनङ्गकुसुमा देवी सबसे पहले पुष्पबाणोंके द्वारा प्राणीके मनको संक्षुब्ध कर देती है।

*स्मरमेखलाम्बाम्*–'स्मर' कहते हैं–अनङ्गको। दूसरी अनङ्ग देवी है–अनङ्गमेखला देवी। 'मेखला' कहते हैं–वृत्ताकार वलयको। यह अनङ्गदेवी कामकी मेखलाके अन्दर प्राणीको सीमित कर देती है। प्राणी कामके अतिरिक्त कुछ भी नहीं सोच पाता है।

*साक्षादनङ्गमदनाम्*–तीसरी अनङ्गदेवी है–अनङ्गमदना देवी। जब

प्राणी कामकी मेखलाके अन्दर आ जाता है तब अनङ्गमदना देवी उसे कामग्रस्त बना देती है। 'मदन' शब्द कामग्रस्तताका सूचक है। 'साक्षात्' शब्द पूर्णरूपसे एकमात्र कामसे ग्रस्त करानेकी शक्तिका बोध कराता है।

*मदनातुराम्*–चौथी अनङ्गदेवी है–अनङ्गमदनातुरा देवी। यह अनङ्गमदनातुरा देवी कामग्रस्त प्राणीको कामकी तात्कालिक पूर्तिके लिए आतुर बना देती है।

*रेखान्तथा*–पाँचवी अनङ्गदेवी है–अनङ्गरेखा देवी। 'तथा' शब्दसे पूर्ववत् 'अनङ्ग' शब्दका ग्रहण होता है। यह अनङ्गरेखा देवी कामग्रस्त आतुर प्राणीको कामकी पूर्तिके लिए मेखलासे बाहर कर आगे बढ़नेके लिए रेखाके समान प्रेरित करती है। रेखा जिस प्रकारसे एक दिशामें बढ़ती है उसी प्रकार कामी कामकी पूर्तिको एकमात्र लक्ष्य मानकर अग्रसर होता है।

*मदनवेगिनिकाख्यदेवीम्*–छठवीं अनङ्गदेवी है–अनङ्गवेगिनी देवी। यह अनङ्गदेवी कामीको लक्ष्य प्राप्त करनेकी गतिमें शीघ्रता प्रदान करती है। कामीमें कामका वेग तीव्र हो जाता है।

*माराङ्कुशाम्*–सातवीं अनङ्गदेवी है–अनङ्गाङ्कुशा देवी। यह अनङ्गदेवी कामीके काम वेगमें अङ्कुश लगाती है। इसके द्वारा कामीके काम वेगका नियंत्रण होता है।

*मदनमालिनिकाम्*–आठवीं अनङ्गदेवी है–अनङ्गमालिनी देवी। यह अनङ्गदेवी कामीके कामकी चिन्तन धाराको प्रवाहित करती रहती है। कामी सदैव अनेक प्रकारसे कामकी कल्पना करता रहता है। अन्तमें वह संक्षुब्ध होकर कामी बन जाता है।

*समक्षम्*–अनङ्गकुसुमा देवी आदि सभी आठ अनङ्गदेवियाँ सामनेसे वामावर्त्त क्रमसे विराजमान हैं। ये पश्चिमसे दक्षिण तथा वायव्यसे नैर्ऋत्य पर्यन्त स्थित हैं। इनकी उपासना इसी क्रमसे की जाती है।

*इत्थम्*–'इत्थम्' शब्दका अर्थ है–इस प्रकार। यह शब्द पूर्ववर्णित आठों अनङ्गदेवियोंका सम्बन्ध आगेसे जोड़ता है।

*स्मिताः*–अनङ्गकुसुमा आदि सभी आठों देवियाँ विहसित मुखवाली हैं। यहाँ पर 'स्मित' शब्दसे मुखका स्वतः बोध हो जाता है। उनके मुखमें सर्वदा प्रसन्नता झलक रही है।

*त्रिनयनाः*–सभी अनङ्गकुसुमा आदि देवियाँ तीन आँखोंवाली हैं। वे 'त्रिनेत्रा' कहलाती हैं।

*नवयौवनाढ्याः*–सभी अनङ्गकुसुमा आदि आठों देवियाँ नव यौवनकी अवस्थासे युक्त हैं। वे सब नवयुवतियाँ हैं।

*बन्धूकपुष्पसदृशारुणरम्यदेहाः*–बन्धूक पुष्प चमकीले लाल वर्णका होता है; मनको लुभाता है। सभी अनङ्गकुसुमा आदि आठों देवियोंके शरीर बन्धूक पुष्पके समान चटकीले लाल वर्णके हैं और सुन्दर लग रहे हैं।

*नीलाब्जनीलमणिपाशसृणीः दधानाः*–सभी आठों अनङ्गकुसुमा आदि देवियोंने अपने हाथोंमें नीलकमल, नीलमणि, पाश तथा अंकुशका धारण किया है। वे 'चतुर्भुजा' हैं। यहाँ पर 'सृणीन्' यह पुंल्लिग पाठ भी प्राप्त होता है।

*अष्टौ हि गुप्ततरयोगिनिकाः*–अनङ्गकुसुमा आदि सभी आठों देवियाँ योगिनी कहलाती हैं। ये गुप्ततर योगिनी हैं। 'गुप्त' शब्दसे 'तरप्' प्रत्ययका योग होनेसे संकेत मिलता है कि षोडशदल चक्रमें स्थित कामाकर्षिणी नित्यशक्ति आदि षोलह गुप्त योगिनियोंकी अपेक्षा अनङ्गकुसुमा आदि आठों योगिनियाँ अधिक गुप्त हैं। इसलिए ये 'गुप्ततर योगिनी' कहलाती हैं। ये गुप्ततर योगिनियाँ पूर्ण रूपसे मानसिक क्षोभको उत्पन्न करनेमें समर्थ हैं।

*स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उन अनङ्गकुसुमा आदि आठों देवियोंका स्मरण करता हूँ। 'स्मृ' धातुकी विशेषता है कि यह मानसिक क्रियाकी ही उत्पत्ति करती है। यह क्षोभण क्रिया मानसिक ही तो

होती है॥२॥

अष्टदल-चक्रेश्वर्याः त्रिपुरसुन्दर्याः स्वरूपम्

सर्वाकर्षिणिका-सुसिद्धिमहिमा-श्रीगाणपत्यैः युता
विद्याक्षाभयसद्वराङ्कितकरा नेत्रत्रयोद्भासिता।
ध्येया सा किल सुन्दरी त्रिपुरयुक् व्योमात्मचक्रेश्वरी॥३॥

अष्टदल चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरीका स्वरूप

सर्वाकर्षिणी मुद्रा, महिमा सिद्धि तथा गाणपत्य दर्शनकी विशिष्ट शक्तिसे युक्त; पुस्तक, अक्षमाला, अभय मुद्रा तथा वर मुद्रासे युक्त हाथोंवाली; तीन आँखोंसे सुशोभित, आकाशात्मक अष्टदल चक्रकी प्रसिद्ध चक्रेश्वरी उस त्रिपुरसुन्दरीका ध्यान करना चाहिए।

*विमर्श*—अब अष्टदल चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है—सर्वाकर्षिणिका-सुसुद्धिमहिमा-श्रीगाणपत्यैर्युतेति।

*सर्वाकर्षिणिका-सुसुद्धिमहिमा-श्रीगाणपत्यैर्युता*—अष्टदल चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरी भी एक मुद्रा, एक सिद्धि तथा एक दर्शनके साथ यहाँ विराजमान है। मुद्राओंमें सर्वाकर्षिणी मुद्रा, सिद्धियोंमें महिमा सिद्धि तथा दर्शनोंमें गाणपत्य दर्शनका ग्रहण होता है।

*विद्याक्षाभयसद्वराङ्कितकरा*—'विद्या' कहते हैं—पुस्तकको। अष्टदल चक्रेश्वरीने अपने हाथोंमें पुस्तक, अक्षमाला, अभय मुद्रा तथा वर मुद्राका धारण किया है। वह 'चतुर्भुजा' है।

*नेत्रत्रयोद्भभासिता*—अष्टदल चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरीकी तीन आँखें हैं। वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है।

*व्योमात्मचक्रेश्वरी*—'व्योम' कहते हैं—आकाशको। अष्टदल चक्र आकाशात्मक चक्रके रूपमें जाना जाता है। इसमें आकाश तत्त्वकी प्रधानता है।

*किल सुन्दरी त्रिपुरयुक्*—अष्टदल चक्रकी प्रसिद्ध चक्रेश्वरी त्रिपुर-

सुन्दरी है। त्रिपुरसुन्दरीके नामसे 'पराशक्ति' यहाँ पर विराजमान है। 'किल' शब्द प्रसिद्धार्थक है।

*सा ध्येया*–मैं उस पूर्ववर्णित अष्टदल चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरीका ध्यान करता हूँ। 'ध्येय' का अर्थ है–ध्यानके योग्य। 'वह मेरे द्वारा ध्यान किये जाने योग्य है' यह कर्मवाच्य प्रयोग है। इसका कर्तृवाच्य प्रयोग है–'मैं उसका ध्यान करता हूँ'॥३॥

॥ इति चतुर्थावरणम् ॥

# पञ्चमावरणम्

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

चतुर्दशार-चक्रस्य निरूपणम्

सिन्दूरवर्णान्वितचक्रमन्यच्
चतुर्दशारैः च विनिर्मितं च।
सौभाग्यदं देवगणैः सदार्च्यं
स्मरामि भक्त्या मनसा सदैव॥१॥

चतुर्दशार चक्रका निरूपण

मैं अन्य एक चक्र जो कि चतुर्दशारसे विनिर्मित, सिन्दूर वर्णसे युक्त, सौभाग्यको देनेवाला तथा देवगणोंके द्वारा सर्वदा पूज्य है; उसका निरन्तर भक्तिपूर्वक मनसे स्मरण करता हूँ।

*विमर्श*—अब चतुर्दशार चक्रका निरूपण किया जा रहा है—सिन्दूरवर्णान्वितचक्रमिति।

*सिन्दूरवर्णान्वितचक्रम्*—श्रीचक्रमें पाँचवा चक्र है—चतुर्दशार चक्र। इस चक्रका वर्ण सिन्दूरके समान लाल है।

*अन्यत्*—'अन्यत्'का अर्थ है—दूसरा। 'अन्यत्' शब्द चतुर्थावरणमें वर्णित वास्तविक अष्टदल चक्रसे सम्बन्धका बोध कराता है। अष्टदल चक्रके बाद चतुर्दशार चक्रका क्रम आता है।

*चतुर्दशारैः विनिर्मितम्*—चौदह अराओंसे विशिष्ट रूपसे निर्मित होनके कारण यह चक्र 'चतुर्दशार चक्र' कहलाता है।

*सौभाग्यदम्*—चतुर्दशार चक्रको 'सर्वसौभाग्यदायक चक्र' भी कहते हैं। चतुर्दशार चक्रकी उपासनासे सर्वसौभाग्यकी प्राप्ति होती

है। इस चक्रकी उपासनाका फल भी 'सौभाग्य'की प्राप्ति ही है। सौभाग्यदायक होना इसका माहात्म्य है।

*देवगणैः सदार्च्यम्*–प्रत्येक व्यक्ति अपने सौभाग्यकी कामना करता है। देवगण भी अपने सौभाग्यकी कामना करते हैं अतः यह चक्र देवगणोंके द्वारा सर्वदा पूज्य है।

*स्मरामि भक्त्या मनसा सदैव*–मैं सदैव भक्तिपूर्वक मनसे उस पूर्ववर्णित चतुर्दशार चक्रका स्मरण करता हूँ। 'भक्त्या' शब्द समर्पण पूर्वक अर्चना करनेका संकेत देता है; क्योंकि देवगणोंके द्वारा भी जो पूज्य है वह सामान्य भाव मात्रसे कैसे प्राप्य हो सकता है? 'मनसा' शब्द भी हृदयसे एकाग्रचित्त होकर स्मरण करने हेतु निर्देश देता है॥१॥

सर्वसङ्क्षोभिण्यादीनां चतुर्दशशक्तीनां स्वरूपम्

सङ्क्षोभिणीं विद्रावणात्मशक्तिं
चाकर्षिणीं चन्द्रविवर्द्धिनीं च।
सम्मोहिनीं स्तम्भनकारिणीं तां
विजृम्भिणीं सर्ववशङ्करीं च॥
श्रीरञ्जिनीं श्रीमदमादिनीं च
ह्यर्थान् च सर्वान् च सुसाधिनीं ताम्।
सम्पत्तिपूर्णामथ मन्त्रदेहां
द्वन्द्वक्षयङ्कारिणिकाभिधां च॥
दिक्तुर्यसङ्ख्या इतरा हि रक्ताः
श्रीसम्प्रदायाभिधयोगिनीः ताः।
पाशाङ्कुशौ दर्पणपानपात्रे
करैः दधानाः सततं नमामि॥२॥

चतुर्दशार चक्रमें स्थित सर्वसंक्षोभिणी आदि चौदह शक्तियोंका स्वरूप

मैं सर्वसंक्षोभिणी, सर्वविद्राविणी, सर्वाकर्षिणी, सर्वाह्लादिनी, सर्वसम्मोहिनी, सर्वस्तम्भिनी, सर्वजृम्भिणी, सर्ववशङ्करी, सर्वरञ्जिनी, सर्वोन्मादिनी, सर्वार्थसाधिनी, सर्वसम्पत्तिपूर्णा, सर्वमन्त्रमयी तथा सर्वद्वन्द्वक्षयङ्कारिणी नामक शक्तियाँ जो कि रक्त वर्णवाली तथा हाथोंसे पाश, अङ्कुश, दर्पण और पानपात्रका धारण करनेवाली हैं, उन चौदह सम्प्रदाय योगिनियोंको निरन्तर नमस्कार करता हूँ।

*विमर्श*–अब चतुर्दशार चक्रमें स्थित सर्वसंक्षोभिणी आदि चौदह शक्तियोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–सङ्क्षोभिणीमिति।

*सङ्क्षोभिणीम्*–पहली शक्ति है–सर्वसङ्क्षोभिणी शक्ति। यह शक्ति शान्त चित्तवाले सभी व्यक्तियोंको संक्षुब्ध बना देती है।

*विद्रावणात्मशक्तिम्*–दूसरी शक्ति है–सर्वविद्राविणी शक्ति। 'विद्रावण' कहते हैं–अपने स्वरूपसे गिर जानेको। सभी व्यक्तियोंका विद्रावण करनेवाली शक्ति सर्वविद्राविणी शक्ति कहलाती है।

*आकर्षिणीम्*–तीसरी शक्ति है–सर्वाकर्षिणी शक्ति। यह शक्ति सबका आकर्षण करती है।

*चन्द्रविवर्द्धिनीम्*–चौथी शक्ति है–सर्वाह्लादिनी शक्ति। 'चन्द्र-विवर्द्धिनी' शब्दसे चन्द्रमामें स्थित आह्लादिनी शक्तिका बोध होता है। यह शक्ति सबको आह्लादित करती रहती है।

*सम्मोहिनीम्*–पाँचवीं शक्ति है–सर्वसम्मोहिनी शक्ति। यह शक्ति सबको सम्मोहित करनमें समर्थ है।

*स्तम्भनकारिणीम्*–छठवीं शक्ति है–सर्वस्तम्भिनी शक्ति। यह शक्ति सबकी गतिका स्तम्भन करती है; चाहे वह कायिक, वाचिक अथवा मानसिक क्यों न हो।

*विजृम्भिणीम्*–सातवीं शक्ति है–सर्वविजृम्भिणी शक्ति। 'जृम्भण' कहते हैं–जम्हाईको। जब शरीरमें आलस्य आ जाता है तो स्वाभाविक रूपसे निद्रा आनेकी पूर्वावस्था होती है। निद्रा आनेकी

पूर्वावस्था ही जम्हाईका रूप ले लेती है। ऐसी स्थितिमें व्यक्ति अपनेको विचार करनमें असमर्थ पाता है। सर्वजृम्भिणी शक्ति सबको जृम्भित करनेमें समर्थ है।

*सर्ववशङ्करीम्*–आठवीं शक्ति है–सर्ववशङ्करी शक्ति। यह शक्ति व्यक्तिकी बुद्धिवृत्तिको अपने वश कर लेती है जिससे व्यक्ति स्वतन्त्र रूपसे निर्णय लेनेमें असमर्थ हो जाता है।

*श्रीरञ्जिनीम्*–नौवीं शक्ति है–सर्वरञ्जिनी शक्ति। 'रञ्जन' कहते हैं–रागको। आसक्ति ही राग है। सर्वरञ्जिनी शक्ति व्यक्तिको इस प्रकारसे रागी बना देती है कि व्यक्ति विषयमें आसक्त होकर हिताहितका विचार करने और विषयको छोड़नेमें असमर्थ हो जाता है।

*श्रीमदमादिनीम्*–दशवीं शक्ति है–सर्वोन्मादिनी शक्ति। यह शक्ति व्यक्तिके मनको इस प्रकारसे उन्मादित बना देती है कि व्यक्ति अभीष्ट विषयकी प्राप्तिके लिए उन्मादी बन जाता है; कामनाकी पूर्तिके लिए कुछ भी अहित तथा अवैध कार्यको भी करनेमें संकोच नहीं करता है। उसमें हित तथा अहितका विवेक नहीं रहता है।

*अर्थान् सर्वान् सुसाधिनीम्*–ग्यारहवीं शक्ति है–सर्वार्थसाधिनी शक्ति। 'अर्थ' कहते हैं–प्रयोजनको। यह शक्ति व्यक्तिके सभी प्रयोजनोंको सिद्ध करती है। 'प्रयोजन' शब्दसे व्यक्तिकी सभी प्रकारकी कामनाओंका संकेत मिलता है। सर्वार्थसाधिनी शक्ति मानसिक प्रयोजनकी सिद्धिका प्रदान करती है।

*सम्पत्तिपूर्णाम्*–बारहवीं शक्ति है–सर्वसम्पत्तिपूर्णा शक्ति। यह शक्ति व्यक्तिको सभी प्रकारकी भौतिक सम्पत्तियोंका प्रदान करती है। 'सम्पत्ति' शब्दसे भौतिक प्रयोजनकी सिद्धिका ग्रहण होता है।

*मन्त्रदेहाम्*–तेरहवीं शक्ति है–सर्वमन्त्रमयी शक्ति। यह शक्ति मन्त्रस्वरूपिणी होनेके कारण सभी प्रकारके मन्त्रोंकी सिद्धि देती है।

*द्वन्द्वक्षयङ्कारिणिकाभिधाम्*–चौदहवीं शक्ति है–सर्वद्वन्द्वक्षयङ्करी शक्ति। 'द्वन्द्व' कहते हैं–जोड़ेको। जहाँ दो प्रकारके विचार एक साथ

उपस्थित हों और वे दोनों इस प्रकारसे मिले हुए हों कि उनका एक दूसरेसे अलग किया जाना सम्भव नहीं है तो ऐसी परिस्थितिमें यह दयामयी शक्ति सभी प्रकारके द्वन्द्वोंको समाप्त कर देती है। व्यक्ति समस्त शंकाओंसे दूर होकर निर्णय लेनेमें सक्षम हो जाता है।

*दिक्तुर्यसङ्ख्या इतरा हि*–'दिक्' कहते हैं–दिशाको। दिशाओंकी संख्या दश है। 'दिक्' शब्दसे दश संख्याका संकेत प्राप्त होता है। 'तुर्य' कहते हैं–चतुर्थको। 'तुर्य' शब्दसे चार संख्याका संकेत मिलता है। इस प्रकारसे दोनों मिलकर चौदह संख्याका बोध कराते हैं। 'इतर' शब्द यहाँ पर अन्यार्थक है और अष्टदल चक्रमें पूर्ववर्णित शक्तियोंसे सम्बन्ध दिखाता है; जिस प्रकार 'अन्यत्' शब्द चतुर्दशार चक्रका सम्बन्ध अष्टदल चक्रसे दिखाता है। 'इतर' शब्द यह भी भेद दिखाता है कि अष्टदल चक्रमें वर्णित शक्तियाँ गुप्ततर योगिनियाँ हैं; जबकि चतुर्दशार चक्रमें वर्णित शक्तियाँ सम्प्रदाय योगिनियाँ हैं। 'हि' शब्दका अर्थ है–क्योंकि। 'हि' शब्द भिन्नार्थक प्रतिपादनमें हेतुकी आकांक्षाका प्रदर्शन करता है।

*रक्ताः*–सर्वसंक्षोभिणी आदि सभी चौदह शक्तियोंके शरीरकी कान्ति रक्त वर्णकी है।

*श्रीसम्प्रदायाभिधयोगिनीः*–चतुर्दशार चक्रमें सर्वसंक्षोभिणी आदि चौदह शक्तियाँ पश्चिमसे वामावर्त्त क्रमसे विराजमान हैं। ये सभी शक्तियाँ 'सम्प्रदाय योगिनी' कहलाती हैं। 'सम्प्रदाय' कहते हैं–परम्पराको। ये चौदह योगिनियाँ पारम्परिक क्रमसे इस चक्रमें आयी हुई हैं। इनकी उपासना भी पारम्परिक क्रमसे होती है। ये सभी शक्तियाँ पञ्चभूतात्मक होनेके कारण योगिनी कहलाती हैं।

*पाशाङ्कुशौ दर्पण-पानपात्रे करैर्दधानाः*–सर्वसंक्षोभिणी आदि सभी चौदह शक्तियाँ 'चतुर्भुजा' हैं। उनके चारों हाथोंमें पाश, अङ्कुश, दर्पण तथा पानपात्र सुशोभित हो रहे हैं।

*सततं नमामि*–मैं पूर्ववर्णित सर्वसंक्षोभिणी आदि सभी चौदह

शक्तियोंको निरन्तर नमस्कार करता हूँ॥२॥

चतुर्दशार-चक्रेश्वर्याः त्रिपुरवासिन्याः स्वरूपम्

सिन्दूरारुणविग्रहा स्मितमुखी दिव्यैः चतुर्भिः भुजैः
विद्यास्फाटिकमालिकाभयवरान् संविभ्रती त्र्यम्बका।
सिद्धीशित्व-वशङ्करी-विविधषण्न्यायादिशास्त्रैः युता
ध्येया सा त्रिकवासिनी त्रिपुरयुङ् मायात्मचक्रेश्वरी॥३॥

चतुर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरवासिनीका स्वरूप

मैं सिन्दूरके समान लाल वर्णके शरीरवाली, विहसित मुखवाली; दिव्य चार भुजाओंसे पुस्तक, स्फाटिक मालिका, अभय मुद्रा तथा वर मुद्राका धारण करनेवाली; तीन आँखोंवाली; ईशिता सिद्धि, सर्ववशङ्करी मुद्रा तथा विविध छह न्यायादि शास्त्रोंसे युक्त; मायात्मक चक्रकी चक्रेश्वरी उस त्रिपुरवासिनीका ध्यान करता हूँ।

*विमर्श*—अब चतुर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरवासिनीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है—सिन्दूरारुणविग्रहेति।

*सिन्दूरारुणविग्रहा*—चतुर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरवासिनीके शरीरकी कान्ति सिन्दूरके समान लाल वर्णकी है। वह सिन्दूरवर्णा है।

*स्मितमुखी*—चतुर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरवासिनी विहसित मुखवाली है। उसके मुखमें प्रसन्नता झलक रही है।

*दिव्यैश्चतुर्भिः भुजैः विद्या-स्फाटिकमालिकाभयवरान् संविभ्रती*—चतुर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरवासिनीके दिव्य चार भुजाएँ हैं। वह 'चतुर्भुजा' है। उसके चारों हाथोंमें पुस्तक, स्फाटिक मालिका, अभय मुद्रा तथा वर मुद्रा सुशोभित हो रहे हैं।

*त्र्यम्बका*—'अम्बक' कहते हैं—नेत्रको। चतुर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरवासिनी तीन आँखोंवाली है। वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है।

*सिद्धीशित्व-वशङ्करी-विविधषण्न्यायादिशास्त्रैर्युता*—चतुर्दशार

चक्रेश्वरी त्रिपुरवासिनी एक सिद्धि, एक मुद्रा तथा एक दर्शनसे युक्त है। यहाँ पर सिद्धियोंसे ईशित्व सिद्धि, मुद्राओंसे सर्ववशङ्करी मुद्रा तथा दर्शनोंसे षड्दर्शनोंका ग्रहण होता है। 'विविध' शब्दसे अनेकताका बोध हो रहा है जो कि छह संख्याका द्योतक है। न्यायादि षड्दर्शन हैं– न्याय, वैशेषिक, मीमांसा, सांख्य, योग तथा वेदान्त। इन छह दर्शनोंके छह दार्शनिक आचार्य भी हुए हैं; जैसे– न्यायका गौतम, वैशेषिकका कणाद, मीमांसाका जैमिनी, सांख्यका कपिल, योगका पतञ्जलि तथा वेदान्तका महर्षि व्यास हैं। इस प्रकारसे चक्रेश्वरी त्रिपुरवासिनी ईशित्वसिद्धि, सर्ववशङ्करी मुद्रा तथा न्यायादि षड्दर्शनसे युक्त है।

*त्रिकवासिनी त्रिपुरयुक्*–'त्रिक' कहते हैं–पर, परापर तथा अपरको। यह जगत 'त्रिक' है। इस 'त्रिक'में वास करनेवाली इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मिका शक्ति 'त्रिपुरवासिनी' कहलाती है।

*मायात्मचक्रेश्वरी*–चतुर्दशार चक्र मायात्मक है। 'माया' कहते हैं–माया तत्त्वको। चतुर्दशार चक्र मायातत्त्व प्रधान है। इस चक्रमें रहनेवाली चक्रेश्वरीको 'मायात्म चक्रेश्वरी' कहा गया है। मायाका सम्बन्ध परम्परासे है। इसलिए इस चक्रमें सम्प्रदाय योगिनियाँ रहती हैं। यही रहस्य है।

*ध्येया सा*–मैं पूर्ववर्णित उस चतुर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुर-वासिनीका ध्यान करता हूँ। यहाँ पर भी पूर्ववत् 'कर्तृवाच्य तथा कर्मवाच्य'का प्रयोग समझना चाहिए॥३॥

॥ इति पञ्चमावरणम् ॥

# षष्ठावरणम्

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

बहिर्दशार-चक्रस्य निरूपणम्

चक्रं चान्यं दाडिमीपुष्पवर्णं
दीप्ताभं श्रीदशाराङ्किताङ्गम्।
तत्सर्वाढ्यं ह्यर्थसाध्याभिधं च
वन्दे जोषं वायुतत्त्वात्मकाढ्यम्॥१॥

बहिर्दशार चक्रका निरूपण

मैं एक अन्य चक्रकी हृदयसे वन्दना करता हूँ; जो कि दाड़िम पुष्पके समान लाल वर्णवाला, दीप्त कान्तिवाला, दश अराओंसे अङ्कित अङ्गवाला, सर्वार्थसाधक तथा वायुतत्त्वात्मक है।

*विमर्श*—अब बहिर्दशार चक्रका निरूपण किया जा रहा है—चक्रमिति।

*चक्रञ्चान्यम्*—श्रीचक्रमें छठवाँ चक्र है—बहिर्दशार चक्र। चतुर्दशार चक्रके निरूपणके बाद एक दूसरे चक्र 'बहिर्दशार चक्र'का निरूपण किया जा रहा है जो कि आगे वर्णित विशेषताओंसे युक्त है।

*दाडिमीपुष्पवर्णम्*—'दाडिमी' कहते हैं—अनारको। बहिर्दशार चक्र-का वर्ण दाड़िमी पुष्पोंके समान लाल है।

*दीप्ताभम्*—'आभा' कहते हैं—कान्तिको। बहिर्दशार चक्रकी कान्ति अत्यन्त दीप्त चमकीली है।

*श्रीदशाराङ्किताङ्गम्*—बहिर्दशार चक्रके दश अङ्ग दश अराओंसे विनिर्मित हैं। इसलिए यह 'दशार चक्र' कहलाता है। श्रीचक्रके अन्तर्गत दो दशार चक्र आते हैं। भूपुरसे बिन्दु तकके क्रममें पहले

पड़नेवाले चक्रको 'बहिर्दशार चक्र' तथा ठीक् उसके बाद पड़नेवाले चक्रको 'अन्तर्दशार चक्र' कहते हैं। इस क्रममें पहले बाह्य चक्रके रूपमें आनेके कारण प्रस्तुत चक्रको 'बहिर्दशार चक्र' कहते हैं।

*तत्सर्वाढ्यं ह्यर्थसाध्याभिधम्*–'तत्' शब्दसे पूर्वोक्त बहिर्दशारचक्र-का ग्रहण होता है। बहिर्दशार चक्रका नाम 'सर्वार्थसाधक चक्र' भी है; क्योंकि यह चक्र सभी प्रयोजनोंको सिद्ध करता है। इस चक्रका फल भी यही है; क्योंकि इस चक्रमें स्थित शक्तियाँ सभी प्रयोजनोंको सिद्ध करती हैं। इसलिए साधककी मनःकामना पूरी हो जाती है।

*वायुतत्त्वात्मकाढ्यम्*–बहिर्दशार चक्र वायु तत्त्वात्मक है। इसमें वायु तत्त्वकी प्रधानता रहती है।

*जोषं वन्दे*–'जोष'का अर्थ है–चुपचाप। मनसे किया गया कार्य सदैव सफल होता है। इसलिए मनसे करने हेतु निर्देश दिया गया है। मैं पूर्ववर्णित उस बहिर्दशार चक्रकी वन्दना हृदयसे करता हूँ॥१॥

सर्वसिद्धिप्रदादीनां दशदेवीनां स्वरूपम्

सिद्धिप्रदां सर्वसम्पत्प्रदां च
प्रियङ्करीं मङ्गलकारिणीं च।
कामप्रदां दुःखविमोचिनीं ता-
मशेषपञ्चत्वविनाशिनीं च॥
समस्तदुर्विघ्ननिवारिणीं तां
सर्वाङ्गपूर्णामथ सुन्दरीं च।
समस्तसौभाग्यप्रदाभिधां च
योगिन्य एताः किल कौलरूपाः॥
पाशाङ्कुशाभीतिवरान् दधानाः
रक्ताम्बराः स्मेरमुखाब्जयुक्ताः।

बन्धूकरक्ता धृतचन्द्रलेखा
नमाम्यहं रत्नविभूषिताङ्गीः॥२॥

बहिर्दशार चक्रमें स्थित सर्वसिद्धिप्रदा आदि दश देवियोंका स्वरूप

मैं सर्वसिद्धिप्रदा, सर्वसम्पत्प्रदा, सर्वप्रियङ्करी, सर्वमङ्गलकारिणी, सर्वकामप्रदा, सर्वदुःखविमोचिनी, सर्वमृत्युविनाशिनी, सर्वविघ्न-निवारिणी, सर्वाङ्गसुन्दरी तथा सर्वसौभाग्यदायिनी; इन प्रसिद्ध कुल-योगिनियोंको नमस्कार करता हूँ; जो कि पाश, अङ्कुश, अभय मुद्रा तथा वर मुद्राका धारण की हुई हैं; रक्त वर्णके वस्त्रोंसे युक्त हैं; विहसित मुख कमलवाली हैं; बन्धूक पुष्पके समान रक्त वर्णकी कान्तिवाली हैं; अर्द्धचन्द्रका धारण की हुई हैं तथा रत्नोंसे अलंकृत अङ्गवाली हैं।

*विमर्श*–अब बहिर्दशार चक्रमें स्थित सर्वसिद्धिप्रदा आदि दश देवियोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–सिद्धिप्रदामिति।

*सिद्धिप्रदाम्*–बहिर्दशार चक्रमें दश देवियाँ पश्चिमसे वामावर्त्त क्रमसे विराजमान हैं। पहली देवी है–सर्वसिद्धिप्रदा देवी। नामानुरूप यह देवी सभी सिद्धियोंका प्रदान करती है।

*सर्वसम्पत्प्रदाम्*–दूसरी देवी है–सर्वसम्पत्प्रदा देवी। यह देवी साधकको सकल सम्पदाओंका प्रदान करती है।

*प्रियङ्करीम्*–तीसरी देवी है–सर्वप्रियङ्करी देवी। यह देवी सबका प्रिय कार्य करती है।

*मङ्गलकारिणीम्*–चौथी देवी है–सर्वमङ्गलकारिणी देवी। यह देवी उन सबका मङ्गल करती है जो इसकी उपासना करते हैं।

*कामप्रदाम्*–पाँचवीं देवी है–सर्वकामप्रदा देवी। यह देवी सभी अभीष्ट कामनाओंकी पूर्ति करती है।

*दुःखविमोचिनीम्*–छठवीं देवी है–सर्वदुःखविमोचिनी देवी। यह देवी उपासकके सभी दुःखोंका विनाश करती है। वह सभी दुःखोंसे

साधकको उबार लेती है।

*अशेषपञ्चत्वविनाशिनीम्*–सातवीं देवी है–सर्वमृत्युविनाशिनी देवी। 'पञ्चत्व' कहते हैं–मृत्युको। जब व्यक्तिकी मृत्यु हो जाती है तब यह नश्वर स्थूल शरीर पञ्चमहाभूतोंको प्राप्त हो जाता है। यह देवी सबकी मृत्युका विनाश करती है। इसकी उपासनासे साधककी आयुमें वृद्धि होती है।

*समस्तदुर्विघ्ननिवारिणीम्*–आठवीं देवी है–सर्वविघ्ननिवारिणी देवी। यह देवी उपासकके आधिभौतिक, आधिदैविक तथा आध्यात्मिक विघ्नोंका निवारण करती है जिससे उपासक अपने लक्ष्यको निर्विघ्न प्राप्त कर लेता है।

*सर्वाङ्गपूर्णामथ सुन्दरीम्*–नौवीं देवी है–सर्वाङ्गसुन्दरी देवी। यह देवी साधकके सभी अङ्गोंको बलिष्ठ तथा सुन्दर बना देती है। सर्वाङ्गसुन्दरी देवी शारीरिक सौन्दर्यका प्रदान करने वाली देवी है।

*समस्तसौभाग्यप्रदाभिधाम्*–दशवीं देवी है–सर्वसौभाग्यदायिनी देवी। यह देवी उपासकको सौभाग्यका प्रदान करती है जिससे उपासकके सभी प्रयोजन सिद्ध हो जाते हैं। इस प्रकारसे इन सभी देवियोंकी उपस्थितिसे सभी प्रयोजन सिद्ध हो जानके कारण यह चक्र 'सर्वार्थसाधक चक्र' कहलता है।

*योगिन्य एताः किल कौलरूपाः*–बहिर्दशार चक्रमें स्थित सभी देवियाँ योगिनी हैं; क्योंकि ये पञ्चमहाभूतात्मक हैं। सर्वसिद्धिप्रदा आदि सभी दश देवियाँ 'कुलयोगिनी' कहलाती हैं। 'कुल' कहते हैं–पराशक्तिको। 'कुल' शब्द वंशार्थक भी है। योगिनी वंशका प्रारम्भ उस पराशक्ति 'कुल'से हुआ है। इसलिए ये योगिनियाँ 'कुलयोगिनी' कहलाती हैं। 'किल' शब्द प्राचीन कथनका बोध कराता है कि सर्वसिद्धिप्रदा आदि देवियाँ पराशक्तिसे उत्पन्न हुई हैं।

*पाशाङ्कुशाभीतिवरान्दधानाः*–सर्वसिद्धिप्रदा आदि सभी दश देवियोंके हाथोंमें पाश, अङ्कुश अभय मुद्रा तथा वर मुद्रा सुशोभित

हो रहे हैं। ये सभी देवियाँ 'चतुर्भुजा' हैं।

*रक्ताम्बराः*–'अम्बर' कहते हैं–वस्त्रको। सर्वसिद्धिप्रदा आदि सभी दश देवियोंने रक्त वर्णके वस्त्रोंका धारण किया है।

*स्मेरमुखाब्जयुक्ताः*–सर्वसिद्धिप्रदा आदि सभी दश देवियोंके मुखकमल विहसित हैं। उनके मुखमें प्रसन्नता झलक रही है।

*बन्धूकरक्ताः*–सर्वसिद्धिप्रदा आदि सभी दश देवियोंके शरीरकी कान्ति बन्धूक पुष्पके समान चमकीले लाल वर्णकी है।

*धृतचन्द्रलेखाः*–'चन्द्रलेखा' कहते हैं–अर्द्ध चन्द्रको। सर्वसिद्धिप्रदा आदि सभी दश देवियोंने अपने मस्तक पर अर्द्ध चन्द्रका धारण किया है।

*रत्नविभूषिताङ्गीः*–सर्वसिद्धिप्रदा आदि सभी दश देवियोंने अपने अङ्गोंमें रत्नोंका धारण किया है।

*नमाम्यहम्*–मैं पूर्ववर्णित उन सर्वसिद्धिप्रदा आदि सभी दश देवियोंको नमस्कार करता हूँ॥२॥

बहिर्दशार-चक्रेश्वर्याः त्रिपुराश्रियः स्वरूपम्

उत्तप्तहेमरुचिरां त्रिपुराश्रियं तां
मुक्ताक्षपुस्तकवराभयपाणिपद्माम्।
उन्मादिनीनिगमशास्त्रवशित्वयुक्तां
वन्दे सदा पवनचक्रमहाधिराज्ञीम्॥३॥

*बहिर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुराश्रीका स्वरूप*

मैं अग्निमें तपे हुए सोनेके समान सुन्दर कान्तिवाली उस त्रिपुराश्रीकी सर्वदा वन्दना करता हूँ; जो मुक्ताकी अक्षमाला, पुस्तक, वर मुद्रा तथा अभय मुद्रासे युक्त करकमलवाली है; सर्वोन्मादिनी मुद्रा, वैदिक दर्शन तथा वशित्व सिद्धिसे युक्त है; पवनात्मक बहिर्दशार चक्रेश्वरी है।

*विमर्श*–अब बहिर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुराश्रीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–उत्तप्तहेमरुचिरामिति।

*उत्तप्तहेमरुचिराम्*–'हेम' कहते हैं–सुवर्णको। सोनेको जब आगमें तपा दिया जाता है तब वह विशुद्ध होकर अपने चमकीले पीले वर्णका प्रकट करता है। बहिर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुराश्रीके शरीरकी कान्ति तपे हुए सोनेकी कान्तिके समान चमकीले पीले वर्णकी है।

*त्रिपुराश्रियं ताम्*–पारमेश्वरी भगवती पराशक्ति बहिर्दशार चक्रकी अधिष्ठात्रीके रूपमें 'त्रिपुराश्री'के नामसे यहाँ पर विराजमान है। 'ताम्' शब्द आगे आनेवाले विशेषणोंका संकेत देता है।

*मुक्ताक्षपुस्तकवराभयपाणिपद्माम्*–'मुक्ताक्ष' शब्दसे यहाँ पर मुक्तासे विनिर्मित मालाका ग्रहण होता है। 'पाणिपद्म' कहते हैं–करकमलको। बहिर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुराश्रीने अपने करकमलोंमें मुक्ताकी माला, पुस्तक, वर मुद्रा तथा अभय मुद्राका धारण किया है। वह 'चतुर्भुजा' है।

*उन्मादिनीनिगमशास्त्रवशित्वयुक्ताम्*–'निगम' कहते हैं–वेदको। 'उन्मादिनी' शब्दसे सर्वोन्मादिनी मुद्रा, 'निगमशास्त्र' शब्दसे वैदिक दर्शन तथा 'वशित्व' शब्दसे वशित्व सिद्धिका ग्रहण होता है। बहिर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुराश्री एक उन्मादिनी मुद्रा, एक वशित्व सिद्धि तथा एक वैदिक दर्शनसे युक्त है।

*पवनचक्रमहाधिराज्ञीम्*–'अधिराज्ञी' कहते हैं–ईश्वरीको। बहिर्दशार चक्र वायुतत्त्वात्मक है। इसमें वायु तत्त्वकी प्रधानता रहती है। वायुतत्त्वात्मक होनेके कारण इस चक्रको 'पवन चक्र' भी कहते हैं। चक्रेश्वरी त्रिपुराश्री इस पवन चक्रकी अधिष्ठात्री शक्ति है।

*वन्दे सदा*–मैं पूर्ववर्णित उस बहिर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुराश्रीकी सदैव वन्दना करता हूँ।।३।।

।। इति षष्ठावरणम् ।।

●

# सप्तमावरणम्

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

अन्तर्दशार-चक्रस्य निरूपणम्

अन्यच्चक्रं श्रीजपापुष्पवर्णं
साक्षाच्छ्रीमत्सर्वरक्षाकरं वै।
श्रीदिक्कोणाकारकं तैजसाख्यं
वन्दे दिव्यं सौरशास्त्रात्मरूपम्॥१॥

अन्तर्दशार चक्रका निरूपण

मैं एक दूसरे चक्रकी वन्दना करता हूँ; जो कि जपा पुष्पके समान रक्त वर्णवाला, साक्षात् 'श्री'से युक्त, सर्वरक्षाकर, दश कोणाकार, तैजसात्मक, दिव्य तथा सौरसिद्धान्तात्मक है।

*विमर्श*–अब अन्तर्दशार चक्रका निरूपण किया जा रहा है–अन्यदिति।

*अन्यच्चक्रम्*–अब एक दूसरे चक्रका निरूपण किया जा रहा है जो कि आगेके विशेषणोंसे युक्त है। 'अन्यत्' शब्द पूर्ववर्णित बहिर्दशार चक्रके बाद आनेवाले अन्तर्दशार चक्रका संकेत करता है।

*श्रीदिक्कोणाकारकम्*–'दिक्' कहते हैं–दिशाको। दिशाओंकी संख्या दश है। यहाँ पर दश संख्याका संकेत प्राप्त होता है। यह चक्र दश कोणोंके आकारवाला है। इसलिए इसे 'दशार चक्र 'कहते हैं। अन्तर्दशार चक्र दश अराओंसे विनिर्मित है और यह दश-कोणात्मक है। बहिर्दशारकी अपेक्षा आन्तरिक होनेके कारण यह 'अन्तर्दशार चक्र' कहलाता है।

*श्रीजपापुष्पवर्णम्*–'जपा पुष्प' कहते हैं–गूढ़लके पुष्पको।

अन्तर्दशार चक्रका वर्ण जपा पुष्पके समान लाल है।

*साक्षाच्छ्रीमत्सर्वरक्षाकरं वै*–अन्तर्दशार चक्र साक्षात् 'श्री'से युक्त है। इसलिए यह सबकी रक्षा करनेमें समर्थ है। साक्षात् 'श्री' ही सर्वरक्षाकारिणी पराशक्ति है। वह सूक्ष्म रूपसे इस अन्तर्दशार चक्रमें विराजमान है। इसलिए उसकी सर्वरक्षाकारिणी शक्ति यहीं पर स्थित है। इस प्रकारसे अन्तर्दशार चक्र 'सर्वरक्षाकर चक्र'के रूपमें प्रसिद्ध है। 'वै' शब्द निश्चयार्थक है।

*तैजसाख्यम्*–अन्तर्दशार चक्रमें तेजस् तत्त्वकी प्रधानता है। इसलिए यह चक्र 'तैजसात्मक' कहलाता है। यह चक्र 'तैजस चक्र'के रूपमें जाना जाता है।

*दिव्यं सौरशास्त्रात्मरूपम्*–अन्तर्दशार चक्र सौरशास्त्रके सिद्धान्तके अनुसार विनिर्मित है। जिस प्रकार प्रातःकालीन सूर्य जपा पुष्पके समान लाल वर्णका एक ज्योतिर्मय गोलाकार पिण्ड होता है ठीक् उसी प्रकार यह अन्तर्दशार चक्र दिखाई पड़ता है। उसकी किरणें दशकोणाकारसे फैल रही हैं। इसलिए यह एक दिव्य पिण्डके रूपमें प्रकाशित है। 'शास्त्र' शब्दसे यहाँ पर सिद्धान्तका ग्रहण होता है। इस प्रकारसे यह अन्तर्दशार चक्र 'सूर्यात्मक' कहलाता है।

*वन्दे*–मैं पूर्ववर्णित उस अन्तर्दशार चक्रकी वन्दना करता हूँ॥१॥

सर्वज्ञादीनां दशदेवीनां स्वरूपम्

सर्वज्ञां तां सर्वशक्तिस्वरूपां
सर्वैश्वर्यादिप्रदामन्यशक्तिम्।
भूयः सर्वज्ञानरूपात्मिकां तां
सर्वव्याध्युन्मूलनायोत्सुकां च॥
भूयः सर्वाधारमूर्त्तिं च सर्व-
पापघ्नीं चानन्दरूपाख्यशक्तिम्।

शक्तिं श्रीमत्सर्वरक्षास्वरूपां
सद्भक्तानां चेप्सितार्थप्रदात्रीम्।।
एताः साक्षाद्दिङ्निगर्भाभिधाख्या
मुक्ताहाराः चन्द्रचूडाः त्रिनेत्राः।
बालार्काभा ज्ञानमुद्रावराढ्याः
श्रीमट्टङ्काभीतिहस्ता नमामि।।२।।

अन्तर्दशार चक्रमें स्थित सर्वज्ञा आदि दश शक्तियोंका स्वरूप

मैं सर्वज्ञा शक्ति, उस सर्वशक्तिस्वरूपिणी शक्ति, अन्य शक्ति सर्वैश्वर्यप्रदायिनी, सर्वज्ञानस्वरूपिणी, उस सभी व्याधियोंके उन्मूलनके लिए उत्सुक सर्वव्याधिविनाशिनी देवी, सर्वाधारस्वरूपिणी और सर्व-पापविनाशिनी तथा आनन्दरूपा नामक सर्वानन्दस्वरूपिणी शक्ति, सर्वरक्षास्वरूपिणी तथा सद्भक्तोंको वांछित फल प्रदान करनेवाली सर्वेप्सितार्थप्रदायिनीको नमस्कार करता हूँ; जो साक्षात् निगर्भयोगिनी कहलाती हैं; मुक्ताकी मालाका धारण करनेवाली, चन्द्रमासे युक्त मस्तकवाली, तीन आँखोंवाली, उगते हुए सूर्यके समान लाल कान्तिवाली हैं; ज्ञान मुद्रा, वर मुद्रा, टङ्क तथा अभय मुद्रासे युक्त हाथोंवाली हैं।

*विमर्श*—अब अन्तर्दशार चक्रमें स्थित सर्वज्ञा आदि दश शक्तियोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है—सर्वज्ञामिति।

*सर्वज्ञाम्*—अन्तर्दशार चक्रमें सर्वज्ञा आदि सभी दश शक्तियाँ पश्चिमसे वामावर्त्त क्रमसे विराजमान हैं। सबसे पहली शक्ति है—सर्वज्ञा शक्ति। यह शक्ति सभी पदार्थोंसे सम्बन्धित ज्ञान रखती है।

*सर्वशक्तिस्वरूपाम्*—दूसरी शक्ति है—सर्वशक्तिस्वरूपिणी शक्ति। यह शक्ति सभी शक्तियोंसे युक्त है।

*सर्वैश्वर्यादिप्रदामन्यशक्तिम्*—तीसरी शक्ति है—सर्वैश्वर्यप्रदायिनी

शक्ति। यह शक्ति नामानुकूल 'भग' वाचक ऐश्वर्य आदि छह पदार्थोंका प्रदान करती है। इसीलिए यह भगवती भी कहलाती है। 'आदि' शब्दसे 'भग'के सभी तत्त्वोंका ग्रहण होता है।

*सर्वज्ञानरूपात्मिकाम्*–चौथी शक्ति है–सर्वज्ञान-स्वरूपिणी शक्ति। यह शक्ति स्वयं ज्ञानरूपा है अतः सभी पदार्थोंका ज्ञान कराती है।

*सर्वव्याध्युन्मूलनायोत्सुकाम्*–पाँचवीं शक्ति है–सर्व-व्याधि-विनाशिनी शक्ति। यह शक्ति सदैव सभी प्रकारकी व्याधियोंको जड़से उखाड़ फेकनेके लिए तैयार रहती है।

*सर्वाधारमूर्त्तिम्*–छठवीं शक्ति है–सर्वाधारस्वरूपिणी शक्ति। यह शक्ति जगतके आधारके रूपमें स्थित है। बिना आधारके आधेयकी अवस्थिति सम्भव नहीं है।

*सर्वपापघ्नीम्*–सातवीं शक्ति है–सर्वपापविनाशिनी शक्ति। यह शक्ति सभी प्रकारके पापोंका विनाश करने के लिए समर्थ है।

*आनन्दरूपाख्यशक्तिम्*–आठवीं शक्ति है–सर्वानन्दस्वरूपिणी शक्ति। यह शक्ति आनन्दरूपा होनेके कारण सदैव आनन्द प्रदान करनेके लिए पूर्ण रूपसे सक्षम है।

*शक्तिं श्रीमत्सर्वरक्षास्वरूपाम्*–नौवीं शक्ति है–सर्वरक्षा-स्वरूपिणी शक्ति। यह शक्ति स्वयं रक्षास्वरूपा है। ध्यान रहे कि रक्षास्वरूपिणी और रक्षाकारिणीमें विशेषता है कि भगवती स्वयं रक्षा स्वरूपा है और रक्षा करनेवाली भी है।

*सद्भक्तानाञ्चेप्सितार्थ-प्रदात्रीम्*–दशवीं शक्ति है–सर्वेप्सितार्थ-प्रदायिनी शक्ति। यह शक्ति अपने परम भक्तोंकी सारी मनः-कामनाओंकी पूरी करती है। ध्यान रहे कि सद्भक्तोंकी कामना सदैव पूरी होती है, न कि असद्भक्तोंकी।

*एताः साक्षाद्दिङ्निगर्भाभिधाख्याः*–'दिक्' शब्दसे दश संख्याका सङ्केत प्राप्त होता है। 'निगर्भ' कहते हैं–आन्तरिकको। सर्वज्ञा आदि

सभी दश शक्तियाँ 'निगर्भ योगिनी' कहलाती हैं। निगर्भयोगिनियाँ आन्तरिक योगिनियाँ होनेके कारण अन्तर्दशार चक्रमें विराजमान रहती हैं। ये सभी पञ्चभूतात्मक होनेके कारण 'योगिनी' कहलाती हैं। ये सभी योगिनियाँ पराशक्तिके साक्षात् रूप हैं।

*मुक्ताहाराः*–सर्वज्ञा आदि सभी दश शक्तियोने मोतीसे विनिर्मित मालाका धारण किया है।

*चन्द्रचूडाः*–सर्वज्ञा आदि सभी दश शक्तियोंने अपने मस्तक पर चन्द्रमाका धारण किया है।

*त्रिनेत्राः*–सर्वज्ञा आदि सभी दश शक्तियाँ तीन आँखोंवाली हैं। इसलिए वे 'त्रिनेत्रा' कहलाती हैं।

*बालार्काभाः*–सर्वज्ञा आदि सभी दश शक्तियोंके शरीरकी कान्ति उगते हुए बाल सूर्यके समान अरुण वर्णकी है।

*ज्ञानमुद्रावराढयाः श्रीमट्टङ्काभीतिहस्ताः*–सर्वज्ञा आदि सभी दश शक्तियोंके हाथोंमें ज्ञानमुद्रा, वरमुद्रा, टङ्क तथा अभय मुद्रा सुशोभित हो रहे हैं। 'टङ्क' कहते हैं–कुठारको। इसे 'कुल्हाड़ी' भी कहते हैं। ये सभी शक्तियाँ 'चतुर्भुजा' हैं।

*नमामि*–मैं पूर्ववर्णित सर्वज्ञा आदि सभी दश शक्तियोंको नमस्कार करता हूँ॥२॥

अन्तर्दशार-चक्रेश्वर्याः त्रिपुरमालिन्याः स्वरूपम्

बालार्कमण्डलनिभां धृतचन्द्रलेखां
स्मेराननामरुणवस्त्रसुरत्नभूषाम्।
सोमाग्निसूर्यनयनत्रयशोभितां च
प्राकाम्यसिद्धिसहितां नवयौवनाढ्याम्॥
श्रीसौरदर्शनयुतां समहाङ्कुशां तां
श्रीतैजसात्मकदशारमहाधिराज्ञीम्।

पाशाङ्कुशाभयकपालवराक्षहस्तां
तत्त्वेश्वरीं त्रिपुरमालिनिकां नमामि॥३॥

अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनीका स्वरूप

मैं उगते हुए सूर्यमण्डलके समान लाल कान्तिवाली, अर्द्ध चन्द्रका धारण करनेवाली, विहसित मुखवाली, लालवर्णके वस्त्र तथा अच्छे रत्नोंका धारण करनेवाली; चन्द्र, वह्नि तथा सूर्यरूपी तीन नेत्रोंसे सुशोभित, प्राकाम्यसिद्धिसे युक्त, नवयुवति, सौरदर्शन तथा सर्वमहाङ्कुशा मुद्रासे युक्त; हाथोंमें पाश, अङ्कुश, अभय मुद्रा, कपाल, वर मुद्रा तथा अक्षमालाका धारण करनेवाली उस तैजसात्मक अन्तर्दशार चक्रेश्वरी तत्त्वेश्वरी त्रिपुरमालिनीको नमस्कार करता हूँ।

*विमर्श*—अब अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है—बालार्कमण्डलनिभामिति।

*बालार्कमण्डलनिभाम्*—उगते हुए सूर्यको 'बाल अर्क' कहते हैं। उगते हुए सूर्यके समान अरुण वर्णकी कान्तिवाली है अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनी।

*धृतचन्द्रलेखाम्*—अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनीने अपने मस्तक पर अर्द्ध चन्द्रका धारण किया है।

*स्मेराननाम्*—अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनीके मुख विहसित हैं। उसके मुखमें सदैव प्रसन्नता छायी रहती है।

*अरुणवस्त्रसुरत्नभूषाम्*—अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनीने लाल वर्णके वस्त्र तथा अच्छे रत्नोंका धारण किया है।

*सोमाग्निसूर्यनयनत्रयशोभिताम्*—'सोम' कहते हैं—चन्द्रमाको। अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनीकी तीन आँखें हैं। तीन आँखोंकी उपमा चन्द्र, अग्नि तथा सूर्यसे दी गयी है। इन तीन आँखोंसे अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनी अत्यन्त सुशोभित हो रही है।

*प्राकाम्यसिद्धिसहिताम्*—ग्यारह सिद्धियोंसे एक सिद्धि 'प्राकाम्य

सिद्धि'का यहाँ पर ग्रहण होता है। अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनी प्राकाम्य सिद्धिसे युक्त है।

*नवयौवनाढ्याम्*–अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनी नवयुवति है। वह ऐसे प्रतीत हो रही है मानो तत्काल ही युवावस्थाको उसने प्राप्त की हो।

*श्रीसौरदर्शनयुताम्*–ग्यारह दर्शनोंसे यहाँ पर एक दर्शन 'सौर दर्शन'का ग्रहण होता है। सूर्य द्वारा प्रतिपादित सिद्धान्तको 'सौर सिद्धान्त' कहते हैं। चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनी सौर दर्शनसे युक्त है।

*समहाङ्कुशाम्*–ग्यारह मुद्राओंसे यहाँ पर एक मुद्रा 'सर्वमहाङ्कुशा मुद्रा'का ग्रहण होता है। अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनी सर्व-महाङ्कुशा मुद्रासे युक्त है।

*श्रीतैजसात्मक-दशारमहाधिराज्ञीं त्रिपुरमालिनिकाम्*–अन्तर्दशार चक्र तैजस तत्त्वात्मक होता है। इस चक्रमें पराशक्ति 'त्रिपुरमालिनी'के नामसे अधिष्ठात्री शक्तिके रूपमें विराजमान है।

*पाशाङ्कुशाभयकपालवराक्षहस्ताम्*–अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुर-मालिनीने अपने हाथोंमें पाश, अङ्कुश, अभय मुद्रा, कपाल, वर मुद्रा तथा अक्षमालाका धारण किया है। इन छः शस्त्रोंसे ज्ञात होता है कि त्रिपुरमालिनी 'षड्भुजा' है।

*तत्त्वेश्वरीम्*–अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुरमालिनी सभी तत्त्वोंकी ईश्वरी है। ये सभी तत्त्व यहाँ पर सूक्ष्म तथा आन्तरिक दशामें होते हैं। इसलिए उनको नियन्त्रित करनेवाली शक्ति भी अन्तर्दशार चक्रमें ही रहकर नियन्त्रित कर सकती है। अन्तर्दशार चक्रकी उपासना सूक्ष्म तत्त्वोंकी सिद्धिके लिए भी की जाती है।

*तां नमामि*–मैं पूर्ववर्णित उस अन्तर्दशार चक्रेश्वरी त्रिपुर-मालिनीको नमस्कार करता हूँ॥३॥

॥ इति सप्तमावरणम् ॥

# अष्टमावरणम्

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

अष्टार-चक्रस्य निरूपणम्

अन्यं दिव्यं सर्वरोगघ्नचक्रं
रम्यं स्पष्टं ह्यष्टकोणापक्लृप्तम्।
उद्दीप्ताभं पद्मरागप्रभं तद्
वन्दे चाहं श्रीकलात्मस्वरूपम्॥१॥

अष्टकोण चक्रका निरूपण

मैं उस अन्य चक्रकी वन्दना करता हूँ; जो कि अलौकिक रूपवाला, सभी रोगोंका नाश करनेवाला, सुन्दर, स्पष्ट, अष्ट कोणोंसे संयोजित, उद्दीप्त कान्तिवाला, पद्मरागके समान प्रभावाला तथा कलात्मक है।

*विमर्श*—अब अष्टकोण चक्रका निरूपण किया जा रहा है—अन्यमिति।

*अन्यम्*—श्रीचक्रमें आठवाँ चक्र है—अष्टकोण चक्र। 'अन्य' शब्द पूर्वोक्त अन्तर्दशार चक्रके बाद आनेवाले वास्तविक अष्टकोण चक्रका सङ्केत कर रहा है।

*दिव्यम्*—अष्टकोण चक्र 'दिव्य चक्र'के रूपमें संसारमें ख्यात है; क्योंकि इसका रूप अलौकिक है।

*सर्वरोगघ्नचक्रम्*—अष्टकोण चक्र सभी प्रकारके रोगोंका नाश करता है। सभी प्रकारके रोगोंके निवारणके लिए अष्टकोण चक्रकी उपासना की जाती है। इस चक्रकी यही महिमा है और इसका फल भी यही है। इस महिमाके कारण अष्टकोण चक्रको 'सर्वरोगहर चक्र'

कहते हैं।

*रम्यं स्पष्टं ह्यष्टकोणापक्लृप्तम्*–अष्टकोण चक्रका इस प्रकारसे निर्माण हुआ है कि वह देखनेमें अत्यन्त सुन्दर लग रहा है। 'अपक्लृप्त' कहते हैं–संयुक्तको। अष्टकोण चक्र आठ कोणोंसे संयुक्त है। इसका निर्माण आठ कोणोंसे हुआ है। 'स्पष्ट' शब्द बोध करता है कि आठों कोण पूर्ण रूपसे मिश्रित होकर एकत्वको प्राप्त नहीं हुए हैं; बल्कि यहाँ पर स्पष्ट रूपसे आठों कोणोंका दर्शन होता है। अष्टकोण चक्रको 'अष्टार चक्र' भी कहते हैं; क्योंकि यह चक्र आठ अराओंसे विनिर्मित है।

*उद्दीप्ताभम्*–अष्टकोण चक्रकी कान्ति अत्यन्त उद्दीप्त है। यह चक्र चमकीला है।

*पद्मरागप्रभम्*–अष्टकोण चक्रकी कान्ति पद्मराग मणिके समान लाल वर्णकी है। 'पद्मराग' एक प्रकारका मणि है। 'राग' कहते हैं–वर्णको। पद्मके समान जिसका वर्ण हो ऐसे मणिको पद्मराग कहते हैं। अष्टकोण चक्रकी कान्ति पद्मके समान लाल वर्णकी है।

*श्रीकलात्मस्वरूपम्*–अष्टकोण चक्रमें कला तत्त्वकी प्रधानता है। इसलिए यह 'कलात्मक' चक्र कहलाता है।

*तत् चाहं वन्दे*–मैं पूर्ववर्णित उस अष्टकोण चक्रकी वन्दना करता हूँ।।१।।

वशिन्यादीनामष्टवाग्देवताम्बानां स्वरूपम्

वाग्देवताम्बां वशिनीति नाम्नीं
कामेश्वरीं वाङ्निलयाधिदेवीम्।
श्रीमोहिनीं तां विमलां तथैव
वाग्देवताम्बामरुणाभिधां च।।
वाग्देवताम्बां जयिनीति नाम्नीं
सर्वेश्वरीं कौलिनिकामिमां वै।।

रक्ताम्बराः चन्द्रकलावतंसाः
सिन्दूरवर्णान्वितवक्त्रपद्माः।
सदा प्रसन्नाः कुचभारनम्रा
मालाधनुःपुस्तकपाशहस्ताः॥
परापराख्याः च रहस्ययुक्ता
नमाम्यहं योगिनिकाः सदैव॥२॥

अष्टकोण चक्रमें स्थित वशिनी आदि आठ वाग्देवताम्बाओंका स्वरूप

मैं वशिनी नामकी वाग्देवताम्बा, वाङ्निलयकी अधिष्ठात्री देवी कामेश्वरी, उस प्रकार मोहिनी तथा विमला, अरुणा नामकी वाग्देवताम्बा और जयिनी नामकी वाग्देवताम्बा, सर्वेश्वरी तथा उस कौलिनीको सदैव नमस्कार करता हूँ; जो कि लाल वस्त्रवाली, मस्तक पर अर्द्ध चन्द्रका धारण करनेवाली, सर्वदा प्रसन्न रहनेवाली, स्तनोंके भारसे झुकी हुई हैं और हाथोंमें माला, धनुष, पुस्तक तथा पाशका धारण करनेवाली परापर नामक रहस्ययोगिनियाँ हैं।

*विमर्श*–अब अष्टकोण चक्रमें स्थित वशिनी आदि आठ वाग्देवताम्बाओंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–वाग्देवताम्बा-मिति।

*वाग्देवताम्बाम्*–अष्टकोण चक्रमें वशिनी आदि आठ वाग्देवताम्बाएँ पश्चिमसे वामावर्त्त क्रमसे विराजमान हैं। 'वाक्' कहते हैं–वाणीको। वाणीकी अधिष्ठात्री देवताको 'वाग्देवता' कहते हैं। जीवकी समग्र वाणीको आठ प्रकारोंमें वर्गीकृत किया गया है। यह वर्गीकरण कार्यानुरूप है। प्रत्येक वर्गमें असंख्य वाणीके कार्य अन्तर्भूत हैं। प्रत्येक कार्यकी एक अधिष्ठात्री देवता है। कार्यमें ही कारण विद्यमान रहता है। प्रत्येक विभागकी कार्य-कारणात्मक शक्तियोंकी एक सर्वकारणात्मिका देवता होती है जिसे 'अम्बा' पद प्राप्त है। इस प्रकारसे इन आठ विभागोंकी आठ वाग्देवताम्बाएँ हैं।

इनकी उपासनासे साधक आठों विभागोंकी वाणियोंकी सिद्धिको प्राप्त कर लेता है और ऐसा साधक वाक् सिद्धिको प्राप्त कर संसारमें 'वाक् सिद्ध'के रूपमें प्रसिद्ध हो जाता है। ऐसे साधकके मुखसे निकली वाणी अवश्य फल प्रदान करती है।

*वशिनीति नाम्नीम्*–पहली वाग्देवताम्बा है–वशिनी वाग्देवताम्बा। यह वाग्देवताम्बा अपने नामानुरूप वशकारिणी वाणीको सिद्ध करती है। वाणीके वश होने पर सर्ववशीकरणकी शक्ति प्राप्त होती है।

*कामेश्वरीवाङ्निलयाधिदेवीम्*–दूसरी वाग्देवताम्बा है–कामेश्वरी वाग्देवताम्बा। यह वाग्देवताम्बा कामनासे सम्बन्धित वाणीको सिद्ध करती है। 'निलय' कहते हैं–भवनको। वाणी रूपी भवनमें रहनेवाली अधिष्ठात्री देवी 'वाग्देवताम्बा' कहलाती है।

*श्रीमोहिनीम्*–तीसरी वाग्देवताम्बा है–मोहिनी वाग्देवताम्बा। यह वाग्देवताम्बा मोहनात्मक वाणीकी सिद्धिका प्रदान करती है।

*विमलाम्*–चौथी वाग्देवताम्बा है–विमला वाग्देवताम्बा। 'विमल' कहते हैं–पवित्रको। यह वाग्देवताम्बा नामानुरूप वाणीको पवित्र करनेकी सिद्धि देती है जिससे वाणी सत्यनिष्ठा आदि गुणोंके स्वरूपको प्राप्त हो जाय।

*वाग्देवताम्बामरुणाभिधाम्*–पाँचवीं वाग्देवताम्बा है–अरुणा वाग्देवताम्बा। 'अभिधा' कहते हैं–संज्ञाको। 'अरुण' कहते हैं–लालको। 'अरुण' शब्द उदयकालीन सूर्यके वर्णका द्योतक है। अरुण वर्ण रजो गुणका प्रतीक है और रजो गुण क्रियाशीलताको बढ़ाती है। साधकके मुखसे जो भी प्रथम उद्गार होता है उसे क्रियाशील बनानेके लिए अरुणा वाग्देवताम्बा सिद्धिका प्रदान करती है जिससे किसी भी व्यक्तिको किसी भी प्रकारके कार्यको करनेके लिए कहा जाता है तो वह व्यक्ति अवश्य उस कार्यको करता है और उसकी क्रियाशीलता निरन्तर बनी रहती है।

*वाग्देवताम्बां जयिनीति नाम्नीम्*–छठवीं वाग्देवताम्बा है–जयिनी

वाग्देवताम्बा। यह वाग्देवताम्बा सभी कार्योंमें सफलताका प्रदान करती है। साधक सभी क्षेत्रमें जय प्राप्त करता है।

*सर्वेश्वरीम्*–सातवीं वाग्देवताम्बा है–सर्वेश्वरी वाग्देवताम्बा। यह वाग्देवताम्बा सबको शिष्ट बनानेके लिए सिद्धिका प्रदान करती है। अनुशासनात्मक वाणीकी सिद्धिसे साधक प्रत्येक प्राणीको अनुशासित बनाता रहता है।

*कौलिनिकाम्*–आठवीं वाग्देवताम्बा है–कौलिनी वाग्देवताम्बा। 'कुल' कहते हैं–शक्तिको। शक्तिसे ही सबकी उत्पत्ति होती है। कौलिनी वाग्देवताम्बा सृजनात्मक वाणीकी अधिष्ठात्री शक्ति है। यह वाग्देवताम्बा साधकको सृजनात्मक वाणीकी सिद्धिका प्रदान करती है जिससे साधकके उच्चारण मात्रसे ही नये पदार्थकी उत्पत्ति हो जाती है।

*ध्यान रहे* कि साधक जब इन सिद्धियोंका प्रयोग लोकरञ्जन अथवा किसीको हानि पहुँचानेके लिए करता है तो उसकी सारी सिद्धियाँ धीरे-धीरे क्षीण हो जाती हैं।

*रक्ताम्बराः*–वशिनी आदि सभी वाग्देवताम्बाओंने रक्त वर्णके वस्त्रोंका धारण किया है।

*चन्द्रकलावतंसाः*–वशिनी आदि सभी वाग्देवताम्बाओंने अपने मस्तक पर आभूषणके रूपमें अर्द्ध चन्द्रका धारण किया है।

*सिन्दूरवर्णान्वितवक्त्रपद्माः*–'वक्त्र' कहते हैं–मुखको। वशिनी आदि सभी वाग्देवताम्बाओंके मुखकमल सिन्दूर वर्णसे युक्त हैं। उनकी मुखकी कान्ति सिन्दूर वर्णके समान लाल है।

*सदा प्रसन्नाः*–वशिनी आदि सभी वाग्देवताम्बाएँ सदैव प्रसन्न दिखाई पड़ती हैं। उनके मुख पर सर्वदा प्रसन्नता छायी रहती है।

*कुचभारनम्राः*–'कुच' कहते हैं–स्तनको। वशिनी आदि सभी वाग्देवताम्बाओंके स्तन इतने पृथुल तथा उन्नत हैं कि उनके भारसे वे झुकी जा रही हैं। यह स्तनयुगलकी महिमा है।

*माला-धनुः-पुस्तक-पाशहस्ताः*—वशिनी आदि सभी वाग्देवताम्बाओंके हाथोंमें अक्षमाला, धनुष, पुस्तक तथा पाश सुशोभित हो रहे हैं। ये सभी वाग्देवताम्बाएँ 'चतुर्भुजा' कहलाती हैं।

*परापराख्याश्च रहस्ययुक्ता योगिनिकाः*—वशिनी आदि सभी वाग्देवताम्बाएँ 'परापर रहस्ययोगिनी' कहलाती हैं। 'परापर' शब्दसे बोध होता है कि ये योगिनियाँ बड़ेसे बड़े रहस्यसे युक्त हैं। 'रहस्य' कहते हैं—जो सामान्य रूपसे ज्ञात न हो। जैसा हमने देखा कि इससे पूर्वचक्रोंमें भी वशीकरण आदिसे सम्बन्धित अनेक शक्तियाँ विराजमान हैं। वे सारी शक्तियाँ सामान्य रूपसे ज्ञात हो जाती हैं और उनकी सिद्धि भी हो जाती है; जबकि रहस्योंसे युक्त शक्तियोंका ज्ञान होना आसान नहीं होता है और उनकी सिद्धि होना तो बहुत दूरकी बात है। यह वाग्देवताम्बाओंका विशिष्ट गुण है। 'रहस्य' उसे भी कहते हैं जिसमें एकान्तता है। वशिनी आदि सभी वाग्देवताम्बाएँ ऐकान्तिक रूपसे उन-उन विषयोंमें एक मात्र शक्तिके रूपमें विराजमान हैं। ऐसे भी ये 'संहार चक्र'के अन्तर्गत स्थित हैं। यही रहस्य है। ये वशिनी आदि सभी वाग्देवताम्बाएँ पञ्च महाभूतात्मक होनेके कारण योगिनियाँ कहलाती हैं।

*नमाम्यहं सदैव*—मैं पूर्ववर्णित उन वशिनी आदि सभी वाग्देवताम्बाओंको सर्वदा नमस्कार करता हूँ॥२॥

अष्टार-चक्रेश्वर्याः त्रिपुरासिद्धायाः स्वरूपम्

रोगघ्नकाष्टारकचक्रनाथां
श्रीखेचरीमुद्रिकया समेताम्।
रक्ताम्बराढ्यां शुभभुक्तिसिद्ध्या
समायुतां वैष्णवदर्शनेन॥
श्रीचन्द्रचूडां शरदिन्दुगौरीं
नेत्रत्रयोद्भासितवक्त्रपद्माम्।

पाशाङ्कुशाभीतिकपालहस्तां
नमामि सिद्धां त्रिपुरेति पूर्वाम्॥३॥

अष्टकोण चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धाका स्वरूप

मैं सर्वरोगहर अष्टकोण चक्रकी अधिष्ठात्री त्रिपुरा सिद्धाको नमस्कार करता हूँ; जो कि खेचरी मुद्राके साथ, रक्त वस्त्रोंसे युक्त, शुभ भुक्ति सिद्धि तथा वैष्णव दर्शनसे युक्त, मस्तक पर चन्द्रमाका धारण करनेवाली, शरत्कालीन चन्द्रमाके समान गौरवर्णवाली, तीन आँखोंसे सुशोभित मुखकमलवाली तथा पाश, अङ्कुश, अभय मुद्रा और कपालसे युक्त हाथवाली है।

*विमर्श*—अब अष्टकोण चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धाके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है—रोगघ्नकाष्टारकचक्रनाथामिति।

*रोगघ्नकाष्टारकचक्रनाथाम्*—अष्टकोण चक्रको 'सर्वरोगहर अष्टारक चक्र' भी कहते हैं; क्योंकि इसकी उपासनासे सभी प्रकारके रोग नष्ट हो जाते हैं। इस अष्टकोण चक्रकी अधिष्ठात्री शक्ति त्रिपुरा सिद्धा है। पराशक्ति यहाँ पर 'त्रिपुरा सिद्धा'के नामसे जानी जाती है।

*श्रीखेचरीमुद्रिकया समेताम्*—ग्यारह मुद्राओंसे एक मुद्रा 'सर्वखेचरी मुद्रा' यहाँ पर रहती है। चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धाको यह विशिष्ट शक्ति प्राप्त है।

*रक्ताम्बराढ्याम्*—'अम्बर' कहते हैं—वस्त्रको। अष्टकोण चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धाने रक्त वस्त्रोंका धारण किया है।

*शुभभुक्तिसिद्ध्या*—यहाँ पर ग्यारह सिद्धियोंसे एक सिद्धि 'सर्वभुक्ति सिद्धि'की विशिष्ट शक्ति अष्टकोण चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धाको प्राप्त है।

*समायुतां वैष्णवदर्शनेन*—ग्यारह दर्शनोंसे एक दर्शन 'वैष्णव दर्शन'की विशिष्ट शक्ति अष्टकोण चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धाको प्राप्त है। इस दर्शनमें उस परम प्रकाशको सर्वव्यापक विष्णु मान कर उसकी

उपासना करनेके सिद्धान्तका प्रतिपादन किया गया है।

*श्रीचन्द्रचूडाम्*–अष्टकोण चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धाने अपने मस्तक पर चन्द्रमाका धारण किया है।

*शरदिन्दुगौरीम्*–'इन्दु' कहते हैं–चन्द्रमाको। शरत्कालीन चन्द्रमा अत्यन्त निर्मल दिखाई पड़ता है; क्योंकि इस ऋतुमें आकाशमें बादल नहीं होते हैं; आकाश पूर्ण रूपसे स्वच्छ रहता है। निर्मलाकाशमें निर्मल चन्द्रमाका वर्ण अत्यन्त गौर होता है। गौर वर्णको धवल भी कहते हैं। इस प्रकारसे अष्टकोण चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धाके शरीरकी कान्ति शरत्कालीन चन्द्रमाके समान धवल है।

*नेत्रत्रयोद्भासितवक्त्रपद्माम्*–अष्टकोण चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धाका मुखकमल तीन आँखोंसे युक्त होकर अत्यन्त शोभित हो रहा है। वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है।

*पाशाङ्कुशाभीतिकपालहस्ताम्*–अष्टकोण चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धाके हाथोंमें पाश, अङ्कुश, अभय मुद्रा तथा कपाल सुशोभित हो रहे हैं। अष्टकोण चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धा 'चतुर्भुजा' है।

*सिद्धां त्रिपुरेति पूर्वाम्*–अष्टकोण चक्रमें पराशक्ति त्रिपुरा सिद्धा'के नामसे चक्रेश्वरीके रूपमें विराजमान है।

*नमामि*–मैं पूर्ववर्णित उस अष्टकोण चक्रेश्वरी त्रिपुरा सिद्धाको नमस्कार करता हूँ॥३॥

॥ इत्यष्टमावरणम् ॥

●

# नवमावरणम्

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

त्रिकोण-चक्रस्य निरूपणम्

बन्धूकपुष्पारुणदिव्यरूपं
समस्तसिद्धिप्रदनाम चक्रम्।
कोणत्रयेणैकविनिर्मितं च
स्मरामि नादात्मकचित्स्वरूपम्॥१॥

त्रिकोण चक्रका निरूपण

मैं बन्धूक पुष्पके समान लाल वर्णसे युक्त दिव्य रूपवाले, तीन कोणोंसे विनिर्मित, नादात्मक, चित्स्वरूप, सर्वसिद्धिप्रद नामक चक्रको नमस्कार करता हूँ।

*विमर्श*–अब त्रिकोण चक्रका निरूपण किया जा रहा है–बन्धूकपुष्पारुणदिव्यरूपमिति।

*बन्धूकपुष्पारुणदिव्यरूपम्*–श्रीचक्रमें नौवाँ चक्र है–त्रिकोण चक्र। बन्धूक पुष्प लाल वर्णका अत्यन्त चमकीला होता है। त्रिकोण चक्रका वर्ण बन्धूक पुष्पके समान लाल तथा चमकीला है। त्रिकोण चक्रका रूप अत्यन्त अलौकिक होनेके कारण इसे 'दिव्यरूप' शब्दसे परिभाषित किया गया है।

*समस्तसिद्धिप्रदनाम चक्रम्*–सभी सिद्धियोंका प्रदान करनेवाला होनेके कारण त्रिकोण चक्रको 'सर्वसिद्धिप्रद चक्र' कहा गया है। पदार्थ उसकी महिमासे जाना जाता है। त्रिकोण चक्रकी उपासनाका फल है–सर्वसिद्धिप्राप्ति। व्यक्तिकी इच्छा जब पूर्णताको प्राप्त करती है तब वह सिद्ध बन जाता है। 'इच्छा' तो मूल रूपसे एकमात्र आनन्दको प्राप्त

करनेकी होती है। व्यक्ति अन्यत्र बाह्य पदार्थोंमें उसका अन्वेषण करता रहता है; जबकि स्वयं आनन्दस्वरूप है। आनन्दस्वरूप एकमात्र परम शिव है। इस प्रकारसे 'परम शिव'के पदको प्राप्त करना ही मूल इच्छा है। इसकी सिद्धिको 'सर्वसिद्धि' कहते हैं; क्योंकि जिसकी सिद्धि हो जानेसे सिद्ध करनेके लिए कुछ भी शेष नहीं रह जाता है। व्यक्ति पूर्णताको प्राप्त कर लेता है। त्रिकोण चक्र इसी 'सर्वसिद्धि'का प्रदान करता है। इसलिए वह 'सर्वसिद्धिप्रद चक्र'के रूपमें ख्यात है। यह चक्र व्यावहारिक तथा आध्यात्मिक सिद्धियोंका प्रदान करानेमें समर्थ है।

*कोणत्रयेणैकविनिर्मितम्*–तीन कोणोंसे विशिष्ट प्रकारसे निर्मित होनेके कारण इसे 'त्रिकोण चक्र' कहते हैं। त्रिकोण दो प्रकारके होते हैं–ऊर्ध्वाग्र कोणात्मक तथा अधोऽग्र कोणात्मक। ऊर्ध्वाग्र कोणात्मक त्रिकोणका अग्र पूर्व दिशाकी ओर होता है; जबकि अधोऽग्र कोणात्मक त्रिकोणका अग्र पश्चिम दिशाकी ओर होता है। ऊर्ध्वाग्र कोणात्मक त्रिकोणको शिव-त्रिकोण तथा अधोऽग्र कोणात्मक त्रिकोणको शक्ति-त्रिकोण कहते हैं। श्रीचक्रके अन्तर्गत षोडशी महाविद्याकी परम्परामें शक्ति-त्रिकोणकी उपासना की जाती है। शक्ति-त्रिकोणका अग्रभाग पश्चिम दिशाकी ओर होता है और दायाँ कोण ईशान तथा वायाँ कोण आग्नेय दिशामें स्थित रहते हैं। यहाँ पर इसका विशेष ध्यान रखें।

*नादात्मकचित्स्वरूपम्*–त्रिकोण चक्र नादात्मक है। अर्द्ध चन्द्रको 'नाद' कहते हैं। बिन्दु शिव है तो नाद शक्ति है। शिव चित्स्वरूप है तो उसकी शक्ति भी चिन्मयी है। इसलिए त्रिकोणको नादात्मक तथा चित्स्वरूप कहते हैं।

*स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उस नादात्मक चित्स्वरूप त्रिकोण चक्रका स्मरण करता हूँ॥१॥

गुरुसन्ततीनां स्वरूपम्

तस्य त्रिकोणस्य च पूर्वरेखा-

पूर्वे त्रिरेखा ननु चिन्तनीयाः।

तासु स्थिताः श्रीगुरुसन्ततीः ताः
स्वकल्पमार्गेण सदा स्मरामि॥

गुरुपरम्पराका स्वरूप

मैं उस त्रिकोणकी पूर्वी रेखाके पूर्वमें कल्पित तीन रेखाओंका चिन्तन करता हूँ तथा उनमें स्थित गुरुपरम्पराका अपने कल्पके अनुसार सदैव स्मरण करता हूँ।

*विमर्श*—अब त्रिकोणकी पूर्व दिशामें कल्पित तीन रेखाओंमें स्थित गुरुपरम्पराके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है—तस्येति।

*तस्य त्रिकोणस्य च पूर्वरेखापूर्वे त्रिरेखा ननु चिन्तनीयाः*—पूर्वोक्त त्रिकोणकी पूर्वी रेखाके पूर्वमें तीन रेखाएँ विद्यमान हैं। ये तीनों रेखाएँ कल्पित हैं। इसलिए ये दृश्य रूपमें विराजमान नहीं हैं।

*तासु स्थिताः श्रीगुरुसन्ततीः*—'सन्तति' कहते हैं—परम्पराको। उन तीनों रेखाओंमें पारम्परिक रूपसे गुरुजन विराजमान हैं।

*स्वकल्पमार्गेण*—'कल्प' कहते हैं—शास्त्रको। अपनी शास्त्रीय परम्पराके अनुसार गुरुपरम्पराका निर्धारण होता है। तदनुसार उन गुरुओंकी उपासना की जाती है।

*सदा स्मरामि*—मैं पूर्ववर्णित तीन रेखाओंमें स्थित उस गुरुपरम्पराका सदैव स्मरण करता हूँ॥

दिव्यौघ-सिद्धौघ-सुमानवौघ-गुरूणां स्वरूपम्

दिव्यौघ-सिद्धौघ-सुमानवौघान्
रेखाद्यगान् नौमि गुरून् च सर्वान्॥

दिव्यौघ, सिद्धौघ तथा सुमानवौघ गुरुजनोंका स्वरूप

मैं प्रथम रेखामें स्थित दिव्यौघ, सिद्धौघ तथा सुमानवौघ सभी गुरुजनोंको नमस्कार करता हूँ।

*विमर्श*—अब प्रथम रेखामें स्थित दिव्यौघ, सिद्धौघ तथा सुमानवौघ

गुरुजनोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–दिव्यौघ-सिद्धौघ-सुमानवौघानिति।

*दिव्यौघ-सिद्धौघ-सुमानवौघान्*–'ओघ' कहते हैं–समूहको। दिव्य गुरुजनोंके समूहको 'दिव्यौघ' कहते हैं। दिव्य गुरुजनोंकी संख्या बारह है; जैसे–१. आदिनाथ और आदिनाथकी शक्ति, २. सदाशिव और सदाशिवकी शक्ति, ३. ईश्वर और ईश्वरकी शक्ति, ४. रुद्र और रुद्रकी शक्ति, ५. विष्णु और विष्णुकी शक्ति तथा ६. ब्रह्मा और ब्रह्माकी शक्ति। 'आदिनाथ, सदाशिव, ईश्वर, रुद्र, विष्णु तथा ब्रह्मा' ये षट् शाम्भव भी कहलाते हैं। शाम्भवावस्थामें इनकी उपासना विना शक्तिकी की जाती है। दिव्य गुरुजनोंकी उपासना उनकी शक्तियोंके साथ की जाती है; क्योंकि इससे शिष्यको दिव्य वात्सल्य प्रेमकी प्राप्ति होती है।

सिद्ध गुरुजनोंके समूहको 'सिद्धौघ' कहते हैं। सिद्ध गुरुजनोंकी संख्या ग्यारह है; जैसे–१. सनक, २. सनन्द, ३. सनातन, ४. सनत्कुमार, ५. सनत्सुजात, ६. ऋभुक्षज, ७. दत्तात्रेय, ८. रैवतक. ९. वामदेव. १०. व्यास तथा ११. शुक। इन ग्यारह सिद्ध गुरुजनोंकी उपासना विना शक्तिकी की जाती है।

सुमानव गुरुजनोंके समूहको 'सुमानवौघ' कहते हैं। यहाँ पर 'सु' शब्द उच्च कोटिके मानव गुरुजनोंका सङ्केत करता है। 'सुमानवौघ'के अन्तर्गत छह सुमानव गुरुजन आते हैं; जैसे–१. नृसिंह, २. महेश, ३. भास्कर, ४. महेन्द्र, ५. माधव तथा ६. विष्णु। इन छह सुमानव गुरुजनोंकी उपासना विना शक्तिकी की जाती है।

*रेखाद्यगान्*–त्रिकोणकी पूर्वी रेखाके पूर्वमें कल्पित तीन रेखाएँ गुरुमण्डलकी हैं। सृष्टि क्रमके अनुसार बाहरसे अन्दरकी ओर चलने पर पहले आनेवाली रेखा 'प्रथम रेखा' कहलाती है। इस प्रथम रेखामें दिव्यौघ, सिद्धौघ तथा सुमानवौघ गुरुजनोंकी उपासना की जाती है।

*गुरूँश्च सर्वान्*–गुरुमण्डलकी रेखामें स्थित सभी व्यक्ति गुरु कहलाते हैं; चाहे वे देवता, सिद्ध या मानव क्यों न हों। यहाँ पर दिव्यौघ,

सिद्धौघ तथा सुमानवौघ गुरुजनोंकी उपस्थिति है। वे सभी 'गुरु' पदका धारण करते हैं।

*नौमि*–मैं पूर्ववर्णित उन सभी दिव्यौघ, सिद्धौघ तथा सुमानवौघ गुरुजनोंको नमस्कार करता हूँ॥

स्व-श्रीगुरुक्रमेण सप्तगुरूणां स्वरूपम्

रेखाद्वितीयस्थितसुप्रसिद्धान्
गुरून् च सर्वान् स्वगुरुक्रमेण।
शान्तान् द्विनेत्रान् स्फटिकाभशुभ्रान्
सशक्तिकान् नौमि वराभयाढ्यान्॥

अपनी श्रीगुरु आदि सात गुरुजनोंका स्वरूप

मैं द्वितीय रेखामें स्थित सुप्रसिद्ध, अपने गुरुके क्रमसे सभी गुरुजनोंको नमस्कार करता हूँ; जो कि शान्त स्वभाववाले, दो आँखोंवाले, स्फटिकके समान शुभ्र कान्तिवाले हैं; वर मुद्रा तथा अभय मुद्राका धारण करनेवाले हैं तथा अपनी शक्तियोंके साथ विराजमान हैं।

*विमर्श*–अब द्वितीय रेखामें स्थित अपने श्रीगुरु आदि सात गुरुजनोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–रेखाद्वितीयस्थित-सुप्रसिद्धानिति।

*रेखाद्वितीयस्थितसुप्रसिद्धान्*–गुरुमण्डलकी मध्य रेखाको 'द्वितीय रेखा' कहते हैं। इस रेखामें साधककी अपनी गुरुपरम्पराकी उपासना की जाती है। 'प्रसिद्ध' शब्दसे सङ्केत प्राप्त होता है कि यहाँ पर 'श्रीविद्या'का प्रदान करनेवाले गुरुकी उपासना की जाती है।

*गुरूँश्च सर्वान् स्वगुरुक्रमेण*–यहाँ पर स्वगुरुके क्रमसे सात पीढ़ियोंका ग्रहण होता है। सात पीढ़ियाँ हैं–१. श्रीगुरु, २. परम गुरु, ३. परापर गुरु, ४. परमेष्ठि गुरु, ५. परमाचार्य गुरु, ६. पूर्वसिद्ध गुरु तथा ७. आदिसिद्ध गुरु। यहाँ पर 'पद'का उच्चारण करके सात पीढ़ियोंके अन्तर्गत आनेवाले गुरुजनोंकी उपासना की जाती है।

*शान्तान्*–श्रीगुरु आदि सभी सात गुरुजनोंके शान्त स्वभावकी उपासना करें। जब प्रसन्न स्वरूपकी उपासना करेंगे तो प्रसन्नता ही प्राप्त होगी। जहाँ किसी प्रकारका कोई विक्षोभ नहीं है वहाँ शान्ति है; सारी चित्तकी वृत्तियाँ सजातीय सानुकूल बन कर प्रवाहित होती रहती हैं।

*द्विनेत्रान्*–श्रीगुरु आदि सभी सात गुरुजनोंकी दो-दो आँखें हैं। वे 'द्विनेत्र' कहलाते हैं। 'द्विनेत्र' शब्द सङ्केत देता है कि इस गुरुपरम्परामें अनेक नेत्रोंका धारण करनेवाले गुरुजन भी आते हैं; किन्तु उनके बहुनेत्रधारी स्वरूपकी उपासना न करके उनके द्विनेत्रधारी स्वरूपकी उपासना करें।

*स्फटिकाभशुभ्रान्*–श्रीगुरु आदि सभी सात गुरुजनोंके शरीरकी कान्ति स्फटिकके समान शुभ्र है।

*वराभयाढ्यान्*–श्रीगुरु आदि सभी सात गुरुजनोंकी दो-दो भुजाएँ हैं और इन भुजाओंमें उन्होंने वर मुद्रा तथा अभय मुद्राका धारण किया है। गुरुजन अभय मुद्रासे भयङ्कर संसारसे भयभीत शिष्यको अभय प्रदान करते हैं तथा वर मुद्रासे श्रद्धावान् शिष्यको ज्ञान प्रदान करते हैं।

*सशक्तिकान्*–'शक्ति' शब्द सङ्केत देता है कि शक्तियोंके साथ श्रीगुरु आदि सभी सात गुरुजनोंकी उपासना करें। शक्ति दो प्रकारकी होती है–राग शक्ति तथा विराग शक्ति। 'शक्ति' कहते हैं–भार्याको। भार्या प्रत्यक्ष शक्ति होती है। भोगकी इच्छा रखनेवाले साधक साधनाके लिए भार्याको साधिका बना देते हैं। ऐसे साधक 'राग शक्ति'से युक्त होते हैं; जबकि मोक्षकी इच्छा रखनेवाले साधक प्रत्यक्ष भार्यासे वियुक्त रहते हैं और उनकी साधिका 'विरक्ति' कहलाती है। वे 'विराग शक्ति'से युक्त होते हैं। 'भोग और मोक्ष' दोनों पर उनका नियन्त्रण रहता है। प्रत्येक साधककी एक साधिका शक्ति अवश्य होनी चाहिए। इसलिए यहाँ पर श्रीगुरु आदि सभी सात गुरुजनोंकी उपासना उनकी शक्तियोंके साथ की जाती है।

*नौमि*–मैं पूर्ववर्णित श्रीगुरु आदि सभी सात गुरुजनोंको नमस्कार

करता हूँ॥

श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरोः स्वरूपम्

शान्तं त्रिनेत्रं विधुकान्तिशुभ्रं
संविभ्रतं दोष्कशुभैः चतुर्भिः।
मुक्ताक्षमालां कलशं सुधायाः
श्रीज्ञानमुद्रामपि पुस्तकं च॥
दिव्याम्बरं चन्दनगन्धलेपैः
समुज्ज्वलाङ्गं मणिरत्नकैः च।
वीरासनस्थं च शशाङ्कचूडं
श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरुं स्मरामि॥२॥

श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुका स्वरूप

मैं शान्त स्वरूपवाले, तीन आँखोंवाले, चन्द्रमाके समान शुभ्र कान्तिवाले; चार शुभ भुजाओंसे मोतीकी माला, अमृतका कलश, ज्ञान मुद्रा तथा पुस्तकका धारण करनेवाले, दिव्य वस्त्रोंसे युक्त, चन्दन गन्धके लेपसे तथा मणि-रत्नोंसे उज्ज्वल अङ्गवाले, वीरासन पर बैठे हुए, मस्तक पर चन्द्रमाका धारण करनेवाले श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुका स्मरण करता हूँ।

*विमर्श*—अब तृतीय रेखामें स्थित श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है—शान्तमिति।

*शान्तम्*—गुरुमण्डलकी तृतीय रेखामें श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुकी उपासना की जाती है। यहाँ पर जब श्रीदक्षिणामूर्त्तिके रूपमें उपासित गुरुमूर्त्ति शिवके शान्त स्वरूपकी उपासना की जाती है तभी प्रसन्नता प्राप्त होती है और साधक क्षोभरहित हो पाता है।

*त्रिनेत्रम्*—श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुकी तीन आँखें हैं। इसलिए वे 'त्रिनेत्र'

कहलाते हैं। शिवको ही 'त्रिनेत्र' कहते हैं।

*विधुकान्तिशुभ्रम्*–'विधु' कहते हैं–चन्द्रमाको। चन्द्रमाकी कान्ति शुभ्र गौर वर्णकी होती है। श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुके शरीरकी कान्ति चन्द्रमाके समान गौर वर्णकी है।

*संविभ्रतं दोष्कशुभैः चतुर्भिः मुक्ताक्षमालां कलशं सुधायाः श्रीज्ञानमुद्रामपि पुस्तकञ्च*–'दोः' कहते हैं–भुजाको। श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरु चार भुजाओंसे युक्त हैं। उन्होंने उन चार भुजाओंसे मोतीकी माला, अमृतका कलश, ज्ञान मुद्रा तथा पुस्तकका धारण किया है। श्रीदक्षिणामूर्त्ति शिव 'चतुर्भुज' हैं।

*दिव्याम्बरम्*–'दिव्य' कहते हैं–अलौकिकको। 'अम्बर' कहते हैं–वस्त्रको। श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुने जिन वस्त्रोंका धारण किया है वे अलौकिक हैं। ये वस्त्र कभी भी अपवित्र नहीं होते हैं और न ही मलिन होते हैं। वे सदैव चमकते रहते हैं।

*चन्दनगन्धलेपैः समुज्ज्वलाङ्गं मणिरत्नकैश्च*–श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुने अपने अङ्गोंमें सुगन्धित श्वेत चन्दनका लेप किया है तथा मणि-रत्नोंसे निर्मित अलङ्कारोंका धारण किया है। इससे उनके सारे अङ्ग अत्यधिक उज्ज्वल दिखाई दे रहे हैं।

*शशाङ्कचूडम्*–'शशाङ्क' कहते हैं–चन्द्रमाको। श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुने अपने मस्तक पर चन्द्रमाका धारण किया है। इसलिए वे 'चन्द्रचूड' शिव कहलाते हैं।

*वीरासनस्थम्*–एक पैरको दूसरे जङ्घे पर रख कर, दूसरे पैरको पीछेकी ओर मोड़ कर बैठनेको 'वीरासन' कहते हैं। वीरोंके द्वारा प्रयुक्त किये जानेवाले योगासनको 'वीरासन'के नामसे अङ्कित किया गया है।

*श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरुम्*–दक्षिण दिशाकी ओर मुख करके विराजमान होनेवाले शिवको 'श्रीदक्षिणामूर्त्ति शिव' कहते हैं। साधक जब श्रीचक्रकी उपासना करता है तो उसका मुख पूर्वकी ओर होता है और श्रीचक्रका मुख्य द्वार तथा अधिष्ठात्री श्रीषोडशी महाविद्याका मुख पश्चिम दिशाकी

ओर होता है। जब श्रीगुरु श्रीविद्याकी दीक्षा श्रीचक्रके सम्मुखमें स्थित शिष्यको देते हैं तो वे दक्षिण दिशाकी ओर मुख करके, शिष्यके वाम भागमें तथा अधिष्ठात्री देवीके दक्षिण भागमें स्थित स्थान पर आसीन होते हैं। यहाँ पर श्रीदक्षिणामूर्त्ति शिव गुरुके रूपमें उपस्थित हैं और दक्षिणकी ओर मुख करके श्रीचक्रके दक्षिण तथा साधकके वाममें आसीन हैं।

श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुकी श्रीषोडशी महाविद्याकी परम्परामें वामाचारका प्रयोग नहीं होता है; बल्कि सदैव दक्षिणाचारका अवलम्बन करना चाहिए। सत्त्वगुणसे सम्पन्न उपासना करनेसे मोक्षकी सिद्धि होती है। इसलिए यहाँ पर गौर वर्णवाले श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुकी उपासना की जाती है। अन्धकारको अज्ञान तथा प्रकाशको ज्ञान कहते हैं। अन्धकार कृष्ण है; जबकि प्रकाश शुभ्र है। ज्ञानसे ही मोक्षकी प्राप्ति होती है। इसलिए ज्ञानस्वरूप परम प्रकाश श्रीदक्षिणामूर्त्ति शिवकी गुरुके रूपमें उपासना की जाती है। 'गु'का अर्थ है–अन्धकार। 'रु'का अर्थ है–प्रकाश। अन्धकारसे प्रकाशकी ओर जो ले जाता है उसे 'गुरु' कहते हैं और श्रीदक्षिणामूर्त्ति शिव यहाँ पर सर्वश्रेष्ठ गुरुके रूपमें विराजमान हैं।

ध्यान रहे कि जो साधक किसी सद्गुरुसे विधिवत् श्रीषोडशी महाविद्याके मन्त्रकी दीक्षा नहीं ले पाते हैं, ऐसी स्थितिमें वे *'षोडशी महाविद्या'* (सपर्याखण्डम्)में उल्लिखित 'स्व-दीक्षाविधि'से दीक्षित हो सकते हैं। यह विधि 'आदेश क्रम'में प्रस्तुत की गयी है जो कि पूर्ण रूपसे उपासनाको सफल बनानेमें समर्थ है। 'साधक अवश्य सिद्धिको प्राप्त करेगा' इसमें कोई सन्देह नहीं है।

*स्मरामि*–मैं गुरुमण्डलमें सर्वोच्च पद पर आसीन गुरुमूर्त्ति श्रीदक्षिणामूर्त्ति 'शिव'का स्मरण करता हूँ॥२॥

षडङ्गयुवतीनां स्वरूपम्

स्यन्दौ त्रिकोणाद्बहिरङ्गदेव्यः

षडङ्गपूर्वा हि युवत्यभिख्याः।

रक्ताः स्वमुद्राङ्कितपाणिपद्माः
प्रत्येककोणयुगलं स्मरामि॥३॥

षडङ्गयुवतियोंका स्वरूप

मैं चक्रमें त्रिकोणके बाहर षडङ्गयुवति नामक अङ्गदेवियोंका स्मरण करता हूँ; जो कि रक्त वर्णवाली हैं; अपनी मुद्राओंके चिह्नसे अङ्कित हाथोंवाली हैं तथा प्रत्येक कोणमें युगलात्मक रूपसे स्थित हैं।

*विमर्श*–अब त्रिकोणके बाहर प्रत्येक कोणमें युगलात्मक रूपसे स्थित षडङ्गयुवति नामक अङ्गदेवियोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–स्यन्दाविति।

*स्यन्दौ*–'स्यन्द' कहते हैं–चक्रको। यहाँ पर 'स्यन्दि' शब्दसे त्रिकोण चक्रका ग्रहण होता है।

*त्रिकोणाद्बहिः*–षडङ्गयुवतियोंका अवस्थान त्रिकोणके बाहर प्रत्येक कोणमें है।

*अङ्गदेव्यः*–'अभिख्या' कहते हैं–संज्ञाको। त्रिकोण चक्रमें छह अङ्ग देवियोंकी अवस्थिति है। ये अङ्गदेवियाँ नव यौवन अवस्थाकी हैं; इसलिए 'षडङ्गयुवति'के नामसे प्रसिद्ध हैं। छह अङ्गदेवियाँ हैं–१. हृदयदेवी, २. शिरोदेवी, ३. शिखादेवी, ४. कवचदेवी, ५. नेत्रदेवी तथा ६. अस्त्रदेवी।

*प्रत्येककोणयुगलम्*–हृदयदेवी आदि सभी छह अङ्गदेवियाँ त्रिकोणके बाहर प्रत्येक कोणमें युगलात्मक रूपसे विराजमान हैं। इनकी अवस्थिति क्रमानुसार त्रिकोणके अग्र कोण, दक्ष कोण तथा वाम कोणमें होती है; जैसे–१. हृदयदेवी अग्र कोणके बाहर दायें, २. शिरोदेवी दक्ष कोणके वायें, ३. शिखादेवी वाम कोणके वायें, ४. कवचदेवी अग्र कोणके वायें, ५.नेत्रदेवी दक्ष कोणके दायें तथा ६. अस्त्रदेवी वाम कोणके दायें।

*रक्ताः*–हृदयदेवी आदि सभी छह अङ्गदेवियोंके शरीरकी कान्ति रक्त वर्णकी है।

*स्वमुद्राङ्कितपाणिपद्माः*—हृदयदेवी आदि सभी छह अङ्गदेवियोंके करकमलोंमें अपनी मुद्राके चिह्न अङ्कित हैं। अङ्गदेवियोंकी अपनी मुद्राको 'अङ्गमुद्रा' कहते हैं। अङ्गमुद्रा छह हैं; जैसे—१. हृदय मुद्रा, २.शिरो मुद्रा, ३. शिखा मुद्रा, ४. कवच मुद्रा, ५. नेत्र मुद्रा तथा ६. अस्त्र मुद्रा। हृदयदेवीकी अपनी अङ्ग मुद्रा है—हृदय मुद्रा। इसी प्रकार शिरोदेवीकी शिरो मुद्रा, शिखादेवीकी शिखा मुद्रा, कवचदेवीकी कवच मुद्रा, नेत्रदेवीकी नेत्र मुद्रा तथा अस्त्रदेवीकी अस्त्र मुद्रा है।

*स्मरामि*—मैं पूर्ववर्णित हृदयदेवी आदि सभी छह अङ्गदेवियोंका स्मरण करता हूँ॥३॥

षोडशी-तिथिनित्याकलादीनां नित्याकलात्रयाणां स्वरूपम्

एतत्त्रिकोणाद्बहिरग्रकोणे
नित्याकलां तां हि तिथिस्वरूपाम्।
दक्षे कलां सप्तदशीं च वामे
ह्यष्टादशीं तां सकलाः सुरम्याः॥
सिन्दूरवर्णा धृतचन्द्रचूडाः
प्रोत्फुल्लरक्ताब्जदलत्रिनेत्राः।
पाशं सृणिं चापशरान्दधानाः
नित्याकलाः ताः सततं स्मरामि॥४॥

षोडशी-तिथि नित्याकला आदि तीन नित्याकलाओंका स्वरूप

मैं इस त्रिकोणके बाहर अग्र कोणमें तिथि स्वरूप उस नित्या-कलाका, दक्षमें सप्तदशीका तथा वाममें उस अष्टादशीका निरन्तर स्मरण करता हूँ; जो कि सभी मनका रमण करानेवाली हैं; सिन्दूर वर्णवाली हैं; मस्तक पर चन्द्रमाका धारण करनेवाली हैं; विकसित लाल कमलके समान तीन आँखोंवाली हैं तथा पाश, अङ्कुश, धनुष और बाणका धारण करनेवाली नित्याकलाएँ हैं।

*विमर्श*—अब त्रिकोणके बाहर कोणोंमें स्थित षोडशी तिथि नित्याकला आदि तीन नित्याकलाओंके स्वरूपका निरूपण किया जा रहा है—एतत्त्रिकोणाद्बहिरिति।

*एतत्त्रिकोणाद्बहिः*—त्रिकोणके बाहर प्रत्येक कोणमें एक-एक नित्याकला विराजमान हैं।

*अग्रकोणे नित्याकलां तां हि तिथिस्वरूपाम्*—त्रिकोणके बाहर अग्र कोणमें तिथि स्वरूप नित्याकलाका अवस्थान है। पहले हमने देखा कि षोलह तिथियाँ हैं। प्रतिपदासे लेकर पूर्णिमा या अमावास्या तक पन्द्रह तिथियाँ कालके मानके रूपमें प्रचलित हैं तथा षोलहवीं तिथि उन सभी पन्द्रह तिथियोंमें चेतनाके रूपमें विराजमान है। यहाँ पर तिथि नित्याकला है—षोडशी तिथिनित्याकला। यही षोडशी तिथिनित्याकला पन्द्रह तिथियों-के प्रतिनिधिके रूपमें यहाँ पर त्रिकोणके बाहर अग्र कोणमें स्थित है।

दक्षे *कलां सप्तदशीम्*—त्रिकोणके बाहर दक्षकोणमें सप्तदशी नित्याकला विराजमान है।

*वामे अष्टादशीम्*—त्रिकोणके वामकोणमें अष्टादशी नित्याकला विराजमान है।

*सकलाः*—'सकल' शब्दसे षोडशी तिथि नित्याकला, सप्तदशी नित्याकला तथा अष्टादशी नित्याकलाका बोध होता है।

*सुरम्याः*—षोडशी तिथि नित्याकला आदि तीनों नित्याकलाएँ अत्यन्त सुन्दर हैं; मनका हरण कर लेती हैं।

*सिन्दूरवर्णाः*—षोडशी तिथि नित्याकला आदि तीनों नित्या-कलाओंके शरीरकी कान्ति सिन्दूर वर्णकी है।

*धृतचन्द्रचूडाः*—षोडशी तिथि नित्याकला आदि तीनों नित्या-कलाओंने अपने मस्तक पर चन्द्रमाका धारण किया है।

*प्रोत्फुल्लरक्ताब्जदलत्रिनेत्राः*—षोडशी तिथि नित्याकला आदि तीनों नित्याकलाओंकी तीन-तीन आँखें हैं। वे 'त्रिनेत्रा' कहलाती हैं। इन तीनों

नेत्रोंकी उपमा पूर्ण रूपसे खिले हुए कमलके दलोंसे दी गयी है। आँखें कमलदलके समान रक्त वर्णकी हैं। 'प्रोत्फुल्ल' शब्दसे बड़ी-बड़ी आँखोंका संकेत प्राप्त होता है। बड़ी आँखें सदैव आकर्षक होती हैं।

*पाशं सृणिञ्चापशरान्दधानाः*–षोडशी तिथि नित्याकला आदि तीनों नित्याकलाएँ 'चतुर्भुजा' हैं। उन्होंने अपनी चारों भुजाओंमें पाश, अङ्कुश, धनुष तथा बाणका धारण किया है।

*नित्याकलाः*–पराशक्तिको 'नित्या' शब्दसे भी उल्लिखित किया गया है। कार्य विशेषके अनुसार शक्तिका नामकरण हुआ है।

*ध्यान रहे* कि त्रिकोण इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मक चक्र है। त्रिकोणके अग्रमें क्रियात्मिका षोडशी तिथि नित्याकला, दक्षमें ज्ञानात्मिका सप्तदशी नित्याकला तथा वाममें इच्छात्मिका अष्टादशी नित्याकला विराजमान हैं। जब संख्याके रूपमें सृष्टि क्रमसे गणना की जाती है तब पन्द्रह तिथि नित्याकलाएँ 'पञ्चदशी' तथा उन सबमें रहनेवाली नित्याकला 'षोडशी' कहलाती है और यही षोडशी तिथि नित्याकला त्रिकोणके अग्रमें स्थित है। जब क्रियात्मिकाके रूपमें षोडशी तिथि नित्याकला है तो ज्ञानात्मिका नित्याकला यहाँ पर सप्तदशी नित्याकलाके रूपमें जानी जाती है जो कि त्रिकोणके दक्षमें स्थित है। इस प्रकारसे इच्छात्मिका नित्याकलाको अष्टादशी नित्याकला कहते हैं और यह नित्याकला त्रिकोणके वाममें स्थित है। ये तीनों नित्याकलाएँ 'परा, परापरा तथा अपरा'के रूपमें भी जानी जाती हैं। क्रियात्मिका षोडशी तिथि नित्याकला 'अपरा' है; ज्ञानात्मिका सप्तदशी नित्याकला 'परापरा' है तथा इच्छात्मिका अष्टादशी नित्याकला 'परा' शक्ति है।

*ताः सततं स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उन षोडशी तिथि नित्याकला आदि तीनों नित्याकलाओंका निरन्तर स्मरण करता हूँ॥४॥

जृम्भणबाणशक्त्यादीनां चतुष्कायुधशक्तीनां स्वरूपम्

विचिन्त्य भागं च चतुष्कमत्र
तस्मिन् स्थितां जृम्भणबाणशक्तिम्।

सम्मोहिनीं चापशरीरशक्तिं
श्रीपाशशक्तिं वशकारिणीं च।
तां स्तम्भनाख्यां सृणिशक्तिमन्या-
मेताः चतुष्कायुधशक्तिनाम्न्यः।
सर्वाः स्मिताः स्वायुतमस्तकास्ता
वराभयाढ्या ह्यरुणाः स्मरामि॥५॥

जृम्भण बाणशक्ति आदि चार आयुध शक्तियोंका स्वरूप

मैं यहाँ पर चार भागोंकी कल्पना करके उनमें स्थित जृम्भण करनेवाली बाणशक्ति, सम्मोहन करनेवाली चापशक्ति, वशीकरण करनेवाली पाशशक्ति तथा स्तम्भन नामक अङ्कुशशक्तिका स्मरण करता हूँ; जो कि 'चार आयुध शक्ति' कहलाती हैं; सभी विहसित मुखसे युक्त अनगिनत मस्तकोंवाली, वर मुद्रा तथा अभय मुद्रासे युक्त, अरुण वर्णवाली हैं।

*विमर्श*–अब त्रिकोणके कल्पित चार भागोंमें स्थित जृम्भण बाणशक्ति आदि चार आयुध शक्तियोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–विचिन्त्येति।

*विचिन्त्य भागश्च चतुष्कमत्र*–'अत्र' शब्दसे त्रिकोणका ग्रहण होता है। 'विचिन्त्य' शब्दसे कल्पनाका संकेत प्राप्त होता है। त्रिकोणको चार भागोंमें कल्पना करें। यहाँ पर त्रिकोणका वास्तविक विभाजन नहीं होता है; बल्कि यह विभाजन कल्पित ही है। त्रिकोणका चार भागोंमें विभाजन करते हैं तो प्रथम भागको अग्र भाग, द्वितीय भागको दक्ष भाग, तृतीय भागको वाम भाग तथा चतुर्थ भागको मध्य भाग कहते हैं।

*तस्मिन् स्थिताम्*–'तस्मिन्' शब्दसे त्रिकोणका ग्रहण होता है। 'स्थिता' शब्द प्रत्येक भागकी पृथक् शक्तिका बोध कराता है।

*जृम्भणबाणशक्तिम्*–पहली आयुध शक्ति है–जृम्भण बाणशक्ति।

भगवती त्रिपुरसुन्दरीकी बाणशक्ति शत्रुको जृम्भित कर देती है। शत्रु आलस्य अवस्थाको प्राप्त करके जम्हाई लेता रहता है। उसकी बुद्धि काम नहीं करती है। यह शक्ति त्रिकोणके अग्र भागमें स्थित है।

*सम्मोहिनीं चापशरीरशक्तिम्*–दूसरी आयुध शक्ति है–सम्मोहन चापशक्ति। 'चाप' कहते हैं–धनुषको। भगवती त्रिपुरसुन्दरीकी चापशक्ति शत्रुको सम्मोहित कर देती है। उसकी तेजसे शत्रु मूर्छित हो जाता है। यह शक्ति त्रिकोणके दक्ष भागमें स्थित है।

*श्रीपाशशाक्तिं वशकारिणीम्*–तीसरी आयुध शक्ति है–वशीकरण पाशशक्ति। भगवती त्रिपुरसुन्दरीकी यह पाशशक्ति शत्रुको वशमें कर लेती है। शत्रु पराधीन हो जाता है। वह मानसिक परतन्त्रताको प्राप्त हो जाता है। यह शक्ति त्रिकोणके वाम भागमें स्थित है।

*स्तम्भनाख्यां सृणिशक्तिमन्याम्*–चौथी आयुध शक्ति है– स्तम्भन अङ्कुशशक्ति। भगवती त्रिपुरसुन्दरीकी यह अङ्कुशशक्ति शत्रुकी मानसिक तथा शारीरिक दोनों प्रकारकी गतियों पर अङ्कुश लगाती है; शत्रुकी गतिको स्तम्भित कर देती है। यह शक्ति त्रिकोणके मध्यमें स्थित है।

*एताश्चतुष्कायुधशक्तिनाम्न्यः*–भगवती त्रिपुरसुन्दरीकी चार शक्तियाँ 'बाणशक्ति, चापशक्ति, पाशशक्ति तथा अङ्कुशशक्ति' आयुध शक्तिके रूपमें ख्यात हैं। ये चार आयुध शक्तियाँ अपने-अपने कार्यके लिए प्रसिद्ध हैं।

*ध्यान रहे* कि बाणशक्ति आदि चार प्रधान आयुध शक्तियाँ नित्यरूपा हैं। आवश्यकतानुसार ये ही अनगिनत आयुध शक्तिके रूपमें प्रकटित होती रहती हैं।

*सर्वाः*–'सर्व' शब्दसे यहाँ पर जृम्भण बाणशक्ति आदि चार आयुध शक्तियोंका ग्रहण होता है।

*स्मितास्यामितमस्तकाः*–'आस्य' कहते हैं–मुखको। 'अमित' कहते हैं–अनगिनतको। जृम्भण बाणशक्ति आदि चार आयुध शक्तियोंके मुखकमल विहसित हैं। उनके मुखोंमें प्रसन्नता झलक रही है। जृम्भण

बाणशक्ति आदि चार आयुध शक्तियाँ अनगिनत मस्तकवाली हैं। ये मस्तक विहसित मुखकमलोंसे युक्त हैं।

*वराभयाढ्याः*–जृम्भण बाणशक्ति आदि चार आयुध शक्तियाँ वर मुद्रा तथा अभय मुद्रासे युक्त हैं।

*अरुणाः*–जृम्भण बाणशक्ति आदि चार आयुध शक्तियोंके शरीकी कान्ति अरुण वर्णकी है।

*ताः स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उन जृम्भण बाणशक्ति आदि चार आयुध शक्तियोंका स्मरण करता हूँ॥५॥

कामेश्वरी-पीठशक्तेः स्वरूपम्

अनलमयसुचक्रे कामगिर्यालयाख्ये
स्वरमयशुभचक्रस्याग्रभागे निषण्णाम्।
जगति हि शुभनाथां जीवजाग्रद्दशायाः
शिखिशशिरविनेत्रां जातमित्रेशनाथाम्॥
कुसुमशरसुविद्यावर्णमालेक्षुचापान्
रुचिरभुजचतुष्कैः बिभ्रतीं ब्रह्मशक्तिम्।
शशधरधवलाङ्गीं शुभ्रवस्त्रादिभूषां
युवतिमतिरहस्यां नौमि कामेश्वरीं ताम्॥क॥

कामेश्वरी पीठशक्तिका स्वरूप

मैं उस कामेश्वरीको नमस्कार करता हूँ; जो कि अग्नि चक्रमें कामगिरि नामक पीठमें त्रिकोण चक्रके अग्र भागमें बैठी हुई है; जगतमें जीवकी जाग्रत दशाकी अधिष्ठात्री है; अग्नि, चन्द्र, सूर्य रूपी तीन आँखोंवाली, मित्रेश नाथकी शक्ति स्वरूपा है; सुन्दर चार भुजाओंसे पुष्पबाण, पुस्तक, वर्णमाला तथा ईखके धनुषका धारणकी हुई है; चन्द्रमाके समान गौर वर्णोंके अङ्गोंसे युक्त है; शुभ्र वस्त्र तथा अलङ्कारोंका धारण करनेवाली, ब्रह्माकी शक्तिस्वरूपिणी है तथा

अतिरहस्य नामकी योगिनी है।

*विमर्श*–अब कामेश्वरी पीठशक्तिके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–अनलमयसुचक्र इति।

*अनलमयसुचक्रे*–त्रिकोणको अग्र, दक्ष तथा वाम भागके रूपमें तीन भागोंमें कल्पित किया गया है। 'अनल' कहते हैं–अग्निको। अग्र भागको अग्नि चक्र कहते हैं। व्यावहारिक स्थूल तत्त्व अग्निकी उपस्थिति यहीं पर है।

*कामगिर्यालयाख्ये*–त्रिकोणके तीन भागोंमें तीन पीठ हैं। अग्र भागमें स्थित पीठको 'कामगिरि पीठ' कहते हैं। समस्त काम भावनाओंको जन्म देनेके कारण यह पीठ 'कामगिरि पीठ' कहलाता है। यह पहला पीठ है। नवम आवरणके अन्तर्गत 'पीठत्रय'की उपासना की जाती है। जब शरीरमें आन्तरिक उपासना की जाती है तब योगमें ये 'बन्धत्रय'के रूपमें जाने जाते हैं। आगे इनका हम विचार करेंगे।

*स्वरमयशुभचक्रस्याग्रभागे निषण्णाम्*–'स्वर' कहते हैं–नादको। स्वरकी उत्पत्ति नादसे होती है। त्रिकोणको नादात्मक चक्र कहते हैं। इस प्रकारसे त्रिकोण चक्रका दूसरा नाम है–स्वरमय चक्र। 'निषण्ण' कहते हैं–बैठनेको। कामेश्वरी पीठशक्ति त्रिकोण चक्रके अग्र भागमें स्थित है।

*जगति हि शुभनाथां जीवजाग्रद्दशायाः*–जगतमें जीवकी तीन अवस्थाएँ होती हैं–जाग्रत, स्वप्न तथा सुषुप्ति। जीवकी व्यावहारिक अवस्थाको जाग्रत अवस्था कहते हैं। 'नाथा' कहते हैं–स्वामिनीको। 'शुभ' शब्दके संयोजनसे बोध होता है कि कामेश्वरी जाग्रत अवस्थाकी अधिष्ठात्री शक्ति है। यह शक्ति जाग्रत अवस्थामें जीवको व्यावहारिक संसारमें नियुक्त करती है।

*शिखिशशिरविनेत्राम्*–'शिखी' कहते हैं–अग्निको। 'शशी' कहते हैं–चन्द्रमाको। 'रवि' कहते हैं–सूर्यको। पीठशक्ति कामेश्वरीकी तीन आँखें हैं। वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है। इसकी अग्नि, चन्द्र तथा सूर्यकी ज्योतिः स्वरूप तीन आँखें हैं।

*जातमित्रेशनाथाम्*–नवम आवरणके अन्तर्गत त्रिकोणके कल्पित 'अग्र, दक्ष तथा वाम' इन तीन भागोंमें अधिष्ठाता 'नाथ' भी तीन हैं। इन्हें 'नाथत्रय' कहते हैं। अग्र भागमें विराजमान मित्रेशनाथकी शक्ति कामेश्वरीको 'मित्रेशनाथात्मिका शक्ति' कहते हैं। 'मित्र' शब्दसे बोध होता है कि स्थूल जगतसे तादात्म्य स्थापन करनेवाले व्यक्तिको 'मित्र' कहते हैं। उसमें जो चेतना शक्ति है वह 'मित्रा'के रूपमें जानी जाती है। इस चेतना शक्तिके शक्तिमानको 'मित्रेश' कहते हैं। इसे 'विश्व'के नामसे भी परिभाषित किया गया है और इसकी शक्ति 'विश्वात्मिका शक्ति'के रूपमें ख्यात है।

*कुसुम-शर-सुविद्या-वर्णमालेक्षुचापान् रुचिर-भुज-चतुष्कै-र्विभ्रतीम्*–'विद्या' शब्दसे यहाँ पर पुस्तकका ग्रहण होता है। 'वर्णमाला' शब्दसे 'अ'कारादि 'क्ष'कारान्त पचास वर्णोंकी मालाका ग्रहण होता है। कामेश्वरी पीठशक्ति 'चतुर्भुजा' है। उसने अपनी सुन्दर चार भुजाओंसे पुष्पबाण, पुस्तक, वर्णमाला तथा ईखके धनुषका धारण किया है।

*ब्रह्मशक्तिम्*–सृष्टिकर्ताके रूपमें ब्रह्मा ही सर्वविख्यात स्थूल सृष्टिका अधिष्ठाता देव है। इसकी शक्तिको 'ब्रह्मात्मशक्ति' कहते हैं। कामेश्वरी पीठशक्ति 'ब्रह्मात्मशक्ति'के रूपमे ख्यात है।

*शशधरधवलाङ्गीम्*–'शश' कहते हैं–खरगोशको। खरगोशके चिह्न-का धारण करनेवाला चन्द्रमा 'शशधर' कहलाता है। कामेश्वरी पीठ-शक्तिके अङ्ग चन्द्रमाके समान गौर वर्णके हैं।

*शुभ्रवस्त्रादिभूषाम्*–'शुभ्र' कहते हैं–अत्यन्त श्वेत वर्णको। 'आदि' पदसे मणि-रत्नोंसे निर्मित अलङ्कारोंका ग्रहण होता है। कामेश्वरी पीठ-शक्तिने अपने शरीरमें अत्यन्त श्वेत वस्त्रोंका धारण किया है। उसके अङ्ग मणि-रत्नोंसे निर्मित अलङ्कारोंसे युक्त है। वे सारे अलङ्कार अत्यन्त प्रकाशशील हैं।

*अतिरहस्यां युवतिम्*–कामेश्वरी पीठशक्ति 'अतिरहस्य योगिनी'के रूपमें जानी जाती है। ये पीठ अत्यन्त रहस्यात्मक हैं। इसलिए इनमें रहनेवाली पीठ शक्ति भी 'अतिरहस्य योगिनी' कहलाती है। यह शक्ति

पञ्च महाभूतात्मक होनेके कारण 'योगिनी' पदको प्राप्त करती है।

*कामेश्वरीम्*–कामेश्वरी शक्ति यहाँ पर पीठशक्तिके रूपमें विराजमान है। कामकी ईश्वरी होनेके कारण यह कामेश्वरी कहलाती है। काम ही सृष्टिका कारण है। कामकी भावनाके बिना इस जगतकी सृष्टि सम्भव नहीं है। कामेश्वरी स्थूल जगतकी नायिका है।

*तां नौमि*–मैं पूर्ववर्णित उस कामेश्वरी पीठशक्तिको नमस्कार करता हूँ॥क॥

वज्रेश्वरी-पीठशक्तेः स्वरूपम्

षष्ठीशनाथात्मिकदिव्यरूपां
पूर्वोक्तचक्रस्य च दक्षभागे।
सूर्यात्मचक्रे किल सन्निविष्टां
जालन्धरे स्वप्नदशाधिनाथाम्॥

विष्ण्वात्मशक्तिं घननीलवर्णां
वराभयाढ्यां शरचापहस्ताम्।
रक्ताम्बरां चन्द्रधरां त्रिनेत्रां
वज्रेश्वरीं तां मनसा स्मरामि॥ख॥

वज्रेश्वरी पीठशक्तिका स्वरूप

मैं उस वज्रेश्वरीका हृदयसे स्मरण करता हूँ; जो कि पहले बताये गये त्रिकोण चक्रके दक्ष भागमें सूर्य चक्रमें जालन्धर नामक पीठमें बैठी हुई है; षष्ठीश नाथकी शक्ति, दिव्य रूपवाली, स्वप्न दशाकी अधिष्ठात्री, विष्णुकी शक्तिस्वरूपिणी, मेघके समान श्याम वर्णवाली है; हाथोंमें वर मुद्रा, अभय मुद्रा, बाण तथा धनुषका धारण करनेवाली, रक्त वर्णके वस्त्रोंसे युक्त, चन्द्रमाका धारण करनेवाली तथा तीन आँखोंवाली है।

*विमर्श*–अब वज्रेश्वरी पीठशक्तिके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–षष्ठीशनाथात्मिकदिव्यरूपामिति।

*षष्ठीशनाथात्मिकदिव्यरूपाम्*–दूसरा नाथ है–षष्ठीश नाथ। 'षष्ठी' कहते हैं–षष्ठी देवीको। यह देवी जीवके जीवनकी स्थितिको बनाये रखती है। यह षष्ठीश नाथकी शक्ति है। यहाँ पर षष्ठीश नाथकी शक्ति 'वज्रेश्वरी'के नामसे ख्यात है। यह शक्ति अलौकिक रूपवाली है। षष्ठीश नाथ स्वप्न दशामें 'तैजस' कहलाता है। स्वप्न दशामें स्थूल शरीरका सम्बन्ध नहीं रहता है। सूक्ष्म शरीरमें ही तेजःस्वरूप आत्माकी उपस्थितिमें स्वप्नका भान होता है।

*पूर्वोक्तचक्रस्य च दक्षभागे सूर्यात्मचक्रे किल सन्निविष्टाम्*–दूसरा चक्र है–सूर्यचक्र। यहाँ पर प्रसङ्गानुसार 'पूर्वोक्तचक्रस्य' शब्दसे त्रिकोण चक्रका ग्रहण होता है। त्रिकोण चक्रके दक्ष भागमें स्थित चक्रको 'सूर्यचक्र' कहते हैं। व्यावहारिक 'सूर्य' तत्त्वकी यहीं पर स्थिति है। इसी सूर्य चक्रमें वज्रेश्वरी पीठशक्ति विराजमान है।

*जालन्धरे*–दूसरा पीठ है–जालन्धर पीठ। त्रिकोणके दक्ष भागमें स्थित पीठको 'जालन्धर पीठ' कहते हैं। यौगिक क्रियामें यह 'जालन्धर बन्ध'के रूपमें जाना जाता है। 'जाल' कहते हैं–कवचको। 'कवच' शब्द रक्षाका प्रतीक है। इसकी साधनासे 'स्थिति' शक्ति प्राप्त होती है।

*स्वप्नदशाधिनाथाम्*–दूसरी दशा है–स्वप्न दशा। जाग्रत दशामें जो देखे और सुने गये उससे उत्पन्न वासनाके द्वारा निद्राके समयमें जो प्रपञ्चका उपस्थान होता है उसे 'स्वप्न दशा' कहते हैं। वज्रेश्वरी पीठशक्ति स्वप्न दशाकी अधिष्ठात्री शक्ति है।

*विष्ण्वात्मशक्तिम्*–दूसरी शक्ति है–विष्ण्वात्मिका शक्ति। वज्रेश्वरी पीठशक्ति जगतकी स्थितिके कार्यका सम्पादन करनेवाले विष्णुकी शक्ति है। इसलिए इसे 'विष्ण्वात्मिका शक्ति' कहते हैं। विष्णु जगतकी रक्षा करनेवाला देव है। उसकी शक्ति वज्रेश्वरी भी रक्षा करनेवाली शक्ति है।

*घननीलवर्णाम्*–वज्रेश्वरी पीठशक्तिके शरीरकी कान्ति मेघके समान श्याम वर्णकी है। वह 'श्यामा' है।

*वराभयाढ्यां शरचापहस्ताम्*–वज्रेश्वरी पीठशक्तिके हाथोंमें वर मुद्रा,

अभय मुद्रा, बाण तथा धनुष सुशोभित हो रहे हैं। यह पीठशक्ति 'चतुर्भुजा' है।

*रक्ताम्बराम्*—'अम्बर' कहते हैं—वस्त्रको। वज्रेश्वरी पीठशक्तिने रक्त वर्णके वस्त्रोंका धारण किया है।

*चन्द्रधराम्*—वज्रेश्वरी पीठशक्तिने अपने मस्तक पर चन्द्रमाका धारण किया है।

*त्रिनेत्राम्*—वज्रेश्वरी पीठशक्तिकी तीन आँखें हैं। वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है।

*वज्रेश्वरीम्*—दूसरी पीठशक्ति है—वज्रेश्वरी पीठशक्ति। देवराज इन्द्रके सर्वश्रेष्ठ शस्त्रके रूपमें 'वज्र शक्ति' सर्वप्रसिद्ध है। यह वज्र शक्ति सभी प्रकारके शस्त्रोंके प्रहारसे देवराज इन्द्रकी रक्षा करती है। 'वज्र' शब्द सर्वश्रेष्ठ शक्तिका बोध करता है। इसलिए रक्षाकी सर्वश्रेष्ठ शक्तिके रूपमें वज्रेश्वरी जालन्धर पीठकी अधिष्ठात्री शक्तिके रूपमें ख्यात है।

*तां मनसा स्मरामि*—मैं पूर्ववर्णित उस वज्रेश्वरी पीठशक्तिका हृदयसे स्मरण करता हूँ।।ख।।

भगमालिनी-पीठशक्तेः स्वरूपम्

पूर्वोक्तसिद्धिदसुचक्रकवामभागे
सोमात्मपूर्णगिरिपीठसुसंस्थितां च।
रुद्रात्मिकां किल सुषुप्तिदशाधिनाथा-
मुड्डीशनाथमयसातिरहस्यशक्तिम्।।

शुभ्राननां शशधराङ्कितमस्तकाढ्यां
मुक्तासिपाशसृणिपुस्तकपाणिपद्माम्।
रक्ताम्बराभरणभूषितरम्यदेहां
जोषं स्मरामि मनसा भगमालिनीं ताम्।।ग।।६।।

भगमालिनी पीठशक्तिका स्वरूप

मैं उस भगमालिनीका हृदयसे मानसिक स्मरण करता हूँ; जो कि पहले बताये गये त्रिकोण चक्रके वाम भागमें सोम चक्रमें पूर्णगिरि नामक पीठमें स्थित है; रुद्रकी शक्तिस्वरूपा है; सुषुप्ति दशाकी अधिष्ठात्री, उड्डीश नाथकी शक्ति है; अतिरहस्य नामक योगिनी है; शुभ्र मुखवाली है; चन्द्रमासे युक्त मस्तकवाली है; खुली तलवार, पाश, अङ्कुश तथा पुस्तकसे युक्त हाथोंवाली है; रक्त वर्णके वस्त्र तथा अलङ्कारोंसे अलङ्कृत सुन्दर शरीरवाली है।

*विमर्श*–अब भगमालिनी पीठशक्तिके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–पूर्वोक्तसिद्धिदसुचक्रकवामभाग इति।

*पूर्वोक्तसिद्धिदसुचक्रकवामभागे सोमात्म-पूर्णगिरिपीठसुसंस्थिताम्*–'सिद्धिदसुचक्रक' शब्दसे सर्वसिद्धिप्रद त्रिकोण चक्रका ग्रहण होता है। 'पूर्वोक्त' शब्द प्रसङ्गका सङ्केत करता है। तीसरा चक्र है–सोम चक्र। त्रिकोण चक्रके वाम भागको 'सोम चक्र' कहते हैं। 'सोम' कहते हैं–चन्द्रमाको। व्यावहारिक चन्द्र तत्त्वकी स्थिति यहीं पर है। सभी प्रकारकी दाहकता यहाँ पर शमित हो जाती हैं; शीतलताकी अनुभूति होती है। तीसरा पीठ है–पूर्णगिरि पीठ। यह पीठ त्रिकोणके वाम भागमें स्थित है। यहाँ पर विकल्पोंका संहार होनेके कारण एकमात्र पूर्णताकी ओर गति होती है। इसलिए इस पीठको 'पूर्णगिरि पीठ' कहते हैं। भगमालिनी 'पूर्णगिरि पीठ'की अधिष्ठात्री शक्ति है।

*रुद्रात्मिकाम्*–भगमालिनी पीठशक्ति रुद्रकी शक्ति है। रुद्र जगतके संहारके कार्यका सम्पादन करनेवाला देव है। इसलिए उसकी शक्ति भगमालिनी 'संहारात्मिका रुद्रशक्ति' कहलाती है।

*सुषुप्तिदशाधिनाथाम्*–जीवकी तीसरी दशा है–सुषुप्ति दशा। इस दशामें विकल्पकी अनुभूति नहीं होती है। भगमालिनी पीठशक्ति सुषुप्ति दशाकी अधिष्ठात्री शक्ति है।

*उड्डीशनाथमयसातिरहस्यशक्तिम्*–तीसरा नाथ है–उड्डीश नाथ।

रुद्रका दूसरा नाम है–उड्डीश। संहारावस्थामें समस्त तत्त्वोंकी ऊर्ध्व गति होती है। ऊर्ध्व गति करानेके कारण रुद्रको 'उड्डीश' कहते हैं। सुषुप्ति दशामें उड्डीश नाथ जाग्रत तथा स्वप्न दशासे सम्बन्ध न रखनेके कारण 'प्राज्ञ' कहलाता है। भगमालिनी पीठशक्ति 'अतिरहस्ययोगिनी'के रूपमें ख्यात है। यह शक्ति पञ्चमहाभूतात्मक होनेके कारण योगिनी तथा अत्यन्त रहस्यात्मक होनेके कारण अतिरहस्य योगिनी कहलाती है।

*शुभ्राननाम्*–'शुभ्र' कहते हैं–अत्यन्त श्वेत वर्णको। भगमालिनी पीठशक्तिका मुख अत्यन्त गौर वर्णका है।

*शशधराङ्कित-मस्तकाढ्याम्*–'शशधर' कहते हैं–चन्द्रमाको। भग-मालिनी पीठशक्तिने अपने मस्तक पर चन्द्रमाका धारण किया है।

*मुक्तासिपाशसृणिपुस्तकपाणिपद्माम्*–'असि' कहते हैं–तलवारको। 'पाणिपद्म' कहते हैं–हाथको। 'मुक्तासि' शब्दसे सङ्केत मिलता है कि भगमालिनी पीठशक्तिके हाथोंमें स्थित तलवार मुक्त है; म्यानसे बाहर है। वह संहारके लिए सदैव तत्पर है। इस प्रकारसे भगमालिनी पीठ-शक्तिके हाथोंमें खुली तलवार, पाश, अङ्कुश तथा पुस्तक सुशोभित हो रहे हैं। यह पीठशक्ति 'चतुर्भुजा' है।

*रक्ताम्बराभरणभूषितरम्यदेहाम्*–भगमालिनी पीठशक्तिने रक्त वर्णके वस्त्रोंका धारण किया है तथा उसके अङ्ग अलङ्कारोंसे अलङ्कृत होनेके कारण अत्यन्त शोभित हो रहे हैं। इस प्रकारसे भगमालिनी पीठशक्तिका शरीर अत्यन्त सुन्दर लग रहा है।

*भगमालिनीम्*–'समग्र ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, ज्ञान तथा वैराग्य' इन छह तत्त्वोंकी मालाका धारण करनेवाली शक्तिको 'भगमालिनी' कहते हैं। इस संहारावस्थामें समस्त तत्त्व एकत्र होकर मालाके रूपको प्राप्त हो जाते हैं; जबकि सृष्टि तथा स्थितिकी अवस्थामें समस्त तत्त्व पृथक् रूपसे विखरे रहते हैं।

*तां जोषं मनसा स्मरामि*–'जोष' कहते हैं–नीरवताको। यहाँ पर चूपचाप स्मरण किया जाता है। 'मनसा' शब्द हृदयसे स्मरण करनेका

सङ्केत देता है। मैं पूर्ववर्णित उस भगमालिनी पीठशक्तिका मानसिक रूपसे हार्दिक स्मरण करता हूँ।।ग।।

*ध्यान* रहे कि नवमावरणमें त्रिकोण चक्रका प्रतिपादन किया गया है। त्रिकोण चक्र 'नादात्मक चक्र'के रूपमें प्रसिद्ध है। इसी त्रिकोण चक्रके तीन कोणोंको अग्र कोण, दक्ष कोण तथा वाम कोण कहते हैं। ये तीनों कोण 'भागत्रय' भी कहलाते हैं। इन तीन भागोंमें प्रकाशत्रय, देवत्रय, पीठत्रय, नाथत्रय, अवस्थात्रय तथा शक्तित्रयकी उपासना की जाती है। अब हम निम्नलिखित प्रकारसे इनका विवेचन करते हैं:–

### प्रकाशत्रय

व्यावहारिक जगतमें प्रकाश प्रदान करनेवाले तीन व्यावहारिक प्रकाश तत्त्व हैं–अग्नि, सूर्य तथा चन्द्र। अग्नि तत्त्व सदैव उष्णताके साथ अन्धकारमें प्रकाश भी देता है। सूर्य तत्त्व दिनमें उष्णताके साथ प्रकाश भी देता है। चद्र तत्त्व रातमें उष्णतासे रहित होकर प्रकाश देता है। अग्नि तत्त्वमें साक्षात् दाहकता शक्ति है। इसलिए स्पर्शमात्रसे ही वह पार्थिव पदार्थको भस्मीभूत करनेमें समर्थ है; जबकि सूर्य तत्त्व दूरस्थ होनेके कारण उष्ण किरणोंके द्वारा पार्थिव पदार्थको सक्षात् रूपसे भस्मीभूत करनेमें सक्षम नहीं हो पाता है। चन्द्र तत्त्वमें उष्णता ही नहीं रहती है तो फिर दाहकताकी सम्भावना कैसी?

अनल, सूर्य तथा सोम तीनों व्यावहारिक प्रकाश तत्त्वोंकी उपासना त्रिकोण चक्रमें की जाती है। त्रिकोण चक्रके कल्पित तीनों भागोंमें प्रकाशत्रयकी अवस्थिति है।

*अनल*–त्रिकोण चक्रके कल्पित अग्र भागमें अग्नि तत्त्वकी अवस्थिति होनेके कारण अग्र भागको 'अग्नि चक्र' या 'अनलात्म चक्र' भी कहते हैं। 'अनल खण्ड'में अग्नि तत्त्व अपनी '१. धूम्रार्चिष्कला, २. ऊष्मा कला, ३. ज्वलिनी कला, ४. ज्वालिनी कला, ५. विस्फूलिङ्गिनी कला, ६. सुश्री कला, ७. सुरूपा कला, ८. कपिला कला, ९. हव्यवाहिनी कला तथा १०. कव्यवाहिनी कला' इन दश कलाओंके साथ स्थित है।

*सूर्य*–त्रिकोण चक्रके कल्पित दक्ष भागमें सूर्य तत्त्वकी अवस्थिति होनेके कारण दक्ष भागको 'सूर्य चक्र' या 'सूर्यात्म चक्र' भी कहते हैं। 'सूर्य खण्ड'में सूर्य तत्त्व अपनी '१. तपिनी कला, २. तापिनी कला, ३. धूम्रा कला, ४. मरीची कला, ५. ज्वालिनी कला, ६. रुचि कला, ७. सुषुम्ना कला, ८. भोगदा कला, ९. विश्वा कला, १०. बोधिनी कला, ११. धारिणी कला तथा १२. क्षमा कला' इन बारह कलाओंके साथ स्थित है।

*सोम*–त्रिकोण चक्रके कल्पित वाम भागमें चन्द्र तत्त्वकी अवस्थिति होनेके कारण वाम भागको 'सोम चक्र' या 'सोमात्म चक्र' भी कहते हैं। चन्द्रका दूसरा नाम है–सोम। 'सोम खण्ड'में सोम तत्त्व अपनी '१. अमृता कला, २. मानदा कला, ३. पूषा कला, ४. तुष्टि कला, ५. पुष्टि कला, ६. रति कला, ७. धृति कला, ८. शशिनी कला, ९. चन्द्रिका कला, १०. कान्ति कला, ११. ज्योत्स्ना कला, १२. श्री कला, १३. प्रीति कला, १४. अनङ्गा कला, १५. पूर्णा कला तथा १६. पूर्णामृता कला' इन षोलह कलाओंके साथ स्थित है।

देवत्रय

जगतके तीन कार्य हैं–सृष्टि, स्थिति तथा संहार। इन तीन कार्योंका सम्पादन करनेवाले तीन देव हैं–ब्रह्मा, विष्णु तथा रुद्र। त्रिकोण चक्रके कल्पित तीन भागोंमें इन तीन देवोंका अवस्थान है।

*ब्रह्मा*–त्रिकोण चक्रके कल्पित अग्र भागमें सृष्टिके कार्यका सम्पादन करनेवाला देव 'ब्रह्मा' विराजमान है।

*विष्णु*–त्रिकोण चक्रके कल्पित दक्ष भागमें स्थितिके कार्यका सम्पादन करनेवाला देव 'विष्णु' स्थित है।

*रुद्र*–त्रिकोण चक्रके कल्पित वाम भागमें संहारके कार्यका सम्पादन करनेवाले देव 'रुद्र'की अवस्थिति है।

पीठत्रय

त्रिकोण चक्रमें तीन पीठोंकी अवस्थिति है। तीन पीठ हैं–कामगिरि

पीठ, जालन्धर पीठ तथा पूर्णगिरि पीठ।

*कामगिरि पीठ*–त्रिकोण चक्रके कल्पित अग्र भागमें कामगिरि पीठ स्थित है। इसी पीठमें कामकी भावना जागृत होती है। इसलिए इसे 'कामगिरि पीठ' कहते हैं। योगमें इस पीठको नियन्त्रित करनेके लिए 'मूल बन्ध'का प्रयोग किया जाता है। 'मूल' शब्दसे मूलाधार लिङ्गमूलका ग्रहण होता है। साधक 'मूल बन्ध'के अभ्याससे कामगिरि पीठ पर आरूढ़ हो सकता है। ऐसा आरूढ़ व्यक्ति 'सृष्टि कार्य'का नियन्त्रण करनेमें समर्थ होता है।

*जालन्धर पीठ*–त्रिकोण चक्रके कल्पित दक्ष भागमें जालन्धर पीठ स्थित है। 'जाल' कहते हैं–कवचको। कवच सदैव व्यक्तिकी रक्षा करता है। 'रक्षा' शब्द स्थितिका प्रतीक है। योगमें जालन्धर पीठको नियन्त्रित करनेके लिए 'जालन्धर बन्ध'का प्रयोग किया जाता है। इसके अभ्याससे साधक जालन्धर पीठ पर आरूढ़ होकर 'स्थिति कार्य'का नियन्त्रण करता रहता है।

*पूर्णगिरि पीठ*–त्रिकोण चक्रके कल्पित वाम भागमें पूर्णगिरि पीठ स्थित है। सभी प्रकारके विकल्पोंको समाप्त करके एकमात्र पूर्णताकी ओर ले जानेवाले संहारात्मक पीठको 'पूर्णगिरि पीठ' कहते हैं। योगमें पूर्णगिरि पीठको नियन्त्रित करनेके लिए 'उड्डयाण बन्ध'का प्रयोग किया जाता है। इसके अभ्याससे साधक पूर्णगिरि पीठ पर आरूढ़ होकर 'संहार कार्य'का नियन्त्रण करके 'निर्वाण तत्त्व'की ओर अग्रसर हो जाता है।

नाथत्रय

त्रिकोण चक्रमें 'नाथत्रय'का अवस्थान है। नाथत्रय हैं–मित्रेश नाथ, षष्ठीश नाथ तथा उड्डीश नाथ।

*मित्रेश नाथ*–त्रिकोण चक्रके कल्पित अग्र भागमें मित्रेश नाथ विराजमान है। स्थूल शरीरसे सम्बन्ध स्थापन कर व्यावहारिक जगतके साथ मित्रता अर्थात् सङ्गति करनेवाला जीवात्मा 'मित्रेश नाथ'के रूपमें जाना जाता है। इसे 'विश्व' भी कहते हैं। 'विश्व' सदैव स्थूल जगतके

सृजन कार्यमें संलग्न रहता है।

*षष्ठीश नाथ*–त्रिकोण चक्रके कल्पित दक्ष भागमें षष्ठीश नाथकी अवस्थिति है। सूक्ष्म शरीरसे सम्बन्ध स्थापन कर रक्षण कार्यमें संलग्न जीवात्मा 'षष्ठीश नाथ'के रूपमें जाना जाता है। इसे 'तैजस' भी कहते हैं। 'तैजस' सदैव सूक्ष्म जगतके चिन्तनमें लगा रहता है।

*उड्डीश नाथ*–त्रिकोण चक्रके कल्पित वाम भागमें उड्डीश नाथ विराजमान है। कारण शरीरसे सम्बन्ध स्थापन करनेके कारण सभी विकल्पोंसे रहित अज्ञानके वशमें रहनेवाला जीवात्मा 'उड्डीश नाथ'के रूपमें जाना जाता है। इसे 'प्राज्ञ' भी कहते हैं। इसे विकल्पोंका भान नहीं होता है। विकल्पोंके विनाशको 'संहार' कहते हैं। संहारावस्थामें आरूढ़ जीव ऊर्ध्व गमन करते हुए निर्वाणकी ओर अग्रसर होता है।

चिन्तन प्रणालीके अनुसार शरीरको 'पिण्ड' तथा जगतको 'ब्रह्माण्ड' कहते हैं। शरीर 'व्यष्टि' तथा ब्रह्माण्ड 'समष्टि'के रूपमें जाने जाते हैं। साधना प्रक्रियामें पिण्डके अन्तर्गत व्यष्टि चिन्तनका अत्यधिक महत्त्व है। यह सर्वमान्य सिद्धान्त है कि जो पिण्डमें है वही ब्रह्माण्डमें भी है। इस प्रकारसे यहाँ पर 'पिण्ड'की दृष्टिसे 'नाथत्रय'का विवेचन किया गया है।

## अवस्थात्रय

त्रिकोण चक्रमें 'अवस्थात्रय'का अवस्थान है। अवस्थात्रय हैं– जाग्रत, स्वप्न तथा सुषुप्ति।

*जाग्रत दशा*–त्रिकोण चक्रके कल्पित अग्र भागमें जाग्रत दशाकी अवस्थिति है। स्थूल शरीरसे सम्बन्ध स्थापन कर जब जीवात्मा स्थूल जगतसे व्यवहार करता है तब उसकी 'जाग्रत दशा' होती है।

*स्वप्न दशा*–त्रिकोण चक्रके कल्पित दक्ष भागमें स्वप्न दशाकी अवस्थिति है। जाग्रत दशामें जो देखे व सुने गये उनसे उत्पन्न वासनाके द्वारा निद्राके समयमें जो प्रपञ्चका उपस्थापन होता है उसे 'स्वप्न दशा' कहते हैं। इस दशामें जीवात्माका सम्बन्ध सूक्ष्म शरीरसे रहता है।

इसलिए वह स्वप्न देखता रहता है।

*सुषुप्ति दशा*–त्रिकोण चक्रके कल्पित वाम भागमें सुषुप्ति दशाकी अवस्थिति है। जब स्थूल और सूक्ष्म शरीरसे सम्बन्ध समाप्त कर जीवात्मा एकमात्र कारण शरीरके साथ सम्बन्ध स्थापित कर लेता है तब उसे किसी भी प्रकारके विकल्पका भान नहीं होता है। इस अवस्थाको 'सुषुप्ति दशा' कहते हैं। इस दशामें जीवात्मा 'प्राज्ञ' बना रहता है।

इस प्रकारसे तीनों दशाओंमें जीवात्मा विश्व, तैजस तथा प्राज्ञके रूपमें ख्यात है। ये 'नाथत्रय'के रूपमें भी जाने जाते हैं।

शक्तित्रय

त्रिकोण चक्रके कल्पित तीनों भागोंमें तीन पीठशक्तियाँ स्थित हैं। ये तीन पीठशक्तियाँ हैं–कामेश्वरी पीठशक्ति, वज्रेश्वरी पीठशक्ति तथा भगमालिनी पीठशक्ति।

*कामेश्वरी पीठशक्ति*–त्रिकोण चक्रके कल्पित अग्र भागमें कामेश्वरी पीठशक्ति विराजमान है। कामकी भावनाओंको नियन्त्रित करनेके कारण यह 'कामेश्वरी शक्ति' कहलाती है। कामेश्वरी शक्ति कामगिरि पीठकी अधिष्ठात्री शक्ति है। यही शक्ति जाग्रत दशाकी अधिष्ठात्री है। कामेश्वरी शक्ति मित्रेश नाथकी शक्ति कहलाती है। यह जगतकी सृष्टिके कार्यका सम्पादन करनेवाली ब्रह्मात्मिका शक्ति है।

*वज्रेश्वरी पीठशक्ति*–त्रिकोण चक्रके कल्पित दक्ष भागमें वज्रेश्वरी पीठशक्ति विराजमान है। वज्रके समान रक्षा करनेके कारण यह 'वज्रेश्वरी शक्ति' कहलाती है। वज्रेश्वरी शक्ति जालन्धर पीठकी अधिष्ठात्री शक्ति है। यही शक्ति स्वप्न दशाकी अधिष्ठात्री है। वज्रेश्वरी शक्ति षष्ठीश नाथकी शक्ति कहलाती है। यह जगतकी स्थितिके कार्यका सम्पादन करनेवाली विष्ण्वात्मिका शक्ति है।

*भगमालिनी पीठशक्ति*–त्रिकोण चक्रके कल्पित वाम भागमें भगमालिनी पीठशक्ति विराजमान है। भगके रूपमें परिचित ऐश्वर्य आदि

सभी तत्त्वोंका एकीकृत अवस्थामें मालाकारमें धारण करनेवाली शक्तिको 'भगमालिनी' कहते हैं। भगमालिनी पूर्णगिरि पीठकी अधिष्ठात्री शक्ति है। यही शक्ति सुषुप्ति दशाकी अधिष्ठात्री है। भगमालिनी शक्ति उड्डीश नाथकी शक्ति कहलाती है। यह जगतके संहारके कार्यका सम्पादन करनेवाली रुद्रात्मिका शक्ति है।

इस प्रकारसे तीनों पीठशक्तियाँ कामेश्वरी, वज्रेश्वरी तथा भगमालिनी त्रिकोण चक्रके कल्पित तीनों भागोंमें कामगिरि, जालन्धर तथा पूर्णगिरि पीठों पर विराजमान हैं।

*ध्यान रहे* कि त्रिकोण चक्रमें 'पिण्ड' और 'ब्रह्माण्ड'के एकत्वका प्रतिपादन किया गया है। ब्रह्माण्डके सृष्टि-स्थिति-संहारात्मक कार्योंका सम्पादन करनेवाले तीन देव हैं–ब्रह्मा, विष्णु तथा रुद्र। ये 'त्रिदेव' कहलाते हैं। पिण्डके अन्तर्गत जाग्रत, स्वप्न तथा सुषुप्ति दशामें कार्य करनेवाले तीन नाथ हैं–मित्रेश नाथ, षष्ठीश नाथ तथा उड्डीश नाथ। ब्रह्माण्डके तीन पीठ हैं–कामगिरि, जालन्धर तथा पूर्णगिरि। ये तीन पीठ पिण्डमें तीन बन्धके रूपमें जाने जाते हैं; जैसे–मूल बन्ध, जालन्धर बन्ध तथा उड्डियाण बन्ध। पिण्डके तीन खण्डोंका धारण इन तीन बन्धोंके द्वारा होता है। ब्रह्माण्ड और पिण्डकी औपाधिक शक्तियोंमें भिन्नता नहीं है। तीनों शक्तियाँ कामेश्वरी, वज्रेश्वरी तथा भगमालिनी ब्रह्माण्ड और पिण्डमें प्रत्येक एकमात्र शक्तिके रूपमें विराजमान हैं। अब हम इस प्रकारसे कह सकते हैं:–

त्रिकोण चक्रके कल्पित अग्र भाग अनलात्मक चक्रमें एकमात्र कामेश्वरी ब्रह्मात्म शक्ति, मित्रेश नाथकी शक्ति, जाग्रत दशाकी अधिष्ठात्री तथा कामगिरिकी पीठशक्तिके रूपमें विराजमान है।

त्रिकोण चक्रके कल्पित दक्ष भाग सूर्यात्म चक्रमें एकमात्र वज्रेश्वरी विष्ण्वात्म शक्ति, षष्ठीश नाथकी शक्ति, स्वप्न दशाकी अधिष्ठात्री तथा जालन्धरकी पीठशक्तिके रूपमें विराजमान है।

त्रिकोण चक्रके कल्पित वाम भाग सोमात्म चक्रमें एकमात्र

भगमालिनी रुद्रात्म शक्ति, उड्डीश नाथकी शक्ति, सुषुप्ति दशाकी अधिष्ठात्री तथा पूर्णगिरिकी पीठशक्तिके रूपमें विराजमान है।

इस प्रकारसे प्रकाशत्रय, देवत्रय, नाथत्रय, पीठत्रय, अवस्थात्रय तथा शक्तित्रयका विचार करके 'पिण्ड' और 'ब्रह्माण्ड'में ऐक्यका बोध करें। यही त्रिकोण चक्रका रहस्य है॥६॥

त्रिकोण-चक्रेश्वर्याः श्रीत्रिपुराम्बिकायाः स्वरूपम्

इच्छासिद्धिसुशाक्तदर्शनमहाबीजाख्यमुद्रायुतां
श्रीनादाभिधसिद्धिहेतुरुचिरे चक्रे स्थितां नायिकाम्।
चन्द्रार्द्धाङ्कितदिव्यरत्नमुकुटां बालार्ककोटिप्रभां
वन्दे श्रीत्रिपुराम्बिकामभयदां विद्यावरस्त्रक्कराम्॥७॥

त्रिकोण चक्रेश्वरी त्रिपुराम्बिकाका स्वरूप

मैं नाद नामक सिद्धिके कारणस्वरूप सुन्दर चक्रमें स्थित चक्रेश्वरी त्रिपुराम्बिकाकी वन्दना करता हूँ; जो कि उगते हुए सूर्यकी करोडों किरणोंके समान कान्तिवाली है; अर्द्ध चन्द्राङ्कित दिव्य रत्नोंसे निर्मित मुकुटका धारण करनेवाली है; अभय मुद्रा, पुस्तक, वर मुद्रा तथा अक्षमालासे युक्त हाथोंवाली है; इच्छा सिद्धि, शाक्त दर्शन तथा सर्वबीजा नामक मुद्रासे युक्त है।

*विमर्श*–अब त्रिकोण चक्रेश्वरी त्रिपुराम्बिकाके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–इच्छासिद्धिसुशाक्तदर्शनमहाबीजाख्यमुद्रायुतामिति।

*इच्छासिद्धिसुशाक्तदर्शनमहाबीजाख्यमुद्रायुताम्*–त्रिकोण चक्रेश्वरी त्रिपुराम्बिका यहाँ पर ग्यारह सिद्धियोंसे एक 'इच्छा सिद्धि', ग्यारह दर्शनोंसे एक 'शाक्त दर्शन' तथा ग्यारह मुद्राओंसे एक 'सर्वबीजा मुद्रा'की विशिष्ट शक्तिसे युक्त है।

*श्रीनादाभिधसिद्धिहेतुरुचिरे चक्रे स्थितां नायिकाम्*–त्रिकोण चक्रको 'नाद चक्र' भी कहते हैं। सभी सिद्धियोंका कारण रूप होनेसे यह

'सर्वसिद्धिप्रद चक्र' कहलाता है। यह चक्र अत्यन्त सुन्दर है; दर्शनीय है। त्रिपुराम्बिका त्रिकोण चक्रमें चक्रेश्वरीके रूपमें विराजमान है।

*चन्द्रार्द्धाङ्कितदिव्यरत्नमुकुटाम्*—त्रिकोण चक्रेश्वरी त्रिपुराम्बिकाने अपने मस्तक पर दिव्य रत्नोंसे निर्मित मुकुटका धारण किया है। मुकुट अर्द्ध चन्द्रसे युक्त है।

*बालार्ककोटिप्रभाम्*—त्रिकोण चक्रेश्वरी त्रिपुराम्बिकाके शरीरकी कान्ति उगते हुए करोडों सूर्योंकी किरणोंके समान प्रकाशमान है। उसके शरीरकी कान्ति सिन्दूर वर्णकी है।

*अभयदां विद्यावरस्त्रक्कराम्*—त्रिकोण चक्रेश्वरी त्रिपुराम्बिकाके हाथोंमें अभय मुद्रा, पुस्तक, वर मुद्रा तथा अक्षमाला सुशोभित हो रहे हैं। वह 'चतुर्भुजा' है।

*श्रीत्रिपुराम्बिकाम्*—पराशक्ति त्रिकोण चक्रमें 'त्रिपुराम्बिका'के नामसे चक्रेश्वरीके रूपमें विराजमान है।

*वन्दे*—मैं पूर्ववर्णित उस त्रिकोण चक्रेश्वरी त्रिपुराम्बिकाकी वन्दना करता हूँ॥७॥

॥ इति नवमावरणम् ॥



# दशमावरणम्

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

बिन्दु-चक्रस्य निरूपणम्

भूयोऽन्यं श्रीबैन्दवाख्यं सुचक्रं
दिव्यं साक्षाच्छ्रीशिवात्माभिधं च।
देदीप्ताभं मिश्रबिन्दुस्वरूपं
सर्वानन्दस्वप्रकाशं स्मरामि॥१॥

बिन्दु चक्रका निरूपण

मैं पुनः एक अन्य बिन्दु नामक सुन्दर चक्रका स्मरण करता हूँ; जो कि दिव्य रूपवाला है; साक्षात् शिवात्मक है; दीप्त कान्तिवाला है; शुक्ल तथा अरुणके मिश्र वर्णवाला बिन्दु रूप है तथा सर्वानन्दमय है।

*विमर्श*–अब बिन्दु चक्रका निरूपण किया जा रहा है–भूय इति।

*भूयोऽन्यं श्रीबैन्दवाख्यं सुचक्रं दिव्यम्*–त्रिकोण चक्रके निरूपणके बाद पुनः एक दूसरे चक्रका निरूपण किया जा रहा है जो कि बिन्दु चक्रके नामसे जाना जाता है। श्रीचक्रमें दशवाँ चक्र है–बिन्दु चक्र। बिन्दु चक्रको 'बैन्दव चक्र' भी कहते हैं। यह चक्र अलौकिक रूपसम्पन्न है।

*साक्षाच्छ्रीशिवाभिधम्*–बिन्दु चक्रको 'शिव चक्र' भी कहते हैं; क्योंकि यहाँ पर बिन्दुके रूपमें शिव विराजमान है। इसलिए सदैव 'बिन्दु' शब्दसे शिवका ग्रहण होता है।

*देदीप्ताभम्*–बिन्दु चक्र उद्दीप्त कान्तिवाला है। यह अत्यन्त चमकीला है।

*मिश्रबिन्दुस्वरूपम्*–बिन्दु चक्र श्वेत तथा रक्त वर्णके मिश्रणसे युक्त कान्तिवाला है। शिव श्वेत वर्णका प्रतीक है तथा शक्ति रक्त वर्णका।

शिव यहाँ पर शक्तिसे युक्त है अतः यह मिश्र वर्णवाला कहलाता है। शिवकी प्रधानताके कारण बिन्दु चक्र 'शिवचक्र'के नामसे ख्यात है। ऐसे भी बिन्दु 'शिव'का प्रतीक है।

*सर्वानन्दस्वप्रकाशम्*–बिन्दु चक्रको 'सर्वानन्दमय चक्र' भी कहते हैं; क्योंकि इस चक्रमें स्थित शिव आनन्द स्वरूप है। यहाँ पर प्रकाश कहते हैं–रूपको। सभी प्रकारके आनन्दका प्रदान करनेवाला बिन्दु चक्र सर्वानन्दमय चक्रके रूपमें ख्यात है। आनन्दकी प्राप्ति होना बिन्दु चक्रकी उपासनाका फल है। यही इसका माहात्म्य है।

*स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उस बिन्दु चक्रका स्मरण करता हूँ॥ १॥

रत्यादीनां पञ्चदशपरापरयोगिनीनां स्वरूपम्

आदौ रतिं प्रीतिमथो मनोभवां
श्रीद्राविणीं क्षोभणिकां वशीकराम्।
आकर्षिणीं चैव सुमीनकेतनां
भूयोऽन्यदेवीं सुभगां भगां तथा॥
श्रीसर्पिणीं तां भगपूर्वरूपिणीं
भूयः च शक्तिं भगमालिनीं तथा।
देवीमनङ्गां समनङ्गमेखलां
चानङ्गपूर्वां मदनातुरामिमाः॥
रक्ताः सुपाशाङ्कुशबाणचापकान्
करैः दधाना मणिमाल्यभूषिताः।
परापरायोगिनिकाः स्मराम्यहम्॥ २॥

रति आदि पन्द्रह देवियोंका स्वरूप

मैं पहले रति; उसके बाद प्रीति, मनोभवा, द्राविणी, क्षोभिणी, वशिनी, आकर्षिणी तथा सुमीनकेतना; पुनः अन्य देवी सुभगा तथा भगा, उस भगसर्पिणी, पुनः देवी भगमालिनी; उस प्रकार देवी अनङ्गा,

अनङ्ग मेखला तथा अनङ्ग मदनातुरा; इन देवियोंका स्मरण करता हूँ; जो कि रक्त वर्णकी हैं; मणिकी मालाका धारण करनेवाली हैं; हाथोंसे पाश, अङ्कुश, बाण तथा धनुषका धारण किया है तथा परापर योगिनियाँ कहलाती हैं।

*विमर्श*–अब बिन्दु चक्रमें स्थित रति आदि पन्द्रह देवियोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–आदाविति।

*आदौ*–रति आदि पन्द्रह देवियाँ बिन्दु चक्रमें पश्चिमादि वामावर्त्त क्रमसे वृत्ताकार रूपसे विराजमान हैं। 'आदि' शब्दसे सङ्केत मिलता है कि पहली उपासना पश्चिम दिशामें स्थित रतिकी ही होती है।

*रतिम्*–पहली देवी है–रति देवी। यह देवी कामकी मूल अवस्थाकी शक्ति है। प्रत्येक प्राणीमें स्वाभाविक रूपसे रतिकी अवस्थिति होती है। अवस्थाकी वृद्धिके साथ इसके प्रभाव भी देखनेको मिलते हैं और युवावस्था तक पन्द्रह अवस्थाओंमें पन्द्रह देवियोंके रूपसे दिखाई देती है। रति देवी स्वाभाविक काम भावनाके प्रतीकके रूपमें ख्यात है।

*प्रीतिम्*–दूसरी देवी है–प्रीति देवी। यह देवी स्वाभाविक रूपसे प्राणीमें विराजमान है। प्रत्येक प्राणीमें स्वभावतः प्रेम भावनाकी उपस्थिति होती है। किसी पदार्थसे प्रेम करनेकी भावनाको 'प्रीति' कहते हैं। यह प्रीति बिन्दु चक्रमें प्रेम भावनाकी अधिष्ठात्री देवीके रूपमें स्थित है।

*मनोभवाम्*–तीसरी देवी है–मनोभवा देवी। 'भव' कहते हैं–उत्पन्नको। मनसे उत्पन्न होनेके कारण काम भावनाकी अधिष्ठात्री देवीको 'मनोभवा देवी' कहते हैं। भावनाओंका अङ्कुरण इसी अवस्थामें होता है। यहींसे इसका प्रभाव दिखाई देने लगता है।

*श्रीद्राविणीम्*–चौथी देवी है–द्राविणी देवी। इस अवस्थामें द्रावणात्मक कार्यका प्रारम्भ हो जाता है। इस देवीको द्रावण करनेकी शक्ति प्राप्त है।

*क्षोभणिकाम्*–पाँचवीं देवी है–क्षोभिणी देवी। इस अवस्थामें शान्त हृदयमें क्षोभण उत्पन्न होता है। क्षोभिणी देवीको क्षोभण करनेकी शक्ति प्राप्त है।

*वशीकराम्*–छठवीं देवी है–वशिनी देवी। इस अवस्थामें हृदय अपने वशमें नहीं रहता है। वशिनी देवी सभीको अपने वशमें कर सकती है।

*आकर्षिणीम्*–सातवीं देवी है–आकर्षिणी देवी। इस अवस्थामें आकर्षणकी शक्तिमें वृद्धि हो जाती है। व्यक्ति आकर्षक बन जाता है। आकर्षिणी देवीको आकर्षण करनेकी शक्ति प्राप्त है।

*सुमीनकेतनाम्*–आठवीं देवी है–सुमीनकेतना। इस अवस्थामें कामका प्रभाव शारीरिक रूपसे दिखाई पड़ता है। यह अवस्था 'मध्यावस्था' कहलाती है। देवी सुमीनकेतना शारीरिक दशाका नियन्त्रण करती है। कामका अन्य नाम है–मीनकेतन। उसकी शक्ति मीनकेतना है। मीनकेतनाकी स्वाभाविक दशा रतिसे लेकर आकर्षिणी तक है। आठवीं दशामें दशाकी नायिका स्वयं है। यहाँसे यह शारीरिक दशाकी ओर अग्रसर होती है।

*सुभगाम्*–नौवीं देवी है–सुभगा देवी। 'भग' कहते हैं–योनिको। यह शारीरिक विकासकी पूर्वावस्था है। 'सु' शब्द इसी अवस्थाका सङ्केत करता है जो कि शुभ और पवित्रका द्योतक है।

*भगाम्*–दशवीं देवी है–भगा देवी। यह शारीरिक विकसित अवस्था है। इस अवस्थामें शारीरिक विकास पूर्णताको प्राप्त कर लेता है।

*श्रीसर्पिणीं तां भगपूर्वरूपिणीम्*–ग्यारहवीं देवी है–भगसर्पिणी देवी। 'सर्प' कहते हैं–गमनको। यह 'सरकना क्रिया'के रूपमें भी जाना जाता है। यहाँ पर भगका सरकना है–अग्रिम अवस्थाको प्राप्त होकर प्रथम पुष्पिणी होना। यह अवस्था 'प्रथम पुष्पावस्था' कहलाती है।

*भगमालिनीम्*–बारहवीं देवी है–भगमालिनी देवी। इस अवस्थामें शारीरिक पुष्पविकास चरमोत्कर्षको प्राप्त करता है। 'माला' शब्द निरन्तर पुष्पगतिका सङ्केत देता है। यहाँ तक शारीरिक विकास तथा अवस्थाका विवेचन किया गया। इसके बाद मानसिक अवस्थाका विवेचन किया जा रहा है।

*अनङ्गाम्*–तेरहवीं देवी है–अनङ्गा देवी। 'अनङ्ग' कहते हैं–

कामदेवको। अनङ्गा देवी कामकी शक्ति है। कामका उद्रेक सदैव मानसिक होता है। यदि कामका उद्रेक मनमें न हो तो शारीरिक उपभोग निरस होता है। मानसिक कामकी दशाका नियन्त्रण अनङ्गा देवी करती है। यह अवस्था कामोद्रेककी अवस्था कहलाती है।

*समनङ्गमेखलाम्*–चौदहवीं देवी है–अनङ्गमेखला देवी। 'मेखला' कहते हैं–वलयको। एक बार जब कामकी भावनाका उद्रेक होता है तब बार-बार चिन्तन करनेके कारण चिन्तक कामके वशमें होकर कामके वलयके अन्दर नियन्त्रित हो जाता है। यह 'कामदशाग्रस्त'की अवस्था कहलाती है।

*अनङ्गपूर्वां मदनातुराम्*–पन्द्रहवीं देवी है–अनङ्गमदनातुरा देवी। इस अवस्थामें कामकी दशासे ग्रस्त व्यक्ति अत्यन्त कामुक बन जाता है और अपने कामके लक्ष्यको प्राप्त करनेके लिए आतुर बन जाता है। यह कामकी तीव्र भावनाकी उत्कर्ष स्थिति है। इस अवस्थामें कामकी मानसिक दशा 'व्यष्टि' रूपसे पूर्णताको प्राप्त होती है।

*इमाः*–बिन्दु चक्रमें पश्चिमादि वामावर्त्त क्रमसे स्थित रति आदि सभी पन्द्रह देवियाँ पन्द्रह अवस्थाओंकी अधिष्ठात्री शक्तियाँ हैं। ये शक्तियाँ कामदशाकी शक्तियोंके रूपमें जानी जाती हैं। 'इमाः' शब्दसे पूर्ववर्णित रति आदि पन्द्रह देवियोंका ग्रहण होता है।

*रक्ताः*–बिन्दु चक्रमें स्थित रति आदि सभी पन्द्रह देवियोंके शरीरकी कान्ति रक्त वर्णकी है।

*मणिमाल्यभूषिताः*–बिन्दु चक्रमें स्थित रति आदि सभी पन्द्रह देवियोंने मणियोंसे निर्मित मालाओंका धारण किया है।

*सुपाशाङ्कुशबाणचापकान् करैर्दधानाः*–बिन्दु चक्रमें स्थित रति आदि सभी पन्द्रह देवियोंने अपने हाथोंमें पाश, अङ्कुश, बाण तथा धनुषका धारण किया है। ये सभी देवियाँ 'चतुर्भुजा' हैं।

*परापरा-योगिनिकाः*–बिन्दु चक्रमें स्थित रति आदि सभी पन्द्रह देवियाँ 'परापरयोगिनी' कहलाती हैं। ये श्रीचक्रके अन्तर्गत सभी दश

चक्रोंकी योगिनियोंमें सबसे परे होनेके कारण 'परापर' योगिनियोंके रूपमें ख्यात हैं। ये पञ्चमहाभूतात्मक होनेके कारण 'योगिनी' पदका धारण करती हैं।

*स्मराम्यहम्*—मैं पूर्ववर्णित बिन्दु चक्रमें स्थित रति आदि सभी पन्द्रह देवियोंका स्मरण करता हूँ।

*ध्यान* रहे कि श्रीचक्रमें बिन्दु चक्र 'सर्वानन्दमय' नामक चक्रके रूपमें ख्यात है। इस चक्रमें वैषयिक आनन्दकी प्राप्तिके लिए रति आदि पन्द्रह देवियोंकी उपासना की जाती है। इसमें कामकी पन्द्रह अवस्थाओंका वर्णन किया गया है। रति आदि पन्द्रह देवियाँ इन पन्द्रह अवस्थाओंकी अधिष्ठात्री शक्तियाँ हैं। कामकी स्वाभाविक, शारीरिक तथा मानसिक दशाके विचार यहाँ पर प्राप्त होते हैं। यहाँ पर रति आदि पन्द्रह देवियाँ 'पञ्चदशी कामकला' कहलाती हैं; जबकि 'महाबैन्दव' नामक चक्रमें विराजमान अधिष्ठात्री पीठशक्ति 'षोडशी कामकला' कहलाती है। 'महाबैन्दव' चक्रमें कामकी पूर्ण षोडशी अवस्था है। इसलिए यहाँ पर 'नित्यभोग'की उपलब्धि होती है; परमानन्दकी प्राप्ति होती है। यही परम रहस्य है॥२॥

बिन्दु-चक्रेश्वर्याः त्रिपुरभैरव्याः स्वरूपम्

आदित्यमण्डलनिभां नरमुण्डमालां
सोमाग्निसूर्यनयनां शिवचक्रनाथाम्।
खण्डेन्दुराजमुकुटां नवयौवनाढ्यां
माणिक्यरत्नखचितारुणवस्त्रभूषाम्॥
संलिप्तशोणितकुचद्वययुक्तदेहां
मालास्वभीतिवरपुस्तकपाणिपद्माम्।
बिन्दौ हि प्राप्तिशुभयोनिसुशैवशास्त्रैः
युक्तां स्मितां त्रिपुरभैरविकां नमामि॥३॥

बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीका स्वरूप

मैं बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीको नमस्कार करता हूँ; जो कि सूर्यमण्डलके समान रक्त वर्णकी कान्तिवाली नवयुवति है; नर मुण्डोंकी मालासे युक्त है; चन्द्र, सूर्य तथा अग्नि रूपी तीन आँखोंवाली है; मस्तक पर अर्द्ध चन्द्रका धारण करनेवाली है; माणिक्य रत्नोंसे युक्त लाल वर्णके वस्त्रोंसे अलङ्कृत है; रक्तसे लिप्त स्तन युगलसे युक्त शरीरवाली है; हाथोंमें अक्षमाला, अभय मुद्रा, वर मुद्रा तथा पुस्तकका धारण करनेवाली है; बिन्दु चक्रमें प्राप्ति सिद्धि, योनि मुद्रा तथा शैव दर्शनसे युक्त है तथा विहसित मुखवाली है।

*विमर्श*–अब बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–आदित्यमण्डलनिभामिति।

*आदित्यमण्डल-निभाम्*–'आदित्य' कहते हैं–सूर्यको। 'मण्डल' शब्दसे प्रातःकालीन सूर्यका सङ्केत मिलता है। बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुर-भैरवीके शरीरकी कान्ति उगते हुए सूर्यके समान लाल वर्णकी है।

*नरमुण्डमालाम्*–बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीने नर मुण्डोंसे निर्मित मालाका धारण किया है।

*सोमाग्निसूर्यनयनाम्*–बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीकी तीन आँखें हैं। इसलिए वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है। 'चन्द्र, सूर्य तथा अग्नि' ये सदैव तीन आँखोंके रूपमें जाने जाते हैं। 'त्रिनयना' होनेके कारण बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीकी चन्द्र, सूर्य तथा अग्नि रूपी तीन नेत्र हैं।

*शिवचक्रनाथाम्*–बिन्दु चक्रको 'शिवचक्र' भी कहते हैं। बिन्दुको शिवके रूपमें परिभाषित किया गया है। इसलिए बिन्दु चक्र 'शिवात्मक' कहलाता है। 'नाथा' कहते हैं–अधिष्ठात्रीको। त्रिपुरभैरवी बिन्दु चक्रकी अधिष्ठात्री शक्ति है।

*खण्डेन्दुराजमुकुटाम्*–'खण्डेन्दु' कहते हैं–अर्द्ध चन्द्रको। बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीने अपने मस्तक पर मुकुटके रूपमें अर्द्ध चन्द्रका धारण किया है।

*नवयौवनाढ्याम्*–बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवी नवयुवति है। उसकी अवस्था प्रथम यौवनकी अवस्था है।

*माणिक्यरत्नखचितारुणवस्त्रभूषाम्*–बिन्दुचक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीने लाल वर्णके वस्त्रोंका धारण किया है। वे वस्त्र माणिक्य रत्नोंसे जड़े हुए हैं।

*संलिप्तशोणितकुचद्वययुक्तदेहाम्*–'शोणित' कहते हैं–रक्तको। बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीने नर मुण्डोंकी मालाका धारण किया है। प्रतीत होता है कि वे नरमुण्ड तत्काल कटे हुए हों। नरमुण्डोंसे रक्तस्राव हो रहा है अतः बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीका वक्षस्थल रक्तसे आर्द्र है। उसके दोनों स्तन रक्तसे संलिप्त हैं। ऐसे स्तनयुगलसे युक्त है बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीका शरीर।

*मालास्वभीति-वर-पुस्तक-पाणिपद्माम्*–बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवी 'चतुर्भुजा' है। उसके चारों हाथोंमें अक्षमाला, अभय मुद्रा, वर मुद्रा तथा पुस्तक सुशोभित हो रहे हैं। 'सु' अभयकी दृढ़ताका बोध कराता है।

*बिन्दौ हि प्राप्ति-शुभयोनि-सुशैवशास्त्रैर्युक्ताम्*–बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीको एक सिद्धि, एक मुद्रा तथा एक दर्शनकी विशिष्ट शक्ति प्राप्त है। यहाँ पर ग्यारह सिद्धियोंमें एक 'प्राप्ति सिद्धि', ग्यारह मुद्राओंमें एक 'योनि मुद्रा' तथा ग्यारह दर्शनोंमें एक 'शैव दर्शन' स्थित हैं।

*स्मिताम्*–बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीका मुख विहसित है। उसके मुखमें प्रसन्नता झलक रही है। प्रसन्नस्वरूपा शक्तिकी उपासनासे प्रसन्नताकी प्राप्ति होती है। ऐसे भी बिन्दु चक्र स्वतः 'सर्वानन्दमय चक्र' कहलाता है।

*त्रिपुरभैरविकाम्*–पराशक्ति त्रिपुरसुन्दरी बिन्दु चक्रमें 'त्रिपुर-भैरवी'के नामसे ख्यात है। 'त्रिपुरभैरवी' बिन्दु चक्रकी अधिष्ठात्री शक्ति चक्रेश्वरीके रूपमें जानी जाती है।

*नमामि*–मैं उस पूर्ववर्णित बिन्दु चक्रेश्वरी त्रिपुरभैरवीको नमस्कार करता हूँ॥३॥

॥ इति दशमावरणम् ॥

# एकादशावरणम्

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

बैन्दव-चक्रान्तर्गत-कल्पित-श्रीमहाबैन्दव-चक्रस्य निरूपणम्

सर्वानन्दाख्यचक्रान्तरस्थं
ह्यन्यं चक्रं श्रीमहाबैन्दवाख्यम्।
सद्रूपं वै परब्रह्मतत्त्वं
वन्देऽद्वैतं केवलं स्वप्रकाशम्॥१॥

बिन्दु चक्रान्तर्गत महाबैन्दव चक्रका निरूपण

मैं सर्वानन्दमय चक्रके अन्तर्गत महाबैन्दव नामक एक अन्य चक्रकी वन्दना करता हूँ; जो कि परब्रह्म तत्त्वात्मक एकमात्र अद्वैत स्वरूप है।

*विमर्श*–अब बिन्दु चक्रान्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्रके स्वरूपका निरूपण किया जा रहा है–सर्वानन्दाख्यचक्रान्तरस्थमिति।

*सर्वानन्दाख्यचक्रान्तरस्थं ह्यन्यं चक्रम्*–'अन्यं चक्रम्' शब्दसे बिन्दु चक्रके बाद एक दूसरे चक्रका निरूपण किया जा रहा है। हमने पहले देखा कि बिन्दु चक्रको सर्वानन्दमय चक्र कहते हैं और यह श्रीचक्रमें दशम चक्रके रूपमें जाना जाता है। उसी बिन्दु चक्रके अन्तर्गत एक दूसरे चक्रकी कल्पना की गयी है।

*श्रीमहाबैन्दवाख्यम्*–सर्वानन्दमय बिन्दु चक्रके अन्तर्गत स्थित अन्य चक्रका नाम है–महाबैन्दव चक्र। यह चक्र कल्पित है। 'महा' शब्द सङ्केत करता है कि इसकी उपासनासे महानन्दकी प्राप्ति होती है।

*सद्रूपं वै परब्रह्मतत्त्वम्*–सर्वानन्दमय बिन्दु चक्रके अन्तर्गत कल्पित

महाबैन्दव चक्र 'परब्रह्मात्मक चक्र' कहलाता है। परब्रह्म आनन्दस्वरूप है। इस चक्रकी उपासनासे आनन्दकी अनुभूति होती है।

*अद्वैतं केवलं स्वप्रकाशम्*–'अद्वैत' कहते हैं–एकको। जहाँ पर 'एक' है वहाँ द्वित्वका अभाव है। यहाँ पर परब्रह्म और माया अर्थात् पुरुष और प्रकृतिकी अलग-अलग सत्ता नहीं है। सत्ता तो एकमात्र परब्रह्मकी है। परब्रह्म सच्चिदानन्दस्वरूप है। इसीमें इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मिका शक्ति विश्रान्तिको प्राप्त करती है। 'केवल' शब्द एकमात्र परब्रह्मकी सत्ताका बोध कराता है। 'स्वप्रकाश' शब्दसे स्वरूपका सङ्केत प्राप्त होता है। परब्रह्म अद्वैतस्वरूप है। परब्रह्मकी अवस्थिति होनेके कारण यह महाबैन्दव चक्र 'अद्वैतस्वरूपात्मक' कहलाता है।

*वन्दे*–मैं पूर्ववर्णित उस सर्वानन्दमय बिन्दु चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्रकी वन्दना करता हूँ॥१॥

महाबैन्दव-चक्रेश्वर्याः त्रिपुरसुन्दर्याः स्वरूपम्

साक्षाच्छ्रीकुलकौलदर्शनमहामुद्रात्रिखण्डायुतां
देवीं सर्वसुकामसिद्धिसहितां ब्रह्मात्मचक्रे स्थिताम्।
रक्तां पाशधनुःशराङ्कुशधरां दिव्यां जगन्मोहिनीं
वन्दे त्रैपुरसुन्दरीं समरसाकाराख्यचक्रेश्वरीम्॥२॥

महाबैन्दव चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरीका स्वरूप

मैं साक्षात् श्रीशक्तिसे सम्बन्धित कौल दर्शन, त्रिखण्डा महामुद्रा तथा सर्वकाम सिद्धिसे युक्त; रक्त वर्णकी कान्तिवाली; पाश, धनुष, बाण तथा अङ्कुशका धारण करनेवाली; दिव्य रूपवाली; जगतको मोहित करनेवाली तथा समरसाकार नामक ब्रह्मात्म चक्रमें स्थित देवी त्रिपुरसुन्दरीकी वन्दना करता हूँ।

*विमर्श*–अब महाबैन्दव चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–साक्षाच्छ्रीकुलकौलदर्शनमहामुद्रात्रिखण्डायुतामिति।

*साक्षाच्छ्रीकुलकौलदर्शनमहामुद्रात्रिखण्डायुताम्*–महाबैन्दव चक्रेश्वरी

त्रिपुरसुन्दरी ग्यारह दर्शनोंमें 'कौल दर्शन' तथा ग्यारह मुद्राओंमें 'त्रिखण्डा महामुद्रा'से युक्त है। 'कुल' कहते हैं—शक्तिको। यहाँ पर साक्षात् 'श्री' कुल कहलाती है। 'कुल'से सम्बन्धित दर्शन 'कौल दर्शन' कहलाता है। 'त्रिखण्डा महामुद्रा'से त्रिपुराका आह्वान किया जाता है।

*सर्वसुकामसिद्धिसहिताम्*—महाबैन्दव चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरी ग्यारह सिद्धियोंमें 'सर्वकाम सिद्धि'से युक्त है। यहाँ पर 'सु' शब्दके संयोजनसे सङ्केत प्राप्त होता है कि लोक कल्याणकी कामना शीघ्र फलवती होती है। इसलिए सदैव कल्प वृक्षके नीचे अच्छी कामना करनी चहिए।

*देवीम्*—महाबैन्दव चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरी दिव्य शक्तियोंसे युक्त होनेके कारण 'देवी'के रूपमें प्रसिद्ध है।

रक्ताम्—महाबैन्दव चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरीके शरीरकी कान्ति रक्त वर्णकी है। वह 'रक्तवर्णा' कहलाती है।

*पाशधनुःशराङ्कुशधराम्*—महाबैन्दव चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरीके चार भुजाएँ हैं। वह 'चतुर्भुजा' है। उसके चारों हाथोंमें पाश, धनुष, बाण तथा अङ्कुश सुशोभित हो रहे हैं।

*दिव्यां जगन्मोहिनीं त्रैपुरसुन्दरीम्*—सर्वानन्दमय चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्रमें त्रिपुरसुन्दरी चक्रेश्वरीके रूपमें विराजमान है। इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मिका त्रिपुरा सम्पूर्ण जगतको मोहित करनेमें पूर्णरूपसे समर्थ है; क्योंकि सम्पूर्ण जगत त्रिपुरात्मक ही है। इस त्रिपुरात्मक जगतमें सीमित लौकिक पदार्थको सीमित लौकिक पदार्थ मोहित करनेमें समर्थ तो हो सकता है, न कि असीमित पदार्थको। सम्पूर्ण जगतको मोहित करनेवाली सुन्दरी दिव्यस्वरूपा त्रिपुरा है।

*ब्रह्मात्मचक्रे स्थिताम्*—महाबैन्दव चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरीका अवस्थान सर्वानन्दमय चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्रमें है। महाबैन्दव चक्रको ही परब्रह्मात्मक चक्र कहते हैं।

*समरसाकाराख्यचक्रेश्वरीम्*—सर्वानन्दमय चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्रमें 'शिव तथा शक्ति' दोनोंका अवस्थान है। परम प्रकाश

शिवको सच्चिदानन्दस्वरूप कहते हैं। इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मिका शक्ति उसकी प्रकृति है। सत्स्वरूपका आभासन उसकी इच्छात्मिका शक्तिमें होती है। चित्स्वरूपका आभासन उसकी ज्ञानात्मिका शक्तिमें होती है और आनन्दस्वरूपका आभासन उसकी क्रियात्मिका शक्तिमें होती है। इच्छात्मिका शक्तिको 'परा शक्ति', ज्ञानात्मिका शक्तिको 'परापरा शक्ति' तथा क्रियात्मिका शक्तिको 'अपरा शक्ति' कहते हैं।

*सदैव ध्यान* रहे कि चेतन एकमात्र 'केवल' है और एकमात्र शिव ही चैतन्यस्वरूप है। चेतनसे भिन्न पदार्थ सदैव जड़ होता है और जड़ पदार्थ चेतनसे ही आभासित होता है। शिवसे भिन्न शक्ति है और शक्ति जडात्मिका प्रकृति है। शक्तिकी स्वतन्त्र सत्ता नहीं है। वह सदैव चैतन्यस्वरूप शिव पर आश्रित है। इसलिए वह 'शिवाश्रया' कहलाती है। सच्चिदानन्दस्वरूप शिव 'ब्रह्म'के रूपमें जाना जाता है; जबकि शक्ति 'माया'के रूपमें जानी जाती है। इसलिए माया 'ब्रह्माश्रया' कहलाती है। इस प्रकारसे जडात्मिका होनेके कारण शक्ति चैतन्यस्वरूप शिवसे भिन्न रूपमें तथा नित्य आश्रिता होनेके कारण सत्स्वरूप शिवसे अभिन्न रूपमें भासित हो रही है। इस प्रकारसे शिव शक्तिका 'आधार' है और उस पर शक्ति 'आधेय'के रूपमें विराजमान है, किन्तु यहाँ पर स्वतन्त्र सत्तावाले दो पदार्थोंके समान शिव और शक्तिमें 'आधाराधेय' भावका सम्बन्ध विद्यमान नहीं है।

शक्ति 'शिवजाया' कहलाती है। 'जाया'का अर्थ है–भार्या। जिस प्रकार भार्याकी उत्पत्ति पतिसे नहीं हो सकती उसी प्रकार शक्तिकी उत्पत्ति शिवसे कदापि नहीं हो सकती है। चेतनसे जड़की उत्पत्ति कदापि सम्भव नहीं है। इसलिए चैतन्यस्वरूप शिवसे जडात्मिका शक्तिकी उत्पत्ति सम्भव नहीं है, किन्तु शक्ति ही एकमात्र ऐसी जडात्मिका उपाधि है कि जिसमें चैतन्यस्वरूप शिवका आभासन सम्भव है। शिवके चैतन्यस्वरूपका आभासन उसकी ज्ञानात्मिका शक्ति 'परापरा'में होती है। इसलिए 'परापरा' शक्ति 'अखिलचेतनारूपिणी' शक्तिके रूपमें जानी जाती है और यह सूक्ष्म रूपसे सर्वत्र विद्यमान रहती है। शिवके

सत्स्वरूपका आभासन उसकी इच्छात्मिका शक्ति 'परा'में होती है और यह 'परा' शक्ति सर्वत्र कारण रूपसे विद्यमान रहती है। इसलिए 'परा' शक्ति 'अखिलकारणरूपिणी'के रूपमें जानी जाती है; जबकि शिवके आनन्दस्वरूपका आभासन उसकी क्रियात्मिका शक्ति 'अपरा'में होती है और यही 'अपरा' शक्ति सर्वत्र स्थूल रूपसे विद्यमान रहती है। इसलिए 'अपरा' शक्ति 'अखिलप्रपञ्चरूपिणी'के रूपमें जानी जाती है।

सच्चिदानन्दस्वरूप शिवसे सत्, चित् तथा आनन्दको भिन्न रूपसे देखा नहीं जा सकता है। उसी प्रकार इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मिका शक्तिसे इच्छा, ज्ञान और क्रियाको भिन्न रूपसे देखा नहीं जा सकता है। पदार्थका स्वरूप पदार्थसे कदापि भिन्न नहीं है; क्योंकि स्वरूपके नष्ट होने पर पदार्थ स्वतः नष्ट हो जाता है। इसलिए सच्चिदानन्दस्वरूप शिव 'महात्रिपुरसुन्दर' तथा 'महाकामेश्वर'के रूपमें जाना जाता है; जबकि इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मिका शक्ति 'महात्रिपुरसुन्दरी' तथा 'महाकामेश्वरी'के रूपमें जानी जाती है।

सर्वानन्दमय चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव परब्रह्मात्मक चक्रमें शिव तथा उसकी शक्ति समरसात्म-भावसे विराजमान हैं। 'समरसाकार'का अर्थ है–नित्य एक भावमें स्थित रहना। जैसा कि हमने देखा शिव अपने सच्चिदानन्दस्वरूपसे कदापि च्युत नहीं होता है और न ही शक्ति अपनी इच्छा-ज्ञान-क्रियात्मिका भावका परित्याग करती है। यही शिव और शक्तिकी समरसता है। इसलिए महाबैन्दव नामक परब्रह्मात्मक चक्रको 'समरसाकार' चक्र कहते हैं। त्रिपुरसुन्दरी इसी समरसाकार चक्रकी ईश्वरी है।

*वन्दे*–मैं पूर्ववर्णित उस परब्रह्मात्मक महाबैन्दव चक्रेश्वरी त्रिपुरसुन्दरीकी वन्दना करता हूँ॥२॥

आम्नायविद्येश्वरीणां स्वरूपम्

तस्मिन् चक्रे प्रत्यगाम्नाये मुख्या

विद्याः स्थाने ध्यानमन्त्रादिपूर्वैः।

साङ्गा देव्यः स्वक्रमादेव वन्द्या
वर्ज्या शश्वन् नैऋताम्नायविद्या।।

महाबैन्दव चक्रमें आम्नाय विद्याओंका स्वरूप

उस चक्रमें आन्तरिक आम्नाय स्थल पर ध्यान-मन्त्रादि पूर्वक अङ्गोंके साथ मुख्य विद्या देवियोंकी, नैऋताम्नाय विद्याको छोड़कर, अपने क्रमसे ही वन्दना करनी चाहिए।

*विमर्श*–अब महाबैन्दव चक्रमें आम्नाय विद्याओंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–तस्मिंश्चक्र इति।

*तस्मिंश्चक्रे*–'तस्मिन्' शब्दसे पूर्ववर्णित बिन्दु चक्रान्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्रका ग्रहण होता है।

*प्रत्यगाम्नाये स्थाने*–'प्रत्यक्' कहते हैं–अन्दरको। महाबैन्दव चक्रमें दश आम्नाय हैं; जैसे–१. अधराम्नाय, २. दक्षिणाम्नाय, ३. पूर्वाम्नाय, ४. ईशानाम्नाय, ५. आग्नेयाम्नाय, ६. वायव्याम्नाय, ७. नैऋताम्नाय, ८. पश्चिमाम्नाय, ९. उत्तराम्नाय तथा १०. ऊर्ध्वाम्नाय। महाबैन्दव चक्रमें ये आम्नाय 'प्रत्यगाम्नाय'के रूपमें जाने जाते हैं।

*साङ्गा मुख्या विद्या देव्यः*–महाबैन्दव चक्रमें मुख्य आम्नाय विद्या देवियोंकी वन्दना अङ्गोंके साथ करनी चाहिए। यह महाबैन्दव चक्रकी विशेषता है कि यहाँ पर मुख्य आम्नाय विद्याओंकी जब वन्दना की जाती है तो स्वतः अङ्गोंकी भी वन्दना हो जाती है। अङ्गोंकी अलगसे वन्दना नहीं की जाती है। यही रहस्य है।

*ध्यानमन्त्रादिपूर्वैः*–महाबैन्दव चक्रमें मुख्य आम्नाय विद्या देवियोंकी वन्दना ध्यान, मन्त्र, पूजन, तर्पण तथा नमन पूर्वक करनी चाहिए।

*स्वक्रमादेव वन्द्याः*–महाबैन्दव चक्रमें मुख्य आम्नाय विद्या देवियोंकी वन्दना अपने क्रमसे ही करें। सृष्टिक्रम परम्पराके अनुसार निम्नलिखित क्रमसे वन्दना की जाती है; जैसे–१. अधराम्नाय, २. दक्षिणाम्नाय, ३. पूर्वाम्नाय, ४. ईशानाम्नाय, ५. आग्नेयाम्नाय, ६. वायव्याम्नाय, ७.

नैऋतकोण, ८. पश्चिमाम्नाय, ९. उत्तराम्नाय तथा १०. ऊर्ध्वाम्नाय।

*वर्ज्या शश्वन्नैऋताम्नायविद्या*–हमारे सृष्टिक्रमकी परम्पराके अनुसार नैऋताम्नाय विद्याकी वन्दना नहीं की जाती है; क्योंकि नैऋताम्नायकी कोई विद्या नहीं होती है। इसलिए 'शश्वत्' शब्दसे निर्देश दिया गया है कि नैऋत कोणमें 'आम्नाय विद्या'का त्याग करें। यहाँ पर नैऋत कोणमें साक्षात् भगवती चण्डिका विराजमान है। वह 'नैऋत-कोण-जननी' कहलाती है और उसकी वन्दना उसी रूपमें की जाती है।

जैसा कि ज्ञात है 'आम्नाय' कहते हैं–द्वारको। गृहके नैऋत कोणमें कोई द्वार नहीं होता है। प्रतीक स्वरूप गृहके इस भागको उच्च बनाया जाता है। इस कोणको सर्वोच्च स्थान प्राप्त है। इस कोणमें निवास करनेवाला व्यक्ति स्थायी निवासी बन जाता है। इसलिए सदैव यह कोण गृहस्वामीके निवास स्थानके रूपमें जाना जाता है। यही शुभ वास्तु है।

अधराम्नायविद्येश्वर्या महोग्रतारायाः स्वरूपम्

महोग्रतारां घननीलवर्णां
भीमाट्टहासामतिघोरदंष्ट्राम्।
घोराननाम्बां किल सर्वरूपां
कर्त्रीकपालान्वितपाणिपद्माम्॥
शवासनस्थां नरमुण्डमालां
व्याघ्रेभचर्माम्बरभूषिताङ्गीम्।
नागादिहारां धृतचन्द्रचूडां
भजेऽधराम्नायमहाधिराज्ञीम्॥३॥

अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रताराका स्वरूप

मैं अधराम्नायकी विद्येश्वरी महोग्रताराका भजन करता हूँ; जो कि मेघके समान कृष्ण वर्णवाली; भयङ्कर अट्टहास करनेवाली; अत्यन्त भयङ्कर दाँतोंवाली; भयङ्कर मुखवाली माता है; सर्वरूपा है; हाथोंमें

कटारी तथा कपालका धारण करनेवाली है; शवरूपी आसन पर स्थित है; नरमुण्डोंकी मालासे युक्त है; बाघ तथा हाथीके चमड़ेका वस्त्रके रूपमें अङ्गोंमें धारण करनेवाली है; नाग आदि सर्पोंको मालाके रूपमें अलङ्कृत करनेवाली तथा मस्तक पर चन्द्रमाका धारण करनेवाली है।

*विमर्श*–अब अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रताराके स्वरूपका निरूपण किया जा रहा है–महोग्रतारामिति।

*अधराम्नायमहाधिराज्ञीं महोग्रताराम्*–पहला आम्नाय है–अधराम्नाय। 'अधः' कहते हैं–नीचेको। भूतल स्थित आम्नायको अधराम्नाय कहते हैं। 'महाधिराज्ञी' कहते हैं–अधिष्ठात्रीको। इसे विद्येश्वरी भी कहते हैं। देवी महोग्रतारा अधराम्नायकी अधिष्ठात्री शक्ति है। देवी ताराके उग्र रूप होनेके कारण वह 'उग्रतारा'के नामसे जानी जाती है। अधराम्नायमें अत्यन्त उग्र रूप होनेसे 'महोग्रतारा' कहलाती है।

*घननीलवर्णाम्*–'घन' कहते हैं–मेघको। 'नील' कहते हैं–श्यामको। श्यामको कृष्ण भी कहते हैं। अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रताराके शरीरकी कान्ति मेघके समान श्याम वर्णकी है।

*भीमाट्टहासाम्*–'भीम' कहते हैं–भयङ्करको। 'अट्टहास' कहते हैं–ठहाकेको। अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रतारा भयङ्कर ठहाका लगा रही है।

*अतिघोरदंष्ट्राम्*–'घोर' कहते हैं–भयङ्करको। 'दंष्ट्रा' कहते हैं–दाँतको। अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रताराके दाँत अत्यन्त भयङ्कर हैं।

*घोराननाम्बाम्*–अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रताराका मुख भयङ्कर है। 'अम्बा' शब्दसे निर्देश दिया गया है कि यहाँ पर माताके रूपमें उपासना करें जिससे उपासक पर भयङ्करताका प्रभाव न पड़े।

*किल सर्वरूपाम्*–अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रतारा 'सर्वरूपा' कहलाती है। अधराम्नायकी अवस्थिति भूतल पर होनेके कारण यह आधारके रूपमें विश्वरूपा बन जाती है। प्रसिद्धार्थक 'किल' शब्द इसी बातका सङ्केत करता है।

*कर्त्रीकपालान्वितपाणिपद्माम्*–'कर्त्री' कहते हैं–कटारीको। इसका काटनेके कार्यमें प्रयोग होता है। 'कपाल' कहते हैं–नर कपालको। अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रताराके हाथोंमें कटारी तथा नरकपाल स्थित हैं। वह 'द्विभुजा' कहलाती है।

*शवासनस्थाम्*–अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रतारा शव रूपी आसन पर स्थित है। यहाँ पर शिव ही शवके रूपमें विराजमान है। शिव आधार है और उस पर आधेयके रूपमें विश्वरूपा बनकर देवी महोग्रतारा विराजमान है।

*नरमुण्डमालाम्*–अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रताराने नर मुण्डोंका मालाके रूपमें धारण किया है।

*व्याघ्रेभचर्माम्बरभूषिताङ्गीम्*–'व्याघ्र' कहते हैं–बाघको। 'इभ' कहते हैं–हाथीको। 'अम्बर' कहते हैं–वस्त्रको। अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रताराने अपने अङ्गोंमें बाघ तथा हाथीके चमड़ेका वस्त्रके रूपमें धारण किया है। व्याघ्र तथा गजके चर्म सिद्धिदायक होते हैं।

*नागादिहाराम्*–'नाग' कहते हैं–नाग सर्पको। 'आदि' पदसे अन्य सर्पोंका ग्रहण होता है। 'हार' कहते हैं–मालाको। अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रताराने नाग आदि सर्पोंका धारण मालाके रूपमें किया है।

*धृतचन्द्रचूडाम्*–अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रताराने अपने मस्तक पर चूडामणिके रूपमें चन्द्रमाका धारण किया है।

*भजे*–मैं पूर्ववर्णित उस अधराम्नाय विद्येश्वरी महोग्रताराका भजन करता हूँ॥३॥

दक्षिणाम्नायविद्येश्वर्या दक्षिणकाल्याः स्वरूपम्

श्यामां महाघननिभां नरमुण्डमालां
घोरां करालवदनां च विमुक्तकेशाम्।
चन्द्रार्द्धशीर्षमुकुटां शवयुग्मकर्णां
सोमाग्निसूर्यनयनां स्मितवक्त्रपद्माम्॥

शश्वत्क्षरद्रुधिरयुक्तसुलम्बजिह्वां
पीनोन्नतद्वयकुचामतिघोरदंष्ट्राम्।
खड्गाभयाख्यवरच्छिन्ननृमुण्डकाढ्यां
सच्छ्रोणिबद्धनृकरामपि नग्नदेहाम्।।
प्रज्वालितानलशिखागतप्रेतरूप-
श्रीशङ्करोपरिगतां पितृकानने च।
ध्यायाम्यहं मनसि दक्षिणे कालिकाम्बां
कालेन चैव विपरीतरतानुरक्ताम्।।४।।

दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीका स्वरूप

मैं हृदयमें दक्षिणाम्नायेश्वरी दक्षिणकालीका ध्यान करता हूँ; जो कि मेघके समान अत्यन्त श्याम वर्णवाली है; नरमुण्डोंकी मालाका धारण करनेवाली है; भयङ्कर रूपवाली है; अत्यन्त भयङ्कर मुखसे युक्त है; खुले हुए केशवाली है; मस्तक पर मुकुटके रूपमें अर्द्ध चन्द्रका धारण करनेवाली है; शवके युगलसे युक्त कानोंवाली है; चन्द्र, अग्नि तथा सूर्य रूपी नयनोंसे युक्त है; विहसित मुखकमलवाली है; निरन्तर क्षरित होते हुए रक्तसे युक्त अत्यन्त लम्बी जिह्वावाली है; पृथुल उँचे स्तन युगलसे युक्त है; अत्यन्त भयङ्कर दाँतोंवाली है; तलवार, अभय मुद्रा, वर मुद्रा तथा कटे हुए नरमुण्डोंसे युक्त है; मनुष्योंके कटे हुए हाथोंसे बन्धी हुई कटिवाली है; नग्न शरीरवाली है और श्मशानमें प्रज्वलित अग्निकी शिखाके मध्यमें विराजमान शव रूपी शिवके उपर अधिष्ठित है तथा कालके साथ विपरीत रतिक्रियामें संलग्न है।

*विमर्श*–अब दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–श्यामामिति।

*श्यामां महाघननिभाम्*–दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीके शरीरकी कान्ति मेघके समान श्याम वर्णकी है।

*नरमुण्डमालाम्*–दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीने नर मुण्डोंसे निर्मित मालाका धारण किया है।

*घोराम्*–'घोर' कहते हैं–भयङ्करको। दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिण-कालीके शरीरका रूप भयङ्कर है। इसे देखनेवाला स्वाभाविक रूपसे भयभीत हो जाता है।

*करालवदनाम्*–'कराल' कहते हैं–भयङ्करको। दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीका मुख अत्यन्त भयङ्कर है।

*विमुक्तकेशाम्*–दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीके केश पूर्णरूपसे खुले हुए हैं। इसलिए इसे 'मुक्तकेशी' भी कहते हैं।

*चन्द्रार्द्धशीर्षमुकुटाम्*–दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीने अपने मस्तक पर मुकुटके रूपमें अर्द्ध चन्द्रका धारण किया है।

*शवयुग्मकर्णाम्*–दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीने अपने दोनों कानोंमें कर्णाभरणके रूपमें एक-एक शवको लटका रक्खी है। उसके दोनों कानोंमें शव लटक रहे हैं।

*सोमाग्निसूर्यनयनाम्*–दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीकी चन्द्र, अग्नि तथा सूर्य रूपी तीन आँखें हैं। वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है।

*स्मितवक्त्रपद्माम्*–दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीका मुखकमल विहसित है। उसके मुखमें प्रसन्नता झलक रही है। प्रसन्न मुखवाली दक्षिणकालीकी उपासना करनेसे उसकी भयङ्करताका प्रभाव साधक पर नहीं पड़ता है।

*शश्वत्क्षरद्रुधिरयुक्तसुलम्बजिह्वाम्*–'शश्वत्' कहते हैं–निरन्तरको। दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीकी जिह्वा अत्यन्त लम्बी है। उसकी जिह्वासे निरन्तर रक्तकी धारा बह रही है।

*पीनोन्नतद्वयकुचाम्*–'पीन' कहते हैं–पृथुलको। 'कुच' कहते हैं–स्तनको। दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीके स्तन युगल पृथुल तथा उन्नत हैं।

*अतिघोरदंष्ट्राम्*–दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीके दाँत अत्यन्त

भयङ्कर हैं। उसे देखनेसे दर्शकके हृदयमें भय उत्पन्न होता है।

*खड्गाभयाख्य-वर-च्छिन्ननृमुण्डकाढ्याम्*–दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीके हाथोंमें तलवार, अभय मुद्रा, वर मुद्रा तथा कटा हुआ नरमुण्ड स्थित हैं। वह 'चतुर्भुजा' है।

*सच्छ्रोणिबद्धनृकराम्*–'श्रोणि' कहते हैं–कटिको। दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीके कटिप्रदेशमें मनुष्योंके कटे हुए हाथोंसे बनी माला बँधी हुई है।

*नग्नदेहाम्*–दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीके शरीर पर कोई वस्त्र नहीं है। वह पूर्णरूपसे नग्न है।

*प्रज्वालितानल-शिखागत-प्रेतरूप-श्रीशङ्करोपरिगतां पितृकानने च*–'पितृकानन' कहते हैं–श्मशानको। 'प्रेत' कहते हैं–शवको। श्मशानमें प्रज्वलित अग्निशिखाके मध्यमें शव रूपी शिवके उपर दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीकी अवस्थिति है।

*कालेन चैव विपरीतरतानुरक्ताम्*–'काल' कहते हैं–शिवको। दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकाली शिवके उपर आरूढ़ है। इस अवस्थाको विपरीत मैथुन क्रियाकी अवस्था कहते हैं।

*दक्षिणे कालिकाम्बाम्*–'दक्षिणे' शब्दसे दक्षिणाम्नायका ग्रहण होता है। दक्षिणकाली दक्षिणाम्नायकी अधिष्ठात्री देवी है। देवी दक्षिणकाली दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरीके रूपमें यहाँ पर विराजमान है।

*ध्यायाम्यहं मनसि*–मैं अपने हृदयमें पूर्ववर्णित उस दक्षिणाम्नाय विद्येश्वरी दक्षिणकालीका ध्यान करता हूँ॥४॥

पूर्वाम्नायविद्येश्वर्याः श्रीभुवनेश्वर्याः स्वरूपम्

रक्तश्यामलनीलवर्णरचितैः वक्त्रारविन्दैः त्रिभिः
युक्तां चन्द्रकलावतंसमुकुटां स्मेराननाम्भोरुहाम्।
हस्ताब्जैः सुसृणिं त्रिशूलडमरू पाशं ह्यभीतिं वरं
विभ्राणामतिरम्यभूषणधरां पीनस्तनीं षड्भुजाम्॥

सन्नेत्रैः नवभिः युतां भगवतीं रक्तारविन्दस्थितां

साक्षाच्छ्रीशिववल्लभां सुरनुतां शान्तां मुनीन्द्रैः स्तुताम्।

श्रीपूर्वाख्यसमस्तलोकरचनाम्नायेश्वरीं सिद्धिदां

श्रीमच्छ्रीभुवनेश्वरीं त्रिजगतां योनिस्वरूपां भजे॥५॥

पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरीका स्वरूप

मैं सृष्टिरूपात्मक पूर्वाम्नायकी ईश्वरी श्रीभुवनेश्वरीका भजन करता हूँ; जो कि रक्त, श्याम तथा नील वर्णके तीन मुखोंसे युक्त है; मुकुटके अलङ्कारके रूपमें अर्द्ध चन्द्रका धारण करनेवाली; विहसित मुख कमलवाली; करकमलोंसे अङ्कुश, त्रिशूल, डमरु, पाश, अभय मुद्रा तथा वर मुद्राका धारण करनेवाली; अत्यन्त रमणीय आभरणोंको अलङ्कृत करनेवाली; पृथुल स्तनवाली; छह भुजाओंवाली; नौ आँखोंसे युक्त है; समग्र ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, ज्ञान तथा वैराग्यसे युक्त है; लाल कमल पर बैठी हुई है; साक्षात् श्रीशिवकी प्रिया है; देवोंकी पूज्या है; शान्त स्वरूपवाली है; मुनिवरोंके द्वारा वन्द्या है; सिद्धियोंका प्रदान करनेवाली है तथा तीनों जगतकी कारणरूपा है।

*विमर्श*–अब पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरीके स्वरूपका वर्णन किया जारहा है–रक्तश्यामलनीलवर्णरचितैरिति।

*रक्तश्यामलनीलवर्णरचितैः वक्त्रारविन्दैः त्रिभिः युक्ताम्*–'रक्त' कहते हैं–लाल वर्णको। 'श्यामल' कहते हैं–कृष्ण वर्णको। 'नील' कहते हैं–नील वर्णको। यहाँ पर 'नील' शब्दसे आकाशके समान नील वर्णका ग्रहण होता है। 'अरविन्द' कहते हैं–कमलको। पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरीके तीन मुख हैं। वे तीनों मुख लाल, काला तथा नीला वर्णवाले हैं।

*चन्द्रकलावतंसमुकुटाम्*–पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरीने अपने मस्तक पर मुकुटके अलङ्कारके रूपमें अर्द्ध चन्द्रका धारण किया है।

*स्मेराननाम्भोरुहाम्*–'अम्भोरुह' कहते हैं–कमलको। 'स्मेर' कहते

हैं—मन्द हासको। पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरीके मुखकमल विहसित हैं। उसके मुखमें प्रसन्नता दिखाई पड़ रही है।

*हस्ताब्जैः सुसृणिं त्रिशूलडमरू पाशं ह्यभीतिं वरं बिभ्राणाम्*—'अब्ज' कहते हैं—कमलको। पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरीने अपने छह करकमलोंसे अङ्कुश, त्रिशूल, डमरु, पाश, अभय मुद्रा तथा वर मुद्राका धारण किया है।

*अतिरम्यभूषणधराम्*—पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरीने अपने अङ्गोंमें अत्यन्त रमणीय आभूषणोंका धारण किया है। वह अत्यधिक सुन्दर लग रही है।

*पीनस्तनीम्*—'पीन' कहते हैं—पृथुलको। पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरीके स्तन युगल पृथुल हैं।

*षड्भुजाम्*—पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरीके छह हाथ हैं। वह 'षड्भुजा' कहलाती है।

*सन्नेत्रैर्नवभिर्युताम्*—पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरी नौ आँखोंसे युक्त है। वह 'नवनेत्रा' कहलाती है।

*भगवतीम्*—'भग' कहते हैं—समग्र ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, ज्ञान तथा वैराग्यको। इन छह तत्त्वोंसे युक्त होनेके कारण पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरी 'भगवती' कहलाती है।

*रक्तारविन्दस्थिताम्*—पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरी लाल कमल पर बैठी हुई है। वह 'रक्तपद्मासना' कहलाती है।

*साक्षाच्छ्रीशिववल्लभाम्*—'वल्लभा' कहते हैं—प्रियाको। पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरी साक्षात् शिवकी प्रिया है। इसलिए वह 'शिवप्रिया' कहलाती है।

*सुरनुताम्*—'सुर' कहते हैं—देवताओंको। पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरी देवताओंके द्वारा पूज्या है। उसकी प्रसन्नतासे देवता प्रसन्नताको प्राप्त करनेमें समर्थ हो पाते हैं।

*शान्ताम्*–पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरी शान्त रूपवाली है। उसके रूपमें कोई विक्षेपका गन्ध नहीं है।

*मुनीन्द्रैः स्तुताम्*–'मुनीन्द्र' कहते हैं–मुनिश्रेष्ठको। पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरीकी स्तुति श्रेष्ठ मुनियोंके द्वारा की जा रही है।

*सिद्धिदाम्*–पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरी साधकको सिद्धियोंका प्रदान करनेमें समर्थ है। इसलिए साधक लोग सर्वदा श्रीभुवनेश्वरीकी आराधनामें रत रहते हैं।

*त्रिजगतां योनिस्वरूपाम्*–'त्रिजगताम्' शब्दसे स्थूल, सूक्ष्म तथा परा जगतका ग्रहण होता है। 'योनि' कहते हैं–कारणको। पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरी तीनों जगतकी कारण स्वरूपा शक्ति है।

*श्रीपूर्वाख्यसमस्तलोकरचनाम्नायेश्वरीम्*–पूर्वाम्नाय सृष्टि-रूपात्मक कहलाता है। समस्त सृष्टिकी रचनाको नियन्त्रित करनेवाली पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरी ही है। यही इसकी अधिष्ठात्री विद्येश्वरी है।

*श्रीमच्छ्रीभुवनेश्वरीम्*–सम्पूर्ण भुवनकी ईश्वरी होनेके कारण शक्तिको 'भुवनेश्वरी' कहते हैं। भुवनेश्वरी 'श्री'के रूपमें सदैव ख्यात है। इसलिए यह 'श्री' शब्दसे युक्त रहती है। पराशक्ति पूर्वाम्नाय विद्येश्वरीके रूपमें 'श्रीभुवनेश्वरी'के नामसे जानी जाती है।

*भजे*–मैं पूर्ववर्णित उस पूर्वाम्नाय विद्येश्वरी श्रीभुवनेश्वरीका भजन करता हूँ॥५॥

ईशानाम्नायविद्येश्वर्या महाकाल्याः स्वरूपम्

देवीं दशाङ्घ्रिकमलां दशपाणिपद्मैः
खड्गं रथाङ्गमपि शङ्खमथो नृमुण्डम्।
तीक्ष्णां छुरामथ गदामपि शूलकं च
पश्चाद्भुशुण्डिपरिघौ च धनुः दधानाम्॥
भीमेन्द्रनीलरुचिरान्वितदिङ्मितास्या-

मुन्मुक्तकेशरचितां धृतचन्द्रचूडाम्।
ईशानकाख्यपरमागमनायिकाम्बां
कालीमहापदयुतां प्रणमामि दिव्याम्॥६॥

ईशानाम्नाय विद्येश्वरी महाकालीका स्वरूप

मैं ईशान नामक परम आम्नायकी अधिष्ठात्री जननी दिव्यरूपा देवी महाकालीको प्रणाम करता हूँ; जो कि दश चरण-कमलोंवाली है; दश करकमलोंसे तलवार, चक्र, शङ्ख, नरमुण्ड, तीक्ष्ण छुरिका, गदा, शूल, भुशुण्डि, परिघ तथा धनुषका धारण करनेवाली है; गाढ़े नील वर्णकी सुन्दर कान्तिसे युक्त दश मुखोंवाली है; खुले हुए केशवाली है तथा मस्तक पर चन्द्रमाका धारण करनेवाली है।

*विमर्श*–अब ईशानाम्नाय विद्येश्वरी महाकालीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–देवीमिति।

*देवीम्*–ईशानाम्नाय विद्येश्वरी महाकाली अलौकिक रूपवाली होनेके कारण 'देवी'के रूपमें जानी जाती है।

*दशाङ्घ्रिकमलाम्*–'अङ्घ्रि' कहते हैं–चरणको। ईशानाम्नाय विद्येश्वरी महाकालीके दश चरण कमल हैं। वह 'दशपादा' कहलाती है।

*दशपाणिपद्मैः खड्गं रथाङ्गमपि शङ्खमथो नृमुण्डं तीक्ष्णां-श्छुरामथ गदामपि शूलकञ्च पश्चाद्भुशुण्डिपरिघौ च धनुर्दधानाम्*–'पाणिपद्म' कहते हैं–करकमलको। 'रथाङ्ग' कहते हैं–चक्रको। 'भुशुण्डि' कहते हैं–आग्नेयास्त्रको। 'परिघ' कहते हैं–लौहमुष्टियुक्त गदाको। ईशानाम्नाय विद्येश्वरी महाकालीने अपने दश करकमलोंसे तलवार, चक्र, शङ्ख, नरमुण्ड, तीक्ष्ण छुरिका, गदा, शूल, भुशुण्डि, परिघ तथा धनुषका धारण किया है। वह 'दशभुजा' कहलाती है।

*भीमेन्द्रनीलरुचिरान्वितदिङ्मितास्याम्*–'भीम' कहते हैं–भयङ्करको। 'इन्द्रनील' कहते हैं–गाढ़े नील वर्णको। 'रुचिर' कहते हैं–सुन्दर कान्तिको। 'दिङ्मित' शब्दसे दिशाओंकी संख्याके अनुसार दश संख्याका

बोध होता है। ईशानाम्नाय विद्येश्वरी महाकालीके गाढ़े नील वर्णकी सुन्दर कान्तिसे युक्त दश मुख हैं। वह 'दशानना' कहलाती है।

*उन्मुक्तकेशरचिताम्*–ईशानाम्नाय विद्येश्वरी महाकालीके शिरके केश खुले हुए हैं। वह 'मुक्तकेशी' कहलाती है।

*धृतचन्द्रचूडाम्*–ईशानाम्नाय विद्येश्वरी महाकालीने अपने मस्तक पर अलङ्कारके रूपमें चन्द्रमाका धारण किया है।

*ईशानकाख्यपरमागमनायिकाम्बाम्*–'आगम' कहते हैं–आम्नायको। 'नायिका' कहते हैं–अधिष्ठात्री देवीको। 'अम्बा' कहते हैं–जननीको। देवी महाकाली ईशान नामक परम आम्नायकी अधिष्ठात्री जननी है। यही ईशानाम्नायकी विद्येश्वरी कहलाती है।

*कालीमहापदयुताम्*–पराशक्ति ईशानाम्नायमें विद्येश्वरीके रूपमें महाकालीके नामसे विराजमान है।

*दिव्याम्*–'दिव्य' कहते हैं–अलौकिकको। ईशानाम्नाय विद्येश्वरी महाकालीका रूप अलौकिक है। इसलिए उसे 'दिव्या' कहते हैं।

*प्रणमामि*–मैं पूर्ववर्णित उस ईशानाम्नाय विद्येश्वरी महाकालीको प्रणाम करता हूँ॥६॥

आग्नेयाम्नायविद्येश्वर्या महालक्ष्म्याः स्वरूपम्

ब्रह्माच्युतेशविबुधादिमहागणानां
तेजोद्भवां ललितमूर्त्तिधरां मनोज्ञाम्।
त्र्यक्षां प्रवालमणिकान्तिमुखारविन्दाम्॥
अक्षस्रजं च परशुं च गदेषुवज्रं
श्रीपुष्करं धनुरथो शुभकुण्डिकां च।
दण्डं च शक्तिमसिकं किल चर्म पद्मं
घण्टां सुराचषकशूलसुचक्रपाशान्॥

अष्टादशाख्यसुभुजैः दधतीं स्मितास्यां
पद्मासनां च महिषासुरमर्दिनीं ताम्।
आग्नेयकाख्यपरमागमनायिकाम्बां
लक्ष्मीमहापदयुतां प्रणमामि दिव्याम्।।७।।

आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मीका स्वरूप

मैं आग्नेय नामक परम आम्नायकी अधिष्ठात्री जननी दिव्य रूपवाली उस महालक्ष्मीको प्रणाम करता हूँ; जो कि ब्रह्मा, विष्णु तथा रुद्र आदि महान् देवगणोंके तेजसे उत्पन्न है; सुन्दर मूर्त्तिके रूपका धारण करनेवाली है; मनोहर रूपवाली है; तीन आँखोंवाली है; मूँगाके वर्णके समान लाल कान्तिवाले मुखकमलसे युक्त है; अठारह हाथोंसे अक्षमाला, परशु, गदा, बाण, वज्र, नीलकमल, धनुष, कुण्डिका, दण्ड, शक्ति, तलवार, ढ़ाल, पद्म, घण्टा, सुरापात्र, शूल, चक्र तथा पाशका धारण करनेवाली है; विहसित मुखवाली है; कमल रूपी आसन पर बैठी हुई है तथा महिषासुरका नाश करनेवाली है।

*विमर्श*–अब आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–ब्रह्माच्युतेशविबुधादिमहागणानामिति।

*ब्रह्माच्युतेशविबुधादिमहागणानां तेजोद्भवाम्*–'अच्युत' कहते हैं–विष्णुको। 'ईश' कहते हैं–रुद्रको। 'विबुध' कहते हैं–देवको। आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मीकी उत्पत्ति ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र आदि देवगणोंकी ज्योतिसे हुई है। इसलिए वह 'ज्योतिर्मयी' कहलाती है।

*ललितमूर्त्तिधराम्*–'ललित' कहते हैं–सुन्दरको। आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मी ज्योतिर्मयी होती हुई भी उसने कल्याणकी कामनासे नारीरूपिणी सुन्दर मूर्त्तिके आकारका धारण कर लिया है।

*मनोज्ञाम्*–आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मीका रूप अत्यन्त सुन्दर है। यह सुन्दर रूप अत्यन्त मनोहारी है।

*त्र्यक्षाम्*–'अक्ष' कहते हैं–आँखको। आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी

महालक्ष्मीकी तीन आँखें हैं। वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है।

*प्रवालमणिकान्तिमुखारविन्दाम्*–'प्रवाल मणि' कहते हैं–मूँगाको। मूँगाका वर्ण लाल होता है। आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मीके मुखकमलकी कान्ति मूँगेके समान लाल वर्णकी है।

*अक्षस्रजं च परशुञ्च गदेषुवज्रं श्रीपुष्करं धनुरथो शुभ-कुण्डिकाञ्च दण्डञ्च शक्तिमसिकं किल चर्म पद्मं घण्टां सुराचषक-शूलसुचक्रपाशान् अष्टादशाख्यसुभुजैर्दधतीम्*–'अक्षस्रक्' कहते हैं–रुद्राक्षकी मालाको। 'परशु' कहते हैं–कुठारको। 'इषु' कहते हैं–बाणको। 'पुष्कर' कहते हैं–नीलकमलको। 'शक्ति' कहते हैं–बरछीको। 'असि' कहते हैं–तलवारको। 'चर्म' कहते हैं–चमड़ेसे निर्मित ढ़ालको। 'सुराचषक' कहते हैं–सुरापात्रको। आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मीके अठारह हाथ हैं। वह 'अष्टादशभुजा' कहलाती है। उसने अपने अठारह सुन्दर हाथोंसे अक्षमाला, परशु, गदा, बाण, वज्र, नीलकमल, धनुष, कुण्डिका, दण्ड, शक्ति, तलवार, ढ़ाल, पद्म, घण्टा, सुरापात्र, शूल, चक्र तथा पाशका धारण किया है।

*स्मितास्याम्*–आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मीका मुख विहसित है। उसके मुखमें प्रसन्नता झलक रही है।

*पद्मासनाम्*–आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मी कमल रूपी आसन पर विराजमान है।

*महिषासुरमर्दिनीम्*–'मर्दिनी' कहते हैं–नाश करनेवालीको। आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मीको महिषासुरका नाश करनेके कारण 'महिषासुरमर्दिनी' कहते हैं।

*आग्नेयकाख्यपरमागमनायिकाम्बाम्*–'आगम' कहते हैं–आम्नायको। 'नायिकाम्बा' कहते हैं–अधिष्ठात्री जननीको। महालक्ष्मी आग्नेय नामक परम आम्नायकी अधिष्ठात्री जननी है। यही आग्नेयाम्नायकी विद्येश्वरी कहलाती है।

*लक्ष्मीमहापदयुताम्*–आग्नेयाम्नायमें पराशक्ति विद्येश्वरीके रूपमें

'महालक्ष्मी'के नामसे विराजमान है।

*दिव्याम्*—आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मीका रूप अलौकिक है। इसलिए वह 'दिव्यस्वरूपा' शक्ति कहलाती है।

*तां प्रणमामि*—मैं पूर्ववर्णित उस आग्नेयाम्नाय विद्येश्वरी महालक्ष्मीको प्रणाम करता हूँ॥७॥

वायव्याम्नायविद्येश्वर्या महासरस्वत्याः स्वरूपम्

शुम्भादिदैत्यदमनीं सुरसैन्यसेव्यां
चन्द्राननां त्रिनयनां शरदिन्दुगौरीम्।
घण्टात्रिशूलहलशङ्खरथाङ्गचाप-
सन्तीक्ष्णबाणमुशलानि करैः वहन्तीम्॥
गौरीशरीरजनितां सचराचराणा-
माधारभूतजननीमतिकोमलाङ्गीम्।
वायव्यकाख्यपरमागमनायिकाम्बां
वन्दे महापदयुतां च सरस्वतीं ताम्॥८॥

वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वतीका स्वरूप

मैं वायव्य नामक परम आम्नायकी अधिष्ठात्री जननी उस महासरस्वतीको प्रणाम करता हूँ; जो कि शुम्भ आदि असुरोंका नाश करनेवाली है; देव सैन्योंके द्वारा सेव्या है; चन्द्रमाके समान गौर मुखवाला है; तीन आँखोंवाली है; शरतकालीन चन्द्रमाके समान गौर वर्णवाली है; हाथोंसे घण्टा, त्रिशूल, हल, शङ्ख, चक्र, धनुष, तीक्ष्ण बाण तथा मुशलका धारण करनेवाली है; देवी गौरीके शरीरसे उत्पन्न है; जङ्गम तथा स्थावरोंकी आधाररूपा जननी है तथा अत्यन्त कोमल अङ्गोंवाली है।

*विमर्श*—अब वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वतीके स्वरूपका वर्णन

किया जा रहा है–शुम्भादिदैत्यदमनीमिति।

*शुम्भादिदैत्यदमनीम्*–'दैत्य' कहते हैं–असुरको। 'आदि' पदसे अन्य असुरोंका ग्रहण होता है। 'दमनी' कहते हैं–नाश करनेवालीको। वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वतीने शुम्भ आदि असुरोंका नाश किया है। इसलिए वह 'शुम्भादिदैत्यनाशिनी' कहलाती है।

*सुरसैन्यसेव्याम्*–वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वतीकी आराधना देवगणोंकी सेनाके द्वारा की जाती है।

*चन्द्राननाम्*–वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वतीका मुख चन्द्रमाके समान गौर वर्णका है।

*त्रिनयनाम्*–वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वतीकी तीन आँखें हैं। वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है।

*शरदिन्दुगौरीम्*–वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वतीके शरीरकी कान्ति शरत कालीन चन्द्रमाके समान गौर वर्णकी है।

*घण्टा-त्रिशूल-हल-शङ्ख-रथाङ्ग-चाप-सन्तीक्ष्णबाण-मुशलानि करैर्वहन्तीम्*–'रथाङ्ग' कहते हैं–चक्रको। वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वतीके आठ हाथ हैं। वह 'अष्टभुजा' कहलाती है। उसने अपने आठों हाथोंसे घण्टा, त्रिशूल, हल, शङ्ख, चक्र, धनुष, तीक्ष्ण बाण तथा मुशलका धारण किया है।

*गौरीशरीरजनिताम्*–वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वतीकी उत्पत्ति देवी गौरीके शरीरसे हुई है।

*सचराचराणामाधारभूतजननीम्*–'चर' कहते हैं–गतिशील जङ्गमको। 'अचर' कहते हैं–गतिहीन स्थावरको। वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वती स्थावर तथा जङ्गम सभी तत्त्वाके एकमात्र आधारके रूपमें विराजमान है। वह सभी तत्त्वोंकी जननी है।

*अतिकोमलाङ्गीम्*–वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वतीके शरीरके सभी अङ्ग अत्यन्त कोमल हैं। इसलिए वह 'कोमलाङ्गी' कहलाती है।

*वायव्यकाख्यपरमागमनायिकाम्बाम्*–'आगम' कहते हैं–आम्नायको।

'नायिकाम्बा' कहते हैं–अधिष्ठात्री जननीको। महासरस्वती वायव्य नामक परम आम्नायकी अधिष्ठात्री जननी है। यही वायव्याम्नायकी विद्येश्वरी कहलाती है।

*महापदयुताञ्च सरस्वतीम्*–वायव्याम्नायमें पराशक्ति विद्येश्वरीके रूपमें 'महासरस्वती'के नामसे विराजमान है।

*तां वन्दे*–मैं पूर्ववर्णित उस वायव्याम्नाय विद्येश्वरी महासरस्वतीकी वन्दना करता हूँ।।८।।

आम्नायकोणजनन्याः श्रीचण्डिकायाः स्वरूपम्

उन्मुक्तकेशरचितां धृतचन्द्रचूडां
दिव्याम्बरां मदमुखीं नरमुण्डमालाम्।
शूलं कृपाणमथ मुण्डमथो कपालं
संविभ्रतीं परमशक्तिमयस्वरूपाम्।।
आम्नायकोणजननीं शववाहनस्थां
श्रीचण्डिकां भगवतीं मनसा स्मरामि।।९।।

आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिकाका स्वरूप

मैं आम्नायकोणकी जननी भगवती श्रीचण्डिकाका हृदयसे स्मरण करता हूँ; जो कि खुले केशोंवाली है; मस्तक पर चन्द्रमाका धारण करनेवाली है; दिव्य वस्त्रोंवाली है; मदयुक्त मुखवाली है; नरमुण्डोंकी मालासे युक्त है; शूल, तलवार, नरमुण्ड तथा नरकपाल पात्रका धारण करनेवाली है; परम शक्तिमय रूपवाली है तथा शव रूपी वाहन पर बैठी हुई है।

*विमर्श*–अब आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिकाके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–उन्मुक्तकेशरचितामिति।

*उन्मुक्तकेशरचिताम्*–आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिकाके मस्तक पर स्थित केश खुले हुए हैं। उसने केशोंको नहीं सँवारा है।

*धृतचन्द्रचूडाम्*–आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिकाने अपने मस्तक पर चूडामणिके रूपमें चन्द्रमाका धारण किया है।

*दिव्याम्बराम्*–'दिव्य' कहते हैं–अलौकिक'को। आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिकाने अलौकिक वस्त्रोंका धारण किया है।

*मदमुखीम्*–'मद' कहते हैं–दर्पको। आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिका-का मुख दर्पसे युक्त है। यहाँ पर 'दर्प' अहङ्कारसे रहित है। देवीका मुख अत्यन्त तेजोमय है।

*नरमुण्डमालाम्*–आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिकाने नरमुण्डोंसे निर्मित मालाका धारण किया है।

*शूलं कृपाणमथ मुण्डमथो कपालं संविभ्रतीम्*–'कृपाण' कहते हैं–तलवारको। 'कपाल' कहते हैं–नरकपालसे बने पात्रको। आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिकाने अपने हाथोंसे शूल, तलवार, नरमुण्ड तथा नरकपालके पात्रका धारण किया है। वह 'चतुर्भुजा' है।

*परमशक्तिमयस्वरूपाम्*–आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिका यहाँ पर पराशक्तिके परम शक्तिसे युक्त है। इसलिए आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिकाको आम्नाय विद्येश्वरियोंमें सर्वोच्च स्थान प्राप्त है।

*आम्नायकोणजननीम्*–नैऋतकोणमें कोई आम्नाय नहीं है। इसलिए नैऋतकी कोई आम्नाय विद्येश्वरी नहीं होती है। नैऋत कोणका सर्वाधिक महत्त्व होनेके कारण इस कोणमें विराजित भगवती श्रीचण्डिका शक्तिको सर्वोच्च स्थान प्राप्त है। भगवती श्रीचण्डिका सभी आम्नाय कोणोंका नियन्त्रण करनेवाली शक्ति है। इसलिए उसे 'आम्नायकोणकी जननी' कहते हैं।

*शववाहनस्थाम्*–'शव' शब्दसे शिवका ग्रहण होता है। शव रूपी शिव पर आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिका आरूढ़ है। शिव ही उसका वाहन रूपी आधार है। इसलिए उसे सर्वाधिक गतिशीलता प्राप्त है।

*श्रीचण्डिकाम*–नैऋत कोणमें पराशक्ति 'आम्नायकोणकी जननी'के

रूपमें 'श्रीचण्डिका'के नामसे विराजमान है।

*भगवतीम्*–'भग' कहते हैं–समग्र ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्री, ज्ञान तथा वैराग्यको। इन छह तत्त्वोंसे युक्त होनेके कारण आम्नायकोण जननी श्रीचण्डिका 'भगवती' कहलाती है।

*मनसा स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उस आम्नायकोणकी जननी श्रीचण्डिकाका हृदयसे स्मरण करता हूँ॥९॥

पश्चिमाम्नायविद्येश्वर्या वज्रकुब्जेश्वर्याः स्वरूपम्

अरुणनीलतडिद्धरितासितैः
शरमितैः वदनैः ननु शोभिताम्।
मदमुखीं कुचभारनतां परां
सुघनबर्वरकेशभरान्विताम्॥
विधृतचन्द्रकलां नृशिरःस्रजं
दशभुजामरुणामरुणाम्बराम्।
परमपाश्चमकागममातरं
शरणमेमि च वज्रकुब्जेश्वरीम्॥१०॥

पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरीका स्वरूप

मैं परम पश्चिमाम्नायकी अधिष्ठात्री जननी वज्रकुब्जेश्वरीके शरणमें जाता हूँ; जो कि लाल, नीला, पीला, हरा तथा काला वर्णके पाँच मुखोंसे सुशोभित हो रही है; मदयुक्त मुखोंवाली है; स्तन युगलके भारोंसे झुकी हुई है; पराशक्तिकी शक्तिसे युक्त है; अत्यधिक घने और विखरे हुए केशोंके समूहसे युक्त है; अर्द्ध चन्द्रका धारण करनेवाली है; नरमुण्डोंकी मालासे युक्त है; दश भुजाओंवाली है; लाल वर्णकी कान्तिवाली है तथा लाल वस्त्रोंसे युक्त है।

*विमर्श*–अब पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरीके स्वरूपका वर्णन

किया जा रहा है–अरुणनीलतडिद्धरितासितैरिति।

*अरुणनीलतडिद्धरितासितैः शरमितैर्वदनैर्ननु शोभिताम्*–'अरुण' कहते हैं–उगते हुए सूर्यके समान लाल वर्णको। 'नील' कहते हैं–आकाशके समान नील वर्णको। 'तडित्' कहते हैं–विद्युतको। 'तडित्' शब्दसे पीत वर्णका ग्रहण होता है। 'हरित' कहते हैं–हरा वर्णको। 'असित' कहते हैं–कृष्ण वर्णको। 'शर' शब्दसे पाँच संख्याका सङ्केत प्राप्त होता है। पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरी लाल, नीला, पीला, हरा तथा काला वर्णके पाँच मुखोंसे सुशोभित हो रही है।

*मदमुखीम्*–'मद' कहते हैं–दर्पको। पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्र-कुब्जेश्वरीका मुख दर्पसे युक्त है। यहाँ पर 'दर्प' अहङ्कारसे रहित है। 'मद' शब्द देवीके अत्यन्त तेजोमय मुख होनेका सङ्केत करता है।

*कुचभारनताम्*–पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरीके अत्यन्त पृथुल स्तन हैं; वे इतने भारी हैं कि उनके भारसे देवी झुकी हुई है।

*पराम्*–पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरीको पराशक्तिकी शक्ति प्राप्त है। इसलिए वह यहाँ पर 'परा'के रूपमें भी जानी जाती है।

*सुघनबर्बरकेशभरान्विताम्*–पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरीके केश अधिक घने हैं और विखरे हुए हैं। वस्तुतः देवी वज्रकुब्जेश्वरीके नामके अनुरूप उसका कुब्ज वज्राकार कठोर है।

*विधृतचन्द्रकलाम्*–पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरीने अपने मस्तक पर चूडामणिके रूपमें अर्द्ध चन्द्रका धारण किया है।

*नृशिरःस्त्रजम्*–पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरीने नर मुण्डोंका मालाके रूपमें धारण किया है।

*दशभुजाम्*–पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरीके दश हाथ हैं। वह 'दशभुजा' कहलाती है।

*अरुणाम्*–पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरीके शरीरकी कान्ति उगते हुए सूर्यके प्रकाशके समान लाल वर्णकी है।

*अरुणाम्बराम्*–'अम्बर' कहते हैं–वस्त्रको। पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरीने लाल वर्णके वस्त्रोंका धारण किया है।

*परम-पाश्चमकागम-मातरम्*–'आगम' कहते हैं–आम्नायको। 'माता' कहते हैं–अधिष्ठात्री जननीको। वज्रकुब्जेश्वरी पश्चिम नामक परम आम्नायकी अधिष्ठात्री जननी तथा पश्चिमाम्नायकी विद्येश्वरी कहलाती है।

*वज्रकुब्जेश्वरीम्*–पश्चिमाम्नायमें पराशक्ति विद्येश्वरीके रूपमें 'वज्रकुब्जेश्वरी'के नामसे विराजमान है।

*शरणमेमि*–मैं पूर्ववर्णित उस पश्चिमाम्नाय विद्येश्वरी वज्रकुब्जेश्वरीके शरणमें जाता हूँ॥१०॥

उत्तराम्नायविद्येश्वर्या महाकामकलागुह्यकाल्याः स्वरूपम्

अनाख्यस्वरूपां सदानन्दमग्नां
परां पक्वजम्बूफलाकारवर्णाम्।
महाघोरदंष्ट्रां शिरःकुण्डलां च
ललज्जिह्विकां चन्द्रचूडां त्रिनेत्राम्॥
सदा मुक्तकेशीं च दिग्वस्त्रभूषां
नृहस्तात्मिकां मेखलां धारयन्तीम्।
नृकुल्यातिभूषां महामुण्डमालां
निमग्नां रतौ भैरवेनैव सार्धम्॥
असिं चर्मचक्रे त्रिशूलं सृणिं च
धनुर्बाणकर्त्रीः सुमालां च पाशम्।
कुठारं च नागं शुभं मुद्गरं च
शिवापोतकं खर्परं मर्त्यमुण्डम्॥
करैः षोडशाख्यैः दधानां महेशीं

करालाकृतिं निर्जरैः दुर्निरीक्ष्याम्।
महाकामपूर्वां कलागुह्यकालीं
भजे ह्युत्तराम्नायसन्नायिकाम्बाम्॥११॥

उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीका स्वरूप

मैं उत्तराम्नायकी अधिष्ठात्री जननी महाकामकला गुह्यकालीका भजन करता हूँ; जो कि अनाख्य स्वरूपा है; सदैव आनन्दमें मग्न है; परम शक्तिसे युक्त है; पके हुए जामुन फलके समान श्याम वर्णवाली, अत्यन्त भयङ्कर दाँतोंवाली, कुण्डलके रूपमें नर मुण्डोंका धारण करनेवाली, लपलपाती जिह्वावाली, मस्तक पर चन्द्रमाका धारण करनेवाली, तीन आँखोंवाली तथा सदैव खुले हुए केशोंसे युक्त है; मनुष्योंके कटे हुए हाथोंसे बनी मेखलाका धारण करनेवाली, मनुष्योंकी अनेक हड्डियोंसे अलङ्कृत है; मुण्डोंसे बनी बहुत बड़ी मालाका धारण करनेवाली है; शिवके साथ रतिक्रीड़ामें संलग्न है; षोलह हाथोंसे तलवार, ढ़ाल, चक्र, त्रिशूल, अङ्कुश, धनुष, बाण, कटारी, अक्षमाला, पाश, कुठार, नाग सर्प, मुद्गर, गीदड़का बच्चा, कपाल तथा नरमुण्डका धारण करनेवाली, महेश्वरी, भयङ्कर रूपवाली तथा देवोंके द्वारा दुर्निरीक्ष्य है।

*विमर्श*–अब उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–अनाख्यस्वरूपामिति।

*अनाख्यस्वरूपाम्*–'आख्य' कहते हैं–जो सृष्टि, स्थिति तथा संहारसे आख्य हो। उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकाली सृष्टि, स्थिति तथा संहारसे आख्य न होनेके कारण 'अनाख्या' कहलाती है; यह अनाख्य स्वरूपा है; निग्रहात्मिका शक्ति है।

*सदानन्दमग्नाम्*–प्रपञ्चमें ही सुख और दुःखका अवस्थान होता है। प्रपञ्च सृष्टि, स्थिति तथा संहारमें है। अनाख्य इन सबसे परे है। यहाँ तो नित्य सुखकी अवस्थिति है। उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकाली नित्य सुखस्वरूपा है। सर्वदा आनन्दमें मग्न रहती है।

*पराम्*—महाकामकला गुह्यकाली निग्रहात्मिका शक्ति है। वह पराशक्तिकी शक्तिसे युक्त होकर यहाँ पर उत्तराम्नाय विद्येश्वरीके रूपमें विराजमान है।

*पक्वजम्बूफलाकारवर्णाम्*—उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीके शरीरकी कान्ति पके हुए जामुनके फलके समान श्याम वर्णकी है।

*महाघोरदंष्ट्राम्*—'घोर' कहते हैं—भयङ्करको। 'दंष्ट्रा' कहते हैं—दाँतको। उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीके दाँत अत्यन्त भयङ्कर हैं।

*शिरःकुण्डलाम्*—उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीने अपने कानोंमें कुण्डलके रूपमें नर मुण्डोंका धारण किया है।

*ललज्जिह्विकाम्*—उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीकी जिह्वा लपलपा रही है जिससे प्रतीत होता है कि वह सामने विद्यमान वस्तुको चाटनेके लिए आतुर है।

*चन्द्रचूडाम्*—उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीने अपने मस्तक पर चूड़ामणिके रूपमें चन्द्रमाका धारण किया है।

*त्रिनेत्राम्*—उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीकी तीन आँखें हैं। वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है।

*सदा मुक्तकेशीम्*—उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीके केश सदैव खुले रहते हैं।

*दिग्वस्त्रभूषाम्*—'दिग्वस्त्र' कहते हैं—नग्नताको। यहाँ पर 'दिक्' शब्दसे शून्यका बोध होता है। उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीने किसी भी प्रकारके वस्त्रका धारण नहीं किया है। वह नित्य नग्नरूपा है।

*नृहस्तात्मिकां मेखलां धारयन्तीम्*—'मेखला' कहते हैं—कटि-प्रदेशमें बाँधी जानेवाली जञ्जीरको। उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीने अपने कटिप्रदेशमें मनुष्योंके कटे हुए हाथोंसे निर्मित मेखलाका धारण किया है।

*नृकुल्यातिभूषाम्*–'नृ' कहते हैं–मनुष्यको। 'कुल्य' कहते हैं–हड्डीको। 'अति' शब्दसे यहाँ पर अनेकताका बोध होता है । उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीने अलङ्कारके रूपमें मनुष्योंकी अनेक हड्डियोंका धारण किया है।

*महामुण्डमालाम्*–उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीने मुण्डोंसे निर्मित बहुत बड़ी मालाका धारण किया है।

*निमग्नां रतौ भैरवेनैव सार्धम्*–'भैरव' कहते हैं–शिवको। यहाँ पर उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकाली शिवके उपर स्थित होकर उसके साथ रति क्रीड़ामें संलग्न है।

*असिं चर्मचक्रे त्रिशूलं सृणिञ्च धनुर्बाणकर्त्रीः सुमालाञ्च पाशं कुठारञ्च नागं शुभं मुद्गरञ्च शिवापोतकं खर्परं मर्त्यमुण्डं करैः षोडशाख्यैर्दधानाम्*–'असि' कहते हैं–तलवारको। 'सृणि' कहते हैं–अङ्कुशको। 'माला' कहते हैं–अक्षमालाको। 'कुठार' कहते हैं–परशुको। 'नाग' कहते हैं–नाग सर्पको। 'शिवापोतक' कहते हैं–गीदड़के बच्चेको। गीदड़ शवोंका भक्षण करता है। 'खर्पर' कहते हैं–नरकपाल रूपी पात्रको। उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीने अपने षोलह हाथोंसे तलवार, ढ़ाल, चक्र, त्रिशूल, अङ्कुश, धनुष, बाण, कटारी, अक्षमाला, पाश, कुठार, नाग सर्प, मुद्गर, गीदड़का बच्चा, कपाल तथा नरमुण्डका धारण किया है।

*महेशीम्*–'महेशी' कहते हैं–महेश्वरीको। उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकाली सृष्टि-स्थिति-संहारात्मिका शक्तियोंसे परे निग्रहात्मिका शक्ति है। इसलिए वह 'महेशी' कहलाती है।

*करालाकृतिम्*–'कराल' कहते हैं–भयङ्करको। 'आकृति' कहते हैं–रूपको। उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीका रूप अत्यन्त भयङ्कर है।

*निर्जरैर्दुर्निरीक्ष्याम्*–'निर्जर' कहते हैं–देवताओंको। 'निरीक्ष्य' कहते हैं–निरीक्षण करने योग्यको। उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकाली-

का दर्शन करना देवताओंके द्वारा भी सम्भव नहीं है। देवगण भी उसे नहीं जान पाते हैं। देवगण तो प्रपञ्चके अधीन हैं। जब उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकाली प्रपञ्चसे परे है तो वह फिर कैसे निरीक्षणका विषय बन सकती है? इसलिए वह देवगणोंके द्वारा 'दुर्निरीक्ष्या' ही है।

*महाकामपूर्वां कलागुह्यकालीम्*–महाकामकला गुह्यकाली उत्तराम्नायकी विद्येश्वरी है। कामेश्वरकी प्रपञ्च रूपिणी तीन कामकलाएँ हैं–सृष्टिसत्तात्मिका कामकला, स्थितिसत्तात्मिका कामकला तथा संहारसत्तात्मिका कामकला। कामेश्वरकी निष्प्रपञ्च रूपिणी निग्रहसत्तात्मिका कामकला जो कि 'निर्वाण कला'के रूपमें ख्यात है, इन सबसे परे है। इसलिए वह 'महाकामकला' कहलाती है। 'गुह्य' कहते हैं–गोपनीयको। सृष्टि-स्थिति-संहारात्मक प्रपञ्चका जब संहार हो जाता है तब निष्प्रपञ्च रूप निग्रहात्मक कार्यके रूपमें अनाख्यावस्थामें प्रपञ्च 'कला'के रूपमें स्थित रहता है। एकाकार रूपमें परिणत हो जानेके कारण प्रकट रूपसे इसका पहचान सम्भव न हो पानेसे यह 'गुह्य' कहलाता है और इस गुह्य तत्त्वको कलाके रूपमें उदरस्थ करके इसका नियन्त्रण करनेके कारण उत्तराम्नायकी विद्येश्वरी 'गुह्यकाली' कहलाती है।

*उत्तराम्नायसन्नायिकाम्बाम्*–'नायिकाम्बा' कहते हैं–अधिष्ठात्री जननीको। महाकामकला गुह्यकाली उत्तराम्नायकी अधिष्ठात्री जननी है। यही उत्तराम्नायकी विद्येश्वरी कहलाती है।

*भजे*–मैं पूर्ववर्णित उस उत्तराम्नाय विद्येश्वरी महाकामकला गुह्यकालीका भजन करता हूँ॥११॥

ऊर्ध्वाम्नायविद्येश्वर्या बालात्रिपुरसुन्दर्याः स्वरूपम्

नवीनादित्याभामरुणवसनां चन्द्रमुकुटां
कुमारीं रत्नाङ्गीमभिनवकिशोरीं त्रिनयनाम्।
स्मितास्यां दोःपद्मैरभयवरविद्याक्षदधतीं
भजे ह्यूर्ध्वे बालां त्रिपुरललितां पङ्कजगताम्॥१२॥

ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरीका स्वरूप

मैं ऊर्ध्वाम्नायमें कमल पर स्थित बाला त्रिपुरसुन्दरीका भजन करता हूँ; जो कि उगते हुए सूर्यके समान कान्तिवाली है; लाल वस्त्रोंसे युक्त है; मुकुटके रूपमें चन्द्रमाका धारण करनेवाली है; कुमारी है; अङ्गोंमें रत्नोंका धारण करनेवाली है; अभिनव किशोरी है; तीन आँखोंवाली, विहसित मुखवाली और करकमलोंसे अभय मुद्रा, वर मुद्रा, पुस्तक तथा अक्षमालाका धारण करनेवाली है।

*विमर्श*–अब ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरीके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–नवीनादित्याभामिति।

*नवीनादित्याभाम्*–नवीन आदित्यका वर्ण अरुण होता है। ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरीके शरीरकी कान्ति उगते हुए सूर्यके समान लाल वर्णकी है। वह 'रक्तवर्णा' कहलाती है।

*अरुणवसनाम्*–'वसन' कहते हैं–वस्त्रको। ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरीने लाल वर्णके वस्त्रोंका धारण किया है।

*चन्द्रमुकुटाम्*–ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरीने अपने मस्तक पर मुकटके रूपमें चन्द्रमाका धारण किया है।

*कुमारीम्*–'कुमारी' उसे कहते हैं जिस बालिकामें कामका उद्वेग न हो तथा जो पुरुषके शारीरिक सहवाससे दूर हो। ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरी इस कुमारीके लक्षणसे पूर्णरूपसे युक्त है।

*रत्नाङ्गीम्*–ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरीने अपने अङ्गोमें नाना प्रकारके रत्नोंका धारण किया है।

*अभिनवकिशोरीम्*–ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरी द्वादश वर्षीया किशोरी है। ऐसा प्रतीत होता है मानो अभी-अभी उसने किशोरावस्थाको प्राप्त किया हो।

*त्रिनयनाम्*–ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरीकी तीन आँखें हैं। वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है।

*स्मितास्याम्*–ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरीका मुख विहसित है। उसके मुखमें सदैव प्रसन्नता झलकती रहती है।

*दोःपद्मैरभयवरविद्याक्षदधतीम्*–'दोःपद्म' कहते हैं–करकमलको। ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरीने अपने करकमलोंसे अभय मुद्रा, वर मुद्रा, पुस्तक तथा अक्षमालाका धारण किया है। वह 'चतुर्भुजा' है।

*पङ्कजगताम्*–ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरी कमलरूपी आसन पर विराजमान है। वह 'पद्मासना' है।

*ऊर्ध्वे*–'ऊर्ध्व' शब्दसे प्रसङ्गानुसार 'ऊर्ध्वाम्नाय'का ग्रहण होता है। बाला त्रिपुरसुन्दरी उत्तराम्नायकी अधिष्ठात्री जननी है। यही ऊर्ध्वाम्नायकी विद्येश्वरी कहलाती है।

*बालां त्रिपुरललिताम्*–'ललिता' कहते हैं–सुन्दरीको। त्रिपुर-ललिताको ही 'त्रिपुरसुन्दरी' कहते हैं। त्रिपुरसुन्दरी बालावस्थामें 'बाला त्रिपुरसुन्दरी'के रूपमें विराजमान है। इस अवस्थामें वह 'कुमारी' कहलाती है और कामेश्वरके सङ्गमें नहीं रहती है। इस अवस्थाको 'अभिनव किशोरावस्था' कहते हैं। द्वादश वर्षीया बाला त्रिपुरसुन्दरीकी यही अवस्था है। पराशक्ति महात्रिपुरसुन्दरी ऊर्ध्वाम्नायमें विद्येश्वरीके रूपमें 'बाला त्रिपुरसुन्दरी'के नामसे विराजमान है। बाला त्रिपुरसुन्दरी महाविद्याओंके नियन्त्रण कार्यमें अधिष्ठात्री शक्तिके रूपमें भी प्रसिद्ध है।

*भजे*–मैं पूर्ववर्णित उस ऊर्ध्वाम्नाय विद्येश्वरी बाला त्रिपुरसुन्दरीका भजन करता हूँ॥१२॥

कल्पित-त्रिकोणस्य भागचतुष्के कामेश्वर्यादीनां समयाचतुष्कानां तासां चरणपादुकानाञ्च स्वरूपम्

विभाव्य तत्रान्तरगं त्रिकोणं
तस्मिन् चतुष्काः समयाः स्मरामि।
सर्वा हि पाशाङ्कुशबाणचाप-
हस्ताः त्रिनेत्राः करवीररक्ताः॥

कामेश्वरीमग्रगकोणभागे
वज्रेश्वरीं दक्षिणकोणभागे।
वामे च देवीं भगमालिनीं तां
मध्ये च श्रीमल्ललिताम्बिकाम्बाम्॥
तत्सन्निधौ तान् चरणान् क्रमेण
शुक्लारुणौ मिश्रमथो मनोज्ञम्।
निर्वाणपादं रुचिरं श्रियस्क-
मेतान् समस्तान् ननु चिन्तयामि॥
सर्वाधिकाराख्यसमस्तविद्या
नमामि तत्रैव यथाक्रमेण॥१३॥

कल्पित त्रिकोणके चार भागोंमें कामेश्वरी आदि चार समया तथा उनकी चरणपादुकाओंका स्वरूप

मैं वहाँ पर आन्तरिक त्रिकोणकी कल्पना करके उसके अग्र कोणमें कामेश्वरी, दक्ष कोणमें वज्रेश्वरी, वाम कोणमें देवी भगमालिनी तथा मध्यमें माता श्रीललिताम्बिका, इन चार समयाओंका स्मरण करता हूँ; जो सभी पाश, अङ्कुश, बाण तथा धनुषसे युक्त हाथोंवाली, तीन आँखोंवाली तथा करवीर पुष्पके समान रक्त वर्णवाली हैं और मैं उनके पासमें स्थित उनकी सभी शुक्ल चरणपादुका, रक्त चरणपादुका, मिश्र चरणपादुका तथा मनोहर सुन्दर ऐश्वर्यप्रद निर्वाण चरणपादुकाओंका चिन्तन करता हूँ। मैं वहीं पर सर्वाधिकार नामक सभी विद्याओंको यथाक्रमसे नमस्कार करता हूँ।

*विमर्श*—अब कल्पित त्रिकोणके चार भागोंमें कामेश्वरी आदि चार समया तथा उनकी चरणपादुकाओंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है—विभाव्येति।

*विभाव्य तत्रान्तरगं त्रिकोणम्*—'तत्र' शब्दसे यहाँ पर महाबैन्दव

चक्रका ग्रहण होता है। 'विभाव्य' शब्दसे महाबैन्दव चक्रके आन्तरिक भागमें त्रिकोणकी कल्पना करनेका निर्देश दिया गया है। यहाँ पर स्थित त्रिकोण कल्पित है।

*तस्मिन् चतुष्काः समयाः*—'तस्मिन्' शब्दसे कल्पित त्रिकोणका ग्रहण होता है। यहाँ पर त्रिकोणका 'अग्र, दक्ष, वाम तथा मध्य'के रूपमें चार भागोंमें कल्पित विभाजन किया गया है। 'समया' कहते हैं—शक्तिको। समयको 'काल' भी कहते हैं। व्यावहारिक जगतका नियन्त्रण कालके अधीन है। शिव ही कालके रूपमें विराजमान है। उसकी शक्ति शिवा ही 'समया' कहलाती है। वही शक्ति यहाँ पर चार समयाके रूपमें विराजमान है।

*अग्रगकोणभागे कामेश्वरीम्*—पहली समया है—कामेश्वरी समया। यह समया कल्पित त्रिकोणके अग्र कोणमें स्थित है।

*दक्षिणकोणभागे वज्रेश्वरीम्*—दूसरी समया है—वज्रेश्वरी समया। यह समया कल्पित त्रिकोणके दक्ष कोणमें स्थित है।

*वामे च देवीं भगमालिनीं ताम्*—तीसरी समया है—भगमालिनी समया। यह समया कल्पित त्रिकोणके वाम कोणमें स्थित है।

*मध्ये च श्रीमल्ललिताम्बिकाम्बाम्*—चौथी समया है—श्री-ललिताम्बिका समया। यह समया कल्पित त्रिकोणके मध्य भागमें स्थित है। 'अम्बा' कहते हैं—जननीको। यहाँ पर 'अम्बा' शब्दसे श्रीललिताम्बिका समयाका कारण स्वरूपा होनेका सङ्केत प्राप्त होता है।

*सर्वा हि पाशाङ्कुशबाणचापहस्ताः*—कामेश्वरी आदि सभी चारों समयाओंके हाथोंमें पाश, अङ्कुश, बाण तथा धनुष सुशोभित हो रहे हैं। वे सभी समया 'चतुर्भुजा' हैं।

*त्रिनेत्राः*—कामेश्वरी आदि सभी चारों समयाओंकी तीन-तीन आँखें हैं। वे 'त्रिनेत्रा' कहलाती हैं।

*करवीररक्ताः*—'करवीर' एक प्रकारका पुष्प है जो कि रक्त वर्णका है। कामेश्वरी आदि सभी चारों समयाओंके शरीरकी कान्ति करवीर पुष्पके

समान रक्त वर्णकी है।

*स्मरामि*–मैं पूर्ववर्णित उन कामेश्वरी आदि सभी चारों समयाओंका स्मरण करता हूँ।

*तत्सन्निधौ तांश्चरणान् क्रमेण*–'तद्' शब्दसे पूर्ववर्णित कामेश्वरी आदि सभी चारों समयाओंका ग्रहण होता है। उन सभी समयाओंके समीपमें उनकी चरणपादुकाएँ स्थित हैं। 'क्रमेण' शब्दसे समयाक्रमसे पादुकाक्रमका प्रयोग होता है।

*शुक्लारुणौ*–'शुक्लारुणौ' शब्दसे यहाँ पर दो वर्णोंका बोध होता है–शुक्ल तथा अरुण। 'शुक्ल' कहते हैं–श्वेत वर्णको। कामेश्वरी समयाके समीपमें स्थित चरणपादुका श्वेत वर्णकी है। 'अरुण' कहते हैं–लाल वर्णको। वज्रेश्वरी समयाके समीपमें स्थित चरणपादुका लाल वर्णकी है।

*मिश्रम्*–'मिश्र' कहते हैं–पूर्ववर्णित शुक्ल और अरुण वर्णोंके मिश्रणको। भगमालिनी समयाके समीपमें स्थित चरणपादुका सफेद और लाल वर्णोंके मिश्रणसे युक्त है।

*अथो*–'अथो' शब्दसे श्रीललिताम्बिका समयाकी चरणपादुकाके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है।

*निर्वाणपादम्*–'निर्वाण' कहते हैं–मुक्तिको। श्रीललिताम्बिका समयाके समीपमें स्थित उसकी चरणपादुका सभी प्रकारके वर्णोंसे मुक्त है; वर्णहीन है।

*मनोज्ञम्*–श्रीललिताम्बिका समयाकी चरणपादुका अत्यन्त मनोहर है। यह स्वतः मनका आकर्षण कर लेती है।

*रुचिरम्*–श्रीललिताम्बिका समयाकी चरणपादुका अत्यन्त सुन्दर है। इसकी सुन्दरताका बोध आन्तरिक रूपसे होता है।

*श्रियस्कम्*–'श्री' कहते हैं–ऐश्वर्यको। श्रीललिताम्बिका समयाकी चरणपादुका सभी प्रकारके ऐश्वर्यका प्रदान करनेमें समर्थ है।

*एतान् समस्तान् ननु चिन्तयामि*–मैं पूर्ववर्णित इन सभी

चरणपादुकाओंका चिन्तन करता हूँ।

*तत्रैव*–'तत्र' शब्दसे पूर्वोक्त कल्पित त्रिकोणका ग्रहण होता है।

*सर्वाधिकाराख्यसमस्तविद्याः*–कल्पित त्रिकोणके चार भागोंमें विराजित पूर्वोक्त 'कामेश्वरी, वज्रेश्वरी, भगमालिनी तथा श्रीललिताम्बिका' नामक चार समयाएँ 'सर्वाधिकार विद्या'के रूपमें जानी जाती हैं; क्योंकि इन विद्याओंको सभी कार्योंको सम्पादित करानेके अधिकार प्राप्त हैं।

*यथाक्रमेण नमामि*–'यथाक्रम' शब्दसे त्रिकोणके अग्रकोणसे प्रारम्भ करनेका निर्देश प्राप्त है। इसी क्रमसे चारों समयाओंकी अवस्थिति है। मैं पूर्ववर्णित सर्वाधिकार नामक सभी चार विद्याओंको नमस्कार करता हूँ॥१३॥

कल्पित-षट्कोणे ब्रह्मादीनां षट्शाम्भवानां स्वरूपम्

षट्कोणकं तत्र पुनः विचिन्त्य
षट्शाम्भवान् नौमि पुनः क्रमेण॥

कल्पित षट्कोणमें ब्रह्मा आदि छह शाम्भवोंका स्वरूप

मैं फिर वहाँ पर षट्कोणकी कल्पना करके फिर क्रमसे छह शाम्भवोंको नमस्कार करता हूँ।

*विमर्श*–अब कल्पित षट्कोणमें ब्रह्मा आदि छह शाम्भवोंके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–षट्कोणकमिति।

*षट्कोणकं तत्र पुनर्विचिन्त्य*–'तत्र' शब्दसे यहाँ पर महाबैन्दव चक्रका ग्रहण होता है। कल्पित त्रिकोणके निरूपणके बाद फिर महाबैन्दव चक्रमें एक षट्कोणकी कल्पना की जाती है। यह षट्कोण कल्पित है।

*पुनः क्रमेण षट्शाम्भवान्*–महाबैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित षट्कोणमें छह शाम्भवोंकी उपासना की जाती है। ये छह शाम्भव हैं– १. ब्रह्मा शाम्भव, २. विष्णु शाम्भव, ३. रुद्र शाम्भव, ४. ईश्वर शाम्भव, ५. सदाशिव शाम्भव तथा ६. आदिनाथ शाम्भव। कार्य तथा

तत्त्वोंके अनुसार शम्भुकी ये पदवियाँ हैं। छह शाम्भवोंकी अवस्थिति मूलाधार आदि छह चक्रोंमें है। 'क्रमेण' शब्दसे सृष्टि क्रमके अन्तर्गत मूलाधारसे प्रारम्भ करनेके लिए सङ्केत किया गया है। क्रमका प्रकार है- १. मूलाधारमें ब्रह्मा शाम्भव, २. स्वाधिष्ठानमें विष्णु शाम्भव, ३. मणिपुरमें रुद्र शाम्भव, ४. अनाहतमें ईश्वर शाम्भव, ५. विशुद्धिमें सदाशिव शाम्भव तथा ६. आज्ञामें आदिनाथ शाम्भव।

महाबैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित षट्कोणका निर्माण दो त्रिकोणके योगसे होता है। वे दो त्रिकोण हैं-एक ऊर्ध्व अग्रवाला तथा दूसरा अधः अग्रवाला।

यहाँ पर ऊर्ध्व अग्रवाले त्रिकोणके अग्र कोण पर निर्मित कोण आज्ञा चक्रका अधिष्ठाता आदिनाथ शाम्भवका स्थान है तथा अधः अग्रवाले त्रिकोणके अग्र कोण पर निर्मित कोण मूलाधार चक्रका अधिष्ठाता ब्रह्मा शाम्भवका स्थान है। ऊर्ध्व अग्रवाले त्रिकोणके वाम कोण पर निर्मित कोण विशुद्धि चक्रका अधिष्ठाता सदाशिव शाम्भवका स्थान है तथा दक्षिण कोण पर निर्मित कोण स्वाधिष्ठान चक्रका अधिष्ठाता विष्णु शाम्भवका स्थान है। इसी प्रकार अधः अग्रवाले त्रिकोणके दक्ष कोण पर निर्मित कोण अनाहत चक्रका अधिष्ठाता रुद्र शाम्भवका स्थान है तथा वाम कोण पर निर्मित कोण मणिपुर चक्रका अधिष्ठाता ईश्वर शाम्भवका स्थान है।

षट्कोणके मध्य केन्द्रमें सहस्रारका अधिष्ठाता साक्षात् श्रीमहाशाम्भव विराजमान है।

दिशाओंके अनुसार हम इस प्रकार कह सकते हैं कि षट्कोणके १. पश्चिम दिशामें स्थित कोण मूलाधार चक्रमें ब्रह्मा शाम्भव, २. वायव्य कोण स्वाधिष्ठान चक्रमें विष्णु शाम्भव, ३. आग्नेय कोण मणिपुर चक्रमें रुद्र शाम्भव, ४. ईशान कोण अनाहत चक्रमें ईश्वर शाम्भव, ५. नैऋत्य कोण विशुद्धि चक्रमें सदाशिव शाम्भव, ६. पूर्व कोणमें आज्ञा चक्रमें आदिनाथ शाम्भव तथा ७. मध्य सहस्रारमें साक्षात् श्रीमहाशाम्भव विराजमान हैं।

ध्यान रहे कि षट्कोणके उत्तर तथा दक्षिण दिशामें कोई कोण नहीं होता है।

*नौमि*–मैं पूर्ववर्णित ब्रह्मा शाम्भव आदि छह शाम्भवोंको नमस्कार करता हूँ॥

षट्कोणस्य मध्ये श्रीमहाशाम्भवस्य स्वरूपम्

मध्ये च साक्षात्स्थितचित्स्वरूपं
षडन्वयेशं हि महेति पूर्वम्।
षडाननं द्वादशपाणिपद्मं
श्रीशाम्भवं चन्द्रचूडं नमामि॥१४॥

षट्कोणके मध्यमें श्रीमहाशाम्भवका स्वरूप

मैं मध्यमें श्रीमहाशाम्भवको नमस्कार करता हूँ; जो कि छह शाम्भवोंका ईश है; साक्षात् चैतन्यस्वरूप है; छह मुखोंवाला है; बारह हाथोंवाला है तथा मस्तक पर चन्द्रमाका धारण करनेवाला है।

*विमर्श*–अब षट्कोणके मध्यमें श्रीमहाशाम्भवके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है–मध्य इति।

*मध्ये च महेतिपूर्वं षडन्वयेशम्*–'च' शब्दसे पूर्ववर्णित षट्कोण-का ग्रहण होता है। 'अन्वय' कहते हैं–कुलको। शक्तिको 'कुल' कहते हैं और शम्भु 'कुलेश' कहलाता है। ब्रह्मा आदि छह शाम्भव 'षडन्वयेश' कहलाते हैं; जब कि षट्कोणके मध्यमें अवस्थित शाम्भव 'महाषडन्वयेश' अर्थात् 'महाकुलेश' कहलाता है। षट्कोणके मध्यमें सहस्रारकी अवस्थिति है और महाषडन्वयेश 'श्रीशाम्भव' सहस्रारका अधिष्ठाता है।

*हि*–'हि' शब्दका अर्थ है–क्योंकि। यह शब्द हेतुवाचक है। अब षट्कोणके मध्यमें अवस्थित शाम्भवको 'महाषडन्वयेश' कहनेके हेतुका निर्देशन करते हुए आगे अन्य विशेषणोंका कथन किया जा रहा है।

*साक्षात्स्थितचित्स्वरूपम्*–षट्कोणके मध्यमें स्थित श्रीशाम्भव

साक्षात् चैतन्यस्वरूप है। इसे ज्ञानस्वरूप भी कहते हैं।

*षडाननम्*–षट्कोणके मध्यमें स्थित श्रीशाम्भवके छह मुख हैं। वह 'षडानन' कहलाता है।

*द्वादशपाणिपद्मम्*–'पाणिपद्म' कहते हैं–करकमलको। षट्कोणके मध्यमें स्थित श्रीशाम्भवके बारह हाथ हैं। वह 'द्वादशभुज' कहलाता है।

*चन्द्रचूडम्*–षट्कोणके मध्यमें स्थित श्रीशाम्भवने अपने मस्तक पर चन्द्रमाका धारण किया है।

*श्रीशाम्भवम्*–षट्कोणके मध्यमें स्थित शाम्भवको 'श्रीशाम्भव' कहते हैं। ब्रह्मा आदि छह शाम्भवोंमें श्रेष्ठ होनेके कारण साक्षात् शम्भु 'श्री' शब्दसे जाने जाते हैं।

*नमामि*–मैं पूर्ववर्णित उस षट्कोणके मध्यमें स्थित श्रीशाम्भवको नमस्कार करता हूँ॥१४॥

महाबैन्दव-चक्रे श्रीत्रिपुरसुन्दरी-षोडशी-महाविद्या-पीठशक्तेः स्वरूपम्

ब्रह्मात्मशक्तिं जगतां तुरीया-
तीतादिनाथां परमां तुरीयाम्।
समुद्यतादित्यनिभां मनोज्ञां
पाशाङ्कुशौ चापशरान् दधानाम्॥
श्रीसुन्दरीं तां त्रिपुरेति पूर्वां
चर्मेशनाथात्मकचारुदेहाम्।
रक्ताम्बरां रत्नधरां त्रिनेत्रां
मन्दस्मितास्यां ललितस्वरूपाम्॥
उड्डयाणपीठोपरि सन्निविष्टां
ब्रह्मात्मचक्रे किल मन्त्ररूपाम्।

परापराख्यातिरहस्यपूर्वां

श्रीयोगिनीं नौमि परापरेशीम्॥१५॥

*महाबैन्दव-चक्रमें श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या पीठशक्तिका स्वरूप*

मैं उस परापरेशी श्रीत्रिपुरसुन्दरीको नमस्कार करता हूँ; जो कि परब्रह्मकी शक्ति स्वरूपा है; जगतकी तुरीयातीत दशाकी अधिष्ठात्री परमतुरीयस्वरूपा है; उगते हुए सूर्यके समान अरुण कान्तिवाली है; अत्यन्त सुन्दर है; पाश, अङ्कुश, धनुष तथा शरोंका धारण की हुई है; चर्मेश नाथकी सुन्दर शक्ति स्वरूपा है; लाल वस्त्रोंसे युक्त है; रत्नोंका धारण करनेवाली है; तीन आँखोंवाली है; विहसित मुखवाली है; ललित स्वरूपा है; परब्रह्मात्म चक्रमें उड्ड्याण नामक पीठमें मन्त्ररूपमें बैठी हुई है; परापरातिरहस्य नामकी योगिनी है।

*विमर्श*—अब महाबैन्दव चक्रमें श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या पीठशक्तिके स्वरूपका वर्णन किया जा रहा है—ब्रह्मात्मशक्तिमिति।

*ब्रह्मात्मशक्तिम्*—सर्वानन्दमय बैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्रको परब्रह्मात्मक चक्र भी कहते हैं। यहाँ पर 'श्रीत्रिपुर-सुन्दरी षोडशी महाविद्या' परब्रह्मकी शक्तिके रूपमें विराजमान है।

*श्रीसुन्दरीं तां त्रिपुरेति पूर्वाम्*—सर्वानन्दमय बैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्रमें 'श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी महाषोडशी पराविद्या' परदेवताके रूपमें विराजमान है। यही परदेवता श्रीचक्रके रूपमें परिणत हो गयी है और यही यहाँ पर कलात्मरूपमें चतुर्भुज-विग्रहात्मिका 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या'के रूपमें जानी जाती है।

*जगतां तुरीयातीतादिनाथां परमां तुरीयाम्*—जाग्रत, स्वप्न तथा सुषुप्तिसे परे चौथी दशा है—तुरीया दशा। इस दशामें केवल ज्ञान स्वरूपका भान होता है। श्रीत्रिपुरसुन्दरी पीठशक्ति जगतकी तुरीया दशाकी अधिष्ठात्री शक्ति है। यहाँ पर 'तुरीयातीतादिनाथा' शब्दसे बोध होता है कि तुरीया दशासे परे भी एक अन्य दशा है—तुरीयातीत दशा। इस दशासे परे कोई अन्य दशा विद्यमान नहीं है। वस्तुतः तीनों दशाओंसे

परे तुरीया दशाकी ही अवस्थिति है। इसलिए इसका 'परमा तुरीया' शब्दसे सङ्केत किया गया है।

*ध्यान रहे* कि श्रीत्रिपुरसुन्दरी जाग्रत दशामें 'व्यापिनी शक्ति', स्वप्न दशामें 'समना शक्ति' तथा सुषुप्ति दशामें 'उन्मना शक्ति' क्रमशः 'सृष्टि-सत्ता, स्थिति-सत्ता तथा संहार-सत्ता'के रूपमें और तुरीया दशामें 'अनाख्या शक्ति' 'अन्तर्लीन-सत्ता' तथा 'अनुग्रह-सत्ता'के रूपसे क्रमशः 'निर्वाण कला' तथा 'निर्वाण शक्ति'के रूपमें विराजमान है। इस 'अनाख्या' दशामें ज्ञानात्मिका चित्स्वरूपिणी 'परापरा' शक्ति 'अन्तर्लीन-सत्ता' तथा इच्छात्मिका सत्स्वरूपिणी 'परा' शक्ति 'अनुग्रह-सत्ता'के रूपमें स्थित हैं।

'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या' तुरीया दशाकी अधिष्ठात्री ज्ञानात्मिका चित्स्वरूपिणी 'परापरा' शक्ति 'निर्वाण कला' कहलाती है; जबकि 'श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी महाषोडषी पराविद्या' तुरीयातीता दशाकी अधिष्ठात्री इच्छात्मिका सत्स्वरूपिणी 'परा' शक्ति 'निर्वाण शक्ति' कहलाती है जो कि कारणात्मिका वर्णस्वरूपिणी मन्त्रेश्वरीके रूपमें यहाँ पर स्थित है। इसलिए 'तुरीयातीता आदिनाथा' शब्दसे सङ्केत किया गया है। यहीं पर 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या'के मन्त्र-स्वरूपात्मक विग्रहकी उपासना की जाती है। यही परम रहस्य है।

*चर्मेशनाथात्मकचारुदेहाम्*—'उड्डयाण पीठ'का अधिष्ठाता 'चर्मेश नाथ' है। यही तुरीया दशाका देव है। परम प्रकाशसे ही समस्त पदार्थ प्रकाशित होते हैं। इसलिए यह 'सर्वावभासक' है। यह आनन्दस्वरूप है। सुन्दर व्यक्ति ही आनन्दका प्रदान कर सकता है। चर्मेशनाथकी आनन्दात्मिका शक्ति अत्यन्त सुन्दरात्मिका विग्रहरूपा है। इसलिए 'चारुदेहा' शब्दसे चर्मेशनाथकी शक्तिको त्रिपुरसुन्दरी कहते हैं। यही तुरीया दशाके सर्वसाक्षीस्वरूप परम देव चर्मेशनाथकी सर्वसाक्षी-स्वरूपिणी आद्या शक्ति श्रीत्रिपुरसुन्दरी है।

*समुद्यतादित्यनिभाम्*—'आदित्य' कहते हैं—सूर्यको। श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याके शरीरकी कान्ति उगते हुए सूर्यके समान लाल

वर्णकी है।

*मनोज्ञाम्*–श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याका रूप अत्यन्त सुन्दर है। यह स्वतः मनका आकर्षण कर लेता है।

*पाशाङ्कुशौ चापशरान् दधानाम्*–श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याने अपने हाथोंसे पाश, अङ्कुश, धनुष तथा बाणोंका धारण किया है। वह 'चतुर्भुजा' है।

*रक्ताम्बराम्*–'अम्बर' कहते हैं–वस्त्रको। श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याने रक्त वर्णके वस्त्रोंका धारण किया है।

*रत्नधराम्*–श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याने अपने अङ्गोंमें नाना प्रकारके बहुमूल्य रत्नोंका धारण किया है।

*त्रिनेत्राम्*–श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याकी तीन आँखें हैं। वह 'त्रिनेत्रा' कहलाती है।

*मन्दस्मितास्याम्*–श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याका मुख मन्द-हाससे युक्त है। वह मन्द-मन्द मुसकुरा रही है। उसके मुखमें प्रसन्नता झलक रही है। ध्यान रहे कि प्रसन्नरूपा श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महा-विद्याकी उपासनासे साधक अपने लक्ष्यको अवश्य प्राप्त कर लेता है।

*ललितस्वरूपाम्*–श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याका स्वरूप अत्यन्त ललित है। वह सर्वश्रेष्ठ ललना है; त्रैलोक्य सुन्दरी है।

*उड्याणपीठोपरि सन्निविष्टां ब्रह्मात्मचक्रे*–सर्वानन्दमय बैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्रको परब्रह्मात्मक चक्र भी कहते हैं। इसी परब्रह्मात्मक चक्रमें उड्याण पीठकी अवस्थिति है। यहाँ पर श्रीत्रिपुर-सुन्दरी षोडशी महाविद्या 'पीठशक्ति'के रूपमें विराजमान है।

*किल मन्त्ररूपाम्*–उड्याण पीठकी ब्रह्मात्मशक्ति श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या 'परापरा' शक्तिके रूपमें प्रसिद्ध है। 'परापरा' शक्ति मन्त्रस्वरूपिणी है; जबकि 'परा' शक्ति वर्णस्वरूपिणी और मन्त्रेश्वरी कहलाती है। 'किल' शब्द प्रसिद्ध 'पञ्चदशी' मूलविद्याका सङ्केत देता

है। उड्डयाण पीठमें पञ्चदशी मन्त्रस्वरूपा 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या'की उपासना की जाती है। इसका मन्त्र है-'ॐ ह्रीं श्रीं कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं।' यहीं पर वर्णस्वरूपिणी कारणात्मिका 'परा'शक्ति 'श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी महाषोडशी पराविद्या' मन्त्रेश्वरीके रूपमें स्थित है जो कि तुरीयातीता अवस्थाकी शक्ति कहलाती है।

*परापराख्यातिरहस्यपूर्वां श्रीयोगिनीम्*–उड्डयाण पीठकी अधिष्ठात्री शक्ति श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या 'परापरातिरहस्य योगिनी'के रूपमें ख्यात है। यह 'परापरा' शक्ति श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या पञ्च महाभूतोंके सूक्ष्मात्मक रूप होनेके कारण योगिनी तथा अत्यन्त रहस्यात्मक होनेके कारण 'अतिरहस्य योगिनी' कहलाती है।

*परापरेशीम्*–'परापरेशी' कहते हैं–परापर पदार्थोंको नियन्त्रित करनेवाली शक्तिको। श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या सभी परापर पदार्थोंका नियन्त्रण करती है। इसलिए वह 'परापरेशी' कहलाती है।

*नौमि*–मैं पूर्ववर्णित उस श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या पीठ-शक्तिको नमस्कार करता हूँ।

*ध्यान रहे* कि एकादशावरणमें परब्रह्मात्मक चक्रका वर्णन किया गया है। सर्वानन्दमय बैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्रको परब्रह्मात्मक चक्र कहते हैं। यह चक्र कल्पित है और व्यवहारसे परे है। इस चक्रमें प्रकाश, देव, पीठ, नाथ, अवस्था तथा शक्तिकी उपासना की जाती है। अब हम निम्नलिखित प्रकारसे इनका विवेचन करते हैं:–

*प्रकाश*–श्रीचक्रमें नवम चक्रके रूपमें त्रिकोण चक्रकी अवस्थिति है। त्रिकोण चक्र पूर्णरूपसे व्यावहारिक है। व्यावहारिक जगतमें प्रकाश प्रदान करनेवाले तीन व्यावहारिक प्रकाश तत्त्व हैं–अग्नि, सूर्य तथा चन्द्र। ये व्यावहारिक त्रिकोण चक्रमें विद्यमान हैं। सर्वानन्दमय बैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्र व्यवहारसे परे है। महाबैन्दव चक्रको परब्रह्मात्मक चक्र कहते हैं; क्योंकि इस चक्रमें परब्रह्मकी सत्ता है। परब्रह्म ही परम प्रकाश है; क्योंकि इसी प्रकाशसे व्यावहारिक प्रकाशक

अग्नि, सूर्य तथा चन्द्र प्रकाशित होकर अन्य पदार्थोंको प्रकाशित करते हैं। इसलिए परब्रह्मरूपी परम प्रकाशको 'सर्वावभासक' कहते हैं।

*देव*–व्यावहारिक जगतके तीन कार्य हैं–सृष्टि, स्थिति तथा संहार। इन तीन व्यावहारिक कार्योंका सम्पादन करनेवाले तीन देव हैं–ब्रह्मा, विष्णु तथा रुद्र। व्यावहारिक त्रिकोण चक्रोंमें इन तीन देवोंका अवस्थान है। सर्वानन्दमय बैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्र व्यावहारिक चक्रोंसे परे है। महाबैन्दव चक्रमें परब्रह्मकी सत्ता है। सृष्टि, स्थिति तथा संहारसे आख्य न होनेके कारण ब्रह्म 'अनाख्य' कहलाता है। ब्रह्मकी स्थिति किसीके उत्तरमें नहीं है। इसलिए इसे 'अनुत्तर' भी कहते हैं। यह 'परदेव'के रूपमें भी जाना जाता है।

*पीठ*–व्यावहारिक त्रिकोण चक्रमें तीन पीठोंकी अवस्थिति है। तीन पीठ हैं–कामगिरि पीठ, जालन्धर पीठ तथा पूर्णगिरि पीठ। सर्वानन्दमय बैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्र व्यावहारिक पीठत्रयसे परे है। इसी परब्रह्मात्मक महाबैन्दव चक्रमें 'उड्ड्याण पीठ'की अवस्थिति है। यह पीठ 'निर्वाण पीठ'के रूपमें जाना जाता है। 'उड्ड्याण बन्ध'की साधनासे साधक सहज रूपसे 'निर्वाण पीठ'की ओर अग्रसर होता है।

*नाथ*–व्यावहारिक त्रिकोण चक्रमें 'नाथत्रय'का अवस्थान है। नाथत्रय हैं–मित्रेश नाथ, षष्ठीश नाथ तथा उड्डीश नाथ। सर्वानन्दमय बैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्र व्यावहारिक नाथत्रयसे परे है। इसी परब्रह्मात्मक महाबैन्दव चक्रमें स्थित 'उड्ड्याण पीठ'में चर्मेश नाथ 'पीठदेव'के रूपमें विराजमान है।

*अवस्था*–व्यावहारिक त्रिकोण चक्रमें 'अवस्थात्रय'का अवस्थान है। अवस्थात्रय हैं–जाग्रत, स्वप्न तथा सुषुप्ति। सर्वानन्दमय बैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्र जाग्रत, स्वप्न, तथा सुषुप्ति रूप व्यावहारिक अवस्थात्रयसे परे है। इसमें स्थित अवस्थाको तुरीयावस्था कहते हैं। यही अवस्था अन्तिम चतुर्थावस्थाके रूपमें ख्यात है।

*शक्ति*–व्यावहारिक त्रिकोण चक्रके कल्पित तीनों भागोंमें तीन पीठशक्तियाँ स्थित हैं। ये तीन पीठशक्तियाँ हैं–कामेश्वरी पीठशक्ति,

वज्रेश्वरी पीठशक्ति तथा भगमालिनी पीठशक्ति। सर्वानन्दमय बैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्र व्यावहारिक पीठशक्तित्रयसे परे है। इसी परब्रह्मात्मक महाबैन्दव चक्रमें स्थित 'उड्डयाण पीठ'में श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या 'पीठशक्ति'के रूपमें विराजमान है।

*श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या पीठशक्ति*–सर्वानन्दमय बैन्दव चक्रके अन्तर्गत कल्पित महाबैन्दव चक्रमें श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या पीठशक्तिके रूपमें विराजमान है। त्रिपुरात्मक जगतकी एकमात्र सर्वश्रेष्ठ सुन्दरी होनेके कारण यह शक्ति 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी' कहलाती है। श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या उड्डयाण पीठकी अधिष्ठात्री शक्ति है। यही शक्ति तुरीया दशाकी अधिष्ठात्री शक्ति कहलाती है। यही चर्मेश नाथकी शक्ति है तथा जगतकी 'पञ्चदशी' मन्त्ररूपिणी ज्ञानात्मिका 'परापरा' शक्ति है। यही 'श्रीषोडशी'के रूपमें जानी जाती है। जैसा कि कहा गया है–

'कोट्यर्ककान्तिरुचिरां मणिरत्नवस्त्रां
श्रीषोडशीं स्मितमुखीं धृतचन्द्रचूडाम्।
पाशाङ्कुशेक्षुकुसुमाङ्कितपाणिपद्मां
वन्दे महाशवविनिर्मितमञ्चसंस्थाम्॥'

ध्यान रहे कि 'ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर तथा सदाशिव' ये पञ्च शाम्भव 'महाशव' कहलाते हैं। ये 'पञ्च प्रेत'के रूपमें भी जाने जाते हैं। इन पञ्च महाशवोंसे श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याका आसन मञ्च निर्मित है। मञ्चके चार पाद हैं–ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र तथा ईश्वर। मञ्चका फलक है–सदाशिव। इस प्रकारसे इन पञ्च महाशवोंसे निर्मित मञ्च पर 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या' आरूढ़ है। यहीं पर मन्त्रेश्वरी वर्ण-स्वरूपिणी इच्छात्मिका 'परा' शक्ति कारणके रूपमें विराजमान है। यही कारणात्मिका पराशक्ति 'श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी महाषोडशी पराविद्या' कहलाती है। 'महाषोडशी पराविद्या'की साधना आन्तरिक होती है; जबकि 'षोडशी महाविद्या'की साधना बाह्यसे आन्तरिकताको प्राप्त करती है।

यही परम रहस्य है।

*ध्यान रहे कि* श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या चन्द्रमाकी षोलहवीं कलाके रूपमें प्रसिद्ध है। यह षोलहवीं नित्या कलाके रूपमें जानी जाती है। कामेश्वरी आदि पन्द्रह नित्याएँ हैं जो कि चन्द्रमाकी पन्द्रह तिथि नित्या कलाएँ कहलाती हैं। श्रीषोडशी अव्याकृता कालस्वरूपा नित्या कला परमा माया है। यह शरीरधारियोंके शरीरकी धारिका शक्ति है।

शरीरमें पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, पाँच कर्मेन्द्रियाँ, पाँच प्राण तथा एक अन्तःकरण कुल मिला कर ये षोलह तत्त्वोंका गण स्थित है। इसे षोडशगण कहते हैं। यह षोडशगण पञ्चमहाभूतात्मक है; क्योंकि इसकी सृष्टि 'आकाश, वायु, अग्नि, जल तथा पृथिवी' इन पञ्च महाभूतोंसे हुई है। 'मन, बुद्धि, चित्त तथा अहङ्कार' इन चारोंको अन्तःकरण कहते हैं। इसलिए यहाँ पर अन्तःकरणकी एकके रूपमें गणना की गयी है। इन षोलह कार्योंकी कारण स्वरूपा श्रीषोडशी माया शक्ति शरीरमें विराजमान है। इसके विना शरीर निष्क्रिय हो जायेगा। इसलिए श्रीषोडशी त्रिपुरसुन्दरीकी महाविद्याओंमें गणना की गयी है। इसे 'समना' शक्ति भी कहते हैं; क्योंकि यह स्थिति-स्वरूपा शक्ति शरीरकी धारिका शक्ति है। इस श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याकी उपासनासे साधक त्रिकालज्ञ बन जाता है; भूत-भविष्य-वर्तमान तीनों कालोंकी घटनाओंको जान सकता है। वह आध्यात्मिक कालकी सिद्धिको प्राप्त कर लेता है। इसलिए श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या सभी साधकोंके लिए उपास्या है।

*ध्यान रहे* कि समग्र कालकी सिद्धिको दो पक्षोंमें दर्शाया गया है– आध्यात्मिक तथा व्यावहारिक। आध्यात्मिक कालकी सिद्धिके लिए हमने देखा कि कालकी षोलह तिथि-नित्याकलाएँ हैं। एक षोडशी तिथि-नित्याकला अन्य पन्द्रह तिथि-नित्याकलाओंमें चेतनाके रूपमें विराजमान है। यही कालकी 'काली' है। इसकी सिद्धिसे कालकी सिद्धि हो जाती है। इस सिद्धिसे साधकको 'सिद्ध'की पदवी प्राप्त हो जाती है और वह त्रिकालदर्शी तथा सर्वज्ञ बन जाता है। इस सिद्धिको 'आध्यात्मिक कालसिद्धि' कहते हैं।

'व्यावहारिक कालसिद्धि' उसे कहते हैं जिससे व्यावहारिक क्रिया-कलाप सुचारु रूपसे परिचालित हों। इसी व्यावहारिक व्यवस्थामें कालका विस्तार तिथि, वार तथा नक्षत्रके रूपमें होता है। तिथि, वार तथा नक्षत्रके अनुसार कार्य करने पर सारे कार्य सफल हो जाते हैं।

परम प्रकाशको 'शिव' कहते हैं। शिवकी प्रकृति अर्थात् स्वभावको 'शक्ति' कहते हैं। शिव और शक्तिकी समरसताको प्राप्त करनेवाले विग्रहको 'अर्द्धनारीश्वर' कहते हैं। उत्पत्ति सदैव कुलमें होती है। इसलिए कुलमें उत्पन्न हुए व्यक्तिको कुलीन कहते हैं। 'कुल' कहते हैं–शक्तिको। जो कुल नहीं है वह 'अकुल' कहलाता है। 'अकुल' कहते हैं–शिवको। अकुल शिव सदैव निरपेक्ष तथा निरुपाधिक होता है; जबकि कुल शक्ति सदैव सापेक्ष तथा उपाधिक होती है। अकुल शिव केवलसे किसी प्रकारकी कोई उत्पत्ति नहीं होती है किन्तु अकुल शिवके विना कुल शक्तिसे किसी भी प्रकारकी उत्पत्ति सम्भव नहीं है; क्योंकि यह सापेक्ष है। कुल सदैव अकुलकी अपेक्षा रखती है। इसलिए कुल सापेक्ष है। 'कुलाकुल'की अवस्थामें समरसता रहती है। कुलाकुलकी अवस्थाके विग्रहको 'अर्द्धनारीश्वर' कहते हैं।

अकुलावस्थाके कालमें किये गये सभी कार्य फलीभूत होते हैं; जबकि कुलावस्थामें असफलताकी प्राप्ति होती है। इसप्रकार कुला-कुलावस्थाके कालमें किया गया कार्य न तो सफल होता है और न ही असफल। इस अवस्थामें परिस्थितियोंके साथ समझौता करना पड़ता है। यही प्रारब्धकी अवस्थाका परिणाम है। अकुलावस्था स्वतः ही कार्यको सिद्ध कर देती है; जबकि कुलावस्थामें प्रयास करने पर भी असफलता ही हाथ लगती है। इसलिए कालके ज्ञानके लिए निम्नलिखित तिथि, वार तथा नक्षत्रका विचार कर अकुलादि अवस्थाओंको ध्यानमें रख कर कार्यका प्रारम्भ करना चाहिए। तिथि, वार तथा नक्षत्रोंका अकुलादि अवस्थाओंके अनुसार तीन खण्डोंमें वर्गीकरण किया गया है।

*१.(अकुलावस्था)–तिथि*–१. प्रतिपदा, ३. तृतीया, ५. पञ्चमी, ७. सप्तमी, ९. नवमी, ११. एकादशी, १३. त्रयोदशी, १५.पूर्णिमा

या अमावास्या। *वार*–१. रवि वार, २. सोम वार, ५. गुरु वार, ७. शनि वार। *नक्षत्र*–२. भरणी, ४. रोहिणी, ७. पुनर्वसु, ९. आश्लेषा, १२. उत्तरा फाल्गुनी, १३. हस्त, १५. स्वाती, १७. अनुराधा, २१. उत्तरा आषाढ़ा, २४. धनिष्ठा, २७. उत्तरा भाद्रपदा, २८. रेवती। *परिणाम*–जय।

*२.(कुलावस्था)–तिथि*–४. चतुर्थी, ८. अष्टमी, १२. द्वादशी, १४. चतुर्दशी। *वार*–३. मङ्गल वार, ६. शुक्र वार। *नक्षत्र*–१. अश्विनी, ३. कृत्तिका, ५. मृगशीरा, ८. पुष्य, १०. मघा, ११. पूर्वा फाल्गुनी, १४. चित्रा, १६. विशाखा, १८. ज्येष्ठा, २०. पूर्वा आषाढ़ा, २३. श्रवण, २६. पूर्वा भाद्रपदा। *परिणाम*–पराजय।

*३.(कुलाकुलावस्था)–तिथि*–२. द्वितीया, ६. षष्ठी, १०. दशमी। *वार*–४. बुध वार। *नक्षत्र*–६. आर्द्रा, १९. मूल, २२. अभिजित्, २५. शतभिषा। *परिणाम*–सन्धि।

अकुलावस्थाके कालमें वादी जब किसी कार्यका प्रारम्भ करता है तो उसे विजय प्राप्त होता है और कुलावस्थाके कालमें प्रारम्भ करता है तो वादी पराजित होता है तथा प्रतिवादीको विजयकी प्राप्ति होती है; जबकि कुलाकुलावस्थाके कालमें प्रारम्भ करने पर वादीको प्रतिवादीके साथ समझौता करना पड़ता है।

*ध्यान* रहे कि 'अकुल' सदैव विजयी होता है; जबकि 'कुल' पराजित होती है और 'कुलाकुल' समझौतेको प्राप्त होते हैं। इस प्रकारसे तिथि, वार तथा नक्षत्रका विचार करके कार्यका प्रारम्भ करनेसे व्यावहारिक कालकी सिद्धि प्राप्त होती है। इस सिद्धिसे सिद्ध साधक चमत्कारी व्यक्ति बन जाता है॥१५॥ इति शिवम्॥

॥ इत्येकादशावरणम् ॥

*॥ ज्ञानखण्ड सम्पूर्ण ॥*



॥श्रीः॥

श्रीविद्यान्तर्गता

( तृतीया )

# षोडशी महाविद्या

सविमर्श-'प्रह्लाद'-हिन्दी-व्याख्यासहिता

(सपर्याखण्डम्)



## ॥ श्रीषोडशी-यन्त्रम् ॥





'चतुरस्त्रं त्रिवृत्तञ्च पत्रषोडशकं तथा।
अष्टदलञ्च मन्वस्त्रं दशारञ्च दशारकम्॥१॥
अष्टारकं त्रिकोणञ्च बैन्दवं चार्चयेत्क्रमात्।
एतच्चक्रात्मकं यन्त्रं श्रीषोडश्याः प्रकीर्त्तितम्॥२॥'

❖❖❖

॥श्रीः॥

श्रीविद्यान्तर्गता

( तृतीया )

# षोडशी महाविद्या

सविमर्श-'प्रह्लाद'-हिन्दी-व्याख्यासहिता

(दीक्षात्मकं सपर्याखण्डम्)



## श्रीषोडशी-महाविद्या-परम्परा

॥ नमः श्रीषोडश्यै ॥

'श्रीषोडशी-महाविद्या-पीठं श्रीयन्त्ररूपकम्।
वक्ष्यामि तत्स्वरूपञ्च शृणुष्व वरवर्णिनि॥१॥

---

***षोडशी महाविद्या*** (सपर्याखण्डम्)—'सपर्याखण्ड' दीक्षात्मक, पूजात्मक तथा वन्दनात्मक है। प्रस्तुत 'दीक्षात्मक सपर्याखण्ड'में श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याकी परम्पराके अन्तर्गत जो साधक सद्गुरुओंके दर्शनकी दुर्लभताके कारण श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याके मन्त्रसे दीक्षित नहीं हुए हैं उनके लिए 'आदेश' क्रममें यह 'दीक्षात्मक सपर्याखण्ड' प्रस्तुत है जिससे वे अपने आप इस दीक्षाविधिसे दीक्षित हो सकें। इस दीक्षाविधिसे उनकी उपासना अवश्य सफल होगी।

*श्रीषोडशी-महाविद्या-परम्परा*—षोडशानना पराशक्ति श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी श्रीमहा-षोडशी पराविद्याकी कलात्मरूपिणी दश महाविद्याओंमें 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या'को तृतीय स्थान प्राप्त है। वह 'तृतीया महाविद्या' कहलाती है।

*श्रीषोडशी-यन्त्र*—'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या'की उपासनाका पीठ है—

चतुरस्त्रं त्रिवृत्तञ्च पत्रषोडशकं तथा।
अष्टदलञ्च मन्वस्त्रं दशारञ्च दशारकम्॥२॥
अष्टारकं त्रिकोणञ्च बैन्दवं चार्चयेत्क्रमात्।
एतच्चक्रात्मकं यन्त्रं श्रीषोडश्याः प्रकीर्त्तितम्॥३॥
चतुरस्त्रं त्रिवृत्तञ्च पत्रषोडशकं तथा।
अष्टदलञ्चतुश्चक्रं सृष्टिचक्रं वरानने॥४॥
स्थितिचक्रन्तु मन्वस्त्रं दशारञ्च दशारकम्।
अथाष्टारं त्रिकोणञ्च बैन्दवं संहृतिर्भवेत्॥५॥'

*श्रीषोडशी-महाविद्या-यन्त्रम्*–'१. चतुरस्त्रम्, २. त्रिवृत्तकम्, ३. षोडशदलम्, ४. अष्टदलम्, ५. चतुर्दशारम्, ६. बहि-र्दशारम्, ७. अन्तर्दशारम्, ८. अष्टकोणम्, ९. त्रिकोणम्, १०. बिन्दु।' अत्र दशचक्रात्मकस्य श्रीषोडशी-महाविद्या-यन्त्रस्य पूजनमपि स्यादिति परम्परा।

'श्रीषोडशी-महाविद्यामन्त्रं वक्ष्ये कुलेश्वरि।
यस्योच्चारणमात्रेण सर्वार्थसाधनं भवेत्॥१॥
कामो योनिश्चतुर्थश्च भूमिश्च भुवनेश्वरी।
शिवः शक्तिश्च कामश्च महेशश्च धरा परा॥२॥
शक्तिः कामो धरा माया मूलविद्या प्रकीर्त्तिता।
पञ्चदशार्णमन्त्रोऽयं श्रीषोडश्याः उदाहृतः॥३॥'

---

श्रीयन्त्र। इसके अन्तर्गत दश चक्र विद्यमान हैं। दश चक्र हैं–'१. चतुरस्त्र, २. त्रिवृत्तक, ३. षोडशदल, ४. अष्टदल, ५. चतुर्दशार, ६. बहिर्दशार, ७. अन्तर्दशार, ८. अष्टकोण, ९. त्रिकोण, १०. बिन्दु।' इनका पूजनक्रम भी उपर्युक्त क्रमसे है। १-४ चक्र 'सृष्टिचक्र', ५-७ चक्र 'स्थितिचक्र' तथा ८-१० चक्र 'संहारचक्र'के रूपसे जाने जाते हैं। इस प्रकारसे 'श्रीयन्त्र' को ही 'श्रीषोडशी-यन्त्र' कहते हैं। इस यन्त्रकी पीठेश्वरी 'श्रीषोडशी महाविद्या' है। यही परम्परा है।

*श्रीषोडशी-महाविद्या-मन्त्र*–'ॐ ह्रीं श्रीं कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं।' यह

*श्रीषोडशी-महाविद्या-मन्त्रः*–'ॐ ह्रीं श्रीं कएईलह्रीं हसकहलह्रीं सकलह्रीं।' मन्त्रोऽयं 'त्र्यक्षरी-पञ्चदशी-मूलविद्या'रूपेण प्रथितः स्यादिति परम्परा।

॥ श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरवे नमः ॥

'शान्तं त्रिनेत्रं विधुकान्तिशुभ्रं
संविभ्रतं दोष्कशुभैः चतुर्भिः।
मुक्ताक्षमालां कलशं सुधायाः
श्रीज्ञानमुद्रामपि पुस्तकं च॥१॥
दिव्याम्बरं चन्दनगन्धलेपैः
समुज्ज्वलाङ्गं मणिरत्नकैः च।
वीरासनस्थं च शशाङ्कचूडं
श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरुं स्मरामि॥२॥'

अत्र शान्तः, त्रिनेत्रः, चन्द्रकान्तिशुभ्रः, चतुर्भुजः, मुक्ताक्षमाला-सुधाकलश-ज्ञानमुद्रा-पुस्तकाढ्यः, दिव्याम्बरः, चन्दनगन्ध-लेपैः मणि-

---

श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्याका त्र्यक्षरीयुत पञ्चदशाक्षरी मन्त्र है। इसे 'पञ्चदशी' मन्त्र कहते हैं। यही त्रिकूटात्मिका पञ्चदशी मन्त्र 'मूलविद्या'के रूपमें शास्त्रोंमें प्रसिद्ध है। यही परम्परा है।

*गुरु-परम्परा*–'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या'के मन्त्रकी परम्परामें श्रीगुरुदेवके रूपमें श्रीदक्षिणामूर्त्ति 'शिव' विराजमान हैं; 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या'के मन्त्रद्रष्टा ऋषि हैं; मन्त्रप्रदाता गुरु हैं और दीक्षागुरुमें कलात्मरूपसे विराजमान रहते हैं। ये 'आदिगुरु' हैं। इसलिए शास्त्रमें कहा गया है–'श्रीगुरुः सर्वकारणभूता शक्तिः।'

*श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरु*–श्रीदक्षिणामूर्त्ति 'शिव' चन्द्र-सूर्य-वह्नि रूपी तीन आँखों-वाले हैं। उनके शरीरकी कान्ति चन्द्रमाके समान उज्ज्वल शुभ्र है। वे चतुर्भुज हैं। उनके चार हाथोंमें मुक्ताकी अक्षमाला, अमृतका कलश, ज्ञान मुद्रा तथा पुस्तक सुशोभित हो रहे हैं। दिव्यवस्त्रोंवाले उनके अङ्ग चन्दन-गन्धके लेपनसे तथा मणि-रत्नोंके धारण करनेसे समुज्ज्वल प्रतीत हो रहे हैं। वीरासन पर आसीन श्रीदक्षिणामूर्त्ति 'शिव' ही गुरुके रूपमें विराजमान हैं। यही परम्परा है।

रत्नकैश्च समुज्ज्वलाङ्गः, वीरासनस्थः, चन्द्रशेखरः, श्रीदक्षिणामूर्त्तिः शिव एव गुरुः स्यादिति परम्परा।

॥ नमो नमः श्रीगुरुपादुकाभ्याम् ॥

'होत्राग्नि-हौत्राग्नि-हविष्य-होतृ-
होमादि-सर्वाकृति-भासमानम्।
यद्ब्रह्मतद्बोधवितारिणीभ्यां
नमो नमः श्रीगुरुपादुकाभ्याम्॥'

'श्रीषोडशी-महाविद्या'परम्परायां श्रीगुरुपादुकायाः स्थानं सर्वोपरि विद्यते। यतो हि श्रीगुरुपादकैव स्वतन्त्र-शिवस्य स्वातन्त्र्यं स्वभावं प्रददाति। श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरोः पादुकैव सर्वत्र श्रीपादुकारूपेण पूजनीया वर्तत इति परम्परा स्यादिति निश्चप्रचम्। इति शिवम्॥

---

*श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुपादुका*—ब्रह्म ज्ञानका वितरण ,करनेवाला तत्त्व श्रीगुरुपादुका ही है। 'श्रीत्रिपुरसुन्दरी षोडशी महाविद्या'की परम्परामें सर्वोच्च स्थान श्रीगुरुपादुकाको प्राप्त है; क्योंकि यह स्वतन्त्र शिवके स्वातन्त्र्य स्वभावका प्रदान करती है। 'श्रीदक्षिणामूर्त्तिं गुरुकी पादुका ही सर्वत्र पूजनीयी है।' यही परम्परा है।। इति शिवम्॥

# श्रीषोडशी-मन्त्र-दीक्षाविधिः

श्रीषोडशी-मन्त्रस्य दीक्षाग्रहणं विना तस्योपासना साफल्यं नैव भजत इति परम्परा स्यात्। श्रीषोडशी-मन्त्र-दीक्षाप्रदातृ-सद्गुरूणामपि दर्शनं दुर्लभं स्यादिति चेत्तर्हि तस्योपासना कथं सम्भवेत! इत्याशङ्काया निर्मूलनाय दीक्षाविहीनानां साधकानां श्रीषोडशी-मन्त्र-सिद्ध्यर्थञ्चादेश-क्रमेण 'श्रीषोडशी-मन्त्र-दीक्षाविधिः' प्रस्तूयते। तद्यथा-''कस्मिंश्चि-च्छुक्लपक्षे शुभदिने, उत्साहे तु कस्मिंश्चिदपि गुरुवासरे वा श्रीषोडशी-मन्त्र-दीक्षाविहीनः साधकः स्वयं श्रीदक्षिणामूर्त्तिं स्वगुरुं मन्यमानः श्रीषोडशी-मन्त्रस्य दीक्षाग्रहणं कुर्यात्। साधकः श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरुपूजन-पूर्वकं श्रीषोडशी-मन्त्रग्रहणं कृत्वा पुन'रादिष्ट'-विधिना तत्पादुका-पूजनं कुर्यादिति।''

*अनुष्ठातृपुरुषशुद्धिः*

कृतनित्यक्रियः पुरुषोऽनुष्ठानं समारभेत्। *आचमनम्*-'ॐ विष्णुः। ॐ विष्णुः। ॐ विष्णुः।' *शिखाबन्धनम्*-'ॐ ह्रीं।' *प्राणायामः*-'ॐ

---

*श्रीषोडशी-मन्त्रकी दीक्षाविधि*-'श्रीषोडशी-मन्त्रकी दीक्षाके विना श्रीषोडशीके मन्त्रकी उपासना सफलताको नहीं प्राप्त कर सकती है' यही परम्परा है। श्रीषोडशीके मन्त्रकी दीक्षाका प्रदान करनेवाले सद्गुरुओंका दर्शन भी दुर्लभ है तो फिर उसकी उपासना कैसे सम्भव हो! इस आशङ्काके निर्मूलनके लिए तथा साधकोंके श्रीषोडशी-मन्त्रकी सिद्धिके लिए सबसे पहले 'आदेश' क्रमसे श्रीषोडशी-मन्त्रकी दीक्षाविधिको प्रस्तुत करते हैं। जैसेः-''किसी शुक्ल पक्षके शुभ दिनमें अथवा उत्साहमें किसी भी गुरुवारके दिनमें श्रीषोडशीके मन्त्रकी दीक्षासे विहीन साधक स्वयं श्रीदक्षिणामूर्त्तिको अपना गुरु मानता हुआ श्रीषोडशी-मन्त्रका दीक्षाग्रहण करें। साधक श्रीदक्षिणामूर्त्तिका पूजन करके श्रीषोडशीके मन्त्रका ग्रहण करके फिर 'आदिष्ट' विधिसे उनकी पादुकाका पूजन करें।''

*अनुष्ठान करनेवाले साधककी शुद्धि*-नित्यक्रिया करके साधक अनुष्ठानका प्रारम्भ करें। *आचमन*-'ॐ...विष्णुः।'का उच्चारण करके आचमन करें। *शिखा-*

ह्रीं श्रीं।' इति मन्त्रेण वामनासया वायुमापूर्य, कुम्भके चतुर्वारं मन्त्रं पठित्वा, द्विवारं मन्त्रमुच्चरन् दक्षनासया रेचयेत्। *सेकः*–'ॐ अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थाङ्गतोऽपि वा। यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्षं स बाह्याभ्यन्तरः शुचिः॥ इति सर्वं शुचि।'

*सङ्कल्पः*

'ॐ श्रीगणेशाय नमः। गजाननम्भूतगणाधिसेवितं कपित्थ-जम्बूफलचारुभक्षणम्। उमासुतं शोकविनाशकारकं नमामि विघ्नेश्वर-पादपङ्कजम्॥ श्रीमन्महागणाधिपतये नमः॥ शुक्लाम्बरधरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भुजम्। प्रसन्नवदनं ध्यायेत् सर्वविघ्नोपशान्तये॥ ॐ विष्णवे नमः। ॐ विष्णवे नमः। ॐ विष्णवे नमः। ॐ अद्य ब्रह्मणेऽह्नि द्वितीयपरार्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे वैवस्वतमन्वन्तरे-ऽष्टा-विंशतितमे कलियुगे कलिप्रथमचरणे बौद्धावतारे भूलोके जम्बूद्वीपे भरतखण्डे भारतवर्षे-----नामकक्षेत्रे-----नामकसंवत्सरे-----मासे-----पक्षे-----तिथौ-----वासरे-----गोत्रीय-----अहम्-----काले श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरोः शिष्यं स्वं मन्यमानः श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरु-प्रीत्यर्थं श्रीदक्षिणामूर्त्ति-गुरुपादुका-पूजनं करिष्ये।'

*पृथ्वीशोधनम्*

कल्पितासनाधो जलादिना त्रिकोणं विलिखेत्। *विनियोगः*–'ॐ पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुनोद्धृता। त्वं च धारय मां नित्यं पवित्रं कुरु चासनम्॥ इतिमन्त्रस्य मेरुपृष्ठ ऋषिः, सुतलं छन्दः, कूर्मो देवता, आसने विनियोगः।' *ध्यानम्*–'ॐ चतुर्भुजां शुक्लवर्णां

---

*बन्धन*–'ॐ ह्रीं श्रीं।'का उच्चारण करके शिखाका बन्धन करें। *प्राणायाम*–'ॐ ह्रीं श्रीं।'का मानसिक उच्चारण करते हुए वायें नाकके छिद्रसे वायुको भर कर, कुम्भकमें चार वार मन्त्रको पढकर, दो वार मन्त्रका उच्चारण करते हुए दायें नाकके छिद्रसे छोडें। *सेक*–'ॐ...शुचि।'का उच्चारण करते हुए अपने ऊपर जल छिडकें।

*सङ्कल्प*–'ॐ...करिष्ये।'का उच्चारण करके सङ्कल्प करें।

*पृथ्वीशोधन*–कल्पित आसनके नीचे जल आदि पदार्थसे एक त्रिकोणका विलेखन करें। *विनियोग*–'ॐ...विनियोगः।'का उच्चारण करके विनियोग करें। *ध्यान*–

कूर्मपृष्ठोपरि स्थिताम्। प्रसन्नवदनां चक्रशूलशङ्खं प्रधारिणीम्॥' *आवाहनम्*–'ॐ आगच्छ सर्वकल्याणि वसुधे लोकधारिणि। पृथिवि लोकदत्तासि काश्यपेनाभिवन्दिते॥ ॐ ह्रीं आधारशक्तिकमलासनाय नमः। ॐ पृथिव्यै नमः।' *पृथ्वीस्पर्शनम्*–'ॐ पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुनोद्धृता। त्वं च धारय मां नित्यं पवित्रं कुरु चासनम्॥' इति गन्धादिभिः सम्पूजयेत्। *प्रणमनम्*–'ॐ उद्धृतासि वराहेण कृष्णेन शतबाहुना। दंष्ट्राग्रैर्लीलया देवि यज्ञार्थं प्रणमाम्यहम्॥'

*स्थलशुद्धिः*

*चतुर्दिक्षु अक्षतक्षेपणम्*–'ॐ अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भुवि संस्थिताः। ये भूता विघ्नकर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया॥ अपक्रामन्तु भूतानि पिशाचाः सर्वतो दिशम्। सर्वेषामविरोधेन पूजाकर्म समारभेत्॥'

*दीपस्थापनम्*

कर्मसाक्षित्वेन दीपस्थापनं कुर्यात्। 'ॐ ह्रीं श्रीं।' इति मन्त्रेणाचम्य, प्राणानायम्य प्रणवेन पूरकं (३२) द्वात्रिंशद्धा, कुम्भकं (६४) चतुषष्ट्या, रेचकं क्रमात् (१६) षोडशसङ्ख्यया कुर्यात्। तत्र दीपाधार-यन्त्रं गन्धेन स्वाग्रतस्त्रिकोणं विलिख्य, 'ॐ दीपाधार-यन्त्राय नमः।' इति मन्त्रेण सम्पूज्य, तदुपरि घृतदीपं संस्थाप्य, गन्धादिना

---

'ॐ चतुर्भुजां...प्रधारिणीम्॥'का उच्चारण करके देवी पृथ्वीका ध्यान करें। *आवाहन*–'ॐ आगच्छ...नमः।'का उच्चारण करके देवी पृथ्वीका आवाहन करें। *पृथ्वीस्पर्शन*–'ॐ पृथ्वि...चासनम्॥'का उच्चारण करके पृथ्वीका स्पर्श करके गन्ध आदि पदार्थोंसे देवी पृथ्वीका पूजन करें। *प्रणमन*–'ॐ...प्रणमाम्यहम्॥'का उच्चारण करके देवी पृथ्वीको प्रणाम करें।

*स्थलशुद्धि*–'ॐ अपसर्पन्तु...समारभेत्॥'का उच्चारण करते हुए चारों दिशाओंमें अक्षत फेंके।

*दीपस्थापन*–कर्मके साक्षीके रूपमें दीपका स्थापन करें। 'ॐ ह्रीं श्रीं।' इस मन्त्रसे आचमन करके, प्राणायाम करके 'ॐ'का बत्तीस वार चिन्तन करते हुए पूरक करें; चौंसठ वार चिन्तन कुम्भकमें तथा षोलह वार रेचकमें करें। अपने सम्मुख गन्धसे त्रिकोणाकार दीपाधारयन्त्रका विलेखन करके 'ॐ...नमः।' इस मन्त्रसे उसका

सम्पूज्य प्रार्थयेत्। *प्रार्थना*–'ॐ भो दीप देवीरूपस्त्वं कर्मसाक्षी ह्यविघ्नकृत्। यावत्कर्मसमाप्तिः स्यात् तावत् त्वं सुस्थिरो भव॥'

*मालापूजनम्*

'ॐ माले माले महामाले सर्वतत्त्वस्वरूपिणि। चतुर्वर्गस्त्वयि न्यस्तस्तस्मान्मे सिद्धिदा भव॥ ॐ ह्रीं मालायै नमः।' इत्यनेन मालां दक्षिणकरे निधाय, हृत्प्रदेशे समानीय, शिरसि धृत्वा, ततः पात्रे धृत्वा, 'ॐ ह्रीं सिद्ध्यै नमः।' इतिमन्त्रेण मालां गन्धादिभिः सम्पूज्य प्रार्थयेत्। *प्रार्थना*–'त्वं माले सर्वभूतानां सर्वलोकप्रिया मता। शिवं कुरुष्व मे भद्रे यशो वीर्यं च देहि मे॥'

*विघ्नोत्सारणमात्मरक्षणञ्च*

"ॐ ह्रीं श्रीं।' दिव्य-दृष्ट्यावलोकनेन दिव्यान् विघ्नानुत्सारयामि। 'ॐ फट्' इति प्रोक्षणेनान्तरिक्षान् विघ्नानुत्सारयामि। 'ॐ फट्' इति वामपादपार्ष्णिघातेन भौमान् विघ्नानुत्सारयामि। 'ॐ अस्त्राय फट्' इति तालत्रयेण दिग्बन्धनं करोमि।"

---

पूजन करके उस पर घीके दीपकको स्थापित कर गन्ध आदि पदार्थोंसे उसका पूजन कर प्रार्थना करें। *प्रार्थना*–'ॐ...भव॥'का उच्चारण करते हुए दीपककी प्रार्थना करें।

*मालापूजन*–'ॐ माले...नमः।'का उच्चारण करते हुए मालाको दायें हाथमें रखकर, हृदय प्रदेशमें लाकर, शिर पर रखकर उसके बाद पात्रमें रखकर 'ॐ...नमः।' इस मन्त्रसे गन्ध आदि पदार्थोंसे मालाका पूजन करके प्रार्थना करें। *प्रार्थना*–'त्वं...देहि मे॥'का उच्चारण करके मालाकी प्रार्थना करें।

*विघ्नोत्सारण तथा आत्मरक्षण*–'ॐ ह्रीं श्रीं।' दिव्यदृष्ट्यावलोकनेन दिव्यान् विघ्नानुत्सारयामि।'का उच्चारण करते हुए 'मैं दिव्यदृष्टिके द्वारा अवलोकनमात्रसे ही दिव्य विघ्नोंका उत्सारण करता हूँ।' इस प्रकारसे चिन्तन करें। "ॐ फट्' इति प्रोक्षणेनान्तरिक्षान् विघ्नानुत्सारयामि।"का उच्चारण करते हुए 'मैं प्रोक्षणके द्वारा अन्तरिक्ष विघ्नोंका उत्सारण करता हूँ।' इस प्रकारसे चिन्तन करें। "ॐ फट्' इति वामपादपार्ष्णिघातेन भौमान् विघ्नानुत्सारयामि।"का उच्चारण करते हुए 'मैं वाम पादके पार्ष्णिघातसे भौम विघ्नोंका उत्सारण करता हूँ।' इस प्रकारसे चिन्तन करें। "ॐ अस्त्राय फट्' इति तालत्रयेग दिग्बन्धनं करोमि।'का उच्चारण करते हुए 'मैं तीन

*अन्तर्मातृकान्यासः*

*विनियोगः*–'अन्तर्मातृकान्यासस्य ब्रह्मा ऋषिः, गायत्री छन्दः, मातृकासरस्वती देवता, हलो बीजानि, स्वराः शक्तयः, लं कीलकम्, मातृकान्यासे विनियोगः। ॐ अं नमः। ॐ आं नमः। ॐ इं नमः। ॐ ईं नमः। ॐ उं नमः। ॐ ऊं नमः। ॐ ऋं नमः। ॐ ॠं नमः। ॐ ऌं नमः। ॐ ॡं नमः। ॐ एं नमः। ॐ ऐं नमः। ॐ ओं नमः। ॐ औं नमः। ॐ अं नमः। ॐ अः नमः। ॐ कं नमः। ॐ खं नमः। ॐ गं नमः। ॐ घं नमः। ॐ ङं नमः। ॐ चं नमः। ॐ छं नमः। ॐ जं नमः। ॐ झं नमः। ॐ ञं नमः। ॐ टं नमः। ॐ ठं नमः। ॐ डं नमः। ॐ ढं नमः। ॐ णं नमः। ॐ तं नमः। ॐ थं नमः। ॐ दं नमः। ॐ धं नमः। ॐ नं नमः। ॐ पं नमः। ॐ फं नमः। ॐ बं नमः। ॐ भं नमः। ॐ मं नमः। ॐ यं नमः। ॐ रं नमः। ॐ लं नमः। ॐ वं नमः। ॐ शं नमः। ॐ षं नमः। ॐ सं नमः। ॐ हं नमः। ॐ क्षं नमः।'

*भूतशुद्धिः*

*पृथिवी-तत्त्वम्*–पादादि-जानुपर्यन्तं पृथिवीस्थानम्, चतुरस्रं चतुर्दिक्षु लाञ्छितम्, तन्मध्ये पीतवर्णं लंबीजयुक्तं ध्यायेत्। 'लं भूम्यै नमः।'

*जल-तत्त्वम्*–जान्वादि-नाभिपर्यन्तमपां स्थानम्, धनुराकार-मुभयोः

---

वार ताल बजाकर दिशाओंका बन्धन कता हूँ।' इस प्रकारसे चिन्तन करें।

*अन्तर्मातृकान्यास*–विनियोग करके अन्तर्मातृकान्यास करें। *विनियोग*–'अन्तर्मातृकान्यासस्य...ॐ क्षं नमः।'का उच्चारण करके विनियोग करें।

*भूतशुद्धि*–पञ्च महाभूतोंसे निर्मित अपने शरीरके विशिष्ट स्थानों पर पञ्च महाभूतोंकी क्रमसे शुद्धि करें।

*पृथिवी-तत्त्व*–पाद आदिसे जानु पर्यन्त पृथिवीका स्थान, चतुरस्राकार, चारों दिशाओंसे चिह्नित है। उसके मध्यमें 'लं' बीजसे युक्त पीतवर्ण पृथिवी तत्त्वका ध्यान करें। 'लं भूम्यै नमः।'का उच्चारण करते हुए पूर्वोक्त प्रकारसे पृथिवी तत्त्वका

कोट्योः श्वेतपद्मलाञ्छितम्, तन्मध्ये श्वेतवर्णं वंबीजयुक्तं ध्यायेत्। 'वं अद्भ्यो नमः।'

*अग्नि-तत्त्वम्*–नाभ्यादि-हृदय-पर्यन्तमग्नि-स्थानम्, त्रिकोणं स्वस्तिक-लाञ्छितम्, तन्मध्ये रक्तवर्णं रंबीजयुक्तं ध्यायेत्। 'रं अग्नये नमः।'

*वायु-तत्त्वम्*–हृदयादि-भ्रूमध्यपर्यन्तं वायु-स्थानम्, षट्कोणं षड्-बिन्दु-लाञ्छितम्, तन्मध्ये धूम्रवर्णं यंबीजयुक्तं ध्यायेत्। 'यं वायवे नमः।'

*आकाश-तत्त्वम्*–भ्रूमध्यादि-ब्रह्मरन्ध्रपर्यन्त-माकाश-स्थानम्, वृत्ताकारं ध्वज-लाञ्छितम्, तन्मध्ये नीलवर्णं हंबीजयुक्तं ध्यायेत्। 'हं आकाशाय नमः।'

*प्रविलापनम्*–'पृथिवीं पञ्चगुणां लंबीजेन षडुद्घातप्रयोगेणाप्सु

---

ध्यान करें।

*जल-तत्त्व*–जानु आदिसे नाभि पर्यन्त जलका स्थान, धनुषाकार, दोनों कोटियोंके श्वेत पद्मसे चिह्नित है। उसके मध्यमें 'वं' बीजसे युक्त श्वेतवर्ण जल तत्त्वका ध्यान करें। 'वं अद्भ्यो नमः।'का उच्चारण करते हुए पूर्वोक्त प्रकारसे जल तत्त्वका ध्यान करें।

*अग्नि-तत्त्व*–नाभि आदिसे हृदय पर्यन्त अग्निका स्थान, त्रिकोणाकार, स्वस्तिक चिह्नसे चिह्नित है। उसके मध्यमें 'रं' बीजसे युक्त रक्तवर्ण अग्नि तत्त्वका ध्यान करें। 'रं अग्नये नमः।'का उच्चारण करते हुए पूर्वोक्त प्रकारसे अग्नि तत्त्वका ध्यान करें।

*वायु-तत्त्व*–हृदय आदिसे भ्रूमध्य पर्यन्त वायुका स्थान, षट्कोणाकार, षट् बिन्दुओंसे चिह्नित है। उसके मध्यमें 'यं' बीजसे युक्त धूम्रवर्ण वायु तत्त्वका ध्यान करें। 'यं वायवे नमः।'का उच्चारण करते हुए पूर्वोक्त प्रकारसे वायु तत्त्वका ध्यान करें।

*आकाश-तत्त्व*–भ्रूमध्य आदिसे ब्रह्मरन्ध्र पर्यन्त आकाशका स्थान, वृत्ताकार, ध्वजसे चिह्नित है। उसके मध्यमें 'हं' बीजसे युक्त नीलवर्ण आकाश तत्त्वका ध्यान करें। 'हं आकाशाय नमः।'का उच्चारण करते हुए पूर्वोक्त प्रकारसे आकाश तत्त्वका ध्यान करें।

प्रविलापयामि। लं लं लं लं लं लं। चतुर्गुणा अपः वंबीजेन पञ्चोद्घातप्रयोगेणाग्नौ प्रविलापयामि। वं वं वं वं वं। त्रिगुणं वह्निं रंबीजेन चतुरुद्घातप्रयोगेण वायौ प्रविलापयामि। रं रं रं रं। द्विगुणं वायुं यंबीजेन त्रिरुद्घातप्रयोगेणाकाशे प्रविलापयामि। यं यं यं। एकगुणमाकाशं हंबीजेन द्विरुद्घातप्रयोगेणाहङ्कारे प्रविलापयामि। हं हं। तमहङ्कारं महत्तत्त्वे प्रविलापयामि। तन्महत्तत्त्वं प्रकृतौ प्रविलापयामि। तां प्रकृतिं परब्रह्मणि प्रविलापयामि।' इति प्रविलाप्य, 'शुद्धोऽहम्, मुक्तोऽहम्, सच्चिदानन्द-स्वरूपोऽहम्, ब्रह्माहमस्मि।' इति चिरं भावयेत्। 'तस्मात् सर्वज्ञात् सर्वशक्तेः परब्रह्मणः सकाशात् प्रकृतिः, प्रकृतेर्महान्, महतो-ऽहङ्कारः, अहङ्कारादाकाशः, आकाशाद् वायुः, वायोरग्निः,

---

*प्रविलापन*–'पृथिवीं...लं।'का उच्चारण करते हुए 'मैं पाँच गुणवाले पृथ्वी-तत्त्वका 'लं' बीजके द्वारा छह उद्घातके प्रयोगसे जल-तत्त्वमें प्रविलापन करता हूँ।' इस प्रकार चिन्तन करके छह वार 'लं' बीजका उच्चारण करें। 'चतुर्गुणा अपः...वं।'का उच्चारण करते हुए 'मैं चार गुणवाले जल-तत्त्वका 'वं' बीजके द्वारा पाँच उद्घातके प्रयोगसे अग्नि-तत्त्वमें प्रविलापन करता हूँ।' इस प्रकार चिन्तन करके पाँच वार 'वं' बीजका उच्चारण करें। 'त्रिगुणं...रं।'का उच्चारण करते हुए 'मैं तीन गुणवाले अग्नि-तत्त्वका 'रं' बीजके द्वारा चार उद्घातके प्रयोगसे वायु-तत्त्वमें प्रविलापन करता हूँ।' इस प्रकार चिन्तन करके चार वार 'रं' बीजका उच्चारण करें। 'द्विगुणं...यं।'का उच्चारण करते हुए 'मैं दो गुणवाले वायु-तत्त्वका 'यं' बीजके द्वारा तीन उद्घातके प्रयोगसे आकाश-तत्त्वमें प्रविलापन करता हूँ।' इस प्रकार चिन्तन करके तीन वार 'यं' बीजका उच्चारण करें। 'एकगुण...हं।'का उच्चारण करते हुए 'मैं एक गुणवाले आकाश-तत्त्वका 'हं' बीजके द्वारा दो उद्घातके प्रयोगसे अहङ्कार-तत्त्वमें प्रविलापन करता हूँ।' इस प्रकार चिन्तन करके दो वार 'हं' बीजका उच्चारण करें। 'तमहङ्कारं...प्रविलापयामि।'का उच्चारण करते हुए 'मैं उस अहङ्कार-तत्त्वका महत्-तत्त्वमें प्रविलापन करता हूँ।' इस प्रकार चिन्तन करें। 'तन्...प्रविलापयामि'का उच्चारण करते हुए 'मैं उस महत्-तत्त्वका प्रकृति-तत्त्वमें प्रविलापन करता हूँ।' इस प्रकार चिन्तन करें। 'तां...प्रविलापयामि।'का उच्चारण करते हुए 'मैं उस प्रकृति-तत्त्वका परब्रह्ममें प्रविलापन करता हूँ।' इस प्रकार चिन्तन करें। इस प्रकार प्रविलापन करके 'शुद्धो...ब्रह्माहमस्मि।'का उच्चारण करते हुए 'मैं शुद्ध हूँ, मैं मुक्त हूँ, मैं सच्चिदानन्द-स्वरूप हूँ, मैं ब्रह्म हूँ।' इस प्रकार देर तक चिन्तन करें।

अग्नेरापः, अद्भ्यः पृथिवी, पृथिव्या ओषधयः, ओषधिभ्योऽन्नम्, अन्नाद् रेतः, रेतसः पुरुषः, स वा एष पुरुषोऽन्नरसमयः।' इति देहोत्पत्तिं विभाव्य पुनर्जीवात्मानं 'हंसः' इति मन्त्रेणाङ्कुशमुद्रया सुषुम्ना-नाडीमार्गेण ब्रह्मरन्ध्रादानीय हृदि प्रतिष्ठापयेत्। 'हंसः सोऽहम्।' इति।

*श्रीदक्षिणामूर्त्ति-गुरुपादुका-स्थापनम्*

वेदिकायामष्टदलं विलिख्य तन्मध्ये कलशं संस्थाप्य तस्मिन् गन्ध-पुष्प-फल-सर्वौषधि-दूर्वा-पञ्चपल्लव-सप्तमृत्तिका निक्षिप्य वस्त्र-द्वयेनावेष्ट्य तदुपरि पूर्णपात्रं निधाय कलशे वरुणादिदेवता आवाह्य पूजयेत्।

*कलशपूजनम्*–'ॐ अपां पतये वरुणाय नमः। अस्मिन् कलशे वरुणं साङ्गं सपरिवारं सायुधं सशक्तिकमावाहयामि। कलशस्य मुखे विष्णुः कण्ठे रुद्रः समाश्रितः। मूले त्वस्य स्थितो ब्रह्मा मध्ये मातृगणाः स्मृताः।। कुक्षौ तु सागराः सर्वे सप्तद्वीपा वसुन्धरा। ऋग्वेदोऽथ यजुर्वेदः सामवेदो ह्यथर्वणः। अङ्गैश्च सहिताः सर्वे कलशं तु समाश्रिताः।। अत्र गायत्री सावित्री शान्ति-पुष्टिकरी तथा। आयान्तु देवपूजार्थं दुरितक्षयकारकाः।। गङ्गे च यमुने चैव गोदावरि सरस्वति।

---

'तस्मात्...रसमयः।'का उच्चारण करते हुए 'उस सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान् परब्रह्मसे उसकी प्रकृति, प्रकृतिसे महान्, महान्‌से अहङ्कार, अहङ्कारसे आकाश, आकाशसे वायु, वायुसे अग्नि, अग्निसे जल, जलसे पृथिवी, पृथिवीसे ओषधियाँ, ओषधियोंसे अन्न, अन्नसे रेतस्, रेतस्‌से पुरुष, वह या यह पुरुष अन्नरसमय है।' इस प्रकार देहकी उत्पत्तिका विचार करके फिर जीवात्माको 'हंसः' इस मन्त्रसे अङ्कुश-मुद्रासे सुषुम्ना नाडीके मार्गसे ब्रह्मरन्ध्रसे लाकर हृदयमें प्रतिष्ठित करें। 'हंसः सोऽहम्।'का उच्चारण करते हुए इसका चिन्तन करें।

*श्रीदक्षिणामूर्त्ति-गुरुकी पादुकाका स्थापन*–वेदिकामें अष्टदल कमलका अङ्कन करके उसके मध्यमें जलपूर्ण कलशकी स्थापना करके उसमें गन्ध, पुष्प, फल, सर्वौषधि, दूर्वा, पञ्च पल्लव तथा सप्त मृत्तिका अथवा जो भी पदार्थ उपलब्ध हो डाल कर, उसको दो वस्त्रोंसे ढँक कर, उसके ऊपर पूर्णपात्रकी स्थापना करके कलशमें वरुण आदि देवताओंका आवाहन करके उनका पूजन करें।

*कलशपूजन*–'ॐ अपां...स्थापयामि।'का उच्चारण करके कलशमें वरुण आदि

नर्मदे सिन्धुकावेरि जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु॥ सर्वे समुद्राः सरितस्तीर्थानि जलदा नदाः। आयान्तु मम शान्त्यर्थं दुरितक्षयकारकाः॥ ॐ वरुणाद्यावाहितदेवताभ्यो नमः। कलशे वरुणाद्यावाहितदेवताः स्थापयामि।' 'ॐ वरुणाद्यावाहितदेवताभ्यो नमः।' इतिमन्त्रेण गन्धादिना पञ्चोपचारेण पूजयेत्।

*प्रार्थना*–'देव-दानवसंवादे मथ्यमाने महोदधौ। उत्पन्नोऽसि तदा कुम्भ विधृतो विष्णुना स्वयम्॥ तत्त्वये सर्वतीर्थानि देवाः सर्वे त्वयि स्थिताः। त्वयि तिष्ठन्ति भूतानि त्वयि प्राणाः प्रतिष्ठिताः॥ शिवः स्वयं त्वमेवासि विष्णुस्त्वं च प्रजापतिः। आदित्या वसवो रुद्रा विश्वेदेवाः सपैतृकाः॥ त्वयि तिष्ठन्ति सर्वेऽपि यतः कामफलप्रदाः। त्वत्प्रसादादिमां पूजां कर्तुमिहे जलोद्भव। सान्निध्यं कुरु मे देव प्रसन्नो भव सर्वदा॥' ततः कलशस्य पूर्वस्यां दिशि पीठकं सिंहासनं वा संस्थाप्य, तस्योपरि काष्ठेन, पाषाणेन, ताम्रेण, रौप्येण, स्वर्णेन वा विनिर्मितां गुरुपादुकां प्रतिष्ठाप्य, श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरोर्ध्यान-पूर्वकं पञ्चोपचारेण पूजनं कुर्यादिति।

*श्रीदक्षिणामूर्त्ति-गुरु-पूजनम्*

आदौ हस्ते पुष्पं गृहीत्वा श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरोर्ध्यानं कुर्यात्।

*ध्यानम्*–

'शान्तं त्रिनेत्रं विधुकान्तिशुभ्रं
संविभ्रतं दोष्कशुभैः चतुर्भिः।

---

आवाहित देवताओंकी स्थापना करें। 'ॐ वरुणाद्यावाहितदेवताभ्यो नमः।' इस मन्त्रका उच्चारण कर गन्ध आदि पञ्चोपचारसे वरुण आदि आवाहित देवताओंका पूजन करें।

*प्रार्थना*–'देवदानव-संवादे...भव सर्वदा॥'का उच्चारण करके कलशकी प्रार्थना करें। उसके बाद कलशकी पूर्व दिशामें पीठ अथवा सिंहासनकी स्थापना करके उस पर लकड़ी, पाषाण, ताम्र, रौप्य अथवा स्वर्णसे विनिर्मित गुरुपादुकाकी स्थापना करके श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुका ध्यानपूर्वक पञ्चोपचारसे पूजन करें।

*श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुका पूजन*–पहले हाथमें पुष्प लेकर श्रीदक्षिणामूर्त्ति गुरुका ध्यान करें। *ध्यान*–'शान्तं...श्रीदक्षिणामूर्त्तिगुरुं स्मरामि॥२॥'का उच्चारण करके इस

